## ४१–एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म—

सर्वानुभूत सच्चिदानन्दब्रह्म ही निष्कल ब्रह्म है, जिसका सर्वारम्भ में उपक्रम किया गया है। "वस्तु के अस्तित्व का ज्ञान सभी को आनन्दी बनाता है" यह वाक्य ही सच्चिदानन्दब्रह्म की सर्वानुभूति का स्पष्टीकरण कर रहा है। यह निष्कल ब्रह्म ही विश्व का प्रधान आरम्भक माना गया है। कौनसा सच्चिदानन्द ?। प्रश्न इसलिए हुआ कि पूर्व में निरपेक्ष, सापेक्ष–भेद से इसके तीन विवर्त्तों का स्पष्टीकरण हुआ है। जीवानुगत सच्चिदानन्द (आध्यात्मिक), एवं विश्वानुगत सच्चिदानन्द (आधिभौतिक), दोनों हीं सापेक्ष हैं, दोनों ही उद्बुद्ध हैं, अनुभूत हैं। निरपेक्ष ईश्वरानुगत सच्चिदानन्द विषयोपहित है, शेष दोनों विषयावच्छिन्न हैं। विषयावच्छिन्न उद्बुद्ध सच्चिदानन्द केवल व्यष्टिरूप तद्विषय का आरम्भक बनता है, समष्टिरूप यच्चयावत् विषयों का नहीं। घट का अस्तित्व, ज्ञान, रस (आनन्द) पट के अस्तित्वादि से विभिन्न है। घटाभाव में भी पट का अस्तित्व अक्षुण्ण रहता है। पट के अस्तित्व का, पटानुगत सच्चिदानन्द का घटास्तित्व से कोई सम्बन्ध नहीं है। घटविषयक विद्यमान सच्चिदानन्द घट का आरम्भक है, पटविषयक विद्यमान सच्चिदानन्द पट का आरम्भक है। अतएव विषयावच्छिन्न–सोपाधिक–नामरूपकर्म्मानुग्राहक–सापेक्ष–उद्बुद्ध इस सच्चिदानन्द को सम्पूर्ण विश्व का, समष्टि का, यच्चयावत् व्यक्तियों का आरम्भक नहीं माना जा सकता। विश्वोपहित–निरुपाधिक–नामरूपकर्म्मातीत–निरपेक्ष–उन्मुग्ध सच्चिदानन्द ही समष्टि का आरम्भक बन सकता है। यदि वह न रहे, तो कोई भी सदसत् पदार्थ न रहे। वही भावास्ति है, वही अभावास्ति है, सर्वत्र एकरसरूपेण व्याप्त है। 'अस्ति' 'नास्ति' सर्वत्र उस का साम्राज्य है। घटसत्ता घट में ही है, घटाभाव, किंवा पटभाव में घटसत्ता नहीं है। परन्तु यह सामान्य सत्ताब्रह्म घट में भी है, घटाभाव में भी है, पटभाव में भी है। सर्वत्र एकरसरूप से व्याप्त रहने के कारण ही तो यह उन्मुग्ध सच्चिदानन्दब्रह्म 'निष्कल' कहलाता है। नाम–रूप ही कलाभाव के प्रवर्त्तक हैं। वह इनसे अतीत, अतएव निष्कल है। अतएव इसका **'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म–नेह नानास्ति किञ्चन'** यह लक्षण किया जाता है।

## ४२–सजातीय-विजातीय–स्वगत–भेदशून्य अखण्ड–अद्वय–ब्रह्म—

सजातीय, विजातीय, स्वगत, तीनों भेदों से वह अतीत है। नानारूप कलाभावों से वह असंसृष्ट है, अतएव 'एकम्'–'एव'–'अद्वितीयम्' ये तीन विशेषण प्रयुक्त हुए हैं। एक आम्रवृक्ष अन्य आम्रवृक्ष से विभिन्न है, यही सजातीयभेद है। आम्रवृक्ष वटवृक्ष से विभिन्न है, यही विजातीयभेद है। एक आम्रवृक्ष के आम्र-मूल, आम्रशाखा, प्रशाखा, मञ्जरी, पत्र, फल, आदि परस्पर भिन्न हैं, यही स्वगत-(अपने आप में रहनेवाला)-भेद है। मनुष्य–मनुष्य का भेद सजातीयभेद है, मनुष्य–पशु का भेद विजातीयभेद है, एक ही मनुष्य-शरीर में रहने वाला हस्त–पाद–उदर–उर–शिर–कर्ण–नासिका–आदि भेद स्वगतभेद है। व्यापक ब्रह्म जैसे अन्य और किसी ब्रह्म का अभाव है, इसलिए वह सजातीयभेदशून्य है। नाहीं ऐसे ही व्यापक अन्य स्वरूपयुक्त किसी अन्य व्यापक ब्रह्म की सत्ता है, अतएव यह विजातीयभेदशून्य है। इसमें स्वयं में भी अवयवाभाव है, अतएव यह निष्कल है, अतएवच स्वगतभेदशून्य है। 'एकम्' विशेषण सजातीयभेद का, 'एव' विशेषण विजातीयभेद का, एवं 'अद्वितीयम्' विशेषण स्वगतभेद का व्यावर्त्तक बन रहा है।

## ४३--स्वगतभेदमूला आपत्ति, और तन्निराकरण—

माना कि, ब्रह्म सजातीय, विजातीयभेदशून्य है, परन्तु इसे स्वगतभेदशून्य कैसे कहा जा सकता है ?, जब कि इसके-'सत्-चित्-आनन्द' ये तीन अवयव हैं, कला हैं। अतएवच इसे निष्कल भी क्यों कर माना जा सकता है ? । प्रश्न का उत्तर भातिभाव पर निर्भर है। कलाभेद का नियामक भातिभेद नहीं, अपितु सत्ताभेद माना गया है। एक ही व्यक्ति अपेक्षया अपने पुत्र का पिता, पिता का पुत्र, सेवक का स्वामी, स्वामी का सेवक, न्यायालय का न्यायाध्यक्ष, आदि अनेकरूप से प्रतीत हो रहा है। इन अनेक भाति-भेदों के रहने पर भी सत्तानुगत ऐक्य सुरक्षित है। रङ्गरजित वस्त्र को सूत-तूल (रूई)-कपास-मिट्टी-पानी-अग्नि-वायु-आकाश-प्राण-मन-विज्ञान-आनन्द-सभी दृष्टियों से देखा जा सकता है। सब का भान तात्त्विक है। क्योंकि पूर्व-पूर्व भाति का आधार उत्तर उत्तर भाति बन रही है। एक ही आत्मसत्ता-पटल पर सूत-तूलादि अनेक भातियाँ प्रतिष्ठित हैं। इन अनेक भातियों के रहने पर भी सत्तैक्यात् वस्त्र एक ही कहलाता है। भातिभेद कभी भेदक नहीं बनता। भेदक बनता है-एकमात्र सत्ताभेद, यही निष्कर्ष है। ठीक यही स्थिति यहाँ समझिए। सत्-चित्-आनन्द, ये तीन सत्ता नहीं हैं, अपितु एक ही तत्व की तीन भातियाँ हैं। वही सत्-चित्-आनन्द, इन भावों से प्रतीत हो रहा है। सत्ता एक है, अतएव भातित्रय के रहने पर भी स्वगतभेद को अवसर नहीं मिलता। आम्रफल-आम्रमञ्जरी-आम्रपत्रादि हैं उसी आम्रवृक्ष में, परन्तु सब की सत्ता विभिन्न है। अतएव फल-मञ्जरी-पल्लवादि का पृथक् रूप से ही उद्भव होता है, नाश भी हो जाता है, इससे वृक्ष का कुछ बनता बिगड़ता नहीं। अतएव इसे स्वगतभेदयुक्त माना जा सकता है। परन्तु जिस सच्चिदानन्दब्रह्म का अस्तित्त्व अवारपारीण है, अभिन्न है, जो स्वयं ही दृष्टिकोणभेद से सत्-चित्-आनन्द-रूप से प्रतीतमात्र हो रहा है, जिसकी तीनों प्रतीतियाँ अभिन्न हैं, एक प्रतीति के अभाव में तीनों अप्रतीत हैं, उस ब्रह्म में स्वगतभेद कैसे माना जा सकता है। त्रिपुटी (इलायची) का उदाहरण इससे अंशतः समतुलित है। पुट तीन हैं, इलायची एक है। भाति तीन हैं, सत्ता एक है। अतएव अद्वैतवाद सर्वात्मना अक्षुण्ण है।

## ४४-सत्-चित्-आनन्द-भातियों की अभिन्नता—

तीनों भातियों की अविनाभूतता का भी समन्वय कर लीजिए। पहिले तीनों के अन्योऽन्याविनाभाव पर दृष्टि डालिए। 'अस्ति'-अतः तद्वेत्ति'='है-इसलिए जानता है', इस वाक्य में वेत्ति रूप चित् अस्ति से अविनाभूत है। यदि अस्ति नहीं है, तो वेत्ति भी नहीं है। 'वेत्ति-अतः-तदस्ति'='जानता है-इसलिए वह है', इस वाक्य में अस्तिरूप सत् वेत्तिरूप चित् से अविनाभूत है। यदि चित् नहीं है, तो सत् भी नहीं है। 'योऽस्ति, यश्च वेत्ति-स रसः'-'जो है, जिसे जानता है, वही रस है' इस वाक्य में रसरूप आनन्द अस्ति-रूप सत्, वेत्तिरूप चित्, दोनों से अविनाभूत है। यदि सत्-चित् नहीं हैं, तो रसानन्द भी नहीं है। इस प्रकार तीनों का स्वरूप एक दूसरे पर आश्रित है। यह तभी सम्भव है, जब कि तीनों एक ही तत्त्व की तीन भातियाँ हो।

तीनों की अभिन्नता का भी समन्वय कर लीजिए। (१)- **यदस्ति तज्जानाति, स रसः'**-'जो है, उसी का ज्ञान है, जिसका ज्ञान है-वही रसानन्द है', यह वाक्य सदपेक्षया तीनों की अभिन्नता का समर्थक है। 'अस्ति' सत् है। तज्जानाति रूप से यह अस्तिलक्षण सत् भी चित् है। तेन तृप्तिः रूप से अस्तिलक्षण सत्-

ज्ञान ही सद्रूप आनन्द है। इसप्रकार सत्–चित्–आनन्द–तीनों सद्रूप हैं। (२)–'**यज्ज्ञायते–तदस्ति–स रसः**'–'जो जाना जाता है, वही है, जो जाना जाता है, जो है, वही रसानन्द है', यह वाक्य चिदपेक्षया तीनों की अभिन्नता व्यक्त कर रहा है। 'ज्ञायते' चित् है। तदस्तिरूप से यह ज्ञानलक्षण चित् ही सत् है। तेन तृप्तिः रूप से चिल्लक्षण–ज्ञान ही चिद्रूप आनन्द है। इसप्रकार सत्–चित्–आनन्द, तीनों चिद्रूप हैं। (३)–'**यो रसः–सोऽस्ति, तं जानाति**'–'जो रस है, वही है, वही जाना जाता है', इस वाक्य से रसापेक्षया तीनों की अभिन्नता प्रमाणित हो रही है। 'यो–रसः' आनन्द है। 'रसोऽस्ति' रूप से यह रसलक्षण आनन्द ही अस्तिरूप सत् है। रसलक्षण अस्ति का ही ज्ञान है। इसप्रकार सत्–चित्–आनन्द, तीनों आनन्दरूप हैं। अनुभव भी इसी अभिन्नता का पोषण कर रहा है। (१)–है, उसे ही जानते हैं, जिसके अस्तित्व का ज्ञान है, वही तृप्तिलक्षण आनन्द का कारण है। कारण क्या है, उस अस्तिलक्षण बोधप्राप्ति का ही नाम तृप्ति है। अस्तित्वबोध के प्रस्फुटित होते ही बुभुक्षा शान्त हो जाती है, तृप्ति का उदय हो जाता है। (२) जानते हैं, वही है। जो जानते हैं, वही ज्ञानतत्त्व तृप्तिलक्षण आनन्द है। (३)–वस्तुतत्त्व ही रस है, यही आनन्द है। इस रस का ही अस्तित्व है इसी का बोध है। इसप्रकार अनेक दृष्टियों से सच्चिदानन्दभावों की अभिन्नता के दर्शन किए जा सकते हैं।

**अन्योऽन्याविनाभावदृष्टिस्त्रयाणाम्—**

| | |
|---|---|
| अस्तीति, तद्वेत्ति—चिदपेक्षानुगामिनी–सत्ता | –तदित्थमन्योऽन्याविनाभावः |
| वेत्ति–अतोऽस्ति—सदपेक्षानुगामिनी–चेतना | |
| योऽस्ति, यं वेत्ति—उभयापेक्षानुगामी–आनन्दः | |

❀ ❀ ❀

**(१) सदनुगता–अभेददृष्टिः—**

| | |
|---|---|
| १–यदस्ति (सदपि सत्)—सत्त्वैव सत् | –सदभिन्नः सच्चिदानन्दः |
| २–तज्जनाति (ज्ञानमपि सत्)—सत्त्वैव चित् | |
| ३–स रसः (रसोऽपि सत्)—सत्त्वैव आनन्दः | (सद्ब्रह्म) |

* * *

**(२) चिदनुगता–अभेददृष्टिः—**

| | |
|---|---|
| १–यज्ज्ञायते (ज्ञानमपि चित्)–चिदेव चित् | –चिदभिन्नः सच्चिदानन्दः |
| २–तदस्ति (सदपि चित्)–चिदेव सत् | |
| ३–स रसः (रसोऽपि चित्)–चिदेव आनन्द. | (चिद्ब्रह्म) |

* * *

(३)-आनन्दानुगता-अभेददृष्टिः—

| | | |
|---|---|---|
| १-यो रसः (रसोऽपि रसः)—रस एव आनन्दः | | |
| २-सोऽस्ति (सदपि रसः)—रस एव सत् | —आनन्दाभिन्नः सच्चिदानन्दः | |
| ३-तं जानाति (चिदपि रसः)—रस एव चित् | ( आनन्दब्रह्म ) | |

* * *

अयमत्र संग्रहः—

अविनाभावः-अस्तीति तद्वं,-न्यथ वेत्यतोऽस्ति, यो विद्यते वेत्ति स यं रसः सः ॥
अर्थः प्रियो नोऽस्ति-सदार्थलिप्सा, ज्ञानं प्रियो नोऽस्ति सदा बुभुत्सा ॥१॥
बोध्यं सुखं, वस्तु सदस्ति बोध्यं, बोध्यं च बोधादपृथक् प्रबुद्धम् ॥
ज्ञानं सुखं, चास्ति हि वस्तुसतत्तत् , तस्मात् पृथङ्-नातितरामिमानि ॥२॥
त्रिष्वेव पर्य्याप्तमिदं समग्रं नातश्चतुर्थं किमपीह लोके ॥
प्रत्यर्थमेषामपृथक्त्वमीक्षे नैकं विनाऽन्येन कदापि सिद्ध्येत् ॥३॥

* * *

अभिन्नभावः-भात्यास्तिरेवं खलु, भातिरस्त्या, ताभ्यां रस, स्ते च रसेन सिद्धे ॥
तेषां न पूर्वत्वपरत्वसिद्धिर्गत्यां यथा योगविभागसंस्थाः ॥१॥
सैवोपलब्धिर्यदिहास्ति, यद्वोपलभ्यते यत्तदिहास्ति सत्ता ॥
यद्भातिसिद्धाऽस्ति,-रथास्तिसिद्धा भाती, रसस्तूभयसिद्ध एव ॥२॥
न भातिपूर्वास्ति,-रथास्तिपूर्वा न भाति,-राभ्यां न विनाकृतो वा ॥
रसोऽपि शक्येत; मतं तदेकमव्याकृतं व्याक्रियते त्रिधा यत् ॥३॥
अस्तीति[१] बोधोऽपि च, सोऽस्ति[२], बोधो रसः[३], स बोधोऽपि च बोद्धृ[४]-बोध्ये ॥
रसोऽस्ति[५], सत्तापि रसो[६], न चान्यन्मन्यामहे, तेन तदेकसत्यम् ॥४॥

* * *

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | (१) अस्ति-इति बोधरूपम्-अस्तीत्येवं ज्ञायते | ज्ञानेनानुगृह्यते सत्ता | ज्ञानेनाप्यविनाभूता सत्ता |
| | (२) बोधः-अस्ति———तदिदं ज्ञानं सत्तावत् | सत्तयानुगृह्यते ज्ञानम् | सत्तयाप्यविनाभूतं ज्ञानम् |
| २ | (३) रसः-इति बोधरूपम्-रस इति कृत्वा ज्ञायते | ज्ञानेनानुगृह्यते सत्ता | ज्ञानेनाप्यविनाभूतो रसः |
| | (४) बोधो, बोद्धा, बोध्य, इति रसः-तदिदं ज्ञानं रसः | रसेनानुगृह्यते ज्ञानम् | रसेनाप्यविनाभूतं ज्ञानम् |
| ३ | (५) रसः-अस्ति———बलाधारः कश्चिदस्ति | सत्तयानुगृह्यते रसः | सत्तयाप्यविनाभूतो रसः |
| | (६) सत्ता-रसः———ज्ञानक्रियालम्बनत्वात् | रसेनानुगृह्यते सत्ता | रसेनाप्यविनाभूता सत्ता |

* * *

### ४५–'अस्ति', 'उपलब्धि', और 'तत्त्वभाव' का समन्वय—

सत् 'अस्ति' है, चित् 'उपलब्धि' है, आनन्द 'तत्त्वभाव' है। तत्त्वभावोपलब्धिरूप अस्तित्व ही सच्चिदानन्दब्रह्म है। अस्तिभावोपलब्धिरूप तत्त्वभाव ( सच्चिद्रूपानन्दभाव ) ही प्रसाद का कारण है। अस्ति-ग्रहण से सर्वग्रहीत है। यही सच्चिदानन्दब्रह्म की साक्षात् दृष्टि है, जिसका निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण हुआ है—

**नैव वाचा, न मनसा, प्राप्तुं शक्यो न चक्षुषा ॥**
**'अस्ती' ति ब्रुवतोऽन्यत्र कथं तदुपलभ्यते ॥१॥**
**'अस्ती' त्येवोपलब्धव्यस्तत्त्वभावेन चोभयोः ॥**
**'अस्ती' त्येवोपलब्धस्य तत्त्वभावः प्रसीदति ॥२॥**

—कठोपनिषत् ६।१२।१३।

१–अस्ति——सत्
२–उपलब्धिः–चित्
३–तत्त्वभावः–आनन्दः

} –अस्तीत्येवोपलब्धव्यस्तत्त्वभावेन चोभयोः
"अस्तीत्येवोपलब्धस्य तत्त्वभावः प्रसीदति"

* * *

## ४६–गीता का 'समब्रह्म', और 'ऐकान्तिकरस'–

उन्मुग्ध सच्चिदानन्दलक्षण–ऐतदात्म्य–निरपेक्ष–यही निष्कलब्रह्म गीतापरिभाषा में–'समब्रह्म'–'ऐकान्तिकरस' इन दो नामों से व्यवहृत हुआ है। सर्वत्र समरूप से व्याप्त गुणातीत ब्रह्म ही समब्रह्म है। यह विशुद्ध रसात्मक है, अतएव इसे 'ऐकान्तिकरस' नाम से व्यवहृत करना भी अन्वर्थ बनता है। भावाभाव, सदसत्, मूर्त्तामूर्त्त, निरुक्तानिरुक्त, अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूत, सर्वत्र यह असङ्गरूप से व्याप्त है। बिना इसके क्योंकि कोई भी सापेक्ष विषय अपनी सापेक्ष सत्ता नहीं रख सकता, अतएव सर्वथा असङ्ग भी यह निष्कलब्रह्म सब का आरम्भक मान लिया जाता है। अतद्व्यावृत्तित्त्व ही इसका आरम्भकत्त्व है। सर्वबलोपहित विशुद्ध रस ही इसका प्रातिस्विक रूप है, जिस शुद्ध रस की सत्-चित्-आनन्दरूप से भाति होती है। बलतत्त्व ही कला का जनक है। रसतत्त्व स्वस्वरूप से अखण्ड बनता हुआ निष्कल है। अखण्ड–अद्वय रस को खण्ड–खण्डरूप में परिणत करने वाला मृत्युलक्षण खण्डरूप स्वयं बल ही है। बल नहीं, तो खण्डभाव नहीं। खण्डभाव नहीं, तो कलाभाव नहीं। अतएव सर्वबलोपहित विशुद्ध रसतत्त्व को अवश्य ही निष्कल कहा जा सकता है।

## ४७–ब्रह्मानुगत 'आभू', और 'अभ्व' तत्त्व–

प्रकरण से आरम्भ कर अब तक केवल सत्–चित्–आनन्दरूप रसतत्त्व का ही विश्लेषण हुआ है। इसी की सर्वव्याप्ति का यशोगान हुआ है। इसकी आरम्भकता भी केवल अतद्व्यावृत्तिदृष्टया स्वीकृत हो गई है। वह स्वयं व्यापक है, असङ्ग है, निरञ्जन है, नित्यशान्त है, परिपूर्ण है, निष्काम है। उसका कहीं अभाव नहीं, एतावता ही उसे आरम्भक मान लिया जाता है। वस्तुतः 'आरम्भक' शब्द का जो उपादान–अर्थ लोक-वेद में संगृहीत है, उस उपादानात्मक आरम्भणभाव से तो उसका कोई भी सम्बन्ध नहीं है। व्यापकत्त्वेन जब वह सर्वात्मक है, तो उसका कामना से क्या सम्बन्ध ?, क्योंकि कामना अप्राप्त वस्तु की प्राप्ति के लिए ही हुआ करती है। यह सम्भव है कि, कार्य्यरूप विश्व में जो अपरिवर्त्तनीय–सामान्य–नित्यभाव हैं, उनका वह रसब्रह्म कारण हो, परन्तु प्रतिक्षण विलक्षण क्षणिक क्रियाभावों का, क्रियाकूटात्मक गुणों का, गुणकूटात्मक द्रव्यों का, एवं तद्रूप अनित्यभावों का तो वह कथमपि उपादान नहीं बन सकता। वैज्ञानिकोंनें इस विप्रतिपत्ति के निराकरण के लिए मर्त्य कार्य्य के मर्त्यकारण का अनुमान लगाया, एवं उसे बल नाम से व्यवहृत किया। साथ ही यह सिद्धान्त स्थापित किया कि, कार्य्यात्मक विश्व में समष्टि–व्यष्टिरूप से उभयथा परिवर्त्तनीय, दो विरुद्ध कार्य्यों का एकत्र समन्वय हो रहा है, अतः भावद्वयात्मक कार्य्यरूप विश्व का मूल भी भावद्वयात्मक ही होना चाहिए, क्योंकि-कारणगुण ही कार्य्यगुण के आरम्भक बना करते हैं। परिवर्त्तनीय भाव का परिवर्त्तनशील मूलकारण ही 'बल' कहलाया, एवं अपरिवर्त्तनीय कार्य्यभाव का अपरिवर्त्तनशील मूलकारण ही 'रस' कहलाया। रस **'आसमन्ताद् व्याप्तो भवति'** निर्वचन से **'आभू'** कहलाया, बल–अपने त्रिक्षणभाव से **'अभवन्–भवति'** निर्वचन से 'अभ्व' कहलाया। बलात्मक अभ्व नामरूपकर्म्ममय मर्त्यकार्य्य का कारण बना *, रसात्मक आभू 'अस्ति' लक्षण सत्तारस ( सोपाधिकसत्ता ) का आधार बना। इसप्रकार निष्कल रसकारणता के साथ साथ स–कल बलकारणता इसी प्रसङ्ग में हमारे सम्मुख और उपस्थित हो गई।

---

* **"ते हैते ब्रह्मणो महती अभ्वे, महती यक्षे ( नामरूपे )"**

## ४८–ब्रह्मानुगत वाक्यार्थबोध का समन्वय–

बलभाव की स्वीकृति से स्वगतभेद का प्रश्न उपस्थित होना चाहिए था, परन्तु नहीं होता। कारण सत्–चित्–आनन्द–तीनों जैसे भातिसिद्ध बनते हुए रसाद्वैत पर कोई आक्रमण नहीं करते, एवमेव भातिसिद्ध बल भी सत्तैक्यात् स्वगतभेद को अवसर नहीं देने पाता। मर्त्य कार्य्य के कारणभूत इस बल की **सुषुप्ति, जागृति, चिति, हृद्ग्रन्थि,** ये चार अवस्थाएँ रहती हैं। सुषुप्तिदशा में यच्चयावत् बल रससमुद्र में विलीन रहते हैं। एतदवस्थापन्न रस ही बलोपहित रस कहलाया है। इसी को निष्कलब्रह्म माना गया है। बल हैं अवश्य। बल भला रस को छोड़ कर जायँगे भी कहाँ? परन्तु रससमुद्र में निमग्न हैं, सुप्त हैं। अतएव कलाप्रवृत्ति का अभाव है। अतएव च रहते हुए भी बल की उसी प्रकार इस सुप्तदशा–अकर्म्मण्यदशा में अविवक्षा कर ली जाती है, जैसे यत्कर्म्मयोग्यताविरहित यत्–वस्तु की स्थिति अभावात्मिका मान ली जाती है। जिसका जो कर्म्म है, वह यदि उसे नहीं करता, तो उसका रहना न रहना ही माना जाता है। अथवा रहते हुए भी सुप्तबल की उसी प्रकार अविवक्षा कर ली जाती है, जैसे वाक्यार्थबोध–प्रसङ्ग में वाक्यार्थबोध के समन्वय के लिए अपने ज्ञान में विद्यमान भी घटत्त्व की अविवक्षा कर 'घटे घटत्त्वम्' का 'घटत्त्वोपहिते घटे घटत्त्वम्' इस रूप से वाक्यार्थबोध कर लिया जाता है। सिद्ध विषय है कि, घट में अवश्य ही घटत्त्व रहता है। यदि घटत्त्व ही न रहेगा, तो घट कहाँ रह पाएगा। बात तो ठीक है। परन्तु इसे शब्दद्वारा कहा कैसे जाय!। **'घटे घटत्त्वम्'** क्या यह कहा जाय? कह भले ही दिया जाय, परन्तु वाक्य अशुद्ध होगा, अभीष्टार्थसिद्धि न होगी। **क्यों?।** इसलिए कि—'घटे' का अर्थ होगा 'घटत्त्वविशिष्टे घटे'। क्योंकि घटत्त्व के बिना घट शब्द ही अनुपपन्न है। उधर घटत्त्व घट में रहता है, घटत्त्व घटत्त्व में नहीं रहता–**'सामान्ये सामान्याभावः'**। मनुष्य में मनुष्यत्त्व रहता है, मनुष्यत्त्व में मनुष्यत्त्व क्या रहेगा, और कैसे रहेगा? ऐसी स्थिति में 'घटे घटत्त्वम्' का स्वतःसिद्ध जो—'घटत्त्वविशिष्टे घटे घटत्त्वम्' यह अर्थ होगा, वह सर्वथा तत्त्वदृष्ट्या अनुपपन्न बन जायगा। क्योंकि घटत्त्वविशिष्ट घट में घटत्त्व तो पहिले से ही विद्यमान है। फिर उसमें और घटत्त्व क्या रहेगा। इस अड़चन को दूर करने के लिए तार्किकोंनें विद्यमान भी घटत्त्व की स्वबुद्धि में अविवक्षा मान कर **'घटत्त्वोपहिते घटे घटत्त्वम्'** यह वाक्यार्थ–समन्वय कर लिया है। ठीक यही व्यवस्था यहाँ समझिए। रस घटस्थानीय है, बल घटत्त्व स्थानीय है। घट जैसे बिना घटत्त्व के अनुपपन्न है, एवमेव रस भी बिना बल के अनुपपन्न है। ऐसी स्थिति में 'रसे बलत्त्वम्' का 'बलत्त्वविशिष्टे रसे बलत्त्वम्' यह वाक्यार्थ होना चाहिए, किन्तु यह अनुपपन्न है। अतएव इसका **'बलत्त्वोपहिते रसे बलत्त्वम्'** इसप्रकार समन्वय कर लिया है। तात्पर्य्य–सत्तादृष्ट्या यद्यपि रस बल, दोनों का अपार्थक्य है, तथापि विशेषणधिया अपने ज्ञान में बल की अविवक्षा कर शुद्ध रस की भावना कर ली जाती है। बलरहित यह शुद्ध रस ही, जिसे पूर्वकथनानुसार हम 'उन्मुग्ध सच्चिदानन्दब्रह्म' कहेंगे—निष्कलब्रह्म है। **'रसो ह्येव सः'** ही इसकी परिभाषा है, 'एव' शब्द ऐकान्तिकभाव का ही सूचक है।

## ४९–नेति–नेतीत्युपनिषत् का समन्वय–

सापेक्ष सच्चिदानन्दब्रह्म की सर्वसामान्यानुभूता प्रत्यक्षदृष्टि का पूर्व में विश्लेषण हुआ है, और तत्–प्रसङ्ग में ही यह बतलाया गया है कि–आबाल–वृद्ध–वनिता–सब को ब्रह्म के सापेक्ष सोपाधिक उद्बुद्ध रूपों के प्रत्यक्ष–दर्शन हो रहे हैं। क्या लौकिक–भौतिक–विषयानुभवों की भाँति इस ब्रह्मानुभूति का भी वाणी के द्वारा ( शब्दों में ) अभिनय सम्भव है?, प्रश्न का समाधान –'नेति–नेतीत्युपनिषत्' (श्रुतिः) ही माना

गया है। "जब किसी भी स्वकल्पना-कल्पित सिद्धान्त के समर्थन के लिए इन केवलतत्त्ववादी-विज्ञानशून्य भारतीयों को कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं होता, तो ये उसे ही-अचिन्त्य-अनिर्वचनीय-शब्दातीत-कहते हुए तटस्थ बन जाते हैं, जो कि तटस्थता इन का परप्रतारणात्मक पथ ही माना जायगा", इसप्रकार भारतीय तत्त्वसम्मत अनिर्वचनीय, किन्तु स्वानुभवैकगम्य ब्रह्मतत्त्व के सम्बन्ध में जड़भूतविज्ञानवादियों का जो विज्ञान-सम्मत ? आक्रोश व्यक्त होता रहता है, तत्सम्बन्ध में भारतीय आर्षप्रज्ञा के कोश में इसलिए कोई समाधान नहीं है कि, विज्ञानाभिनिवेश से समुत्पन्न इसप्रकार के आक्रोश, एवं तदनुगत हेत्वाभास लोकानुभव (भूतानुभव) दृष्टि से भी कोई महत्त्व नहीं रखते। अतएव सर्वथा बालप्रज्ञा से सम्बन्धित इत्थंभूत आक्रोशों की समाधानप्रवृत्ति सर्वथैव यातयामा है। हाँ, जो अस्तिब्रह्म के उपासक हैं, जो दिग्देशकालातीत ब्रह्मतत्त्व की अतद्व्यावृत्तता से सुपरिचित हैं, उन्हें इस दिशा में न कभी सन्देह हुआ, न हो सकता। क्योंकि वे जानते हैं कि, जब कि गुड़-शर्करा-इक्षु-मधु-आदि भौतिक पदार्थों के सर्वथा विभिन्न मधुर-अनुभवों के तारतम्य भी वाणी के द्वारा व्यक्त नहीं किए जा सकते। केवल रसनेन्द्रिय ही इनके माधुर्य्य-तारतम्य का अनुभव कर सकती है, तो जो ब्रह्मतत्त्व सम्पूर्ण विषयों का आधार है, जिसको आधार बनाए बिना कोई भी अनुभूत व्यक्त नहीं हो सकती, दिग्देशकालानवच्छिन्न उस स्वानुभवैकगम्य ब्रह्मानन्द का शब्द-द्वारा कैसे अभिनय सम्भव है ? 'नेति-नेति' ही उसके अभिनय की आधारभूमि है।

'नेति नेति' का अक्षरार्थ जान लेना भी आवश्यक है। सच्चिदानन्दब्रह्म के निरपेक्ष, सापेक्ष, रूप दो विवर्त बतलाए गए हैं। विषयातीत विशुद्ध रसात्मक सच्चिदानन्दब्रह्म निरपेक्ष है, विषयविशिष्ट बलरसात्मक सच्चिदान्द-ब्रह्म सापेक्ष है। जो कुछ प्रतीत होरहा है, वह सापेक्षब्रह्म है। जो इन्द्रिय-प्रतीति से बहिर्भूत है, वह निरपेक्ष है। 'नेति-नेति' आदेश दोनों का संग्राहक बना हुआ है। प्रत्येक भौतिक विषय पर, नामरूपकर्म्मात्मक पदार्थ पर दृष्टि डालते जाइए, और साथ ही न-इति-न-इति बोलते जाइए। निरपेक्ष पर दृष्टि चली जायगी। 'स घटोऽपि न, पटोऽपि न, अपितु विषयातीतः-अवाङ्मनसगोचरः-अविज्ञेयः-निरुपाधिकः' ही 'न इति-न-इति'-अवगन्तव्यः। न-न करते जाइए, विषयसमाप्त्यनन्तर आपकी तत्त्वभावना अवरुद्ध होजायगी। वही निरपेक्षब्रह्म होगा। इसप्रकार 'नेति-नेति' वाक्य का विषयनिषेधात्मक अर्थ निरपेक्षब्रह्म की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है। दूसरा दृष्टिकोण नेति की नेति से सम्बन्ध रखता है। विषयोपाधिरूपेण वही सर्वत्र प्रस्फुटित है। कहीं भी उसका अभाव नहीं है। 'अस्ति' (विषयसत्ता) रूप से सर्वत्र वही प्रतीत होरहा है। प्रतीत होने वाला सत्तालक्षण ब्रह्म सोपाधिक सच्चिदानन्द है। अभावाभाव सत्ता का स्वरूपसमर्थक माना गया है। घटाभावाभाव घटसत्ता का कारण है। नकार का नकार अस्तित्त्व का समर्थक है। न-इति न-इति (अवगन्तव्यम्) ही दूसरे दृष्टिकोण का समन्वय है। 'वह नहीं है, यह बात नहीं है, ऐसा समझिए' ही-'नेति-नेति' का अर्थ है, जिसका फलितार्थ निकलता है-'अस्तीत्येव'।

प्रत्यक्षदर्शन होता है-सापेक्ष सच्चिदानन्द का। इस प्रत्यक्ष में विषय, और विषयाधारभूत सच्चिदानन्द, दो भावों का समन्वय है। इनमें से विषय का तो स्वरूपनिर्वचन सम्भव है, परन्तु विषयाधारभूत सच्चिदानन्द का अनुभवद्वारा प्रत्यक्षमात्र है। इसका स्वरूपनिर्वचन करना असम्भव है। कारण स्पष्ट है। वह अपने स्वरूप से व्यापक बनता हुआ निरपेक्षब्रह्म से अभिन्न है। हमारा भूतात्मा परिच्छिन्न, मन परिच्छिन्न, इन्द्रियवर्ग परिच्छिन्न। और वह अपरिच्छिन्न। परिच्छिन्न अपरिच्छिन्न का स्वरूप विश्लेषण करे, तो कैसे करे ? वह अपने

व्यापक धर्म्म से हमारी बुद्धि–मन–इन्द्रिय सब में व्याप्त है, परन्तु बुद्धि-मन-इन्द्रिय उसमें व्याप्त नहीं है। वह हममें अवश्य है, हम उसमें नहीं है। प्रत्येक तरङ्ग में समुद्र व्याप्त है, परन्तु तरङ्गें तो सम्पूर्ण समुद्र की इयत्ता नापने में असमर्थ हैं। तरङ्गे अवश्य सामुद्र हैं, किन्तु समुद्र तारङ्ग नहीं है–'सामुद्रो हि तरङ्गः, क्वचन समुद्रो न तारङ्गः'। मैं अवश्य उसका हूँ, परन्तु वह मेरा (ही) नहीं है। व्यापक अवश्य व्याप्यों में रहता है, परन्तु व्याप्य व्यापक का वेष्टन नहीं कर सकते। वह सर्वात्मना एक परिच्छिन्न व्यक्ति में नहीं समा सकता–**'न त्वहं–तेषु'**। व्यक्ति अवश्य ही सर्वात्मना उस व्यापकगर्भ में प्रविष्ट है–**'ते मयि'**। अपिच–मान लेते हैं–सोपाधिक ब्रह्म की हमें अनुभूति है। फिर भी उस अतद्व्यावृत्त के निर्वचन के लिए शब्द कहाँ प्राप्त करें। घट का घट शब्द से इसलिए निर्वचन होजाता है कि, घट शब्द घटेतर पटादि यच्चयावत् शब्दों का व्यावर्त्तक है। प्रत्येक शब्द की यत्किञ्चित्पदार्थतावच्छेदकावच्छिन्न में ही शक्ति रहती है। घट इसलिए घट है कि, वह पट नहीं है। पट इसलिए पट है कि, वह घट नहीं है, परन्तु जो घट–पट –मठ–कृष्ण–पीत–हरित–नील -सब कुछ है, उसके लिए 'सर्वम्' (जो सर्वम्–नेति नेति का ही रूपान्तर है) के अतिरिक्त और क्या कहा जासकता है। इसी अतद्व्यावृत्ति से वह अनिर्वचनीय है। हम सोपाधिकरूप से उसका अपने अन्तर्जगत् में अनुभव कर रहे हैं, इसलिए हमारे मुख से–'नहीं जानते' भी नहीं निकलता। उसका तद्रूप से निर्वचन करने में हम असमर्थ हैं, इसलिए 'जानते हैं' भी नहीं कहा जासकता। जानते हुए भी नहीं जान रहे, कैसा आश्चर्य्य है। वह जानना भी क्या जानना है, जिसे जान कर हम अपने आपको ही भूल जाँय–**'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति'**। अतएव अन्ततोगत्वा श्रुति के **'नेति नेतीति होवाच'** आदेश पर ही विश्राम करना पड़ता **है**, जिस विश्रामभूमि का निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण हुआ है–

**संविदन्ति न यं वेदाः, विष्णुर्वेद, न वा विधिः।**
**यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह॥**

## ५०–अवाङ्मनसगोचर अविज्ञेय ब्रह्म—

अनुभूति आत्मविषयिणी हो, अथवा लोकविषयिणी, अनुभूति अनुभूति है, रसात्मिका है। रस तत्त्व अपने रूपसे ब्रह्म है। अतः उसका निर्वचन असम्भव है। तिक्त-कटु-अम्ल-लवण-मधुर-स्वादों की अनुभूति अनुभूति पर विश्रान्त है। इसका शब्द–द्वारा निर्वचन असम्भव है। द्राक्षा, शर्करा, इक्षु, शर्कराखण्ड (मिश्री), आदि सभी तो मधुर रस हैं। सबका स्वाद पृथक् पृथक् रूप से अनुभूत होता है। क्या आप उस अमृत-रूपा पृथक् स्वादों की पृथगनुभूति का शब्दद्वारा निर्वचन कर सकेंगे। कृष्णमरीचिका, हरितमरीचिका, रक्तमरीचिका, आदि के तिक्तस्वादों से अनुभूत होने वाले पार्थक्य का क्या आप स्पष्टीकरण कर सकेंगे?। असम्भव। विशुद्ध रसानुभूति में आकर वह तत्त्व उस निर्विशेष रस से अभिन्न बन जाता है। अतः उसका निर्वचन असम्भव बन जाता है। सच्चिदानन्दब्रह्म सर्वानुभूत है, फिर भी उसका यदि कोई स्वरूपलक्षण पूँछता है, तो उससे पहिले विषयस्वादों का निर्वचन कराना चाहिए। यदि वह उनका निर्वचन कर देगा, तो हम भी ब्रह्म के स्वरूपनिर्वचन के असम्भव-प्रयास में प्रवृत्त होने की धृष्टता कर लेंगे। भला जब हम इन्द्रियसापेक्ष विषयानुभूतियों का भी स्वरूपनिर्वचन नहीं कर सकते, तो फिर उस निष्कल, निरञ्जन, निर्धर्म्मक, निष्क्रिय, निर्विशेष, दिग्देशकाल से अनन्त, किन्तु संख्या से एक, रसैकघन, उन्मुग्ध, सच्चिदानन्दब्रह्म का निर्वचन क्यों कर हो सकता है। अतएव इसे अवाङ्मनसगोचर, अनिर्वचनीय, एवं अविज्ञेय कहा गया है।

## ५१–निष्कलब्रह्म, और तदनुगत ब्रह्मवन—

उक्त लक्षण, किन्तु तत्त्वतः सर्वविधलक्षणातीत निष्कल ब्रह्म के दो विवर्त्तभावों की ओर वैज्ञानिकों नें हमारा ध्यान आकर्षित किया है। **बलोपहित निष्कलब्रह्म**, प्रथम विवर्त्त है, एवं **बल-विशिष्ट निष्कलब्रह्म**, द्वितीय विवर्त्त है। सर्वात्मना दोनों का स्वरूप अभिन्न है। केवल बल-दृष्टि से तारतम्य है। उसी को विशुद्ध रसरूप से देखना एक दृष्टिकोण है, यही बलोपहित निष्कलब्रह्म है। उसी को बलविशिष्टरूप से देखना एक दृष्टिकोण है, यही बलविशिष्ट निष्कलब्रह्म है। प्रथम विवर्त्त विज्ञानभाषा में **'निर्विशेष'** कहलाया है, गीताभाषा में यही **'ऐकान्तिकरस'** नाम से व्यवहृत हुआ है। द्वितीय विवर्त्त विज्ञानभाषा में **'परात्पर'** कहलाया है, यही गीताभाषा में–**'शाश्वतधर्म्म'** कहलाया है। स्मरण कीजिए, हमनें पूर्व में (६७ पृष्ठ पर) बल की सुषुप्ति, जागृति, चिति, ग्रन्थि, भेद से चार अवस्था बतलाईं हैं। वहीं यह भी स्पष्ट कर दिया है कि, रसगर्भ में जब बल सुप्त हो जाते हैं, तो विशुद्ध रस का साम्राज्य रह जाता है। और ऐसे बल का रहना न रहने के समान है। यही पहली निर्विशेषावस्था है। बल सुप्तावस्था को छोड़ कर जाग्रदवस्था में तो आगए, परन्तु अभी न तो इनकी चिति हुई, न बन्ध हुआ, अपितु बल सहचर अवस्थामात्र से युक्त हैं। सहचरसम्बन्धानुगत बल चिति, एवं बन्धलक्षणा संसृष्टिमर्य्यादा से असंसृष्ट रहते हुए सृष्टिमर्य्यादा से एकान्ततः बहिर्भूत हैं। सहचरावस्था ही बलों की जाग्रदवस्था है। तदवस्थायुक्त सर्वबलविशिष्ट, सृष्टिमर्य्यादया बहिर्भूत रस ही परात्पर है। बल ही रस का 'त्व' लक्षण धर्म्म है। अतएव परात्पर को सर्वधर्म्मविशिष्ट कहा जासकता है। अतएव विज्ञान-प्रधान गीताशास्त्र ने इसे 'शाश्वतधर्म्म' नाम से ही व्यवहृत करना न्यायसङ्गत माना है। बुद्धया प्रकल्पित बलाविवक्षया वही तत्त्व निर्विशेष है, सत्तादृष्ट्या वही तत्त्व परात्पर है। निर्विशेष भातिसापेक्ष है, परात्पर सत्तासापेक्ष है। सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर दोनों का ऐक्यभाव सुस्पष्ट है। अतएव दोनों को दो न मान कर हम 'निष्कल' रूप से एक ही नाम से उसका संग्रह कर रहे हैं। यही निष्कल निर्विशेषदृष्ट्या अनारम्भक है, परात्परदृष्टया अधिष्ठानात्मक आरम्भक है। परात्पर का रसभाग विश्वामृतसत्ता का आरम्भक है, परात्पर का बलभाग विश्वमर्त्यभाव का आरम्भक है। वही निष्कल परात्पर महतोमहीयान् है, वही अणोरणीयान् है। रसदृष्टया वही महतोमहीयान्रूप भूमा है। बलदृष्टया वही अणोरणीयान्रूप अणिमा है। जो भूमा है, वही अणिमा है। जो अणिमा है, वही भूमा है। भूमारस भी बलमय है, अणिमाबल भी रसमय है। सर्वथा अत्यनपिनद्ध इसी परात्पर को हम प्रकृत प्रकरण का निष्कल नामक प्रथम आरम्भक कहेंगे–जो बलात्मिका नित्या अशान्ति को अपने गर्भ में रखता हुआ भी रसात्मिका नित्या शान्ति की अपेक्षा आपूर्य्यमाण समुद्रवत् अचलप्रतिष्ठ है। वृक्ष-धिया आत्मतत्त्व की उपासना करने वालों नें इसी निष्कल परात्पर को **'ब्रह्मवन'** नाम से व्यवहृत किया है*–

जब परात्पर में बल जाग्रदवस्थापन्न हैं, एवं बलविभक्ति का ही नाम जब कला है, तो परात्पर को निष्कल कैसे माना गया ?, यह प्रासङ्गिक प्रश्न है। प्रासाङ्गिक उत्तर भी स्पष्ट है। कलाप्रवृत्ति चितिभाव पर निर्भर है। चितिभाव कामभाव पर निर्भर है। कामभाव हृदयभाव पर निर्भर है। हृदयभाव सीमाभाव पर निर्भर है।

---

*–**ब्रह्म वनं, ब्रह्म स वृक्ष आसीत्, यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः।**
**मनीषिणो मनसा विब्रवीमि वः, ब्रह्माध्यतिष्ठद्–भुवनानि धारयन्॥**
—तै०ब्रा० २।८।६।६।

जब कि परात्पर असीम है, तो ये सम्पूर्ण निर्भरताएँ उसके गर्भ में हीं विलीन हो जातीं हैं। बलों की चिति, किंवा ग्रन्थिबन्धन तो तभी सम्भव है, जबकि संचरभाव से प्रवाहित बलों को एक दूसरे से टकराने का अवसर मिले। व्यापक परात्पर में ऐसा अवसर मिलना असम्भव है। अतएव चिति भी असम्भव है। अतएव च उसका कलाभाव से सम्बन्ध नहीं होता।

## ५२–महाकाल परमेश्वर की सर्वारम्भकता—

निष्कल परात्पर ही आगमभाषा में **'महाकाल'–परमेश्वर'** कहलाया है। इसी के लिए श्रुतियों में पदे पदे **'अभयं वै ब्रह्म'** इत्यादिरूप से 'अभय' नाम प्रयुक्त हुआ है। यह विश्वातीत, परात्पर–परमेश्वर एक है, इसके गर्भ में अनन्त (असंख्य) ईश्वर उसी प्रकार प्रतिष्ठित हैं, जैसे एक एक ईश्वर के गर्भ में असंख्य जीव प्रतिष्ठित हैं। जीवों का परमेश्वर ईश्वर है, ईश्वरों का परमेश्वर परात्पर है। सर्वबलविशिष्टरसमूर्ति परात्परका बलभाग 'मृत्यु' है, यही 'अभ्व' है। रसभाग 'अमृत' है, यही 'आभू' है। बल संख्या से अनन्त (असंख्य), किन्तु दिग्देशकाल से सादि सान्त परिच्छिन्न हैं। रस संख्या से एक, किन्तु दिग्देशकाल से अनन्त–अपरिच्छिन्न है। रस एकान्ततः अपरिवर्त्तनशील है, स्थितिलक्षण है। बल परिवर्त्तनशील हैं, गतिलक्षण हैं। रस नित्य है, बललक्षण है, आनन्दरसैकघन है, पूर्ण है। बल अनित्य हैं, स्वलक्षण हैं, दुःखं–दुःखं हैं, शून्यं–शून्यं हैं। रस ब्रह्म है, बल कर्म्मरूप श्रम है। रसब्रह्म को प्रधान मानने वाला ब्रह्मानुयायी वर्ग **'ब्राह्मण'** है। बलश्रम को प्रधान मानने वाला श्रमानुयायी वर्ग **'श्रमणक'** है। अस्तिरूप रसब्रह्म के अनुयायी ब्राह्मण **'आस्तिक'** कहलाए हैं। 'नास्ति' रूप बलश्रम के अनुयायी श्रमणक **'नास्तिक'** कहलाए हैं। इसप्रकार परात्पर के अस्ति, नास्तिरूप से दो प्रकार से दर्शन हो रहे हैं। इसी आधार पर भारतीय आत्मदर्शन **आस्तिकदर्शन, नास्तिकदर्शन** भेद से दो भागों में विभक्त हो रहा है, जिसका भूमिका के **'आत्मपरीक्षा–खण्ड'** में विस्तार से विश्लेषण किया जाचुका है। पूर्वप्रपञ्च का निष्कर्ष यही निकलता है कि, सर्वबलविशिष्ट अखण्ड–अद्वय परात्पर का ही नाम निष्कलब्रह्म है, जिसकी **निर्विशेष, परात्पर,** इन दो विवर्त्तरूपों से भावना की जा सकती है। यही पहिला निष्कल नामक आरम्भक है।

## ५३–सर्वबलविशिष्ट परात्परब्रह्म, एवं सर्वबलोपपन्न पुरुषब्रह्म—

जिस निष्कल परात्परब्रह्म का पूर्व में निरूपण हुआ है, उसीके आगे जाकर सर्वबलविशिष्ट, **सर्व–बलोपपन्न,** ये दो विवर्त्त हो जाते हैं। जिसप्रकार उन्मुग्धरसमूर्त्ति सच्चिदानन्दब्रह्म के **सर्वबलविरहित, सर्वबलविशिष्ट,** ये दो रूप क्रमशः निर्विशेष, परात्पर, नाम से व्यवहृत हुए हैं। एवमेव परात्परब्रह्म के उक्त दोनों विवर्त्त क्रमशः परात्पर, पुरुष, नाम से व्यवहृत हुए हैं। जैसे निर्विशेष, और परात्पर तत्त्वतः अभिन्न बतलाये गए हैं, एवमेव परात्पर, और पुरुष भी तत्त्वतः अभिन्न ही हैं। इसी आधार पर **'परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्'** यह निगम व्यवस्थित हुआ है। पुरुष अवश्य उससे अभिन्न रहता हुआ परात्पर है, परन्तु स्वयं परात्पर अपने व्यापक स्वरूप से (सर्वबलविशिष्टरूपसे) कभी पुरुष नहीं है। इस मौलिक दृष्टिकोण को आधार बना कर ही 'षोडशी' नामक द्वितीय आरम्भक की मीमांसा करनी चाहिये।

## ५४–नव (९) अवस्थात्मक बलतत्त्व—

रसैकघन परात्परब्रह्म में जिस क्षणिक बल का अवस्थान बतलाया गया है, अमृतरस के तारतम्य से उस बल की ९ अवस्था हो जाती हैं, एवं वे ९ अवस्था यत्र तत्र उपनिषदों में–"१–शान्तिः, २–तृप्तिः,

३-प्रसादः, ४-माया, ५-कला, ६-गुणः, ७-विकारः, ८-अञ्जनम्, ९-आवरणम्" इन नामों से प्रसिद्ध हुईं हैं। इनमें से ३-३ का एक एक स्वतन्त्र विभाग है। प्रथमत्रयी में रस का प्राधान्य है, द्वितीयत्रयी मे रस-बल का साम्य है, तृतीयत्रयी में बल का प्राधान्य है। रसप्रधाना प्रथमा त्रयी 'अमृतम्' है, इसका निष्कल परात्पर से सम्बन्ध है। उभयप्रधाना द्वितीया त्रयी 'अमृतमृत्यू' है, इसका षोडशी से सम्बन्ध है। बलप्रधाना तृतीया त्रयी 'मृत्युः' है, इसका प्रतिमाषोडशी से सम्बन्ध है, जैसा कि निम्न लिखित तालिका से स्पष्ट है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | १-शान्तिः (सुप्तबलम्) तद्युक्तो शुद्धरसः | —निर्विशेषः | —अमृतम् (निष्कलः १) |
| | २-तृप्तिः (स्वप्नबलम्) बलत्यागानुगामी रसः | — | |
| | ३-प्रसादः (जाग्रद्बलम्) बलविशिष्टरसः | —परात्परः | |
| २ | १-माया (चित्याधारबलम्)-तद्युक्तोऽव्ययः—पुरुषः | सत्यस्यसत्यम | -अमृतमृत्यू (षोडशी२) |
| | २-कला (चितिबलम्)-तद्युक्तोऽक्षरः-पराप्रकृतिः | सत्यम् | |
| | ३-गुणः (चिद्बलम्)-तद्युक्तः क्षरः-अपराप्रकृतिः | | |
| ३ | १-विकारः (ग्रन्थ्याधारबलम्)-तद्युक्तो विश्वसृट्-यज्ञप्रजापतिः | | मृत्युः (प्रतिमाषोडशी ३) |
| | २-अञ्जनम् (ग्रन्थिबलम्)-तद्युक्तं पुरञ्जनम्-विराट्प्रजापतिः | | |
| | ३-आवरणम् (सुप्तबलम्)-तद्युक्तं पुरम्-विश्वप्रजापतिः | | |

## ५५-षट्-बलपरिग्रहात्मक आत्मन्वी प्रजापति—

उक्त नवों बलावस्थाओं में से शान्ति, तृप्ति, प्रसाद, ये तीन अवस्थाएँ तो अचिन्त्य-अनिर्वचनीय-अविज्ञेय-सर्वबलविशिष्ट परात्पररूप निष्कलब्रह्म से युक्त रहतीं हुईं अचिन्त्य हैं। शेष ६ ओं अवस्थाएँ मायोपधि के सम्बन्ध से चिन्त्य हैं। उन तीनों का 'आत्मा' से सम्बन्ध है, इन ६ ओं का आत्मन्वी से सम्बन्ध है। रसप्रधान तत्त्व 'आत्मा' कहलाया है। बलप्रधान-परिग्रहविशिष्ट तत्त्व 'आत्मन्वी' कहलाया है। आत्मन्वी ही विज्ञानभाषा में 'प्रजापति' कहलाया है। शान्त्यादि तीनों बलावस्था बलरूपेण परिग्रहस्थानीया बनतीं हुईं भीं अचिन्त्य होने से अपरिग्रह हैं। अतः तद्युक्त निष्कल परात्पर को आत्मा ही कहा जायगा। मायादि शेष

६ अवस्थाएँ ही वास्तविक परिग्रह हैं । अतः तद्विशिष्ट आत्मा (रस) को ही आत्मन्वी (प्रजापति) माना जायगा । वही निष्कल परात्पर मायादि ६ परिग्रहों के कारण षट्संस्थ बन जाता है, जैसा कि अग्रिम परिच्छेदों से स्पष्ट हो रहा है ।

## ५६–'माया' परिग्रहयुक्त आत्मन्वी प्रजापति—

सबसे पहिला मायापरिग्रह है । जिस निष्कल परात्पर में प्रतिक्षण विलक्षण बल का समन्वय बतलाया गया है, वह बल **'कोशबल, मात्राबल,'** भेद से दो भागों में विभक्त है । कोशबल १६ हैं, इन कोशबलों के गर्भ में प्रतिष्ठित मात्राबल असंख्य हैं । अनन्त मात्राबलों को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाले कोशबलों में १५ अविद्याबल हैं, ये सृष्टिसाक्षी बनते हैं । एवं १ कोशबल विद्याबल है, और वह मुक्तिसाक्षी बनता है । विज्ञान-भाषा में ये १६ हों बलकोश क्रमशः–विद्या, मायादि, नामों से प्रसिद्ध हैं, जैसा कि निम्न लिखित परिलेख से स्पष्ट है—

| १—विद्या (१) | २—माया (२) | | १०-सत्यम् (१) | |
|---|---|---|---|---|
| | ३-जाया ( ) | ६-हृदयम् (१) | ११-यज्ञम् (२) | १४-वयः (१) |
| | ४-धारा (३) | ७-भूतिः (२) | १२-अभ्वम् (३) | १५-वयोनाधः(२) |
| इति केवलमन्यत् | ५-आपः (४) | ८-यज्ञः (३) | १३-मोहः (४) | १६-वयुनम् (३) |
| | इति सध्रीचीनानि-चत्वारि-अन्यानि | ९-सूत्रम् (४) | इति सध्रीचीनानि-चत्वारि-अन्यानि | इति सध्रीचीनानि-त्रीणी अन्यानि |
| | | इति सध्रीचीनानि-चत्वारि--अन्यानि | | |
| १ | ४ | ४ | ५ | ३ |
| * बलकोशाः | | | | |

*—इन सोलहों बलकोशों का विशद वैज्ञानिक विवेचन उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका तृतीयखण्ड में देखना चाहिये । यहाँ विस्तारभिया केवल इनके नाम ही उद्धृत कर दिये गये हैं ।

१-विद्याबलम् (विभिन्नभावानामेकत्वसम्पादिनी विद्या, ततो ग्रन्थिबन्धविमोकलक्षणा मुक्तिः)।
२-मायाबलम् (एकस्यानेकत्वसम्पादिनी माया, ततः सीमाभावप्रवृत्तिः)।
३-जायाबलम् (जन्मभावप्रवर्त्तिनी जाया, ततः-उद्भवः)।
४-धाराबलम् (बलप्रवाहसञ्चालिनी धारा, ततः-बलसञ्चरः)।
५-आपोबलम् (ऋतभावप्रवर्त्तिन्यः-आपः, ततो बलव्याप्तिः)।
६-हृदयबलम् (सत्यभावप्रवर्त्तकं-हृदयम्, ततो बलसंघातः)।
७-भूतिबलम् (वित्त-पशु-प्रजा-गोत्र-वेदाभिवर्द्धिनी भूतिः, ततोऽभिवृद्धिर्बलानाम्)।
८-यज्ञबलम् (भोक्तृभोग्यसमन्वयकर्त्ता यज्ञः, ततो बलानामन्नान्नादभावः)।
९-सूत्रबलम् (स्थिरभोग्येषु भोक्तुराक्रान्तिप्रवर्त्तकं सूत्रम्, ततो—बलानां बलेषु व्याप्तिः)।
१०-सत्यबलम् (ज्ञानक्रियार्थसंयोजकं सत्यम्, ततो नामरूपप्रतिष्ठा)।
११-यक्षबलम् (रूपात्मिकाविभक्तेः प्रवर्त्तकं यक्षम्, ततो बलानामभिव्यक्तयः)।
१२-अभ्वबलम् (अमृते मृत्युप्रवेशकं बलमभ्वम्, ततोऽसतः सद्रूपेणावस्थानम्)।
१३-मोहबलम् (अभावे भावबुद्धिप्रवर्त्तको मोहः, ततो बलानामध्यासाः)।
१४-वयोबलम् (द्रव्यगुणकर्म्मप्रवर्त्तकं वयः, ततो भावप्रतीतिः)।
१५-वयोनाधबलम् (भावानां सीमाप्रवर्त्तको वयोनाधः, ततः-आकारप्रतीतिः)।
१६-वयुनबलम् (ज्ञाने विषयसंसर्गप्रवर्त्तकं वयुनम्-ततः-भूतप्रतीतिः)।

\+ \+ \+

शान्ति, तृप्ति, प्रसाद, इन तीन अचिन्त्य बलावस्थाओं का तो मुक्तिप्रवर्त्तक विद्याबल से सम्बन्ध है। एवं शेष मायादि षट्-परिग्रहों का शेष माया-जायादि पञ्चदश अविद्याबलों से सम्बन्ध है। इन १५ अविद्या-बलों में से जाया-धारा-आदि चौदह अविद्याबल मायाबल के गर्भ में प्रतिष्ठित है। अतएव इन पञ्चदशबल-कोशों में मायाबलकोश ही सर्वप्रधान माना गया है। परात्परसमुद्र में ऐसे असंख्य मायाबलकोश हैं—जिस प्रत्येक मायाबलकोश में अनन्त मायाबलगर्भित चतुर्दश चतुर्दश बलकोश प्रतिष्ठित हैं। परात्पर के जिस प्रदेश में मायाबल का उदय होता है, तत्प्रदेश सीमित हो जाता है। मायासीमित मायी वही परात्पर सर्वबलोपपन्न परात्पर कहलाया है, जो मायातीत सर्वबलविशिष्ट निष्कल परात्पर से अभिन्न है। इसप्रकार अमायी, मायी, भेद से एक ही परात्पर के सर्वबलविशिष्ट निष्कल परात्पर, सर्वबलोपपन्न निष्कल परात्पर, ये दो विवर्त्त हो जाते हैं। और सब दृष्टियों से दोनों निष्कल परात्पर समतुलित हैं। अन्तर केवल यही है कि, मायातीत परात्पर केवल परात्पर है, एवं वह संख्या में एक है। परन्तु मायी परात्पर मायापुर के सम्बन्ध से 'परात्परपुरुष' है, एवं मायानन्त्य से वह अनन्त (असंख्य) है। अमायी परात्पर 'ब्रह्मवन' है, मायी परात्परपुरुष ब्रह्मवृक्ष है, जिसे 'अश्वत्थवृक्ष' कहा गया है, एवं जिसका भक्तिपरीक्षा उत्तरखण्ड में विस्तार से विश्लेषण हुआ है, एवं जिसका निम्न लिखित शब्दों में उपवर्णन हुआ है—

**यस्मात्परं नापरमस्ति किञ्चिद्यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित् ।**
**वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥**

मायाप्रकृतिमात्र से युक्त मायी परात्पर क्योंकि स्वस्वरूप से निष्कल है, वैविध्य का अभाव है, अतएव यह 'अव्यय' नाम से व्यवहृत हुआ है । कलाभाव बलचिति पर निर्भर है, बलचिति हृद्बलसापेक्षा है । हृद्बल अक्षरव्यापारसापेक्ष है । यह ठीक है कि, मायाबल के सम्बन्धमात्र से तत्परिच्छिन्न मायी पुरुष में हृदय–बलानुगत अक्षरव्यापार आरम्भ हो जाता है । चिति का उपक्रम हो जाता है, तथापि इस व्यापार से प्रथमा–वस्थापन्ना, मायोदय से उत्तरावस्थापन्ना निर्व्यापारात्मिका, अतएव कलात्मिका चिति से असंस्पृष्टा जो परात्परा–वस्था है, उसे निष्कल ही माना जायगा । यही निष्कल परात्परपुरुष इसी कलाभावविरह से एकरस रहता हुआ **'न वैविध्यमेति'** निर्वचन से 'अव्यय' कहलाया है । यही आगे जाकर हृद्बलरूप अक्षरव्यापार का आधार बनता हुआ कलासर्गप्रवृत्ति का कारण बनता है । दूसरे शब्दों में विशुद्धभावात्मक ( ज्ञानात्मक ) इसी निष्कल अव्यय से कला नाम के दूसरे परिग्रह से कलासर्ग का उपक्रम होता है । कलानुगता माया योगमाया कहलाई है । खण्ड–खण्डात्मिका माया उस आदिमाया से युक्त रहती हैं, अतएव इन्हें 'योगमाया' नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बनता है । इन यच्चयावत् योगमायाओं का आधार आदिमाया है, वह इन सब की अपेक्षा महती है, अतएव उसे 'महामाया' कहना अन्वर्थ बनता है । निष्कर्ष यही हुआ कि, सर्वबलविशिष्टरसमूर्त्ति अमायी–असीम निष्कल परात्पर के यत्किञ्चित् जिस प्रदेश में माया परिग्रह का उदय हुआ । वह मायामय सर्वबलो–पहित, कलाभावशून्य, अतएव निष्कल–अव्यय नाम से प्रसिद्ध, महामाया सम्बन्ध से **'महेश्वर'** नाम से उपवर्णित, कलासर्गप्रवर्त्तक अखण्ड, अश्वत्थवृक्षात्मक तत्त्व ही परात्परपुरुष है, जिसे हम अपनी भाषा में **'परमात्मा'** कह सकते हैं । अमायी परात्परापेक्षया मायोपाधिक परमात्मा मायाभेद से अनन्त हैं । सर्वबल–विशिष्टरसमूर्त्ति अमायी परात्पर को एक निःसीम पट समझिए । इस पर बिन्दुरूपाकाराकारित असंख्य परमात्मा समझिए । उदाहरण के लिए एक श्वेत पत्र पर छोटे छोटे वृत्त बना दीजिए । वृत्तात्मिका रेखा हि–**'लेखा हि पुरः'** (शत० ६।३।३।२५।) के अनुसार भातिसिद्ध–कल्पित–रेखात्मक पुर (सीमा) है । रेखा केवल भातिसिद्ध है । सत्तादृष्ट्या अवारपारीण उस एक ही अखण्ड अमायी पत्र का साम्राज्य है । यदि रेखात्मक पुर से अवच्छिन्न वृत्तों पर दृष्टि डाली जाती है, तो वे पृथक् पृथक् से प्रतीत होते हैं । पृथक्‌रूप से प्रतीयमान ये मायोपाधिक परात्परपुरुष ही महेश्वर हैं । निम्न लिखित वचन एवं परिलेख मायापरिग्रहविशिष्ट इसी निष्कल परात्परपुरुष की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रहे हैं—

**१–न चक्षुषा गृह्यते नापि वाचा नान्यैर्देवैस्तपसा कर्म्मणा वा ।**
**ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्वस्ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः ॥**

—मुण्डकोपनिषत् ३।१।८।

**२–न भूमिरापो न च वह्निरस्ति न चानिलो मेऽस्ति न चाम्बरञ्च ।**
**एवं विदित्वा परमात्मरूपं गुहाशयं निष्कलमद्वितीयम् ॥**
**समस्तसाक्षिं सदसद्विहीनं प्रयाति शुद्धं परमात्मरूपम् ॥**

—कैवल्योपनिषत् २।२३, २४,।

३–मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।
तस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ॥ श्वेताश्वरोपनिषत् ४।१०।

४–भावग्राह्यमनीडाख्यं भावाभावकरं शिवम् ।
कलासर्गकरं देवं ये विदुस्ते जहुस्तनुम् ॥ श्वे० उप० ५।१४।

५–तमीश्वराणां परमं महेश्वरं तं देवतानां परमं च दैवतम् ।
पतिं पतीनां परमं परस्तात्-विदाम देवं भुवनेशमीड्यम् ॥ श्वे० ६।७।

६–सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु ।
वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम् ॥ गी० भा० पू० १।२६।

७–ऊर्ध्वमूलमधःशाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम् ।
छन्दांसि यस्य पर्णानि यस्तं वेद स वेदवित् ॥ गी० १५।१।

८–उपद्रष्टानुमन्ता च भर्त्ता भोक्ता महेश्वरः ।
परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुषः परः ॥—गी० १३।२२।

## ५७–'कला'–परिग्रहयुक्त आत्मन्वी प्रजापति—

जिस प्रकार निष्कलब्रह्म के सर्वबलविरहितरस, सर्वबलविशिष्टरस, भेद से **'निर्विशेष, परात्पर'** ये दो विवर्त्त हैं । परात्पर नामक निष्कलब्रह्म के सर्वबलविशिष्ट, सर्वबलोपपन्न, भेद से **परात्पर, पुरुष** ( अव्यय ) ये दो विवर्त्त हैं, एवमेव सर्वबलोपपन्न पुरुष ( परात्परपुरुषरूप महेश्वर ) के सर्वबलोपपन्न, सर्वधर्म्मविशिष्ट भेद से दो विवर्त्त हो जाते हैं । सर्वबलोपपन्न महेश्वर अव्ययपुरुष नाम से प्रसिद्ध है, एवं सर्वधर्म्मविशिष्ट महेश्वर षोडशी नाम से प्रसिद्ध है । षोडशी की ही मायापरिग्रहमात्रावच्छिन्ना अवस्था अव्ययमहेश्वर है, षोडशी की ही कलापरिग्रहावच्छिन्ना अवस्था षोडशीमहेश्वर है । साथ ही यह और स्पष्ट कर लीजिए कि, परात्पर के गर्भ में परात्परपुरुषरूप जिन असंख्य महेश्वरों की भुक्ति बतलाई गई है, उनमें प्रत्येक में माया–कला–गुण–विकारादि ६ ओं चिन्त्य परिग्रहों का वैसा ही समन्वय है, जैसा समन्वय प्रकृत में केवल एक मायापरिग्रह से युक्त एक महेश्वर की संस्था के साथ बतलाया जायगा । अनन्त महेश्वरों में से केवल एक महेश्वर को लक्ष्य मान कर ही हमें आगे की प्राजापत्यसंस्थाओं का समन्वय करना है । अमायी सर्वबलविशिष्ट रसमूर्त्ति निष्कल परात्पर के जिस प्रदेश में मायाबल का उदय हुआ, तदवच्छिन्न रसबलात्मक मायीप्रदेश निष्कल अव्यय कहलाया, यहाँ तक एक स्थिति का विश्लेषण हुआ । अब आगे क्या हुआ !, इस प्रश्न की मीमांसा कीजिए ।

मायासीमा के उदित होते ही मायावच्छिन्न परात्पर ( पुरुष ) प्रदेश में परिधि, केन्द्र, ये दो भाव प्रादुर्भूत हो गए । परिधि में व्याप्त रसबल शरीर है, केन्द्रावच्छिन्न रसबल आत्मा है । इसप्रकार मायोदय-मात्र से इस मायी पुरुष में शरीर, आत्मा, ये दो भाव उत्पन्न हो गए । अतएव यह मायीमहेश्वर आत्मन्वी

( शरीरविशिष्ट आत्मा, प्रजापति ) कहलाया। इस से पहले केवल आत्मा ही आत्मा था। माया के अभाव से हृदय, और परिधिरूप आत्मा, तथा शरीर, इस द्वैतभाव का अभाव था। अमायी में हृदय नहीं था, इसका तात्पर्य्य है-कोई नियत हृदय नहीं था, अपितु वह सम्पूर्णरूप से हृदयरूप ही था। महान् और अणु का पार्थक्य न था। जो ही महान् था, वही अणु था। परन्तु मायीपुरुष में केन्द्रावच्छिन्न वही तत्त्व आत्मा बन गया, परिध्यवच्छिन्न वही तत्त्व शरीर ( आत्ममहिमा ) बन गया। परिधिमण्डल में भी वही रस बल, हृदय में भी वही रसबल, रसबल से अतिरिक्त और तीसरा तत्त्व आयेगा कहाँ से। हृदयावच्छिन्न आत्मरूप रसबलसमष्टिलक्षण तत्त्व ही 'श्वोवसीयस्' नामक मन ( अव्ययमन ) कहलाया, जिसका तैत्तिरीय में-'**तदेतच्छ्वोवस्यसं ब्रह्म**' (तै० ब्रा० २।२।६।१०।) इत्यादि रूप से विश्लेषण हुआ है। यही काममय मन, किंवा अव्ययमनोऽनुगत कामभाव सृष्टि का प्रथम 'रेत' माना गया है *।

मायाबल के उदित होते ही हृदयबल उत्पन्न हो जाता है। इस हृदयरूप हृदयबल का ही नाम 'प्रकृति' है। हृदयावच्छिन्न पुरुष स्थितिरूप है, हृदयबलरूपा प्रकृति गतिरूपा है। दोनों सदैव प्रादुर्भूत हैं-'**प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्धि-अनादी उभावपि**'। गतिरूपा इस प्रकृति के गतिपञ्चकभेद से स्थिति, गति, आगति, स्थितिगर्भिता गति, स्थितिगर्भिता आगति, ये पाँच विवर्त्त हो जाते हैं। पुरुष भी रसबलात्मक है, हृदयबलरूपा प्रकृति भी रसबलात्मिका है। दोनों के स्वरूप में अन्तर यही है कि, पुरुष बलगर्भितरसप्रधान है, प्रकृति रसगर्भितबलप्रधाना है। रसप्रधान पुरुष स्थितिप्रधान है, बलप्रधाना प्रकृति गतिप्रधाना है। बलप्रधाना इस प्रकृति में रस और बल दोनों हैं। अतएव आगे जाकर इसके भी दो विवर्त्त हो जाते हैं। बलगर्भिता रसप्रधाना प्रकृति रसप्रकृति है, रसगर्भिता बलप्रधाना प्रकृति बलप्रकृति है। रसप्रधाना प्रकृति रसप्रधान-पुरुष की अनुग्राहिका है, बलप्रधाना प्रकृति बलप्रधानपुरुष की अनुग्राहिका है। रसप्रकृतिविशिष्ट रसपुरुष मुक्तिप्रवर्त्तक बनता है, बलप्रकृतिविशिष्ट बलपुरुष सृष्टिप्रवर्त्तक बनता है।

रसप्रधान वही पुरुष अमृतपुरुष है, यही परपुरुष है। बलप्रधान वही पुरुष मृत्युपुरुष है, यही अपरपुरुष है। रसप्रधाना वही प्रकृति अमृता प्रकृति है, परपुरुषानुगता वही प्रकृति पराप्रकृति है। बलप्रधाना वही प्रकृति मर्त्याप्रकृति है, अपरपुरुषानुगता वही प्रकृति अपराप्रकृति है। इसप्रकार रस-बल के तारतम्य से बलप्रधाना-गतिलक्षणा प्रकृति के परा, अपरा, भेद से दो विवर्त्त हो जाते हैं। जो पञ्चगति-विभाग पराप्रकृति के हैं, वे ही अपरा के हैं। जो नाम पराप्रकृति के पञ्चविभागों के हैं, वे ही नाम अपरा-विभागों के हैं। गतिसमष्टिरूप स्थिति नामक प्रथम विभाग ब्रह्मा नाम से, गतिविभाग इन्द्र नाम से, आगति विभाग विष्णु नाम से, स्थितिगर्भित गतिविभाग अग्नि नाम से, एवं स्थितिगर्भित आगतिविभाग सोम नाम से व्यवहृत हुआ है। ये ही पाँच विभाग अपराप्रकृति के हैं। इसप्रकार हृदयबलरूप रस-बलात्मक, गतिलक्षण एक ही प्रकृतितत्त्व के आरम्भ में परा, अपरा, दो विभाग, एवं अवान्तर विभागदृष्ट्या दस विभाग हो जाते हैं। यही दशकल विराट्-लक्षण प्रकृतितत्त्व है, जिसका आगमशास्त्र में 'दशमहाविद्या'

---

* **कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।**
**सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा ॥**

—ऋक् सं० १०।१२६।४।

रूप से विश्लेषण हुआ है, एवं जिसके इन दसों विवर्त्तों का भक्तिपरीक्षा–उत्तरखण्डान्तर्गत 'निदानविद्यारूप-प्रथमोपाख्य' प्रकरण में विस्तार से विवेचन किया जा चुका है। प्रकृति के गत्यादि पञ्चभावों के समन्वय के लिए तत्प्रकरण पर एक बार अवश्य दृष्टि डाल लेनी चाहिए। विस्तारभय से यहाँ उन प्रकृति–पुरुष कलाओं के नाम मात्र उद्धृत कर दिए गए हैं।

हृदयबलात्मिका अमृता प्रकृति **'अक्षर'** है, मर्त्या प्रकृति **'क्षर'** है। क्षरगर्भित अक्षर ही **'चितिं करोति, चिनोति या सा, चीयते अनया सा'** निर्वचन से 'चेतना' है। हृदयावच्छिन्न आत्मरूप रसप्रधान मनोमय पुरुष सीमित बनता हुआ **'एकोऽहं बहु स्याम्'** कामना से युक्त हो जाता है, जिस कामना का–**'कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्'** ( ऋक्सं० १०।१२६।४। ) इत्यादि रूप से विश्लेषण हुआ है। यह कामना रस-बल के तारतम्य से बलगर्भिता **रसकामना**, रसगर्भिता **बलकामना**, भेद से दो भागों में विभक्त हो जाती है। रसकामनाद्वारा हृदयबलरूपा रसप्रधाना क्षरगर्भिता अक्षरप्रकृति से हृदयस्थ मनोमय पुरुष पर परिध्यवच्छिन्न-बलगर्भित रस की चिति होती है, बलकामना के द्वारा हृदयबलरूपा बलप्रधाना अक्षरगर्भिता क्षरप्रकृति से रसगर्भित बल की चिति होती है। रसकामना **मुमुक्षा** नाम से, बलकामना **सिसृक्षा** नाम से व्यवहृत हुई है। मुमुक्षाकामानुगता रसचिति **सहचरबलयुक्ता–रसचिति, सुप्तबलयुक्ता-रसचिति**, भेद से दो भागों में विभक्त रहती है, यही अन्तश्चितिद्वयी है। यही मुक्ति का आलम्बन है। सिसृक्षानुगता बलचिति **जाग्रद्रसयुक्ता–बलचिति, सुप्तरसयुक्ता–बलचिति**, भेद से दो भागों में विभक्त रहती है, यही बहिश्चितिद्वयी है। यही सृष्टि का आलम्बन है। उभय चिति के मध्य में प्रतिष्ठित, उभयचित्य-वच्छिन्न मनोमय पुरुष ही इन चारों चितियों से चिदात्मा बन रहा है। इसप्रकार आरम्भ में निष्कल बना रहने वाला पुरुष प्रकृतिद्वारा होने वाली कलात्मिका चितियों से पञ्चकल चिदात्मा बन जाता है। इस कला-प्रवृत्ति का श्रेय बल की चिति–अवस्था को ही है, जो तृतीय अवस्था मानी गई है। सुप्तबलावस्था निर्विशेष से सम्बन्ध रखती थी, जाग्रद्रूप सहचरबलावस्था परात्पर से सम्बन्ध रखती थी, एवं चितिरूपा बलावस्था इस मायीपुरुष से सम्बन्ध रख रही है ( ६७ पृ० )। सुप्तबलयुक्ता रसचिति **'आनन्द' है**, सहचरबलयुक्ता रसचिति **'विज्ञानम्'** है। आनन्द, विज्ञानचिति ही रसचिति है, यही अन्तश्चिति है, यही क्षरगर्भित-अक्षरानुगत मुक्तिसाक्षी अव्ययात्मा है, यही परपुरुष है, तदनुगता पराविद्या ही अक्षरविद्या है, यही आगमविद्या है, जिसका आगमशास्त्र में विश्लेषण हुआ है। जाग्रद्रसयुक्ता बलचिति **'प्राणः'** है, सुप्तरसयुक्ता बलचिति **'वाक्'** है। प्राणवाक् चिति ही बलचिति है, यही बहिश्चिति है, यही अक्षरगर्भित-क्षरानुगत सृष्टिसाक्षी अव्ययात्मा है, यही अपरपुरुष है, तदनुगता अपराविद्या ही क्षरविद्या है, यही निगमविद्या है, जिसका निगमशास्त्र में विश्ले-षण हुआ है *। इन चारों कलाओं के मध्य में मनोमय तत्त्व प्रतिष्ठित है, जिसका 'देहलीदीपकन्याय' से उभय चितियों से सम्बन्ध है। आनन्दविज्ञानघन वही अव्ययात्मा **ज्ञानात्मा** है, यही संकेतभाषा में **'विद्या'** कहलाया है। मनोरूप अव्ययात्मा **'कामात्मा'** है, यही **'काम'** है। प्राणवाग्रूप वही अव्ययात्मा **कर्म्मात्मा** है, यही **'शुक्रम्'** है। प्रकारान्तरेण आनन्दविज्ञानमनोरूप, क्षरगर्भित अक्षरानुगत वही अव्ययात्मा मुक्ति-साक्षी है। मनःप्राणवाग्रूप, अक्षरगर्भित क्षरानुगत वही अव्ययात्मा सृष्टिसाक्षी है। आनन्दः 'आनन्दः' है।

---

* देखिए, भक्तिपरीक्षा उत्तरखण्ड–निदानप्रथमोपाख्यान्तर्गत 'निदानक्षेत्रभूत–निगमागमपुरुष' नामक परिच्छेद।

विज्ञानं चित् है, मनः-प्राण-वाक्-की समष्टि 'सत्' है। एवं यही सच्चिदानन्दब्रह्म, है, यही उद्बुद्ध सच्चिदानन्दब्रह्म है, जो उन्मुग्ध सच्चिदानन्दरसैकघन अमायी निष्कल परात्पर से अभिन्न है।

तत्त्व यही निकला कि, कलापरिग्रहसहयोग से हृदयबलात्मिका पराप्रकृति ( अक्षर ) पञ्चकला बन गई, अपराप्रकृति पञ्चकला बन गई, दोनों के व्यापार से होने वाली अन्तश्चिति-बहिश्चिति से केन्द्रानुगत मनोमयपुरुष भी पञ्चकल बन गया। सम्भूय मायी-हृदयबलावच्छिन्न पुरुष अपने ही रस-बलों के चितिभावों से पञ्चदशकल बन गया। इन १५ हों कलाओं की मूल प्रतिष्ठा स्वयं निष्कल मायी परात्पर पुरुष बना, जिसे पूर्व में हमनें कलासर्गप्रवर्त्तक बतलाया है। स्मरण रहे, ये कलाभाव भावात्मक है। क्योंकि **'भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः'** ( गी० १०।५। ) के अनुसार अव्ययसृष्टि ( कलासृष्टि ) भावसृष्टि ही कहलाई है। संसृष्टिलक्षणा सृष्टि ही वास्तविक सृष्टि है, जिसे गुण-विकार सृष्टि कहा जाता है, एवं जिसका स्पष्टीकरण अनुपद में ही होने वाला है। बलों की ग्रन्थिबन्धनावस्था नाम की एक अवस्था अभी शेष है ( ६७ पृ० )। उसीका सृष्टि ( मैथुनीसृष्टि ) से सम्बन्ध है। भावप्रधाना पुरुषसृष्टि तो तत्त्वतः आत्मसृष्टिकोटि में आती हुई असृष्टिरूपा मानसीसृष्टि ही मानी गई है। हृदयबलोद्भव से पूर्वावस्थापन्न, मायाबलोदय से उत्तरावस्थापन्न जो विशुद्ध-निष्कल परात्पर पुरुष है, वही इन १५ कलाभावों का आधार है। परात्परपुरुष अमात्रलक्षणा **अर्द्धमात्रा** है, अखण्ड मात्रा है, तुरीयपद है, विशेषतः अनुच्चार्य्या है। तत्र प्रतिष्ठित पञ्चकल अव्यय **अकार** है, तदनुगत पञ्चकल अक्षर ( पराप्रकृति ) **उकार** है, तदनुगत तदभिन्न पञ्चकल क्षर ( अपराप्रकृति ) मकार है, समष्टि ओङ्कार है। परात्परपुरुष परात्पर है, पञ्चकल अव्ययपुरुष पुरुष है, उभयप्रकृति प्रकृति है। परात्पर, पुरुष, प्रकृतिविशिष्ट सकलतत्त्व ( षोडशीकलतत्त्व ) ही षोडशीप्रजापति है। यही षोडशीपुरुष विश्व का दूसरा आरम्भक है। परात्पराविनाभूत अव्यय विश्व का अधिष्ठान ( आलम्बन कारण-असमवायिकारण ) है, अक्षर निमित्तकारण है, क्षर समवायिकारण ( उपादानकारण ) है। यही योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूप का प्रथम दृष्टिकोण है। योगमायात्मिका षोडशकला ही इस षोडशी-योगेश्वर की मूलप्रतिष्ठा है। निम्न लिखित वचन इसी षोडशी महेश्वर का स्वरूप-स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

**१—यस्माज्जातं न पुरा किं च नैव य आबभूव भुवनानि विश्वा।**
**प्रजापतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी॥** यजुः ३२।५।

**२—यस्मान्न जातः परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा।**
**प्रजापतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी॥** यजुः ८।३६।

**३—"षोडशकलः सोम्य ! पुरुषः"** ( छा० उप० ६।७।१। )।

**४—"इहैवान्तः शरीरे सोम्य ! स पुरुषः, यस्मिन्नेताः षोडशकला प्रभवन्ति॥**
—प्रश्नोपनिषत् ६।२।

**'य आविवेश भुवनानि विश्वा'** वाक्य को लक्ष्य बनाइए। वह स्वयं षोडशी है, एवं वह षोडशी भुवनों में प्रविष्ट है। वे भुवन कौन से, जिनमें वह प्रविष्ट है, जिस भुवनप्रवेश का गीता ने भी-**'यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः'** ( गीता १५।१७।) रूप से समर्थन किया है ?, प्रश्न का उत्तर

है—प्रतिमाषोडशी, जिसका अनुपद में हीं विश्लेषण होने वाला है। अभी इस सम्बन्ध में यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि, स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी, इन पाँच पर्वों की समष्टि सप्तभुवनात्मक एक भुवन है। उस षोडशी के गर्भ में ऐसे एक सहस्र भुवन हैं, जिस साहस्री का मूलकारण वेद-लोक-वाक् नाम के तीन सहस्र विवर्त्त माने गए हैं *। अन्य निबन्धों में प्रतिपादित साहस्रीविज्ञान के सम्बन्ध में प्रकृत में यही जान लेना अलं होगा कि, महामायावच्छिन्न हृदयस्थ षोडशीप्रजापति का केन्द्र से परिधिपर्य्यन्त अर्क ( रश्मि ) रूप से वितान होता है। इन आत्माओं से मायामण्डल उसी प्रकार परिपूर्ण रहता है, जैसे सौरमण्डल में सूर्य्यकेन्द्र से विनिर्गत रश्मियाँ व्याप्त रहतीं हैं। इसी परिपूर्ण रश्मिभाव का वैज्ञानिकों नें कारणविशेष से सहस्र संख्या पर अवसान मान लिया है। प्रतिरश्मि में केन्द्रस्थ षोडशी की अभिव्याप्ति है। रश्म्यवच्छिन्न षोडशी ही प्रतिमाषोडशी है। यही 'उपेश्वर' कहलाया है। जिस प्रकार एक परमेश्वर ( अमायी परात्पर ) के गर्भ में अनन्त महेश्वर ( षोडशी ) हैं, एवमेव प्रत्येक महेश्वर के गर्भ में एक एक सहस्र उपेश्वर हैं। वृक्षधिया महेश्वर अश्वत्थवृक्षेश्वर है, तो शाखाधिया उपेश्वर बल्शेश्वर है। एक सहस्र बल्शेश्वरावच्छिन्न एक सहस्र भुवनों में वह अश्वत्थब्रह्म प्रविष्ट है, 'य आविवेश भुवनानि विश्वा' से इसी स्थिति का विश्लेषण हुआ है। इसी सहस्रबल्शाव्याप्ति का निम्न-लिखित वचन, तथा परिलेख से स्पष्टी करण हो रहा है।

**त इन्निण्यं हृदयस्य प्रकेतैः सहस्रबल्शमभि सं चरन्ति।**
**यमेन ततं परिधिं वयन्तोऽप्सरस उपसेदुर्वसिष्ठाः॥ ऋक्सं० ७।३३।६।**

---

* **सहस्रधा पञ्चदशान्युक्था यावद्द्यावापृथिवी तावदित्तत्।**
**सहस्रधा महिमानः सहस्रं यावद् ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक्॥**
**किं तत्सहस्रमिति ?-इमे लोकाः, इमे वेदाः अथो वागिति ब्रूयात्…।**
—उपनिषद्भूमिका में इस विषय का वैज्ञानिक विश्लेषण देखना चाहिए।

**१** — ❀ सर्वबलोपपन्नो निष्कलः परात्परपुरुषः ] —परात्परः–अर्द्ध मात्रा, (१)

**२**

- १–आनन्दः (१)–सुप्तबलयुक्ता रसचितिः
- २–विज्ञानम् (१४)–सहचरबलयुक्ता रसचितिः
  - } –ज्ञानात्मा ( विद्या )
- ३–मनः (१३)–चितीनामाश्रयः ]— कामात्मा (कामः)
- ४–प्राणः (१२)–जाग्रद्रसयुक्ता बलचितिः
- ५–वाक् (११)–सुप्तरसयुक्ता बलचितिः
  - } —कर्म्मात्मा ( शुक्रम् )

} (२) –पञ्चकलोऽव्ययः– आलम्बनम् (पुरुषः) ( अकारः )

**३**

- १–अमृतो ब्रह्मा (१०)-गतिसमष्टिलक्षणा गतिः
- २–अमृतो विष्णुः (६)–विशुद्धा आगतिः
- ३–अमृत इन्द्रः (८)–विशुद्धा गतिः
  - } —अन्तर्य्यामी
- ४–अमृतोऽग्निः (७)–स्थितिगर्भिता गतिः
- ५–अमृतः सोमः (६)-स्थितिगर्भिता आगतिः
  - } —सूत्रात्मा

} (३) —पञ्चकलोऽक्षरः– निमित्तम् ( पराप्रकृतिः ) ( उकारः )

**४**

- १–मर्त्यो ब्रह्मा (५)–गतिसमष्टिलक्षणा प्रतिष्ठा
- २–मर्त्यो विष्णुः (४)–आगतिरूपा अशनाया
- ३–मर्त्य इन्द्रः (३)–गतिरूपो विक्षेपः
  - } —विश्वाधारः
- ४–मर्त्योऽग्निः (२)–उत्क्षेपणरूपो विकासः
- ५–मर्त्यः सोमः (१)–स्तम्भनरूपः संकोचः
  - } —विश्वम्भरः

} (३) —पञ्चकलः क्षरः— आरम्भकः ( अपराप्रकृतिः ) ( मकारः )

] स एष परात्पर–प्रकृतिविशिष्टः पुरुषः षोडशकलो मायी महेश्वरः— षोडशी

## ५८–'गुण'–परिग्रहयुक्त आत्मन्वी सत्यप्रजापति, एवं 'विकार'–परिग्रहयुक्त आत्मन्वी यज्ञप्रजापति—

निष्कल, षोडशी, इन दो आरम्भणों के अतिरिक्त 'प्रतिमाषोडशी' शेष रह जाते हैं। दो शब्दों में इनके स्वरूप की भी मीमांसा कर लीजिए। स्मरण कीजिए मायादि षट्परिग्रहों का, जिनका पूर्व में उल्लेख हुआ है। मायापरिच्छेद से मायी, किन्तु निष्कल परात्परपुरुष का प्रादुर्भाव हुआ, कलापरिग्रह से सकल षोडशी का प्रादुर्भाव हुआ, यही सहस्रवल्शात्मक अश्वत्थमूर्त्ति महेश्वरप्रजापति कहलाया। परात्परोपेत प्रकृतिविशिष्ट पुरुष ही सकल ( षोडशकल ) महेश्वर कहलाया। अब क्रमप्राप्त गुण, विकार, नाम के तीसरे चौथे परिग्रहों की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जा रहा है।

बतलाया गया है कि, षोडशीपुरुष की अक्षर–क्षर नाम की दो प्रकृतियाँ हैं। आनन्दमनोविज्ञानरूप, रसचितिलक्षण, मुक्तिसाक्षी, परपुरुष से अनुगृहीत अक्षर पराप्रकृति है। एवं मनःप्राणवाग्रूप, बलचिति-लक्षण, सृष्टिसाक्षी, अपरपुरुष से अनुगृहीत आत्मक्षर अपराप्रकृति है। महामाया के गर्भ में प्रतिष्ठित कलापरिग्रह योगमायात्मक है। महामाया जहाँ गुणातीता है, वहाँ कलानुगता योगमाया गुणत्रयावच्छिन्ना है। गुणत्रयात्मिका योगमाया के सत्त्व–रज–स्तमो–गुण हीं 'गुण' नामक आत्मपरिग्रह हैं। कलासर्गात्मक पुरुषसर्ग में गुणत्रय उन्मुग्ध रहते हैं। गुणसर्गात्मक प्रकृतिसर्ग में ही गुणत्रय का उद्बोधन होता है। अतएव प्रकृति को ही गुणसर्ग की अधिष्ठात्री माना गया है। अक्षररूपा पराप्रकृति ही इस गुणत्रयी की जननी है। दूसरा है विकारपरिग्रह। गुणपरिग्रहात्मक अक्षर से संश्लिष्ट मर्त्यब्रह्मादिपञ्चकलोपेत क्षर विपरिणामी है। इसी से विकारपरिग्रह का उदय हुआ है। क्षर की मर्त्य ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोम, इन पाँच मर्त्यकलाओं से क्रमशः–प्राणः, आपः, वाक्, अन्नादः, अन्नम, ये पाँच विकार उत्पन्न होते हैं। जब तक त्रैगुण्य का विकास नहीं होता, तब तक विकारोत्पत्ति को अवसर नहीं मिलता। अक्षर–द्वारा गुणत्रयी के उद्भूत होते ही क्षरद्वारा पाँच विकार उत्पन्न हो जाते हैं। यह पञ्चविकारसमष्टि ही पहिली भूतसृष्टि है। गुणत्रयी के आधार पर उत्पन्न होने से ही यह प्राणादिपञ्चकरूपा विकारसृष्टि 'गुणभूत' नाम से व्यवहृत हुई है। सांख्यपरिभाषा में यह गुणभूत ही 'पञ्चतन्मात्रा' नाम से व्यवहृत हुआ है। प्राण **शब्दतन्मात्रा** है, आपः **स्पर्शतन्मात्रा** है, वाक् **रूपतन्मात्रा** है, अन्नादः **गन्धतन्मात्रा** है, अन्नं **रसतन्मात्रा** है। इसप्रकार प्रकृति के अक्षरभाग से गुणत्रयरूप गुणसर्ग का विकास हो जाता है, एवं प्रकृति के क्षरभाग से गुणभूतात्मक विकारसर्ग का विकास हो जाता है। कलासर्गात्मक भावसर्ग के अधिष्ठाता पुरुष ( अव्यय ) के आधार पर ही प्रकृति के द्वारा इन दोनों परिग्रहसर्गों का प्रादुर्भाव हुआ है, जैसाकि—"**विकारांश्च, गुणांश्चैव-विद्धि प्रकृतिसम्भवान्**," ( गीता० १३।१९।) इत्यादि वचन से प्रमाणित है।

१—अव्ययः (पुरुषः)——कलासर्गप्रवर्त्तकः ( भावसृष्टिः-अव्ययसृष्टिः )<br>
२—अक्षरः-(पराप्रकृतिः)—गुणसर्गप्रवर्त्तकः ( गुणसृष्टिः–अक्षरसृष्टिः )<br>
३—क्षरः-(अपराप्रकृतिः)——विकारसर्गप्रवर्त्तकः ( विकारसृष्टिः-क्षरसृष्टिः )

} **—षोडशी-सर्गः**

   

अक्षरद्वारा प्रादुर्भूता गुणसृष्टि से युक्त होकर वही षोडशीप्रजापति 'सत्यप्रजापति' कहलाने लगता है। एवं क्षरद्वारा प्रादुर्भूता विकारसृष्टि से युक्त होकर वही सत्यप्रजापति 'यज्ञप्रजापति' कहलाने लगता है। इसप्रकार गुण-विकारपरिग्रह से दो प्राजापत्य-संस्थाओं का जन्म और हो जाता है। सत्यप्रजापति, और यज्ञप्रजापति के स्वरूप का थोड़ा विश्लेषण करना पड़ेगा। 'सहृदयं सशरीरं सत्यम्' ही सत्यं का तात्त्विक लक्षण है। पूर्वपरिच्छेद में बतलाया गया है कि, ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र, तीनों की समष्टि तो अन्तर्य्यामी है, एवं अग्नि-सोमसमष्टि सूत्रात्मा है। विष्णु आहरण करता हुआ 'हृ' है, इन्द्र विष्णु के द्वारा आगत वस्तु को खण्डरूप में परिणत कर बाहिर फैंकता हुआ 'द' है। आदानकर्म्माधिष्ठाता विष्णु 'आहरति' निर्वचन से 'हृ' है। विसर्गकर्म्माधिष्ठाता इन्द्र 'द्यति' निर्वचन से 'द' है। हृ-द, दोनों आदानविसर्गभावों का नियमन करने वाला स्थितिलक्षण ब्रह्मा 'यमयति' निर्वचन से 'यम्' है। 'हृ-द-यम्' रूप विष्णु-इन्द्र-ब्रह्मा की समष्टि ही 'हृदयम्' है। प्रत्येक वस्तुपिण्ड में 'हृदय-पृष्ठ' भेद से दो विभाग रहते हैं। केन्द्रबिन्दु हृदय है, केन्द्राधार पर प्रतिष्ठित भूतपिण्ड (वस्तुपिण्ड) पृष्ठ है। केन्द्ररूप हृदय ही वस्तु का अन्तःस्थान है। अन्तःस्वरूप इसी हृदय (केन्द्र) में हृ-द-यम्-रूप-विष्णु-इन्द्र-ब्रह्मा नामक आगति-गति-स्थिति-तत्त्वों की प्रतिष्ठा है। यही तत्त्वत्रयी हृदय में हृ-द-यम्-रूप से ( आदान-विसर्ग-प्रतिष्ठारूप से ) प्रतिष्ठित रहती हुई पृष्ठपिण्ड का नियमन करती है। अतएव 'अन्तस्तिष्ठन्-हृदये-हृ-द-यं-रूपेणावस्थितः-सन्-नियमयति 'वस्तुपृष्ठं' निर्वचन से यह तत्त्वत्रयी 'अन्तर्य्यामी' नाम से व्यवहृत हुई है। पृष्ठ इन्द्राग्नीषोमात्मक है, यही सूत्रात्मा है। इन्द्र और अग्नि सत्यसूत्र है, सोम ऋतसूत्र है। उभयसूत्रात्मक पिण्डात्मा ही सूत्रात्मा है। ब्रह्माविष्णुइन्द्र की समष्टि हृदयं है, यही अन्तर्य्यामी है, यही नियतिचरब्रह्म है। सब इसी की चर्य्या से आक्रान्त हैं। प्रत्येक पृष्ठ का अन्तर्य्यामी तदनुरूपता से पृष्ठ का संचालन किया करता है। सूर्य्य-चन्द्रमा-पृथिवी-ग्रह-नक्षत्र-मनुष्य-पशु-पक्षी-आदि सब हृदयस्थ-हृदयमूर्त्ति इसी अन्तर्य्यामी के नियतिदण्ड से दण्डित हैं। इसी महद्भय से सब अपने अपने नियत कर्म्मों में आरूढ हैं *। हम नहीं जानते, परन्तु वह भीतर बैठा हुआ सब कुछ सञ्चालन कर रहा है +। पृष्ठ इसका शरीर है। अतएव 'सहृदयं सशरीरम्' परिभाषानुसार गुणत्रयात्मक इस अक्षरतत्त्व को अवश्य ही सत्यप्रजापति कहा जा सकता है, जैसा कि निम्न लिखित वचन से प्रमाणित है—

**१—"तदेतत् त्र्यक्षरं 'हृदय' मिति। 'हृ' इत्येकमक्षरम्, 'द' इत्येकमक्षरम्, 'यम्' इत्येकमक्षरम्। तद्वै तदेतदेव तदास सत्यमेव। स यो हैवमेतन्महद्यक्षं प्रथमजं वेद—'सत्यं ब्रह्मे' ति, जयतीमाँल्लोकान्"।**

—(शत०१४।८।४,५,ब्रा०)।

---

***—भीषास्माद्वातः पवते, भीषोदेति सूर्य्यः।**
**भीषास्मादग्निश्चेन्द्रश्च, मृत्युर्धावति पञ्चमः॥**

—तै० उप० २।८।१।

**×—"यः पृथिव्यां तिष्ठन्, पृथिव्या अन्तरः, यं पृथिवी न वेद, यस्य पृथिवी-शरीरं, यः पृथिवीमन्तरो यमयति, स ते आत्मा-अन्तर्य्यामी-अमृतः"।**

—शत०१४।६।७।७।

गतितत्त्व ही अक्षर है, प्राणतत्त्व ही गतितत्त्व है। यह प्राणात्मिका गति मनोरूपा स्थिति, एवं वाग्रूप-स्तम्भन, दोनों से अविनाभूत है। मनोरूपा स्थिति सामवेद है, प्राणात्मिका गति यजुर्वेद है, वाङ्मय स्तम्भन ऋग्वेद है। वाङ्मयी ऋक् मूर्त्तिभाव की, प्राणमय यजुः गतिभाव का, एवं मनोमय साम महिमाभाव का (तेजोमण्डल का) प्रवर्त्तक माना गया है। यही अक्षरवेद है, यही आत्मवेद है, जिसका उपनिषद्भूमिका में विस्तार से उपबृंहण हुआ है ÷। ब्रह्माक्षर पर प्रतिष्ठित इन्द्राविष्णु की अपूतत्त्व को लक्ष्य बना कर प्रतिस्पर्द्धा होती है। इससे ब्राह्मप्राण वेद-लोक-वाक्साहस्रीरूप में परिणत हो जाता है (ऋ० पृ० *)। इसप्रकार अन्तर्य्यामी अक्षरसत्य गुणद्वारा वेदत्रयीरूप में परिणत हो जाता है। महामायात्मक अव्ययपुरुष गुणातीत बनता हुआ जहाँ निर्गुण ·|· है, वहाँ योगामायात्मक ब्रह्मनिःश्वसितवेदमूर्त्ति, अक्षरलक्षण सत्यात्मा (अन्तर्य्यामी) सगुण हैं। अतएव सत्यात्मरूप वेद त्रिगुणभावापन्न माने गए हैं ×। वेदतत्त्व अन्तर्य्यामी-सत्य से अभिन्न है, अतएव सत्यप्रजापति का निष्कर्ष निकलता है-'वेदप्रजापति', जैसाकि निम्न लिखित वचन से प्रमाणित है—

·||· "तद्यत्-तत्-सत्यं—'त्रयी सा विद्या' (शत० ६।५।१।१६।)।

पञ्चकल, गुणत्रयविशिष्ट (गुणपरिग्रहविशिष्ट) इस सत्यप्रजापति की गुणत्रयविशिष्ट, गुणत्रयोपपन्न, भेद से उसी प्रकार दो अवस्था हो जातीं हैं, जैसेकि सर्वधर्म्म-विशिष्ट पुरुष की सर्वधर्म्मविशिष्ट (परात्परपुरुष), सर्वधर्म्मोपपन्न (अव्ययपुरुष), ये दो अवस्था हो जातीं हैं। गुणत्रयविशिष्ट अक्षरप्रजापति के अन्तर्य्यामी-स्वरूप (ब्रह्मेन्द्रविष्णुस्वरूप) के आधार पर क्षरप्रजापति के विश्वाधारस्वरूप की प्रतिष्ठा है, एवं सूत्रात्मा के आधार पर विश्वम्भरस्वरूप प्रतिष्ठित है। मर्त्य ब्रह्मात्मिका प्रतिष्ठा, मर्त्य विष्ण्वात्मिका अशनाया, मर्त्येन्द्रात्मक विक्षेप, तीनों की समष्टि विश्वाधार आत्मा है। मर्त्याग्निरूप उत्क्षेपणात्मक विकास, मर्त्य सोमात्मक स्तम्भनरूप संकोच, दोनों की समष्टि विश्वम्भर है। अन्तर्य्यामी के आधार पर प्रतिष्ठित विश्वाधार प्रजापति

---

÷—ऋग्भ्यो जातां सर्वशो मूर्त्तिमाहुः, सर्वा गतिर्याजुषी हैव शश्वत्।
सर्वं तेजः सामरूप्यं ह शश्वत्, सर्वं हेदं ब्रह्मणा हैव सृष्टम्॥
—तै०ब्रा०३।१२।६।२।

* उभा जिग्यथुर्न पराजयेथा, न पराजिग्ये कतरश्च नैनोः।
इन्द्रश्च विष्णू यदपस्पृधेथां त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्॥
ऋक् सं० ६।६६।८।

·|· अनादित्वान्निर्गुणत्वात् परमात्मायमव्ययः।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय! न करोति न लिप्यते॥ (गी०१३।३१।)।

× त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन!।
निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान्॥ गी० २।४५।

·||· "त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः"

के व्यापार से सूत्रात्मा पर प्रतिष्ठित विश्वम्भर ( अन्नान्नाद ) द्वारा जो विकारपञ्चक उत्पन्न होता है, वही 'यज्ञ' तत्त्व है। विश्वम्भर की अग्नीषोमात्मिका यज्ञकला से ही सत्यात्मा का विश्व में वितान होता है, जैसाकि- 'त्रयी वा एषा विद्या यज्ञः' ( शत० १।१।३।४। )—"ते देवा ऊचुः—यज्ञं कृत्वा सत्यं तनवामहै" ( शत० ६।५।१।१८। ) इत्यादि वचनों से प्रमाणित है। इसप्रकार त्रिगुण वेदात्ममूर्त्ति सत्यप्रजापति ( अक्षर ) ही गुणविशिष्ट है। यही अपने मर्त्य पञ्चकभाव से विकारात्मक ( क्षरात्मक ) बनता हुआ गुणोपपन्न बन कर यज्ञस्वरूप में परिणत हो जाता है। गीताद्दष्टि से यों समन्वय कीजिए कि, अक्षरद्वारा ब्रह्म नामक 'क्षर' का विकास हुआ। क्षर से विश्वोपयिक कर्म्म का उद्भव हुआ। कर्म्मद्वारा अन्नान्नादसमन्वयरूप यज्ञ का आविर्भाव हुआ। यज्ञ से सम्पूर्ण विश्व, एवं विश्वप्रजा का आविर्भाव हुआ, जिस समन्वय का निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण हुआ है—

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ॥
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥१॥
अन्नाद्भवन्ति भूतानि, पर्जन्यादन्नसम्भवः ॥
यज्ञाद्भवति पर्जन्यो, यज्ञः कर्म्मसमुद्भवः ॥२॥
कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि, ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ॥
तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥३॥
एवं प्रवर्त्तितं चक्रं नानुवर्त्तयतीह यः ॥
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ ! स जीवति ॥४॥

—गीता ३।१०, १४, १५, १६ श्लो०।

निष्कर्ष यही निकला कि, विकारपरिग्रहात्मक क्षरतत्त्व यज्ञप्रजापति है, गुणपरिग्रहात्मक अक्षरतत्त्व सत्यप्रजापति है, कलापरिग्रहात्मक अव्ययतत्त्व सत्यस्यसत्यम् है। प्रतिसञ्चरदशा में १५ हों कलाएँ निष्कल परात्परपुरुष में लीन हो जातीं हैं। यज्ञ (क्षर) सत्य (अक्षर) में, सत्य सत्यस्यसत्यम् में विलीन होजाता है। सञ्चरदशा में सत्यस्यसत्यम् (अव्यय) सत्यप्रजापति (अक्षर) का आधार है, सत्यप्रजापति यज्ञप्रजापति (क्षर) का आधार है। निम्न लिखित वचन इसी सर्वाधारभूत सत्यस्यसत्यम् का विश्लेषण कर रहे हैं—

(१)—यदक्षरं पञ्चविधं समेति युजो युक्ता अभियत् सं वहन्ति।
'सत्यस्यसत्य' मनु यत्र युज्यते तत्र देवाः सर्व एकं भवन्ति ॥

—ऐतरेय आरण्यक २।३।८।

(२)—गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठा देवाश्च सर्वे प्रतिदेवतासु।
कर्म्माणि विज्ञानमयश्च आत्मा परेऽव्यये सर्व एकीभवन्ति ॥

—मुण्डकोपनिषत् ३।२।७।

(३)–"स यथोर्णनाभिस्तन्तुनोच्चरेत्, यथाऽग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्ति, एवमेवास्मादात्मनः सर्वे प्राणाः सर्वे लोकाः सर्वे देवाः सर्वाणि भूतानि व्युच्चरन्ति। तस्योपनिषत्–'सत्यस्यसत्य' मिति। प्राणा वै (अक्षर–प्राणा वै) सत्यम्। तेषामेष (अव्ययः पुरुषः) सत्यम्"।

—बृ०आ०उप० २।१।२०।

(४)–"तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक्प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय॥
येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम्"।

—मुण्डकोपनिषत् १।२।१३।

(५)–"स्तनयित्नुरेवेन्द्रः, यज्ञः प्रजापतिः" (बृ०आ०उप० ३।६।६।)।

* * *

१–कलात्मकोऽव्ययः—सत्यस्यसत्यम्–प्रजापतिः

२–गुणात्मकोऽक्षरः—सत्यप्रजापतिः

३–विकारात्मकः क्षरः–यज्ञप्रजापतिः

* * *

| | | |
|---|---|---|
| (१) अमृतो ब्रह्मा | —सत्त्वगुणविशिष्टः | —स एष गुणत्रयविशिष्टो गुणपरिग्रहविशिष्टो वा पञ्चकलोऽक्षरात्मा–सत्यप्रजापतिः |
| (२) अमृतो विष्णुः<br>(३) अमृत इन्द्रः | —रजोगुणविशिष्टौ | |
| (३) अमृत इन्द्रः<br>(४) अमृतोऽग्निः<br>(५) अमृतः सोमः | —तमोगुणविशिष्टाः | |

* * *

| | | | |
|---|---|---|---|
| १-मर्त्यो ब्रह्मा-प्राणविकारयुक्तः | —सत्त्वगुणोपपन्नः | | |
| २-मर्त्यो विष्णुः-अब्विकारयुक्तः | —रजोगुणोपपन्नौ | | स एष गुणत्रयोपपन्नः सविकारो विकार-परिग्रहविशिष्टो वा क्षरात्मा-यज्ञप्रजापतिः |
| ३-मर्त्य इन्द्रः-वाग्विकारयुक्तः | | | |
| ३-मर्त्य इन्द्रः-वाग्विकारयुक्तः | | | |
| ४-मर्त्योऽग्निः-अन्नादविकारयुक्तः | —तमोगुणोपपन्नाः | | |
| ५-मर्त्यः सोमः-अन्नविकारयुक्तः | | | |

* * *

| | |
|---|---|
| प्राणविकारः—शब्दतन्मात्रा (आकाशः) | —पञ्च गुणभूतानि पञ्चतन्मात्राः-विकारपरिग्रहः। तद्विशिष्टः-क्षरात्मा-यज्ञप्रजापतिः |
| अब्विकारः—स्पर्शतन्मात्रा (वायुः) | |
| वाग्विकारः—रूपतन्मात्रा (तेजः) | |
| अन्ना विकारः—गन्धतन्मात्रा (पृथिवी) | |
| अन्नविकारः—रसतन्मात्रा (जलम्) | |

* * *

## ५६-'अञ्जन'-परिग्रहात्मक आत्मन्वी विराट्प्रजापति, एवं 'आवरण'-परिग्रहात्मक आत्मन्वी विश्वप्रजापति—

मायापरिग्रह से आरम्भ कर विकारपरिग्रह पर्य्यन्त आत्मज्योति की विकासावस्था में कोई विशेष परिवर्त्तन नहीं होने पाता, स्थूलभाव का समावेश नहीं होने पाता। परन्तु विकारानन्तर विकारों से उत्पन्न वैकारिक आवरणों से आत्मविकास अवरुद्ध हो जाता है। अतएव विकारों से उत्पन्न वैकारिक भावों को अवश्य ही आवरक होने से 'अञ्जन' कहा जा सकता है। यह अञ्जन गुणोपपन्न यज्ञप्रजापति (क्षरात्मा) के आधार पर प्रतिष्ठित है। गुणत्रयभेद के कारण इस अञ्जन के विभूति, पाप्मा,-आवरण, ये तीन भेद हो जाते हैं। सत्त्वगुणानुगत अञ्जन विभूति है, इससे भी आत्मविकासप्रसार में विशेष बाधा नहीं होती। अतएव इस विभूतिरूप प्रथम सत्त्वाञ्जन को अनावरण ही मान लिया जाता है। ईश्वरसंस्था में इसी सत्त्वाञ्जन की प्रधानता है। रजोगुणानुगत अञ्जन पाप्मा है, यही अञ्जन 'अञ्जन' कहलाया है। जीवसंस्था में इसी का प्राधान्य माना गया है। तमोगुणानुगत अञ्जन आवरण है, यही आवरण कहलाया है। जगत्संस्था में इसी का प्राधान्य है। श्वेत आदर्श (काच) दीपप्रभा के लिए विभूतिरूप अञ्जन है। इस से दीपप्रभाविकास अवरुद्ध

नहीं होता। कृष्ण आदर्श (काला काच) दीपप्रभा के लिए आवरणरूप अञ्जन है। इस से दीपप्रभा का अवरोध तो नहीं होता, किन्तु प्रभा मलिन (कृष्ण) हो जाती है। घन कृष्ण आदर्श (काले रङ्ग से रञ्जित काच) दीपप्रभा के लिए आवरणरूप अञ्जन है। इस से दीपप्रभा का विकास सर्वथा अवरुद्ध हो जाता है। इसप्रकार गुणत्रय-तारतम्य से एक ही अञ्जन तीन भावों में परिणत होता हुआ ईश्वर–जीव–जगद्भावों का अनुग्राहक बन रहा है, जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है।

## ६०–परमविराट्, और क्षुद्रविराट्—

प्राणादि पञ्च विकारक्षरात्मक यज्ञप्रजापति को गुणोपपन्न कहा गया है। विकारपरिग्रहविशिष्ट गुणभूतात्मक इस यज्ञप्रजापति के **विकारविशिष्ट, विकारोपपन्न,** भेद से उसी प्रकार दो विवर्त्त हो जाते हैं, जैसेकि गुणविशिष्ट प्रजापति के गुणविशिष्ट, गुणोपपन्न, भेद से दो विवर्त्त मानें गए हैं। विकार-विशिष्ट वही तत्त्व यज्ञप्रजापति है, विकारोपपन्न वही तत्त्व **'विराट्प्रजापति'** है, जिसे हम साञ्जन-प्रजापति कहेंगे। इस विराट्प्रजापति के **परमविराट्, क्षुद्रविराट्,** भेद से दो विवर्त्त हैं। परमविराट् ईश्वरविराट् है, तदंशभूत क्षुद्रविराट् जीवविराट् है। ईश्वरविराट् सत्त्वात्मक विभूति नामक अञ्जन से युक्त है, जोकि विभूतिरूप सत्त्वाञ्जन विकारक्षर की पाँचों प्राणादि कलाओं से उत्पन्न वेद–लोक–देव–पशु–भूत–भेद से पाँच भागों में विभक्त माना गया हैं।

## ६१–बहुब्रह्मात्मक एकाक्षर—

स्थिति का यों समन्वय कीजिए कि, गुणात्मक अक्षररूप सत्यात्मा, विकारात्मक क्षररूप यज्ञात्मा, दोनों अव्ययपुरुष की परा–अपरा प्रकृतियाँ मानीं गई हैं। दोनों वस्तुतः एक ही प्रकृतितत्त्व है। इसी की अव्यक्तावस्था अक्षर है, इसी को व्यक्तावस्था क्षर है। क्षर अक्षर की अपेक्षा अवश्य ही व्यक्त है, परन्तु वैकारिक विश्वापेक्षया इस क्षर को भी अव्यक्त ही माना जायगा। व्यक्त क्षर से परे अव्यक्त अक्षर है, व्यक्ताव्यक्त (क्षराक्षर) से परे सनातन अव्यय है *। सत्त्वरजस्तमोगुणों की साम्यावस्थारूपा अव्यक्तप्रकृति ही अक्षर है। एवं तीनों गुणों की विश्वोपादानभूता विषमावस्थारूपा व्यक्तप्रकृति ही क्षर है। अनेक विकारक्षररूप ब्रह्मों (विश्वोपादानभूत विकारक्षरों) को अपने गर्भ में रखने वाली विषमगुणात्मिका व्यक्तप्रकृति ही (क्षर ही) दर्शनभाषा में **'महान्'** कहलाई है। इसी आधार पर अव्यक्त से महान् (क्षर) का प्रादुर्भाव बतलाया जाता है ÷। विकारक्षर अनेक, इनका आधारभूत पञ्चकल क्षर एक, वह एकाक्षर से अनुगृहीत,

---

*–यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः ॥
अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥१॥ (गीता १५।१८)
परस्तस्मात्तु भावोऽन्यो व्यक्तोऽव्यक्तात्–सनातनः ॥
यः स सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु न विनश्यति ॥२॥ (गीता ८।२०)

÷–"बुद्धेरात्मा 'महान्' परः (कठ ३।१० )-महतः परमव्यक्तम् ( कठ ३।११ )- सत्त्वादधि महानात्मा (कठ ६।७)–अव्यक्ते महति तमसि द्योतयति"–इत्यादि।

इसी आधार पर-'भूतं भविष्यत् प्रस्तौमि बहु ब्रह्मैकमक्षरं, महद्‌ब्रह्मैकमक्षरम्' * यह निगम प्रतिष्ठित है। यही महान् सर्वजगत्प्रभव है ÷ । यही वैज्ञानिकों का आत्मक्षर है, एवं दार्शनिकों का महान् है।

## ६२-यज्ञप्रजापतिस्वरूपदिग्दर्शन—

महान् से अहङ्कार उत्पन्न होता है। अहंभाव की योनि महान् ही माना गया है। इसी पर चिल्लक्षण अहं प्रस्फुटित होता है। अहंगर्भित महान् के अहंभाव के आधार पर (मनः-प्राण-वाङ्मय अहंभाव के मनोमय काम, प्राणमय तप, एवं वाङ्मय श्रमव्यापार से) पञ्चतन्मात्राओं का विकास होता है। दर्शनभाषा में महान् नाम से प्रसिद्ध वैज्ञानिकभाषा के आत्मक्षर से (आत्मक्षर की ब्रह्मादि पाँचों कलाओं से) उत्पन्न प्राणादि पञ्च विकारक्षर ही दर्शनभाषा की शब्द-स्पर्शादि पञ्चतन्मात्राएँ हैं, जोकि 'गुणभूत' नाम से भी प्रसिद्ध हैं। ये गुणभूत सर्वथा अमूर्त्त हैं। सांख्यशास्त्र गुणभूतात्मिका पञ्चतन्मात्रा के द्वारा (विकारक्षरद्वारा) अव्यक्तप्रकृति (विकारजनक आत्मक्षर) को ही जगत् का कारण मान रहा है। वैशेषिक शास्त्रसम्मत निरवयव परमाणु वस्तुतः सावयव हैं, जोकि 'अणुभूत' कहलाए हैं। गुणभूतों के सजातीय सम्बन्ध से ही अणुभूत (अणुपरमाणु) का विकास हुआ है। आत्मक्षर से उत्पन्न प्राणादि पञ्च विकारक्षर शुद्ध (अपञ्चीकृत) विकारक्षर हैं, ये ही गुणभूत हैं, अमूर्त्तभूत हैं। इन प्राणादि पाँचों विशुद्ध विकारक्षरों को समष्टि 'विश्वसृट्' है। इन पाँचों का आगे जाकर सजातीय सम्बन्धात्मक पञ्चीकरण होता है, जो कि प्रक्रिया 'सर्वहुतयज्ञ' कहलाई है। पाँचों में पाँचों की आहुति होती है। फलस्वरूप पञ्चीकृत प्राणादि पञ्च वैकारिक क्षरों का प्रादुर्भाव हो जाता है। अर्द्ध-अर्द्ध भाग में प्राणादि, शेष अर्द्ध अर्द्ध भाग में अबादि चारों गर्भीभूत रहते हैं। क्योंकि पञ्चीकृत प्रत्येक वैकारिक क्षर में आधे भाग में एक की, शेष आधे भाग में चारों की व्याप्ति है, अतएव तद्वादन्याय से *A* ये भी प्राणादि नाम से ही व्यवहृत हुए हैं। पञ्चीकृत, अतएव

---

*-एतद्धयेवाक्षरं सर्वे देवाः सर्वाणि भूतान्यभिसम्पद्यन्ते। तदेतत्-ब्रह्म च, क्षत्रञ्च। अग्निरेव ब्रह्म, इन्द्रः क्षत्रम्। इन्द्राग्नी वै विश्वे देवाः। विड् विश्वे देवाः। तदेतत्-ब्रह्म-क्षत्रं-विट्। (शत० १०।४। ।६। )।

÷तदेष श्लोकोऽभ्युक्तः—

तद्धै स प्राणोऽभवत्-महान् भूत्वा प्रजापतिः।
भुजो भुजिष्या वित्त्वा यत् प्राणान् प्राणयत् पुरि ॥ इति।
—शत० ७।५।१।२

मम योनिर्महद्‌ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ! ॥
—गीता० १४।३।

*A*-'वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः' (वेदान्तसूत्र २।४।२२।)।

पञ्चात्मक ये वैकारिक क्षर ही विज्ञानभाषा में **'पञ्चजन'** कहलाए हैं, जिनका अपञ्चीकृत विश्वसृजों के सजातीय सम्बन्ध से प्रादुर्भाव हुआ है। ये ही पञ्चीकृत, अतएव पञ्चावयवात्मक, अतएव च सावयव पञ्चजन दार्शनिकों के 'अणुभूत' हैं। आगे जाकर इन परमाणुओं के विजातीय समन्वय से **'रेणुभूत'** का प्रादुर्भाव होता है। तात्पर्य्य--पञ्चीकृत पञ्चजनों के विजातीय पञ्चीकरण से पञ्च-पञ्चात्मक जो अपूर्वभाव उत्पन्न होते हैं, वे पञ्च पञ्चीकृत पञ्चजन* हीं **'पुरञ्जन'** कहलाए हैं। पञ्चजनप्राण स्वयं पञ्चीकृत (पञ्चावयव) है। इसमें पञ्चीकृत अन्नादि चारों पुरञ्जनों की आहुति हुई। परिणाम यह हुआ कि, पञ्चीकृत प्राणपुरञ्जन में २५ अवयव हो गए। यही क्रम आगे के चारों पुरञ्जनों में घटित हुआ है। पञ्चीकृत पञ्चजनरूप ये पाँचों पुरञ्जन हीं क्रमशः वेद, लोक, देव, पशु, भूत, नाम से व्यवहृत हुए हैं। ये ही दर्शनभाषा के रेणुभूत हैं, जो विजातीय परमाणुओं ( पञ्चजनों ) के समन्वय के उदर्क हैं। इसी सम्बन्ध में दार्शनिकों नें यह व्यवस्था की है कि, प्रत्येक रेणुभूत में कम से कम ३ परमाणु रहते हैं, अधिक से अधिक ३० परमाणु रहते हैं। तात्पर्य्य-विजातीय परमाणुसंघ का ही नाम 'रेणुभूत' है। यहाँ पर तात्त्विकी सृष्टि का अवसान है, दूसरे शब्दों में विकारसृष्टि का अवसान है। इस से आगे भूतसृष्टि का आरम्भ होता है। गुण, अणु, रेणु, तीनों भूतविवर्त्त तत्त्वात्मक हैं। भूत, सत्त्व, दोनों तत्त्वभूतों के आधार पर प्रतिष्ठित भूत महाभूत हैं। सत्त्व अस्मदादि चर-अचर प्राणी हैं। हमारे उपादानरूप पञ्चमहाभूत भूत हैं, जो यौगिक हैं, मूर्त्त हैं, तत्त्व-मर्य्यादातिक्रान्त हैं। पञ्चीकृत पञ्च महाभूतों के मौलिकरूप तत्त्वात्मक पञ्चरेणुभूत हैं, रेणुभूत ही तार्किक-दर्शन ( नैय्यायिक ) का परमाणु है। रेणुभूत का मौलिक रूप पञ्च अणुभूत है, यही वैशेषिक का अणुपरमाणु है। रेणुभूत का मौलिक रूप पञ्च गुणभूत है। गुणभूतों का मौलिक रूप विकारभूत है, यही प्राधानिकों की पञ्चतन्मात्रा है! विकारभूतों का मौलिक रूप पञ्चकल क्षरात्मा है, यही प्राधानिकों का अहं-भावात्मक महान् है। क्षर का मौलिक रूप पञ्चकल अक्षरात्मा है, यही प्राधानिकों की अव्यक्तप्रकृति है। अक्षरात्मा का मौलिक रूप पञ्चकल अव्यय है, यही प्राधानिकों का पुष्करपलाशवन्निर्लेप पुरुष है। अव्यय का मौलिक रूप मायी निष्कल परात्परपुरुष है—**'सा काष्ठा सा परा गतिः'**। 'अत्र सर्वे एकीभवन्ति'। परात्परपुरुष से आरम्भ कर सत्त्वपर्य्यन्त मायादि ६ परिग्रहों का उपभोग हो रहा है। उत्तर उत्तर के परिग्रह में पूर्व पूर्व परिग्रहविशिष्ट आत्मन्वी **'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्'** न्याय से प्रविष्ट हैं।

## ६३—षट्परिग्रहावच्छिन्न षट्संस्थ प्रजापति—

मायापरिग्रहयुक्त परात्परपुरुष का आत्मा रस है, शरीर बल है, रसबलविशिष्ट सर्वधर्म्म-विशिष्ट यह परात्पर ही **मायीमहेश्वर** है। कलापरिग्रहयुक्त अव्ययपुरुष आत्मा है, परा-अपरा-प्रकृतिरूप अक्षरक्षर शरीर है, तद्विशिष्ट षोडशी ही **षोडशीप्रजापति** है। मायीमहेश्वर, सकलषोडशी, दोनों की समष्टि अश्वत्थवृक्षमूर्त्ति-**महेश्वरप्रजापति** है। महेश्वरप्रजापतिगर्भित गुणत्रयविशिष्ट अक्षरतत्त्व आत्मा है, गुणत्रयोपपन्न क्षरतत्त्व शरीर है, यही गुणपरिग्रहात्मक **सत्यप्रजापति** है, यही विश्वेश्वरप्रजापति है। महेश्वर-

---

***-यस्मिन् पञ्च पञ्चजना आकाशश्च प्रतिष्ठितः।**
**तमेव मन्ये-आत्मानं विद्वान् ब्रह्मामृतोऽमृतम्॥**

**—बृ० आ० उप० ४।४।१७।**

विश्वेश्वरप्रजापतिगर्भित गुणत्रयोपपन्न क्षरात्मा आत्मा है, गुणभूतरूप विकारक्षरपञ्चक शरीर है, यही विकारपरिग्रहात्मक **यज्ञप्रजापति है,** यही उपेश्वर है । महेश्वर–विश्वेश्वर–उपेश्वर–गर्भित विकारात्मा आत्मा है, अणुभूत–रेणुभूतरूप–पञ्चजन–पुरञ्जन–समष्टि शरीर है, यही अञ्जनपरिग्रहात्मक **विराट्प्रजापति** है । महेश्वर–विश्वेश्वर–उपेश्वर–विराट्–गर्भित अणु–रेणु पञ्चक आत्मा है, पञ्चमहाभूत, एवं सत्त्वसमष्टि शरीर ( विश्व ) है, यही आवरणात्मक **विश्वप्रजापति** है ।

दूसरी दृष्टि से समन्वय कीजिए । मायी परात्पर आत्मा है, षोडशी–सत्य–यज्ञ–विराट्–विश्व–पाँचों पर्व इसका शरीर है, यही आत्म–शरीरविशिष्ट प्रथम आत्मन्वी है, यही **मायी महेश्वरप्रजापति** है । परात्परगर्भित पुरुषतत्त्व आत्मा है, सत्य–यज्ञ–विराट्–विश्व, चारों पर्व इसका शरीर है, यही आत्म–शरीर–विशिष्ट द्वितीय आत्मन्वी है, यही **सकल षोडशीप्रजापति** है । परात्पर–पुरुषगर्भित अक्षरतत्त्व आत्मा है, यज्ञ–विराट्–विश्व, तीनों पर्व इसका शरीर है, यही आत्मशरीरविशिष्ट तृतीय आत्मन्वी है, यही **सगुण सत्यप्रजापति** है । परात्पर–पुरुष–अक्षरात्मगर्भित आत्मक्षरतत्त्व आत्मा है, विराट्–विश्व, दोनों पर्व इसका शरीर है, यही आत्मशरीरविशिष्ट चतुर्थ आत्मन्वी है, यही **सविकार यज्ञप्रजापति** है । परात्पर–पुरुष–अक्षर–आत्मक्षरगर्भित विकारक्षरतत्त्व आत्मा है, विश्वपर्व इसका शरीर है, यही आत्मशरीरविशिष्ट पञ्चम आत्मन्वी है, यही **साञ्जन विराट्प्रजापति** है । परात्पर–पुरुष–अक्षर–आत्मक्षर–विकारक्षरगर्भित वैकारिक भूत तत्त्व आत्मा है, विश्वगर्भिता सत्त्वप्रजा इसका शरीर है, यही आत्मशरीरविशिष्ट षष्ठ आत्मन्वी है, यही **सावरण विश्वप्रजापति** है । सभी सर्वरूप हैं, सभी आत्मरूप हैं । निष्कल परात्पर आत्मा ही सर्वरूप में परिणत हुआ है । इन ६ ओं आत्मन्वी संस्थाओं का विज्ञान ही सर्वविज्ञान है, यही आत्मविज्ञान है, यही विश्वविज्ञान है । आत्मविचारनिष्ठ आचार्य्यों नें परस्पर विभिन्नरूपेण प्रतीयमान जिन जिन आत्मसंस्थाओं का साटोप समर्थन किया है, वे सब आत्मदर्शन तत्त्वतः सर्वथा अभिन्न, अतएव प्रामाणिक हैं ।

## ६४–तालिकाओं के माध्यम से सर्वविषय–समन्वय—

परात्पररूप मायी महेश्वरोपासक परात्परानुगामी बनते हुए गीतापथ के पथिक हैं । सकल अव्ययात्मोपासक पुरुषानुगामी बनते हुए वेदान्तपथ के पथिक हैं । आत्मक्षरानुगृहीत आत्मक्षरोपासक सत्यात्मानुगामी सांख्यपथ के पथिक हैं । आत्मक्षरानुगृहीत विकारक्षरोपासक यज्ञात्मानुगामी वैशेषिकपथ के पथिक हैं । विकारक्षरानुगृहीत वैकारिकतत्त्वोपासक विराडात्मानुगामी साम्प्रदायिकपथ के पथिक हैं । एवं वैकारिकक्षरानुगृहीत विश्वोपासक विश्वात्मानुगामी लोकपथ के पथिक हैं । आगे के परिलेखों से उक्त आत्मन्वी–विज्ञान का भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है ।

(१)

१-मायापरिग्रहः——मायी महेश्वरः (आत्मन्वी)
२-कलापरिग्रहः——सकलः षोडशी (आत्मन्वी) } —महेश्वरः

३-गुणपरिग्रहः——सगुणः सत्यः (आत्मन्वी) ]—विश्वेश्वरः

४-विकारपरिग्रहः——सविकारो यज्ञः (आत्मन्वी) ]—उपेश्वरः

५-अञ्जनपरिग्रहः——साञ्जनो विराट् (आत्मन्वी)
६-आवरणपरिग्रहः——सावरणं विश्वम् (आत्मन्वी) } —ईश्वरः

} —चतुष्टयं वा इदं सर्व-मित्याहुः

* * *

(२)

१-परात्परोपासकाः——परात्परपुरुषानुयायिनो गीतापथपथिकाः—बुद्धियोगिनः
२-षोडश्युपासकाः——पुरुषात्मानुयायिनो वेदान्तपथपथिकाः——ज्ञानिनः
३-आत्मक्षरोपासकाः——सत्यात्मानुयायिनः प्राधानिकपथपथिकाः——उत्तमा आस्तिकाः
४-विकारक्षरोपासकाः——यज्ञात्मानुयायिनो वैशेषिकपथपथिकाः——मध्यमा आस्तिकाः
५-वैकारिकक्षरोपासकाः—विराडात्मानुयायिनः सम्प्रदायपथपथिकाः-अवरा आस्तिकाः
६-विश्वोपासकाः———विश्वात्मानुयायिनो लोकपथपथिकाः——लोकायतिका नास्तिकाः

* * *

(३)

१—षोडशी[१]-सत्य[२]-यज्ञ[३]-विराड्[४]-विश्व[५]-शारीरीविशिष्टः-परात्परात्मा आत्मन्वी **'मायीमहेश्वरप्रजापतिः'**

२—सत्य[१]-यज्ञ[२]-विराड्[३]-विश्व[४]-शरीरविशिष्टः-परात्परगर्भितः-पुरुषात्मा-आत्मन्वी **'सकलःषोडशीप्रजापतिः'**

३—यज्ञ[१]-विराड्[२]-विश्व[३]-शरीरविशिष्टः-परात्पर-पुरुषगर्भितः-अक्षरात्मा-आत्मन्वी **'सगुणः सत्यप्रजापतिः'**

४—विराड्[१]-विश्व[२]-शरीरविशिष्टः-परात्पर-पुरुष-अक्षरगर्भितः-**आत्मक्षरात्मा**-आत्मन्वी-**'सविकारो यज्ञप्रजापतिः'**

५—विश्व[१]-शरीरविशिष्टः-परात्पर-पुरुष-अक्षर-आत्मक्षरगर्भितः-**विकारक्षरात्मा**-आत्मन्वी **'साञ्जनो विराट्-प्रजापतिः'**

६—सत्त्व-शरीरविशिष्टः-परात्पर-पुरुष-अक्षर-आत्मक्षर-विकारक्षरगर्भितः-**वैकारिकात्मा**-आत्मन्वी **'सावरणो विश्वप्रजापतिः'**

* * *

## प्रकारान्तरेण—

(४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | मायावच्छिन्नो रसः (१)-आत्मा<br>मायावच्छिन्नं बलम्(२)-शरीरम् | —आत्मशरीरविशिष्टः-आत्मन्वी-परात्परात्मा- | **'मायी महेश्वरप्रजापतिः'** |
| २ | परात्परगर्भितः पञ्चकलोऽव्ययः]-आत्मा<br>अव्ययगर्भितः पञ्चकलोऽक्षरः, अक्षरगर्भितः पञ्चकलः क्षरः -शरीरम् | —आत्मशरीरविशिष्टः—आत्मन्वी—पुरुषात्मा— | **'सकलः षोडशीप्रजापतिः'** |
| ३ | परात्पर-पुरुषगर्भितो गुणत्रयविशिष्टोऽक्षरः ]—आत्मा<br>परात्परपुरुषाक्षरगर्भितो गुणोपपन्नः क्षरः ]—शरीरम् | —आत्मन्वी—अक्षरात्मा— | **'सगुणः सत्यप्रजापतिः'** |
| ४ | परात्परपुरुषाक्षरक्षरगर्भितो गुणोपपन्नः क्षरः—आत्मा<br>परात्परपुरुषाक्षरात्मक्षरगर्भितो विकारक्षरः—शरीरम् | —आत्मन्वी-आत्मक्षरात्मा— | **'सविकारो यज्ञप्रजापतिः'** |
| ५ | परात्परपुरुषाक्षरात्मक्षरगर्भितो विकारविशिष्टः-विकारक्षरः————आत्मा<br>परात्परपुरुषाक्षरात्मक्षरविकारक्षरगर्भितः पञ्चजनपुरञ्जनात्मको वैकारिकक्षरः-शरीरम् | **विकारक्षरात्मा** | **'साञ्जनो-विराट्-प्रजापतिः** |
| ६ | परात्परपुरुषाक्षरात्मक्षरविकारक्षरगर्भितः पञ्चजनपुरञ्जनात्मको महाभूतक्षरः—आत्मा<br>परात्परपुरुषाक्षरात्मक्षरविकारक्षरपञ्चजनपुरञ्जनमहाभूतक्षरगर्भितं सत्त्वम्—शरीरम् | **वैकारिकात्मा** | **'सावरणो विश्व-प्रजापतिः'** |

* * *

## सर्वसंग्रहः—(५)

| | |
|---|---|
| *–सर्वबलविरहितो रसः-ऐकान्तिको रसघनः–निर्विशेषः, स एव अमायी निष्कलः परात्परः<br>(१)–सर्वबलविशिष्टो रसः-सर्वबलविशिष्टरसघनः-परात्परः, स एव अमायी निष्कलः परात्परः | –विश्वातीतः 'परात्परः' सर्वबलविशिष्टैकरसघनः'-अमायी'–विशुद्ध आत्मा * |
| (१)–सर्वबलविशिष्टो रसः-मायी परात्परः–परात्परः, स एव मायी पुरुषो निष्कलः<br>(२)–सर्वबलोपपन्नो रसः–मायी परात्परः–पुरुषः, स एव मायी पुरुषो निष्कलः | –विश्वसाक्षी 'परात्परपुरुषः'-सर्वबलोपपन्नो रसमूर्त्तिः 'मायी-आत्मन्वी **'मायी महेश्वरप्रजापतिः'** (१) |
| (२)–सर्वबलोपपन्नो रसः––मायी परात्परः—पुरुषः, स एव षोडशी सकलः<br>(३)–सर्वधर्म्मविशिष्टो रसः-सकलः परमात्मा-षोडशी, स एव षोडशी सकलः | –विश्वात्मा 'पुरुषः' सर्वधर्म्मविशिष्टो रसात्मकः-'सकल':-आत्मन्वी **'सकलः षोडशीप्रजापतिः'** (२) |
| (३)–सर्वधर्म्मविशिष्टो रसः–सकलः परमात्मा ——षोडशी, स एव सत्यः सगुणः<br>(४)- सर्वधर्म्मोपपन्नं गुणविशिष्टं बलम्-विश्वाध्यक्षः-सत्यः, स एव सत्यः सगुणः | –अन्तर्यामी 'अक्षरः'–सर्वधर्म्मगुणविशिष्टबलात्मकः–'सगुण': आत्मन्वी—**'सगुणः सत्यप्रजापतिः'** (३) |
| (४)–सर्वधर्म्मोपपन्नं सर्वगुणविशिष्टं बलम्—विश्वाध्यक्षः–सत्यः, स एव यज्ञो सविकारः<br>(५)–सर्वगुणोपपन्नं सर्वविकारविशिष्टं बलम्–विश्वयोनिः––यज्ञः, स एव यज्ञो सविकारः | –विश्वाधारः–'आत्मक्षरः'-सर्वगुणोपपन्नसर्वविकारविशिष्टः-बलात्मकः-'सविकारः'आत्मन्वी–**'सविकारो यज्ञप्रजापतिः'** (४) |
| (५)–सर्वगुणोपपन्नं सर्वविकारविशिष्टं बलम्–विश्वयोनिः–यज्ञः, स एव विराट्–साञ्जनः<br>(६)–सर्वगुणगर्भितं सर्वविकारोपपन्नं बलम्——विश्वात्मा–––विराट्, स एव विराट्-साञ्जनः | –विश्वम्भरः 'विकारक्षरः'–सर्वगुणगर्भितसर्वविकारोपपन्नबलात्मकः-'साञ्जनः'-आत्मन्वी–**'साञ्जनो विराट्प्रजापतिः'**(५) |
| (६)–सर्वगुणगर्भितं सर्वविकारोपन्नं बलम्––विश्वात्मा-विराट्, तदिदं विश्वं सावरणम्<br>(७)–सर्वगुण-सर्वविकार-सर्ववैकारिकं बलम्-विश्वम्––सत्त्वम्, तदिदं विश्वं सावरणम् | -विश्वमूर्त्तिः-'वैकारिकक्षरः–सर्वगुण-विकार-वैकारिकोपपन्नः–बलात्मकः 'सावरणः' आत्मन्वी–**'सावरणो विश्वप्रजापतिः'** (६) |

* * * *

(६)

| | निष्कलः | अव्ययः | अक्षरः | आत्मक्षरः | विकारक्षरः (विश्वसृट्) | पञ्चजनः | पुरञ्जनः | पुरम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| विश्वातीतः—परात्परः—अमायी— | परात्परः पुरुषः—मायी—निष्कलः | आनन्दः | अमृतो ब्रह्मा | मर्त्यो ब्रह्मा | विशुद्धः प्राणः | पञ्चीकृतः प्राणः | पञ्चपञ्चीकृताः पञ्चविंशतिकलाः वेदाः | वेदात्मकः—आकाशः |
| | | विज्ञानम् | अमृतो विष्णुः | मर्त्यो विष्णुः | विशुद्धा आपः | पञ्चीकृता आपः | लोकाः | लोकात्मको वायुः |
| | | मनः | अमृत इन्द्रः | मर्त्य इन्द्रः | विशुद्धा वाक् | पञ्चीकृता वाक् | देवाः | देवात्मकं तेजः |
| | | प्राणः | अमृतोऽग्निः | मर्त्योऽग्निः | विशुद्धोऽन्नादः | पञ्चीकृतोऽन्नादः | भूतानि | भूतात्मिका पृथिवी |
| | | वाक् | अमृतः सोमः | मर्त्यः सोमः | विशुद्धमन्नम् | पञ्चीकृतमन्नम् | पशवः | पश्वात्मकं जलम् |
| | परात्परः | पुरुषः | अव्यक्तम् | महान् | पञ्चतन्मात्राः (गुणभूतानि) | विकाराः (अणुभूतानि) | वैकारिकाः (रेणुभूतानि) | जगत् (महाभूतानि) |
| | महेश्वरप्रजापतिः १ | षोडशी प्रजापतिः २ | | | सत्यप्रजापतिः ३ | यज्ञप्रजापतिः ४ | विराट्प्रजापतिः ५ | विश्वप्रजापतिः ६ |

## ६५—प्रतिमाषोडशीप्रजापति के विविध विवर्त—

सत्य-यज्ञात्मक प्रतिमाषोडशी के प्रसङ्ग से षट्परिग्रहों का प्रासङ्गिक विश्लेषण किया गया। अब प्रकृत विषयभूत 'प्रतिमाषोडशी' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। षोडशीपुरुषस्वरूप की मीमांसा करते हुए यह स्पष्ट किया गया है कि, परात्परोपेत-प्रकृतिविशिष्ट पुरुष ही सकल षोडशी है, जिसमें माया, कला, नामक दो परिग्रहों का उपभोग हो रहा है। इस षोडशी के आत्मक्षरभाग से अक्षरद्वारा अव्ययालम्बन पर प्राणादि पाँच विकारक्षर उत्पन्न होते हैं। इन पाँचों की समष्टि को ही 'विश्वसृट्' कहा गया है। यही 'विश्व-सृड्ब्रह्म' **'आभूप्रजापति'** है। जैसा स्वरूप षोडशी का है, ठीक वैसा ही स्वरूप इसका है, अतएव इसे अवश्य ही षोडशी की 'प्रतिमा', अतएव 'प्रतिमा' षोडशी कहा जा सकता है। सत्यात्मक गुणत्रयविशिष्ट गुणपरिग्रहयुक्त सत्यप्रजापति ( अक्षरात्मा ) ही इसका मूलाधार है, अतएव इसे **'सत्यस्वयम्भू'** कहा जा

सकता है। इस सत्यस्वयम्भू के आधार पर विकारपरिग्रहात्मक आत्मक्षर के पञ्च विकारों के द्वारा पञ्च उपेश्वरों का प्रादुर्भाव होता है। विकारात्मक विश्वसृट्, तदुत्पन्न पञ्चजन, तदुत्पन्न पुरञ्जन, तद्-गर्भित पुर ही उपेश्वर हैं। इस प्रतिमाषोडशी के आधार पर उद्भूत पञ्चपुरात्मक पञ्चोपेश्वरों का 'उपेश्वरषोडशी' से सम्बन्ध है। प्रतिमाषोडशी मायी महेश्वर से अभिन्न है, उपेश्वरषोडशी मायीमहेश्वराविनाभूत इस प्रतिमाषोडशी के केन्द्र से बद्ध होता हुआ सहस्र संख्या में विभक्त है।

प्रतिमाषोडशी भी स्वयम्भू है, उपेश्वरषोडशी भी स्वयम्भू है। नामसाम्यमात्र से दोनों को एक तत्त्व मान बैठना असङ्गत है। एक मायावृत्त में प्रतिमाषोडशीस्वयम्भू एक है, एवं यही सत्यस्वयम्भू परोरजा, आभू-प्रजापति, अव्यक्तस्वयम्भू, विश्वसृट्, आदि नामों से प्रसिद्ध है। एक मायावृत्त में उपेश्वरस्वयम्भू एक सहस्र हैं, ये ही 'पुण्डीरस्वयम्भू' नाम से प्रसिद्ध हुए हैं। पुण्डीरात्मक ( शाखात्मक ) एक सहस्र उपेश्वर-स्वयम्भू-भावों के सम्बन्ध से ही परोरजास्वयम्भू से अविनाभूत मायी महेश्वरलक्षण अश्वत्थब्रह्म 'सहस्रवल्शेश्वर' कहलाया है। इस विभेद को लक्ष्य बना कर ही प्रतिमाषोडशी की कारणता का समन्वय करना चाहिए।

दूसरी दृष्टि से समन्वय कीजिए। अक्षर को सगुण सत्यप्रजापति कहा गया है, आत्मक्षर को सविकार-यज्ञप्रजापति माना गया है। अव्यय-अक्षर-क्षरात्मक षोडशीपुरुष के केन्द्र में प्रतिष्ठित पञ्चकल अक्षरतत्त्व ऊर्ध्व अवस्थित ज्ञानमय अव्यय से भी युक्त है, अधोऽवस्थित अर्थमय क्षर से भी युक्त है। अव्यय की पञ्चकलाओं से, क्षर की पञ्चकलाओं से, स्वानुगत पञ्चकलाओं से परात्परालम्बन पर प्रतिष्ठित सगुण अक्षरविवर्त्त भी षोडशी की भाँति षोडशकल बन रहा है। जैसा कलाविभाग षोडशी में है, वैसा ही कला-विभाग इसमें है, यही अक्षर का प्रतिमात्त्व है। अतएव इसे उस अव्ययषोडशी की अपेक्षा अवश्यमेव 'प्रतिमाषोडशी' कहा जा सकता है। अव्ययज्ञान से सर्वज्ञ, क्षरार्थ से सर्ववित्, एवं स्वस्वरूप से सर्वशक्तिमान् बना हुआ सर्वज्ञ-सर्वशक्ति-सर्ववित्, ज्ञानक्रियार्थमय अक्षरषोडशी ही क्षर के द्वारा विश्वकर्त्ता बनता है *।

अव्यय, अक्षर, आत्मक्षरसमष्टि का षोडशीधर्म्म तीन दृष्टियों से समन्वित है। अव्ययदृष्टया भी आत्मा षोडशी है, यह षोडशी विश्वालम्बन है। अक्षरदृष्टया भी आत्मा षोडशी है, यह षोडशी विश्वकर्त्ता है। क्षरदृष्टया भी आत्मा षोडशी है, यह षोडशी विश्वप्रभव है। प्रज्ञामात्रात्मिका ज्ञानमात्रा विश्व का आलम्बन बना करती है। प्राणमात्रात्मिका क्रियामात्रा विश्वकर्त्री बना करती है, एवं भूतमात्रात्मिका अर्थमात्रा विश्व की उपादान बना करती है। इसी दृष्टि से तीनों की कारणता व्यवस्थित हुई है। परात्परस्वरूप अखण्ड धरातल पर प्रतिष्ठित अव्यय-अक्षर-क्षर तीनों अभिन्न हैं, अविनाभूत हैं, अयुतसिद्ध हैं। अतएव किसी भी पर्व को लक्ष्य बनाइए, तीनों का ग्रहण हो जायगा। अतएव त्रिसमष्टिरूप षोडशी के तीन विवर्त्त हो जायँगे। अव्ययदृष्टया क्षराक्षर को गर्भ में रखने वाला षोडशी ज्ञानप्रधान है, यही 'षोडशी' कारण है। अक्षरदृष्टया अव्ययात्मक्षर को गर्भ में रखने वाला षोडशी क्रियाप्रधान है, यही 'प्रतिमाषोडशी' है। क्षरदृष्टया अव्ययाक्षर को गर्भ में रखने वाला षोडशी अर्थप्रधान है, यही 'उपेश्वरषोडशी' है। व्यक्ताव्यक्तातीत सनातन षोडशी षोडशी है, अव्यक्त षोडशी प्रतिमाषोडशी है, व्यक्त षोडशी उपेश्वरषोडशी है। तीनों में से प्रत्येक में सर्वप्रपञ्च अन्तर्भूत है, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है—

---

* तदेतत्सत्यं-यथा सुदीप्तात्-पावकाद्विस्फुलिङ्गाः सहस्रशः प्रभवन्ते सरूपाः।
तथाऽक्षराद्विविधाः सोम्य ! भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति ॥
—मुण्डकोपनिषत् २।१।१।

**(१)–सनातनषोडशी–(अव्ययः—ज्ञानप्रधानः)—(आलम्बनम्)**

परात्परः

आनन्द–विज्ञान–मनः–प्राण–वाग्भावाः–ज्ञानम् (अव्ययोऽव्ययः)
ब्रह्मेन्द्रविष्णु–अग्निसोमभावाः–अमृताः–क्रिया (अक्षरोऽव्ययः) —अव्ययषोडशी–'षोडशी'
ब्रह्मेन्द्रविष्णु–अग्निसोमभावाः–मर्त्याः–अर्थः (क्षरोऽव्ययः)

❀ ❀ ❀

**(२)–प्रतिमाषोडशी—(अक्षरः—क्रियाप्रधानः)–कर्त्ता**

परात्परः

ब्रह्मेन्द्र विष्ण्वग्निसोमभावा अमृताः–क्रिया (अक्षरोऽक्षरः)
आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्भावाः–ज्ञानम् (अव्ययोऽक्षरः) —अक्षरषोडशी–'प्रतिमाषोडशी'
ब्रह्मेन्द्रविष्ण्वग्निसोमभावा मर्त्याः–अर्थः (क्षरोऽक्षरः)

❀ ❀ ❀

**(३)–उपेश्वरषोडशी—(क्षरः—अर्थप्रधानः)—प्रभवः**

ब्रह्मेन्द्रविष्ण्वग्निसोमभावा मर्त्याः–अर्थः (क्षरः क्षरः)
ब्रह्मेन्द्र विष्ण्वग्निसोमभावा अमृताः–क्रिया (अक्षरः क्षरः) —क्षरषोडशी–'उपेश्वरषोडशी'
आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्भावाः–ज्ञानम् (अव्ययः क्षरः)

❀ ❀ ❀

## ६६–ब्रह्मा–इन्द्र–एवं उपेन्द्र के षोडशीभाव—

क्षर अक्षर के उप (समीप) प्रतिष्ठित है, अतएव तद्रूप षोडशी को अवश्य ही 'उपेश्वरषोडशी' कहा जा सकता है। अक्षर अव्यय की प्रतिमा है, अतएव इसे अवश्य ही 'प्रतिमाषोडशी' कहा जा सकता है। अव्यय स्वतन्त्रेश्वर बनता हुआ स्वतन्त्र षोडशी है। अतः इसे केवल 'षोडशी' कहना ही अन्वर्थ बनता है। अव्ययषोडशी सकल महेश्वरप्रजापति है, यही सहस्रोपेश्वर के सम्बन्ध से सहस्रवल्शेश्वर अश्वत्थब्रह्म है। अक्षरषोडशी सगुण सत्यप्रजापति है, यही सहस्रवल्शाध्यक्ष अव्यक्त स्वयम्भू है। क्षरषोडशी सविकार यज्ञप्रजापति है, यही एकवल्शेश्वराध्यक्ष पुण्डीरस्वयम्भू है। षोडशी ब्रह्मात्मक षोडशी है, प्रतिमाषोडशी इन्द्रात्मक षोडशी है, एवं उपेश्वरषोडशी उपेन्द्रात्मक षोडशी है। तात्पर्य्य यही है कि, अन्तर्य्यामीरूप अक्षरात्मा ब्रह्मा, ( स्थिति ), इन्द्र ( गति ), विष्णु ( आगति ) रूप है। ब्रह्मा चित्पति है, इन्द्र क्रियापति * है, विष्णु अर्थ-

---

* 'या च का च बलकृतिरिन्द्रकर्म्मैव तत्'' ( यास्कनिरुक्त )।

पति है। चित्पति ब्रह्मा ज्ञानमय है, इसी दृष्टि से अक्षरात्मा सर्वज्ञ है। इन्द्र क्रियामय है, इसी दृष्टि से अक्षरात्मा सर्वशक्तिमान् है। विष्णु अर्थमय है, इसी दृष्टि से अक्षरात्मा सर्ववित् × है। ब्रह्मात्मक सर्वज्ञ अक्षर से प्रतिष्ठाब्रह्मात्मक क्षर मर्त्यब्रह्मा का विकास हुआ है। इन्द्रात्मक सर्वशक्तिमान् अक्षर से ज्योतिर्लक्षण नामरूपकर्म्मात्मक मर्त्य इन्द्राविष्णु का विकास हुआ है। विष्ण्वात्मक सर्ववित् अक्षर से यज्ञलक्षण मर्त्य अग्नीषोम का विकास हुआ है। प्रतिष्ठाब्रह्म से अभिन्न ज्ञानमय ब्रह्मा ज्ञानप्रधान अव्यय से समतुलित है, अतएव अव्ययात्मक षोडशी को 'ब्रह्मात्मकषोडशी' कहा जा सकता है, यही 'षोडशी' है। ज्योतिर्लक्षण नामरूप से अभिन्न क्रियामय इन्द्र क्रियाप्रधान अक्षर से समतुलित है, अतएव अक्षरात्मक षोडशी को 'इन्द्रात्मक षोडशी' कहा जा सकता है, यही 'प्रतिमाषोडशी' है। अन्नलक्षण यज्ञ से अभिन्न अर्थमय उपेन्द्र ( विष्णु+ ) अर्थप्रधान क्षर से समतुलित है, अतएव क्षरात्मक षोडशी को उपेन्द्रात्मक षोडशी कहा जा सकता है, यही 'उपेश्वरषोडशी' है। निम्म लिखित वचन इसी त्रिविध षोडशी-विवर्त्त का समर्थन कर रहे हैं—

अव्ययः-१-"षोडशकलं वै ब्रह्म" ( जै० उ० ३।३८।८। )।-ब्रह्मा षोडशी ( षोडशी )
अक्षरः--२-"इन्द्रो ह वै षोडशी" ( शत० ४।५।३।१। )।-इन्द्रः षोडशी ( प्रतिमाषोडशी )
क्षरः---३-"अतिरिक्तो वै षोडशी" ( तां० ब्रा० ६।१।५। )।-उपेन्द्रः षोडशी (उपेश्वरषोडशी)

❀ ❀ ❀

## ६७-अमृत-ब्रह्म-शुक्र-त्रयीस्वरूपदिग्दर्शन—

महामायावच्छिन्न अव्ययप्रधान महेश्वरप्रजापतिलक्षण अश्वत्थमूर्त्ति षोडशीपुरुष के ही 'अमृतं-ब्रह्म-शुक्रम्' भेद से तीन विवर्त्त मानें गए हैं। अमृतभाव का अव्ययषोडशी से, ब्रह्मभाव का अक्षरषोडशी से, एवं शुक्रभाव का क्षरषोडशी से सम्बन्ध है। माया-कला-परिग्रहोपपन्न अव्ययषोडशी 'अमृतम्' है, यही आत्मयोनि है। गुण-विकार-परिग्रहोपपन्न अक्षरषोडशी 'ब्रह्म' है, यही प्रकृतियोनि है। अञ्जन-आवरण-परिग्रहोपपन्न क्षरषोडशी 'शुक्रम्' है, यही विकृतियोनि है। 'तदेव शुक्रं-तद्ब्रह्म-तदेवामृतमुच्यते' के अनुसार वही अपने अव्यय-अक्षर-क्षर-रूप से षट्परिग्रहोपपन्न बनता हुआ त्रिसंस्थ, षट्संस्थ, एवं चतुःसंस्थ बन रहा है। स्मरण कीजिए-निष्कलकारणस्वरूपमीमांसा में हमनें सच्चिदानन्दब्रह्म के ईश्वर-जीव-जगत् भेद से तीन विवर्त्त बतलाए थे। उन तीनों विवर्त्तों का इन्हीं अमृत-ब्रह्म-शुक्र-संस्थारूप त्रिविध षोडशीरूपों से सम्बन्ध है। सच्चिदानन्देश्वर अव्ययषोडशी है। सच्चिदानन्दजीव अक्षरषोडशी ÷ है। सच्चिदानन्द-जगत्

---

× यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः।
तस्मादेतद् ब्रह्म-नामरूप-मन्नं च जायते ॥
—मुण्डकोपनिषत् १।१।८।

+ उपेन्द्रो विष्णुरेवेन्द्रावरजः-इन्द्रस्य कनिष्ठभ्राता-'उपेन्द्र-इन्द्रावरजश्चक्रपाणिश्चतुर्भुजः' इत्यमरः।

÷ इतस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ! ययेदं धार्य्यते जगत्।
( पराप्रकृतिरक्षरः, स एव जीवसृष्टेराधारभूतः )

क्षरषोडशी है =। तीनों सोपाधिक-उद्बुद्ध सच्चिदानन्द हैं, चौथा परात्पर निरुपाधिक उन्मुग्ध सच्चिदानन्द है, जिसका उपाधिसम्बन्ध से तीन प्रकार का विकास हुआ है। रसैकघन परात्पर 'आनन्दः' है। इसका प्रथम विकास आनन्दः-विज्ञानं-मनः है, यही 'अमृतम्' है। द्वितीय विकास-'मनःप्राणः-वाक्-है, यही 'ब्रह्म' है। तृतीय विकास वाक्-आपः-अग्निः है, यही शुक्रम् है, जैसा कि परिलेखों से स्पष्ट है।

---

✻ आनन्दः-परात्परः (उन्मुग्धसच्चिदानन्दो निष्कलः)-अमायी

---

परात्परो-मायी

आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्भावाः——अव्ययोऽव्ययः—आनन्दः

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा अमृताः——अक्षरोऽव्ययः—विज्ञानम

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा मर्त्याः——क्षरोऽक्षरः——मनः-✻

—तदेवामृतम् (सनातनषोडशी-ईश्वरः) (अव्ययात्मकः-सच्चिदानन्दः)

---

परात्परो-मायी

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा अमृताः—अक्षरोऽक्षरः—मनः ✻

आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्भावाः—अव्ययोऽक्षरः—प्राणः

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा मर्त्याः—क्षरोऽक्षरः——वाक् ✻

—तदेव ब्रह्म (प्रतिमाषोडशी-जीवः) (अक्षरात्मकः-सच्चिदानन्दः)

---

परात्परो-मायी

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा मर्त्याः—क्षरः क्षरः-वाक् ✻

ब्रह्मेन्द्रविष्णवग्निसोमभावा अमृताः-अक्षरः क्षरः-आपः

आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्भावाः-अव्ययः क्षरः-अग्निः

—तदेव शुक्रम् (उपेश्वरषोडशी-जगत् (क्षरात्मकं सच्चिदानम्)

---

## ६८-पञ्च पुण्डीरप्रजापतिस्वरूपदिग्दर्शन—

उक्त सन्दर्भ के विश्लेषण के आधार पर पाठकों को इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ेगा कि, अक्षरप्रधान सत्यप्रजापति तो प्रतिमाषोडशी है, एवं आत्मक्षरप्रधान यज्ञप्रजापति उपेश्वरषोडशी है। 'तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे' के अनुसार षोडशी-प्रतिमाषोडशी-गर्भित-उपेश्वरषोडशी में ही लोकसंस्था अन्तर्भूत है। सत्यप्रजापति

---

= भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।

अपरेयम्............। ( अपराप्रकृतिः क्षरः, तदिदं जगत्-क्षरः सर्वाणि भूतानि।

की ही यज्ञ, विराट् , विश्व, ये तीन अवस्थाएँ हैं। वही आत्मक्षर के द्वारा यज्ञ बना है, यज्ञ के द्वारा विराट् बना है, विराट् के द्वारा विश्व(प्रजा)रूप में परिणत हुआ है। सत्यप्रजापति प्रतिमाषोडशी है, यज्ञ, विराट , विश्व, तीनों इसी के विवर्त्त हैं। अतएव तीनों का प्रतिमाषोडशी के स्वरूप में हीं अन्तर्भाव माना जा सकता है। तीनों में से विश्वरूपा प्रजा को छोड़ दीजिए, केवल सत्य–यज्ञ–विराट् , इन तीन संस्थाओं पर दृष्टि डालिए। सत्यप्रजापति-लक्षण अक्षरात्मा मायीमहेश्वर के स्वरूप से समतुलित है, यह कहा जा चुका है। इसके गर्भ में पुण्डीर–स्वयम्भूरूप, यज्ञप्रजापतिलक्षण क्षरात्मा प्रतिष्ठित है। सहस्रपुण्डीरस्वयम्भूगर्भित अव्यक्तस्वयम्भूलक्षण परमा–काशात्मक सत्यमूर्त्ति अक्षरात्मा ही प्रथम प्रतिमाषोडशी है, जिसे यज्ञ–विराट्–षोडशी–भावों के पार्थक्य सूचित करने के लिए 'प्रतिमाषोडशी' कहा जायगा। निम्न लिखित परिलेख से इसी का स्पष्टीकरण हो रहा है।

अव्यक्त स्वयम्भूरूप प्रतिमाषोडशी के गर्भमें एक सहस्र पुण्डीरस्वयम्भू प्रतिष्ठित हैं, ये ही उपेश्वरषोडशी है। प्रत्येक उपेश्वरषोडशी के गर्भ में चार चार प्रतिमोपेश्वर हैं। यही पञ्चपुण्डीरा प्राजापत्यवल्शा है। पाँचों पुण्डीरों में समष्टिरूप से महिमा के द्वारा व्याप्त एकवल्शेश्वर पुण्डीरस्वयम्भू ही आत्मक्षरलक्षण यज्ञप्रजापति है। अवारपारीण यह यज्ञप्रजापति उस सत्यप्रजापति की प्रतिमा है। एवं इसके गर्भ में प्रतिष्ठित चार पुण्डीर इस यज्ञप्रजापति की प्रतिमा हैं। पुण्डीरस्वयम्भू–गर्भित चार प्रतिमाप्रजापतियों की अपेक्षा पुण्डीरस्वयम्भू परम-प्रजापति है। इसप्रकार उपेश्वरषोडशी के 'परमप्रजापति'–'प्रतिमाप्रजापति', ये दो विवर्त्त हो जाते हैं। **'आत्मपदपुनःपदत्त्वं प्रतिमात्त्वम्'** ही प्रतिमा का लक्षण है। प्रत्येक वस्तुपिण्ड में वस्तुकेन्द्र, वस्तुपिण्ड, वस्तुमहिमा, ये तीन तीन संस्थाविभाग मानें गए हैं। वस्तुकेन्द्रावच्छिन्न तत्त्व आत्मा है। आत्मा का प्रथम प्रपत्तिस्थानरूप वस्तुपिण्ड 'पदम्' है। द्वितीय प्रपत्तिस्थानरूप वस्तुमहिमा 'पुनःपदम्' है। 'पुनःपदम्' (महिमामण्डल) अशीतिरूप पशु है, पदं (वस्तुपिण्ड) अर्करूप पाश है, हृदयावच्छिन्न आत्मा उक्थरूप पशुपति है। पशुपति–पाश–पशु,–उक्थ–अर्क–अशीति,–वस्तुकेन्द्र–वस्तुपिण्ड–वस्तुमहिमा,–आत्मा–प्राणाः–पाशवः,–आत्मा–पदं–पुनःपदम् , सभी त्रिक तत्त्वतः अभिन्नार्थक हैं। पुण्डीरस्वयम्भू में तीनों संस्थाविभाग विद्यमान हैं। ये ही संस्थाविभाग तद्गर्भीभूत शेष चारों पुण्डीरों में हैं, अतएव इन्हें पुण्डीरपरमप्रजापति की प्रतिमा कहना अन्वर्थ बनता है।

आत्मक्षर की ब्रह्मादि पाँचों मर्त्य कलाओं से प्राणादि पञ्च विकार (गुणभूत) उत्पन्न हुए। पाँचों के पञ्चीकरण से पञ्चीकृत पाँच प्राणादि पञ्चजन (अणुभूत) उत्पन्न हुए। इन पाँच पञ्चजनों के पञ्चीकरण से पाँच पुरञ्जन (रेणुभूत) उत्पन्न हुए। इन पाँच पुरञ्जनों से क्रमशः वेदपुरञ्जन से पुण्डीरस्वयम्भू, लोक-पुरञ्जन से पुण्डीर परमेष्ठी, देवपुरञ्जन से पुण्डीर सूर्य्य, भूतपुरञ्जन से पुण्डीरभूपिण्ड, पशुपुरञ्जन से पुण्डीर चन्द्रमा उत्पन्न हुआ। मर्त्य ब्रह्मादिरूप आत्मक्षर से विश्वसृट्–पञ्चजन–पुरञ्जन के द्वारा उत्पन्न इन पाँचों पुण्डीरों में 'तत्सृष्ट्वातदेवानुप्राविशत्' न्याय से परात्पर–अव्यय–अक्षरगर्भित आत्मक्षररूप उपेश्वर–षोडशी पाँचों में क्रमशः अपनी ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोम–इन पाँच मर्त्यकलाओं से प्रविष्ट हो गया। अतएव ये पाँचों पुण्डीर क्रमशः ब्रह्मात्मक–विष्ण्वात्मक–इन्द्रात्मक–अग्न्यात्मक–सोमात्मक कहलाए। पाँचों में ब्रह्मात्मक पुण्डीरस्वयम्भू 'ब्रह्मा' कहलाया। शेष चारों के विष्णु (परमेष्ठी), इन्द्र (सूर्य्य), अग्नि (भूपिण्ड), सोम(चन्द्रमा), चारों क्षर आत्मा–पदं–पुनःपदं–भावों से पुण्डीरस्वयम्भू से समतुलित रहते हुए प्रतिमा नाम से व्यवहृत हुए, जैसा कि निम्न लिखित श्रुति से प्रमाणित है—

"स ऐक्षत प्रजापतिः ( पुण्डीरस्वयम्भूः )—'इमं वाऽआत्मनः प्रतिमामसृक्षि । आत्मनो ह्येतं प्रतिमामसृजत । ता वा एता प्रजापतेरधिदेवता असृज्यन्त—अग्निः (पृथिवी), इन्द्रः (सूर्य्यः), सोमः (चन्द्रमाः), परमेष्ठी (विष्णुः) प्राजापत्यः" ।

(शत०११।१।६।१३,१४,) ।

६९–त्रि–धामात्मक विश्वकर्म्मा–प्रजापति का महिमाविवर्त्त—

पुण्डीरस्वयम्भू ही संहिता में 'विश्वकर्म्माप्रजापति' कहलाया, एवं चारों पुण्डीरप्रजापति विश्वकर्म्मा के सखा कहलाए । यही विश्वकर्म्मा पुराण में *'सप्तवितस्तिकायात्मक' ईश्वर नाम से उपवर्णित हुआ । स्वयम्भू 'सत्यलोक' है, यही प्रथमा वितस्ति है । स्व० पर०, दोनों के मध्य का लोक 'तपोलोक' है, यही द्वितीया वितस्ति है । परमेष्ठी 'जनल्लोक' है, यही तृतीया वितस्ति है । परमेष्ठी सूर्य्य, दोनों का मध्यलोक 'महर्ल्लोक' है, यही चतुर्थी वितस्ति है । सूर्य्य 'स्वर्लोक' है, यही पञ्चमी वितस्ति है । सूर्य्य–पृथिवी, दोनों के मध्य का चन्द्रलोक 'भुवर्लोक' है, यही षष्ठी वितस्ति है । पृथिवी भूलोक है, यही सप्तमी वितस्ति है, यही सप्तवितस्तिकायात्मक, एकब्रह्मेश्वर नामक, पञ्चोपेश्वरात्मक, उपेश्वरषोडशी है । पृथिवी, चन्द्रमा (अन्तरिक्ष), सूर्य्य, तीनों की समष्टि भूः–भुवः–स्वः–रूपा प्रथमा 'रोदसीत्रिलोकी' है । सूर्य्य–अन्तरिक्ष–परमेष्ठी, तीनों की समष्टि भूः–भुवः–स्वः–रूपा द्वितीया 'क्रन्दसीत्रिलोकी' है । परमेष्ठी–अन्तरिक्ष–स्वयम्भू, तीनों की समष्टि भूः–भुवः–स्वः–रूपा तृतीया 'संयतीत्रिलोकी' है । यही त्रैलोक्यत्रिलोकी है । 'तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे' से इसी त्रैलोक्यत्रिलोकी का ग्रहण हुआ है । रोदसी भूः नाम की महाव्याहृति है, यही विश्वकर्म्मा पुण्डीरस्वयम्भू का 'अवमधाम' है । क्रन्दसी भुवः नाम की महाव्याहृति है, यही विश्वकर्म्मा का 'मध्यमधाम' है । संयती 'स्वः' नाम की महाव्याहृति है । यही विश्वकर्म्मा का 'परमधाम' है । त्रिधामात्मक इसी विश्वकर्म्मा का, जो अपने परमेष्ठ्यादि चारों सखाओं (प्रतिमाप्रजापतियों) को शिक्षा दे रहा है, निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण हुआ है—

या ते धामानि परमाणि, यावमा, या मध्यमा विश्वकर्म्मन्नुतेमा ॥
शिक्षा सखिभ्यो हविषि स्वधावः स्वयं यजस्व तन्वं वृधानः ॥१॥
किंस्विदासीदधिष्ठानमारम्भणं कतमत् स्वित्कथासीत् ॥
यतो भूमिं जनयन् विश्वकर्म्मा वि द्यामौर्णोन्महिना विश्वचक्षाः ॥२॥
विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात् ॥
सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन् देव एकः ॥३॥

—यजुः सं० १७।२१,१८,१९,।

---

*—क्वाहं तमोमहदहंखचराग्निवार्भूः–संवेष्टिताण्डघट–'सप्तवितस्तिकायः' ।
क्वेदृग्विधाविगणिताण्डपराणुचर्य्यावाताध्वरोमविवरस्य च ते महित्वम् ॥

—श्रीमद्भागवत–१०।१४।११।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| (संयती) स्व- (परमं धाम) | स्वयम्भूः (स्वः) — | | | —सत्यलोकः (७) |
| | अन्तरिक्षम् (भुवः) — | | | —तपोलोकः (६) |
| | परमेष्ठी (भूः) | परमेष्ठी (स्वः) — | | —जनल्लोकः (५) |
| (क्रन्दसी) भुवः (मध्यमं धाम) | | अन्तरिक्षम् (भुवः) — | | —महर्लोकः (४) |
| | | सूर्य्यः (भूः) | सूर्य्यः (स्वः) | —स्वर्लोकः (३) |
| (रोदसी) भूः— (अवमं धाम) | | | अन्तरिक्षम् (भुवः) | -भुवर्लोकः (२) |
| | | | पृथिवी (भूः) | -भूलोकः (१) |

सप्तवितस्तिकायः–उपेश्वरो यज्ञप्रजा–पतिर्विश्वकर्म्मा पुण्डीरस्वयम्भूरूपः

बतलाया गया है कि–वाक्–आपः–अग्निरूप 'तदेव शुक्रम्' का इस सप्तवितस्तिकायात्मक, एक–बल्शेश्वर यज्ञप्रजापतिलक्षण, आत्मक्षररूप, उपेश्वरषोडशी से ही सम्बन्ध है। अमृत–मर्त्य भेद से शुक्रत्रयी के ६ विवर्त्त हो जाते हैं। मर्त्या वाक्–शुक्रगर्भित अमृतावाक्–शुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के प्रथम पर्व पुण्डीर–स्वयम्भू से है। मर्त्या आपःशुक्रगर्भित अमृता आपःशुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के द्वितीय पर्व पुण्डीर–परमेष्ठी से है। मर्त्य अग्निःशुक्रगर्भित अमृत अग्निःशुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के तृतीय पर्व पुण्डीर–अमृत सूर्य्य से है। अमृत अग्निः–वाक्–शुक्रगर्भित मर्त्य अग्निःशुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के तृतीय पर्व पुण्डीर मर्त्य सूर्य्य से है। अमृता आपःशुक्रगर्भित मर्त्या आपःशुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के चतुर्थ पर्व पुण्डीरचन्द्रमा से है। एवं अमृता–वाक्–शुक्रगर्भित मर्त्यावाक्शुक्र का सम्बन्ध उपेश्वर के पञ्चम पर्व पुण्डीरभूपिण्ड से सम्बन्ध है। इसप्रकार ६ ओं अमृतमर्त्यशुक्रों का उपेश्वर के पाँचों पुण्डीरों में क्रमिक उपभोग हो रहा है।

## ७०–पञ्चानुगत त्रिधा विभक्त 'मनोता' तत्त्व—

पुण्डीरस्वयम्भू का केन्द्रस्थ मन **वेद, सूत्र, नियति,** इन तीन तत्त्वों में ओत है, ये ही स्वयम्भू के मनोता हैं। पुण्डीर परमेष्ठी का केन्द्रस्थ मन **इट्–उक्–भोगाः,** इन तीन तत्त्वों में ओत है, ये ही परमेष्ठी के मनोता हैं। पुण्डीर सूर्य्य का केन्द्रस्थ मन **ज्योतिः, गौः, आयुः,** इन तीन तत्त्वों में ओत है, ये ही सूर्य्य के मनोता हैं। पुण्डीर चन्द्रमा का केन्द्रस्थ मन **रेतः,–श्रद्धा,–यशः,** इन तीन तत्त्वों में ओत है, ये ही चन्द्रमा के मनोता हैं। पुण्डीर भूपिण्ड का केन्द्रस्थ मन **वाक्–गौः–द्यौः,** इन तीन तत्त्वों में ओत है, ये ही भूपिण्ड के मनोता हैं। इसप्रकार पाँच स्थानों में तीन तीन मनोताओं का उपभोग हो रहा हैं। इनका सम्यक् परिज्ञान ही वेदपरिज्ञान है, जैसाकि निम्न लिखित अनुगमवचन से प्रमाणित है—

**यानि पञ्चधा त्रीणि त्रीणि तेभ्यो न ज्यायः परमन्यदस्ति।**
**यस्तद्वेद स वेद सर्वं सर्वा दिशो बलिमस्मै हरन्ति॥**

—छान्दो० उप० २।२१।३।

## ७१–कलाविभागस्वरूपदिग्दर्शन—

बतलाया गया है कि, आत्मक्षर से विश्वसृट्, पञ्चीकृत पञ्चजन, पञ्चीकृत पुरञ्जनों के द्वारा ही पुण्डीररूप इन स्वयम्भू आदि पाँच पुरों का आविर्भाव हुआ है, क्योंकि इनके उपादान मर्त्य ब्रह्मादि पञ्च-कलोपेत आत्मक्षर, तदनुगत अपञ्चीकृत प्राणादि पञ्चकल विश्वसृट् (विकारक्षर), पञ्चीकृत पुरञ्जन-गर्भित पञ्चीकृत वेदादि पञ्चकल पुरञ्जन हैं, अतएव इन में प्रत्येक में पाँचों भावों का समन्वय हो रहा है। पहिले आत्मक्षर को ही लीजिए।

### आत्मक्षरकलाः—

(१) पाँचों के ब्रह्मा क्रमशः–विश्वसृट्, पितामह, हिरण्यगर्भ, निधन, पद्मभूः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(२) पाँचों के विष्णु क्रमशः-स्वयम्भूः, गोसवः, नारायणः, वामनः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(३) पाँचों के इन्द्र क्रमशः–वाचस्पतिः, अर्जुनः, मघवा, वृत्रहा, वासवः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(४) पाँचों के अग्नि क्रमशः-सत्याग्निः, ऋताग्निः देवाग्निः, पश्वग्निः, अन्नादाग्निः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(५) पाँचों के सोम क्रमशः–प्राणः, भृगुः, ग्रहः, अन्नम्, ओषधीः, नामों से प्रसिद्ध हैं।

❀ ❀ ❀

### विकारक्षरकलाः—

(१) पाँचों के प्राण क्रमशः–ऋषयः, पितरः, देवाः, गन्धर्वाः, पशवः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(२) पाँचों के आपः क्रमशः–प्राणः, अम्भः, मरीचिः, आपः, मरः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(३) पाँचों की वाक् क्रमशः–सत्या, आम्भृणी, बृहती, सुब्रह्मण्या, अनुष्टुप्, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(४) पाँचों के अन्न क्रमशः–अर्कः, वाजः, ग्रहः, राजा, हविः, नामों से प्रसिद्ध हैं।
(५) पाँचों के अन्नाद क्रमशः–विश्वभुक्, पलितवामः, सम्वत्सरः, स्वधाभुक्, पशुभुक्, नामों से प्रसिद्ध हैं।

❀ ❀ ❀

(१)–पाँचों के वेद क्रमशः–ब्रह्मनिःश्वसितः, ब्रह्मस्वेदः, गायत्रीमात्रिकः, अथर्वः, यज्ञमात्रिकः नामों से–
(२)–पाँचों के लोक क्रमशः–अशोकमहिमलोकः, कामप्रलोकः, देवलोकः, पितृलोकः, मनुष्यलोकः,–नामों से–
(३)–पाँचों के देव क्रमशः–ब्रह्मा, विष्णुः, इन्द्रः, सोमः, अग्निः, नामों से–
(४)–पाँचों के पशु क्रमशः–पुरुषः, अश्वः, गौः, अविः, अजः, नामों से–
(५)–पाँचों के भूत क्रमशः–आकाशः, वायुः, तेजः, जलम्, पृथिवी, नामों से–प्रसिद्ध हैं।

* * *

पञ्चकल विश्वसृट्, पञ्चकल पञ्चजन, पञ्चकल पुरञ्जन रूप स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य–चन्द्रमा–भूपिण्ड, पाँचों पुण्डीरों का आधार पञ्चकल आत्मक्षर है, तदाधार पञ्चकल अक्षर है, तदाधार पञ्चकल अव्यय है, सर्वाधार निष्कल परात्पर है। परात्पर, अव्यय, अक्षर, आत्मक्षररूप षोडशी पाँचों में प्रत्येक में आधार है, विश्वसृट्–पञ्चजन–पुरञ्जन–गर्भित पञ्च पुर पृथक्–पृथक् हैं। दूसरे शब्दों में षोडशी सर्वत्र अभिन्न है, सामान्य

है, अविशेष है। पुर भिन्न हैं, विशेष हैं। षोडशीदृष्ट्या सर्वमिदमभिन्नम्। पुरदृष्ट्या सर्वमिदं विभिन्नम्। यही पञ्चपुरात्मक, आत्मक्षरमूलक, उपेश्वरषोडशी के, (जिसके अवान्तर पाँच उपेश्वरपर्व हैं, जिसमें प्रथम पर्व परमप्रजापति है, शेष चारों प्रतिमाप्रजापति हैं) तात्त्विक स्वरूप का संक्षिप्त विश्लेषण है। आत्मक्षर-प्रधान उपेश्वरषोडशी कर्म्मकाण्ड का आधार है। अक्षरप्रधान प्रतिमाषोडशी भक्तिकाण्ड का आलम्बन है। अव्ययप्रधान सनातनषोडशी ज्ञानकाण्ड की आश्रयभूमि है। एवं विशुद्ध अव्यय (परात्परपुरुष) बुद्धियोग का आधारस्तम्भ है, जिसके विश्लेषण का सौभाग्य एकमात्र गीताशास्त्र को ही प्राप्त है, जिसके संक्षिप्त स्वरूप का उपनिषदों में दिग्दर्शन हुआ है।

## ७२–तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्—

अव्यक्त स्वयम्भूरूप आभूप्रजापति (अक्षरप्रधान, सत्यलक्षण, प्रतिमाषोडशी) के गर्भ में उक्त पञ्चोपेश्वर षोडशीरूप पुण्डीरस्वयम्भूलक्षण, आत्मक्षरप्रधान, यज्ञमूर्त्ति एकसहस्र उपेश्वर प्रतिष्ठित हैं, जैसा कि पूर्वपरिलेख द्वारा स्पष्ट कर दिया गया है। प्रकृत में केवल पञ्चोपेश्वरात्मिका एक उपेश्वरसंस्था का परिलेख द्वारा दिग्दर्शन करा दिया जाता है, जो उपेश्वरषोडशी विज्ञेय माना गया है। परात्पररूप महेश्वर अविज्ञेय था, पुरुषरूप सनातन षोडशी दुर्विज्ञेय था, अक्षररूप प्रतिमाषोडशी ज्ञेय था, एवं आत्मक्षररूप यह उपेश्वरषोडशी सुज्ञेय है। अभी 'सुविज्ञेय' नामक एक प्राजापात्य विवर्त्त और शेष रहा है। परिलेखान्तर उसके स्वरूप का भी प्रसङ्गोपात्त दिग्दर्शन कराया जायगा।

बतलाया गया है कि, अक्षररूप सत्यप्रजापतिलक्षण प्रतिमाषोडशी के ही यज्ञ–विराट्–विश्व, ये तीन विवर्त्त हैं। इनमें से यज्ञप्रजापतिरूप उपेश्वर नामक षोडशी का स्वरूप बतला दिया गया। अत्र क्रमप्राप्त विराट्प्रजापति की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। यज्ञप्रजापतिरूप उपेश्वर-षोडशी के गर्भ में स्व० पर० सू० चन्द्र० पृ० ये पाँच पुण्डीर बतलाए गए हैं। इन पाँचों पुण्डीरों की समष्टि मायी महेश्वरप्रजापतिलक्षण अश्वत्थवृक्ष की पञ्चपुण्डीरा एक प्राजापत्यवल्शा (शाखा–टहनी) है। इस शाखा का अन्तिम छोर भूपिण्डात्मक पुण्डीर है। यह भूपिण्ड अग्निप्रधान है। यह अग्नि चित्य–चितेनिधेय (मर्त्य–अमृत) भेद से दो भागों में विभक्त है। भूपिण्ड चित्याग्निमय है। भूमहिमा चितेनिधेयाग्निमय है। भूकेन्द्र से विनिर्गत भूपिण्ड से बड़ी दूरतक व्याप्त चितेनिधेयाग्निमण्डल (पुनःपद) ही महिमा-पृथिवी है। मनोताओं का दिग्दर्शन कराते हुए हमनें भूपिण्ड के वाक्–गौः–द्यौः–रूप तीन मनोता बतलाए हैं। महिमामण्डलात्मिका पृथिवी के केन्द्र से आरम्भ कर प्रधि (परिधि) पर्य्यन्त ४८ अहर्गण व्याप्त हैं। इसमें २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त तो वाक्–मनोता व्याप्त है। केन्द्र से आरम्भ कर ३३ पर्य्यन्त 'गौः' नामक मनोता व्याप्त है। केन्द्र से आरम्भ कर ४८ पर्य्यन्त द्यौः नामक मनोता व्याप्त है। **'तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्'** (शत० १०।५।१।१) के अनुसार वाङ्नामक प्राणाग्नि ही केन्द्र से परिधि पर्य्यन्त (४८ पर्य्यन्त) व्याप्त रहता हुआ वाक्–गौः–द्यौः रूप में परिणित हो रहा है।

## ७३–मही, सागराम्बरा, और अदिति—

भूपिण्ड की महिमा में इससे ऊपर के चन्द्रमा–सूर्य्य–परमेष्ठी–स्वयम्भू, चारों पुण्डीरतत्त्वों का प्रवर्ग्यरूप से समन्वय हो रहा है। ४८ पर्य्यन्त स्वायम्भुवतत्त्व प्रतिष्ठित है, यही 'द्यौः' है। ३३ पर्य्यन्त

पारमेष्ठ्यतत्त्व प्रतिष्ठित है, यही गौः है। २१ पर्य्यन्त सौरतत्त्व प्रतिष्ठित है, यही 'वाक् है। द्यौरूप से इसी महिमापृथिवी में प्रवर्ग्यरूप से स्वायम्भुवी संयतीत्रिलोकी का क्रमशः २४-४४-४८ स्तोम भेद से भोग हो रहा है। यही द्यौर्लक्षणा, स्वायुम्भवतत्त्वात्मिका, महापृथिवी **'मही'** कहलाई है। गौरूप से इसी महिमा पृथिवी में प्रवर्ग्यरूप से पारमेष्ठिनी क्रन्दसीत्रिलोकी का क्रमशः ११-२२-३३ स्तोम भेद से भोग हो रहा है। यही गौर्लक्षणा, पारमेष्ठ्यतत्त्वात्मिका, महापृथिवी **'सागराम्बरा'** कहलाई है। वाग्रूप से इसी महिमापृथिवी में प्रवर्ग्य रूप से सौरी रोदसीत्रिलोकी का क्रमशः ६-१५-२१ स्तोमभेद से भोग हो रहा है। यही वाग्लक्षणा, सौरतत्त्वात्मिका, महापृथिवी **'अदिति'** कहलाई है। त्रैलोक्यात्मिका अदिति-पृथिवी भूः है, त्रैलोक्यात्मिका सागराम्बरा-पृथिवी भुवः है, त्रैलोक्यात्मिका मही-पृथिवी स्वः है। तीनों व्याहृतियाँ सप्तवितस्तिकायात्मक, पञ्चपुण्डीरात्मक उपेश्वरस्वरूपवत् इसी महिमापृथिवी में त्रिवृद्रूप से प्रतिष्ठित हैं। आदितिरूप भूः नाम की महाव्याहृति का त्रिवृत् (६) स्तोम 'भूः' है, पञ्चदश (१५) स्तोम भुवः है, एकविंश (२१) स्तोम स्वः है। यही अदितिपृथिवीरूपा भूर्लक्षणा प्रवर्ग्यरोदसीरूपा पहिली आग्नेयी त्रिलोकी है, वाक्-मनोतामयी त्रिलोकी है। सागराम्बरारूपा भुवः नाम की महाव्याहृति का एकादश (११) स्तोम भूः, है, द्वाविंशस्तोम (२२) भुवः है, त्रयस्त्रिंश (३३) स्तोम स्वः है। यही सागराम्बरापृथिवीरूपा भुवर्लक्षणा प्रवर्ग्यक्रन्दसीरूपा दूसरी ऐन्द्रीत्रिलोकी है, गौर्मनोतामयी त्रिलोकी है। महीरूपा स्वः नाम की महाव्याहृति का चतुर्विंश (२४) स्तोम भूः है, चतुश्चत्त्वारिंश(४४) स्तोम भुवः है, अष्टाचत्त्वारिंशत्(४८) स्तोम स्वः है। यही महीपृथिवीरूपा स्वर्लक्षणा प्रवर्ग्यसंयतीरूपा तीसरी ब्राह्मी त्रिलोकी है, द्यौर्मनोतामयी त्रिलोकी है। इसप्रकार भूकेन्द्र से आरम्भ कर ४८ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त महापृथिवी में त्रैलोक्यरूपा तीन पृथिवीविवर्तों का भोग सिद्ध हो जाता है, जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है।

## ७४-आत्म-देव-भूत-भेदभिन्ना सत्यत्रयी—

'सत्यस्यसत्यं' लक्षण अव्ययप्रधान सनातनषोडशी के आधार पर सत्यलक्षण अक्षरप्रधान प्रतिमाषोडशी का आविर्भाव माना गया है। एवं इस सत्यप्रजापति से यज्ञलक्षण आत्मक्षरप्रधान उपेश्वरषोडशी, तथा विराट् का आविर्भाव माना गया है। सत्यस्यसत्यंगर्भित ( अव्ययात्मगर्भित ) सत्यं ( अक्षरात्मा-सत्यप्रजापति ) **'सत्य-यज्ञ-विराट्'** इन तीन भावों में परिणत हुआ है, अतएव तीनों को 'सत्य' शब्द से व्यवहृत किया जा सकता है। ये तीनों सत्य उपनिषत्-परिभाषा में क्रमशः **'आत्मसत्य, ब्रह्मसत्य, देवसत्य'** इन नामों से प्रसिद्ध हुए हैं। ये ही प्रकृत प्रकरण के प्रतिमाषोडशी, उपेश्वरषोडशी, एवं विराट्प्रजापति हैं। आत्मसत्य ( अक्षर ) प्रकृति है। ब्रह्मसत्य ( आत्मक्षर ) आत्मसत्य की प्रकृति, तथा देवसत्य की विकृति होने से प्रकृतिविकृति है। देवसत्य ब्रह्मसत्य की विकृति होने से 'विकृति' है। विराट्गर्भ में प्रतिष्ठित भूतात्मक सावरण विश्व देवसत्यरूप विकृति से उत्पन्न होने के कारण वैकारिक है। इस दृष्टि से अक्षररूप आत्मसत्य के आत्मसत्य, ब्रह्मसत्य, देवसत्य, भूतसत्य, ये चार विवर्त्त हो जाते हैं, जोकि क्रमशः सत्य, यज्ञ, विराट्, विश्व, नामों से व्यवहृत हुए हैं। सत्य **'हृदयसत्यम्'** है, यज्ञ **'त्रयीसत्यम्'** है, विराट् **'देवाः सत्यम्'** है, विश्व **'नामरूपे सत्यम्'** है। सगुण सत्य असंस्कार्य्य है। इसी आधार पर भारतीय श्रौत-स्मार्त्त संस्कार **ब्राह्मसंस्कार, दैवसंस्कार, भूतसंस्कार**-भेद से तीन श्रेणियों में विभक्त हुए हैं, जिनका विशद वैज्ञानिक विश्लेषण 'कर्म्मयोगपरीक्षा' 'ग' विभाग में किया जा चुका है।

* सत्यस्यसत्यम्–अव्ययप्रधानः सनातनषोडशी पुरुषसत्यः
१–तदभिन्नः सत्यप्रजापतिः–प्रतिमाषोडशी–प्रकृतिसत्यः ]––आत्मसत्यः ( हृदयम् )

२–तदभिन्नो यज्ञप्रजापतिः–उपेश्वरषोडशी–प्रकृतिविकृतिसत्यः ]–ब्रह्मसत्यः ( त्रयी )

३–तदभिन्नो विराट्प्रजापतिः–विराट्षोडशी–विकारसत्यः ]–देवसत्यः ( देवाः )

४–तच्छरीरं विश्वप्रजापतिः–विश्वम्–––वैकारिकसत्यः ]–भूतसत्यः ( भूतानि )

* * * *

*–सत्यस्यसत्यम्—

**१–"सत्यस्य सत्यमनु यत्र युज्यये तत्र देवाः सर्व एकी भवन्ति" ।**
**१–प्रकृतिसत्योऽक्षरः–'तदेतत् त्र्यक्षरं हृदयमिति । तद्वै तदेतदेव तदास सत्यमेव"**
**२–प्र० वि० सत्यः क्षरः–"सैषा त्रयीविद्या यज्ञः । तद्यत्तत् सत्यं, त्रयी सा विद्या" ।**
**३–विकारसत्यो विकारक्षरः–विराजो वा एतद्रूपं यदक्षरम् (सत्यम्)**
—तां० म० ब्रा० ८।६।१४।
**४–वैकारिकसत्यः–'नामरूपे सत्यम्"** ( शत० १४।४।४।३। )

* * *

## ७५–विराट्-रूप देवसत्य का स्वरूपदिग्दर्शन—

सनातन अव्ययसत्य भी आनन्द–विज्ञान–मनः–प्राण–वाग्रूप से पाँच सत्यस्य सत्यं है, अक्षररूप प्रकृतिसत्य भी ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, अग्नि, सोमरूप से पञ्चसत्य है। पञ्चात्मक सत्यस्यसत्यं गर्भित पञ्चात्मक–आत्मसत्य के आधार पर प्रतिष्ठित आत्मक्षररूप प्रकृतिविकृतिसत्य भी प्राणः–आपः–वाक्–अन्नं–अन्नादः–रूप से पञ्चसत्यात्मक ही है। वैकारिक भूतसत्य भी पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, भेद से पञ्च सत्यात्मक ही है, परन्तु विकाररूप विराट्सत्य अग्नि, वायु, इन्द्र, भेद से त्रिसत्य है। इसी आधार पर **'त्रिःसत्या वै देवाः'** यह निगम प्रतिष्ठित है। प्राणमूर्त्ति स्वयम्भू, आपोमूर्त्ति परमेष्ठी, वाङ्मूर्त्ति सूर्य्य, अन्नमूर्त्ति चन्द्रमा, अन्नादमूर्त्ति भूपिण्ड, ये पाँच पुण्डीर पञ्च ब्रह्मसत्य हैं, जिनकी समष्टि को पूर्व में 'उपेश्वरषोडशी' बतलाया गया है। इम पाँचों ब्रह्मसत्यों में से पाँचवें भूपिण्डात्मक ब्रह्मसत्य के आधार पर पूर्वप्रदर्शिता त्रैलोक्यत्रिलोकी रूपा महिमा पृथिवी का वितान हुआ है। इस महापृथिवी के अदितिरूपा पृथिवी से ही विराट्–रूप देवसत्य का सम्बन्ध है ।

अदितिपृथिवी के ६–१५–२१ स्तोमों में अग्नि तत्त्व व्याप्त है, अतएव इसे आग्नेयी त्रिलोकी माना गया है। तीनों स्तोमप्रदेशों में क्रमशः घनाग्नि ( अग्नि ), तरलाग्नि ( वायु ), विरलाग्नि ( इन्द्र ) रूप एक ही अग्नि की तीन अवस्थाएँ प्रतिष्ठित हैं। तीनों अग्नियों के त्रिवृत्करण से क्रमशः वाय्विन्द्रगर्भित त्रिमूर्ति

अग्नि, अग्नीन्द्रगर्भित त्रिमूर्त्ति वायु, अग्निवायुगर्भित त्रिमूर्त्ति इन्द्र, इन तीन सर्वभावों का उदय होता है। त्रिमूर्त्ति, अर्थप्रधान अग्नि विराट् है, त्रिमूर्त्ति क्रियाप्रधान वायु हिरण्यगर्भ है, त्रिमूर्त्ति ज्ञानप्रधान इन्द्र सर्वज्ञ है। सर्वज्ञ की प्रतिष्ठा २१ विंश स्तोम है, आशय ( व्याप्तिस्थान ) सम्पूर्ण अदितिमण्डल है। हिरण्यगर्भ की प्रतिष्ठा पञ्चदशस्तोम है, आशय अदितिमण्डल है। विराट् की प्रतिष्ठा त्रिवृत्स्तोम है, आशय अदिति–मण्डल है। तीनों अग्नि के ही तीन विवर्त्त हैं। अग्निप्रधानरूप ही विराट् है। अतएव सहस्रपात् विराट्, सहस्राक्षः हिरण्यगर्भ, सहस्रशीर्षः सर्वज्ञ, तीनों की समष्टि **'विराट्प्रजापति'** नाम से ही व्यवहृत हुई है। यही देवसत्यप्रजापति है, यही साञ्जनप्रजापति है। यही अश्वत्थवृक्ष के भूपिण्डरूप शाखाग्र भाग में प्रतिष्ठित साक्षीसुपर्ण है। सागराम्बरापृथिवी के द्वाविंश स्तोमरूप अन्तरिक्ष में भुक्त चान्द्रसोम इसका प्रज्ञानात्मा है। २१–विंशात्मक सौर प्रवर्ग्यांश विज्ञानात्मा है। त्रयस्त्रिंश स्तोमात्मक पारमेष्ठ्यतत्त्व महानात्मा है। मही–पृथिवी में भुक्त स्वायम्भुवतत्त्व अव्यक्तात्मा है। स्वयं भूपिण्ड भूतात्मा है। भूपिण्ड, द्वाविंशस्तोमावच्छिन्न सोम, एकविंशस्तोमावच्छिन्न सौरतत्त्व, त्रयस्त्रिंशस्तोमावच्छिन्न पारमेष्ठ्यतत्त्व, अष्टाचत्वारिंशस्तोमावच्छिन्न स्वायम्भुव तत्त्व, क्रमशः, भूतात्मा–प्रज्ञानात्मा–विज्ञानात्मा–महानात्मा–अव्यक्तात्मारूप पञ्चब्रह्मसत्य हैं। पाँचों के भूतात्मारूप भूपिण्डलक्षण ब्रह्मसत्याधार पर वितत विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञमूर्त्ति त्रिसत्य विराट् प्राणात्मा है। यही ईश्वरात्मा है। वस्तुतः विज्ञानभाषा में इसे ही ईश्वर कहा जाता है, जो उपेश्वर के गर्भ में प्रतिष्ठित है। उपेश्वरषोडशी के यच्चयावत् संस्थाविभागों का इस विराडीश्वर में समन्वय हो रहा है। यही विराट्–लक्षण प्रतिमाषोडशी है, जिसे उपेश्वर के गर्भ में प्रतिष्ठित चौथे भूपिण्डात्मक प्रतिमाप्रजापति की प्रतिमा कहा जा सकता है। इसप्रकार प्रतिमाषोडशीरूप सत्यप्रजापति के प्रतिमाषोडशी, उपेश्वरषोडशी, विराट्षोडशी, भेद से तीन विवर्त्त हो जाते हैं। तीनों को हम 'प्रतिमाषोडशी' स्वरूप में अन्तर्भूत मानते हुए तीनों का 'प्रतिमाषोडशी' नाम से ग्रहण कर सकते हैं। विराट्प्रजापति–स्वरूप से सम्बन्ध रखने वाली पार्थिव परिभाषाओं का पूर्व में जो विश्लेषण हुआ है, वह पर्य्याप्त नहीं है। अवश्य ही विराट्–परिभाषा पाठकों को उलझी सी प्रतीत होगी। इस सम्बन्ध में भक्तिपरीक्षा–पूर्वखण्ड की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जायगा। वहाँ मही, सागराम्बरा, अदिति, सर्वज्ञ, हिरण्यगर्भ, विराट्, आदि तत्त्वों का बड़े विस्तार से आगमनिगमदृष्ट्या विश्लेषण हुआ है। प्रकृत विराट्प्रजापति के यथानुरूप समन्वय के लिए एक बार भक्तिपरीक्षा पूर्वखण्ड के तत्प्रकरणावलोकन का हम अपने पाठकों से विशेष आग्रह करेंगे।

## ७६–ईश्वर-प्रजापति की ३५४ कलाविभूतियाँ—

विराट्प्रजापति के सम्बन्ध में एक बात और बतला कर प्रकृत स्तम्भ से विश्राम लिया जायगा। विराट्–रूप प्रतिमाषोडशी देवसत्यप्रजापति है, तत्त्वभाषा में यही विभूतिलक्षण ईश्वर है। अनन्त ईश्वर की अनन्त विभूतियों का संख्याप्रदर्शन यद्यपि दुस्साहस है, तथापि ऋषिदृष्टि के द्वारा प्रदृष्ट तत्त्ववाद ने इस विभूतिसंख्या को सुगम–सुविज्ञेय बना दिया है। विभूतिदृष्टि से इस देवसत्यप्रजापति में **आत्मकलाविभूति, सामान्यकलाविभूति, विशेषकलाविभूति,** ये तीन विभूतियाँ हैं। तीनों क्रमशः ७२, २३२, ४१, संख्याओं में विभक्त हैं। सम्भूय ३५४ ( तीनसौ चौवन ) विभूतियाँ हो जातीं हैं, जिनका श्राद्धविज्ञान के **'आत्म-विज्ञानोपनिषत्'** प्रथमखण्ड में विस्तार से तात्त्विक विश्लेषण हुआ है। विभूतिस्वरूप की विशेष जिज्ञासा रखने वाले पाठकों को तत्खण्ड ही देखना चाहिए। प्रकृत में विषयसङ्गति की दृष्टि से उनके केवल नाम–मात्र उद्धृत कर दिए जाते हैं।

### (१)–'आत्मकलाविभूतयः'

- आत्मविभूतिकलाः-द्वासप्ततिः (७२)
  - अर्द्ध मात्रा
    - १–परात्परकलाः (६)
    - २–अव्ययकलाः (६)
    - ३–अक्षरकलाः (६)
    - ४–आत्मक्षरकलाः (६)
  - ५–आत्मकलाः (६) —अकारः
  - ६–प्राणकलाः (६) —उकारः
  - ७–पशुकलाः (१८) —मकारः

### २–सामान्यकलाविभूतयः—

- सामान्यविभूतिकलाः २३१
  - स्वयम्भूः (१)
    - १–ऋषयः (१२)
  - परमेष्ठी (२)
    - २–पितरः (८)
    - ३–असुराः (६६)
  - सूर्य्यः (३)
    - ४–देवाः (३३)
    - ५–मनवः (४)
  - चन्द्रः (४)
    - ६–गन्धर्वाः (२७)
    - ७–ग्रहाः (४०)
  - पृथिवी (५)
    - भूमहिमा
      - ८–पशवः (५)
    - भूः
      - ९–जीवाः (३)

## ३-विशेषकलाविभूतयः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १-विद्या | (४) | ९-एकरसत्त्वम् | (१) |
| २-कामः | (२) | १०-एकावस्थत्त्वम् | (१) |
| ३-कर्म्म | (७) | ११-विश्वव्यापकत्त्वम् | (१) |
| ४-शुक्रम् | (६) | १२-विश्वस्रष्टृत्त्वम् | (१) |
| ५-प्राणः | (१७) | १३-सर्वसाक्षित्त्वम् | (१) |
| ६-इन्द्रियाणि | (५) | १४-सर्ववशित्त्वम् | (१) |
| ७-पूर्णेन्द्रत्त्वम् | (१) | १५-कर्म्माध्यक्षत्त्वम् | (१) |
| ८-सत्यसंकल्पत्त्वम् | (१) | १६-पाप्मासंस्पृष्टत्त्वम् | (१) |

—विशेषविभूतिकलाः (४१)

  

## ७७-सर्वसंग्रहात्मक सर्वसमन्वय—

प्रतिमाषोडशी की कारणता प्रक्रान्त है। बल्शातीत, निष्कल, अखण्ड अमायी '**अविज्ञेय**' परात्पर परमेश्वर के यत्किञ्चित् प्रदेश में गर्भीभूत, सहस्रबल्शेश्वर, मायाकलापरिग्रहयुक्त, मायी-सकल, **दुर्विज्ञेय**, महेश्वरप्रजापति नामक, अव्ययप्रधान, सनातनषोडशी षोडशी है। विश्वातीत अविज्ञेय परात्पर 'निष्कल' नामक प्रथम कारण है। तद्‌गर्भीभूत महेश्वरपुरुष नामक षोडशी द्वितीय कारण है। इस अव्ययपुरुषप्रधान सनातन षोडशी से अभिन्न, एकसहस्रपुण्डीर स्वयम्भूविवर्त्तों को अपने गर्भ में रखने वाला अव्यक्त स्वयम्भूरूप, '**आभूप्रजापति**' नाम से व्यवहृत, अक्षरप्रकृतिप्रधान, गुणपरिग्रहयुक्त, ज्ञेय सगुणसत्यप्रजापति ही प्रतिमाषोडशी है। इस प्रतिमाषोडशी के ही सत्य, यज्ञ, विराट्, ये तीन विवर्त्त हैं। सत्यविवर्त्त स्वयं सगुणसत्यप्रजापति है। इसके आधार पर प्रतिष्ठित, परमेष्ठी-सूर्य्य-चन्द्र-भूपिण्ड, इन चार पुण्डीरात्मक चार प्रतिमाप्रजापतियों को अपने गर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाला, पुण्डीरस्वयम्भूरूप, '**परमप्रजापति**' नाम से व्यवहृत, प्रकृतिविकृतिरूप आत्मक्षरप्रधान, सर्वहुतयज्ञमूर्त्ति, सविकारप्रजापति ही **विज्ञेय** उपेश्वरषोडशी है, यही एकबल्शेश्वर है। इस एकबल्शेश्वर के भूपिण्ड नामक अन्तिम पर्व के महिमापृथिवीरूप महिमामण्डल में प्रतिष्ठित, अदितिमण्डलावच्छिन्न, विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-कृतात्मा, ब्रह्मसत्यगर्भित देवसत्यात्मरूप, साञ्जन, **सविज्ञेय** विराट्प्रजापति ही ईश्वरषोडशी है। इसप्रकार आरम्भ के अक्षरप्रधान सगुणप्रजापतिरूप प्रतिमाषोडशी के **विश्वेश्वरषोडशी, उपेश्वरषोडशी, ईश्वरषोडशी**, ये तीन विवर्त्त हो जाते हैं। अतएव तीनों की समष्टि का हम '**प्रतिमाषोडशी**' स्वरूप में अन्तर्भाव कर सकते हैं। विश्वेश्वर-उपेश्वर-ईश्वर-षोडशीलक्षण ही प्रतिमाषोडशी नामक तृतीय कारण है। इस दृष्टि से निष्कल, षोडशी, प्रतिमाषोडशी, ये तीन हीं कारण शेष रह जाते हैं, जिनका प्रकरणारम्भ में उपक्रम हुआ है, एवं यहाँ उपसंहार। इतर यच्चयावत् कारणताओं का इन्हीं तीन कारणताओं में अन्तर्भाव है, जैसाकि वहीं स्पष्ट कर दिया गया है।

उक्त कारणतात्रयी-मीमांसा से एक तथ्य यह भी निकल आता है कि, परमेश्वर, महेश्वर, विश्वेश्वर, उपेश्वर, ईश्वर, पाँचों भाव उपाधिभेद से सर्वथा विभक्त हैं। यह ठीक है कि, वही परमेश्वर है, वही महेश्वर है, वही विश्वेश्वर है, वही उपेश्वर है, वही ईश्वर है, परन्तु गुणदृष्ट्या '**गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्**' न्याय से परमेश्वर महेश्वर से, महेश्वर परमेश्वर से, महेश्वर उपेश्वर से, उपेश्वर महेश्वर से, उपेश्वर विश्वेश्वर से, विश्वेश्वर उपेश्वर से, उपेश्वर ईश्वर से, ईश्वर उपेश्वर से सर्वथा विभिन्न तत्त्व है। यही भेदसहिष्णु अभेद है, यही वास्तविक अद्वैतनिष्ठा है। यही ज्ञानगर्भित भारतीय विज्ञानवाद है। तत्त्ववादानुगता व्यवच्छेदलक्षणा पाण्डित्यदृष्टि के विलुप्तप्राय हो जाने से यह तात्त्विकी अद्वैतनिष्ठा वर्त्तमान में विलुप्तप्राय बन चुकी है। "ईश्वरगर्भित उपेश्वर, सहस्रोपेश्वरगर्भित विश्वेश्वर, विश्वेश्वरगर्भित महेश्वर, ऐसे ऐसे अनन्त-असंख्य महेश्वरगर्भित परमेश्वर एक है। महेश्वर अनन्त हैं। प्रत्येक महेश्वर के गर्भ में विश्वेश्वरानुगत एक एक सहस्र उपेश्वर हैं। प्रत्येक उपेश्वर के गर्भ में विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति एक एक ईश्वर है" इस तात्त्विक विश्लेषण की वास्तव में आज विलुप्ति हो गई है, जिसका एकमात्र कारण है—गीतासिद्धान्तरूप बुद्धियोग की विलुप्ति। सभी भारतीय तत्त्ववाद आज अन्ध-श्रद्धा के पात्र बनते हुए बुद्धियोगसम्पत् से वञ्चित हो गए हैं। यज्ञात्मक कर्म्मकाण्ड का ईश्वरगर्भित उपेश्वर से ही सम्बन्ध है। उपासनात्मक भक्तिकाण्ड का ईश्वरोपेश्वरगर्भित विश्वेश्वर से ही सम्बन्ध है। अव्यक्तात्मक ज्ञानकाण्ड का ईश्वरोपेश्वरविश्वेश्वरगर्भित सहस्रबल्शेश्वर महेश्वर से ही

सम्बन्ध है, एवं सर्वात्मक–सर्वरूप बुद्धिकाण्ड ( बुद्धियोग ) का ईश्वरोपेश्वरविश्वेश्वरमहेश्वरगर्भित विशुद्ध अव्ययात्मा से ही सम्बन्ध है । विश्वातीत परात्पर चारों काण्डों से अतीत रहता हुआ कर्म्म–भक्ति–ज्ञान–बुद्धियोग, चारों योगों से बहिर्भूत है । इन चारों योगों का मूलाधार अव्ययानुगत बुद्धियोग ही है । अतएव माया–कलादि परिग्रहों के कारण महेश्वर–विश्वेश्वर–उपेश्वर–ईश्वर–भावों में परिणत होने वाला बुद्धियोगात्मक अव्यय ही तत्त्वतः **'योगेश्वर'** है । यही योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूपविश्लेषण है, जिसे आप मायादृष्ट्या महेश्वर, गुणदृष्ट्या विश्वेश्वर, विकारदृष्ट्या उपेश्वर, अञ्जनदृष्ट्या ईश्वर, सभी नामों से व्यवहृत कर सकते हैं । क्योंकि योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूपपरिज्ञान के बिना तदनुगत बुद्धियोगस्वरूपपरिज्ञान असम्भव था, महेश्वरादि विवर्त्तभाव परिज्ञानाभाव में योगेश्वरपरिज्ञान असम्भव था । अतएव प्रस्तुत बुद्धियोगपरीक्षा निबन्ध में सर्वप्रथम योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूप का विश्लेषण करना अनिवार्य्य माना गया । एवं इस अनिवार्य्यता की पूर्ति के लिए क्रमशः निष्कल–षोडशी–प्रतिमाषोडशी, इन तीन कारणताओं की प्रासङ्गिक मीमांसा करनी पड़ी ।

**सर्वसंग्रहः—( ६४ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम् )—**

**(१)–योगेश्वरतत्त्वविस्तारः—**

१ *
- १–ऐकान्तिको रसः–निर्विशेषः
- २–बलविशिष्टो रसः–परात्परः

} —निष्कलः–आत्मा ( प्रथमं कारणम् ) ( परमेश्वरः )

❋ ❋ ❋

२
- १–परात्परपुरुषो मायी——परात्परः
- २–षोडशीपुरुषः सकलः——पुरुषः

} मायी, सकलः षोडशी ( द्वितीयं कारणम् ) (महेश्वरः)

❋ ❋ ❋

३
- १–अक्षरः–प्रकृतिः————सगुणः सत्यप्रजापतिर्विश्वेश्वरः
- २–आत्मक्षरः–प्रकृतिविकृतिः–सविकारो यज्ञप्रजापतिरुपेश्वरः
- ३–विकारक्षरः–विकृतिः———साञ्जनो विराट्प्रजापतिरीश्वरः

} प्रतिमाषोडशी (तृतीयं कारणम्)

❋ ❋ ❋

**(२)–**

* परमेश्वरे प्रतिष्ठितो योगेश्वरः (अव्ययः)————बुद्धियोगाधारः

१–योगेश्वरे प्रतिष्ठितो महेश्वरः (षोडशी)————ज्ञानयोगाधारः

२–महेश्वरे प्रतिष्ठितो विश्वेश्वरः (अक्षरः)——————भक्तियोगाधारः
३–विश्वेश्वरे प्रतिष्ठितौ उपेश्वरेश्वरौ (आत्मक्षरविकारक्षरौ) कर्म्मयोगाधारः

* * *

(३)–

* असंख्यमहेश्वरगर्भितः–अखण्डः–निष्कलः–परात्परः **परमेश्वरः–अविज्ञेयः**]–योगातीतः
१–सहस्रवल्शेश्वरगर्भितः–मायी–सकलः–षोडशी **महेश्वरः–दुर्विज्ञेयः**]–बुद्धियोगाध्यक्षः
२–सहस्रपुण्डीरस्वयम्भूगर्भित–अव्यक्तस्वयम्भूरूपः सगुणः-सत्यः **विश्वेश्वरः-ज्ञेयः**]भक्तियोगाध्यक्षः
३–पञ्चपुण्डीरेश्वरः-पुण्डीरस्वयम्भूरूपः, सविकारः, यज्ञः **उपेश्वरः-विज्ञेयः** }–कर्म्मयोगाध्यक्षः
४–महापृथिव्यां प्रतिष्ठितः, देवसत्यात्मा, साञ्जनो विराट् **ईश्वरः-सुविज्ञेयः** }

* * *

(४)–

*–परमेश्वरोऽविज्ञेयः ७६–७७ पृष्ठमध्ये परिलेखद्वारा मीमांसितो द्रष्टव्यः
१–महेश्वरो दुर्विज्ञेयः ८०–८१ पृष्ठमध्ये परिलेखद्वारा मीमांसितो द्रष्टव्यः
२–विश्वेश्वरो ज्ञेयः १००–१०१ पृष्ठमध्ये परिलेखद्वारा मीमांसितो द्रष्टव्यः
३–उपेश्वरो विज्ञेयः १०४–१०५ पृष्ठमध्ये परिलेखद्वारा मीमांसितो द्रष्टव्यः
४–ईश्वरः सुविज्ञेयः-१०६–११०–पृष्ठमध्ये परिलेखद्वारा मीमांसितो द्रष्टव्यः

* * *

एक प्रासङ्गिक गीतादृष्टि का समन्वय कर प्रस्तुत परिच्छेद उपरत हो रहा है। 'ब्रह्म' शब्द गीता में क्षरप्रपञ्च के लिए प्रयुक्त हुआ है। 'अमृतम्' शब्द अक्षर के लिए प्रयुक्त हुआ है। 'अव्यय' शब्द षोडशी के लिए प्रयुक्त हुआ है। 'शाश्वतधर्म्म' बलविशिष्ट परात्पर के लिए, एवं 'ऐकान्तिकसुख' शब्द रसैकघन निर्विशेष के लिए प्रयुक्त है। इन आध्यात्मिक पाँचों विवर्त्तों की मूल प्रतिष्ठा आधिदैविक पाँचों विवर्त्त मानें गए हैं। साञ्जन विराट्रूप ईश्वर विकारक्षरात्मक है, सविकार उपेश्वर आत्मक्षरात्मक है। दोनों क्षरात्मक हैं। क्षर ही गीतापरिभाषा में 'ब्रह्म' है। अतएव गीता के 'ब्रह्म' शब्द से इन दोनों का ग्रहण किया जासकता है। अव्यक्तस्वयम्भूरूप सगुण विश्वेश्वर अक्षरात्मक है। अक्षर ही गीता का अमृत है। अतएव गीता के 'अमृतम्' शब्द से विश्वेश्वर का ग्रहण किया जासकता है। सहस्रवल्शेश्वर षोडशी अव्ययात्मा है। अतएव गीता के 'अव्यय' शब्द से इस षोडशीमहेश्वर का ग्रहण किया जासकता है। यहाँ तक मायासीमा की अभिव्याप्ति है। अतएव 'संयोगा विप्रयोगान्ताः पतनान्ताः समुच्छ्रयाः' न्याय से मायासीमा का विलयन अवश्यम्भावी है। अतएव मायाके गर्भ में प्रतिष्ठित महेश्वर (अव्यय), विश्वेश्वर (अमृतम्), उपेश्वर–ईश्वर (ब्रह्म), इन चारों (गीतादृष्ट्या तीनों) विवर्त्तों को शाश्वत नहीं कहा जासकता। मायातीत–

सर्वबलविशिष्ट रसरूप परात्पर ही शाश्वत माना जासकता है। अतएव इसे ही गीता के शब्दों में **'शाश्वतधर्म्म'** कहा जासकता है। यही गीतादृष्ट्या चतुर्थ विभूति है। विशुद्धरसरूप निर्विशेष विशुद्ध–निष्कैवल्य–आनन्दरूप है। अतएव इसे गीता के शब्दों में **'ऐकान्तिक सुख'** कहा जासकता है। इसप्रकार गीता ने **ऐकान्तिक–सुख, शाश्वतधर्म्म, अव्यय, अमृत, ब्रह्म**, इन पाँच शब्दों से क्रमशः वैदिक निर्विशेष, परात्पर, षोडशी–महेश्वर, विश्वेश्वर, उपेश्वर–ईश्वर, इन ६ओं विवर्त्तों का संग्रह कर लिया है, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है–

| | |
|---|---|
| १ विशुद्धो रसः ]————————निर्विशेषः ]— | ऐकान्तिकं सुखम् (५) |
| २ सर्वबलविशिष्टो रसः ]————————परात्परः ]— | शाश्वतधर्म्मः (४) |
| ३ षोडशीमहेश्वरः (अव्ययप्रधानः) ]–अव्ययः]—— | अव्ययः (३) |
| ४ विश्वेश्वरः (अक्षरप्रधानः) ]--अक्षरः]—— | अमृतम् (२) |
| ५ उपेश्वरः (आत्मक्षरप्रधानः)<br>६ ईश्वरः (विकारक्षरप्रधानः) } —क्षरः ]—— | ब्रह्म (१) |
| श्रौती–दृष्टिः | स्मार्त्ती (गीता) दृष्टिः |

**'ब्रह्मणो'[1] हि प्रतिष्ठाहं, 'अमृतस्या[2]',–व्ययस्य[3] च।**
**शाश्वतस्य च धर्म्मस्य[4], सुखस्यैकान्तिकस्य[5] च॥**

गीता १४।२७।

## ७८–कारणत्रयी से अनुप्राणिता संस्थात्रयी—

**'निष्कलकारणस्वरूपमीमांसा'** नामक पूर्व परिच्छेद में सच्चिदानन्दब्रह्म के तीन विवर्त्तों का दिग्दर्शन कराते हुए, एवं—**'प्रतिमाषोडशीकारणस्वरूपमीमांसा'** नामक पूर्व परिच्छेद में अमृतं–ब्रह्म–शुक्रं–नाम की तीन अश्वत्थब्रह्मसंस्थाओं का दिग्दर्शन कराते हुए योगेश्वर के **अधिदैवत, अध्यात्म, अधिभूत,** इन तीन विवर्त्तों का उल्लेख हुआ है। जिस प्रकार निष्कल, षोडशी, प्रतिमाषोडशी, तीनों का स्वरूपपरिज्ञान योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूपपरिज्ञान के लिए आवश्यकरूप से अपेक्षित है, एवमेव योगेश्वरस्वरूप के यथावत् समन्वय के लिए उसके अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूत–विवर्त्तों का भी विश्लेषण आवश्यक रूप से ही अपेक्षित है। अतएव कारणत्रयी–मीमांसा के अनन्तर इस संस्थात्रयीमीमांसा की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

## ७६–अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूतानुगत दृष्टिकोण का समन्वय—

इन तीनों संस्थाओं का पूर्वपरिच्छेदों में जिस दृष्टिकोण से समन्वय हुआ है, पहिले दो शब्दों में उसका सिंहावलोकन कर लेना आवश्यक होगा। आत्मसत्ता–ज्ञान–आनन्दसमष्टिरूप सच्चिदानन्दब्रह्म ईश्वरानुगत है, यही 'अधिदैवतम्' है। स्वसत्ता–ज्ञान–आनन्दसमष्टिरूप सच्चिदानन्दब्रह्म जीवानुगत है, यही 'अध्यात्मम्' है। परसत्ता–ज्ञान–आनन्दसमष्टिरूप सच्चिदानन्दंब्रह्म जगदनुगत है, यही 'अधिभूतम्' है। ( ६०पृ० )। माया–कलादि परिग्रहों के तारतम्य से पूर्वपरिच्छेदों में सर्वबलविशिष्टरसमूर्त्ति, आत्मलक्षण, अमायी, उन्मुग्ध सच्चिदानन्दलक्षण, निष्कल परात्परब्रह्म ( परमेश्वर ) के ६ विवर्त्तों का अमृत–ब्रह्म–शुक्ररूप से विश्लेषण हुआ है। मायापरिग्रहयुक्त मायी परात्परपुरुष[१], कलापरिग्रहयुक्त सकल षोडशीपुरुष[२], दोनों आत्मन्वी (प्रजापति) संस्थाओं की समष्टि ही 'अमृतम्' है। यही आत्मसत्ता–ज्ञान–आनन्दसमष्टिरूप सच्चिदानन्द है। गुणपरिग्रहयुक्त सगुण सत्यप्रजापति[१], विकारपरिग्रहयुक्त सविकार यज्ञप्रजापति[२], दोनों आत्मन्वी संस्थाओं की समष्टि ही 'ब्रह्म' है। यही स्वसत्ता–ज्ञान–आनन्दसमष्टिरूप सच्चिदानन्दब्रह्म है। अञ्जनपरिग्रहयुक्त विराट्–प्रजापति[१], आवरणपरिग्रहयुक्त विश्वप्रजापति[२], दोनों आत्मन्वी–संस्थाओं की समष्टि ही 'शुक्रम्' है। द्विभावापन्न अमृत सच्चिदानन्द अव्ययप्रधान बनता हुआ सनातन महाषोडशी है, द्विभावापन्न ब्रह्मसच्चिदानन्द अक्षरप्रधान बनता हुआ प्रतिमाषोडशी है, एवं द्विभावापन्न शुक्र सच्चिदानन्द क्षरप्रधान बनता हुआ उपेश्वरषोडशी है। षोडशी ईश्वरानुगत बनता हुआ 'अधिदैवतम्' है, प्रतिमाषोडशी जीवानुगत बनता हुआ 'अध्यात्मम्' है। उपेश्वरषोडशी विश्वानुगत बनता हुआ 'अध्यात्मम्' है। एकमात्र इसी दृष्टिकोण के आधार पर इन तीनों अमृत–ब्रह्म–शुक्रसंस्थाओं को पूर्वपरिच्छेदों में अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूत–नाम से व्यवहृत कर दिया गया है, जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है—

(६) १–मायी परात्परपुरुषः
(५) २–सकलः षोडशीपुरुषः
—महेश्वरो महाषोडशी (अमृतम्–ईश्वरानुगतमधिदैवतम्–अव्ययप्रधानम्)।

(४) १–सगुणः सत्यप्रजापतिः
(३) २–सविकारो यज्ञप्रजापतिः
—विश्वेश्वरः प्रतिमाषोडशी (ब्रह्म–जीवानुगतमध्यात्मम्–अक्षरप्रधानम्)।

(२) १–साञ्जनो विराट्प्रजापतिः
(१) २–सावरणो विश्वप्रजापतिः
—उपेश्वरषोडशी (शुक्र–जगदनुगतमधिभूतम्–क्षरप्रधानम्)।

—(६६ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम्)।

प्रकारान्तरेण—( १११ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम् )—

निष्कलकारणम् १
- *–ऐकान्तिको रसः
- *–बलविशिष्टो रसः

—परात्परः–**परमेश्वरः**–आत्मा तदेव—

षोडशीकारणम् २
- १–परात्परपुरुषो मायी (माया)
- २–षोडशीपुरुषः सकलः (कला)

—**महेश्वरप्रजापतिः**–सत्यस्यसत्यम् ]–अमृतमुच्यते (अधिदैवतम् )

पु०षो०का० ३
- ३–अक्षरप्रजापतिः सगुणः (गुणः)—**विश्वेश्वरः**-सत्यप्रजापतिः ]–तद्ब्रह्म (अध्यात्मम् )
- १–आत्मक्षरप्रजापतिः सविकारः (विकारः) **उपेश्वरः** यज्ञप्रजापतिः
- २–विकारक्षरप्रजापतिः साञ्जनः (अञ्जनम् ) **ईश्वरः** विराट्प्रजापतिः
- ३–वैकारिकक्षरप्रजापतिः सावरणः (आवरणम् ) **विश्वम्** विश्वप्रजापतिः

—तदेव शुक्रम् (अधिभूतम् )



## ८०–त्रिविध जीवविवर्त्तस्वरूपदिग्दर्शन—

यह तो हुआ सिंहावलोकन । अब प्रकृत दृष्टि से तीनों संस्थाओं का समन्वय कीजिए । विज्ञानभाषा में ईश्वरतत्त्व पार्थिवसंस्था से सम्बन्ध रखने वाले विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञमूर्त्ति देवसत्यात्मा ब्रह्मसत्यगर्भित साञ्जन विराट्प्रजापति का नाम है । यही प्रकृत दृष्टि है । इसी को आधार बना कर तीनों संस्थाओं का समन्वय करना है । यह ईश्वरतत्त्व ही **साक्षी, भोक्ता,** भेद से दो भागों में विभक्त हो जाता है । ईश्वरतत्त्व का 'साक्षी' रूप **'ईश्वर'** कहलाया है, एवं भोक्ता रूप **'जीव'** कहलाया है । जीवस्वरूपात्मक ईश्वर, किंवा ईश्वरस्वरूपात्मक भोक्ता जीव के भी वे ही तीन पर्व हैं, जो तीन पर्व ईश्वरस्वरूपात्मक साक्षी ईश्वर के मानें गए हैं । साक्षी ईश्वर का विराट् पर्व भोक्ता–ईश्वर–[जीव]संस्था में **'वैश्वानर'** कहलाया है । हिरण्यगर्भ पर्व **'तैजस'**, एवं सर्वज्ञ पर्व–**'प्राज्ञ'** कहलाया है । विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञ–पर्वत्रयात्मक पार्थिव–साक्षी ईश्वर से समतुलित वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञ–पर्वत्रयात्मक पार्थिव भोक्ता जीव के इन तीनों पर्वों के तारतम्य से आगे जाकर जीवसृष्टि त्रेधा विभक्त हो जाती है । जिन जीवों में तीनों पर्व प्रस्फुटित हैं, वे जीव **'ससंज्ञ'** कहलाए हैं । जिन जीवों में तैजस–वैश्वानर, ये दो पर्व प्रस्फुटित, किन्तु प्राज्ञ पर्व अभिभूत है, वे जीव **'अन्तःसंज्ञ'** कहलाए हैं । जिन जीवों में केवल वैश्वानर पर्व प्रस्फुटित, शेष दोनों पर्व अभिभूत रहते हैं, वे जीव **'असंज्ञ'** कहलाए हैं । दूसरे शब्दों में ज्ञानप्रधान जीव ससंज्ञ हैं, क्रियाप्रधान जीव अन्तःसंज्ञ हैं, अर्थप्रधान जीव असंज्ञ हैं। ससंज्ञजीव

'जीवजीव' कहलाए हैं, अन्तःसंज्ञ जीव मूलजीव कहलाए हैं, एवं असंज्ञ जीव धातुजीव कहलाए हैं ! जीवजीव 'चेतनसेन्द्रियजीव' हैं, मूलजीव अर्द्धचेतनत्वगिन्द्रियरूपेण 'एकेन्द्रियजीव' हैं, धातुजीव अर्द्धचेतन-'अनिन्द्रयजीव' हैं । चेतन सेन्द्रियजीव 'जङ्गमजीव' हैं, अर्द्धचेतन एकेन्द्रिय मूलजीव, और अचेतन-निरेन्द्रिय धातुजीव, दोनों स्थावरजीव हैं । अतएव तीन जीवविवर्तों के जङ्गम, स्थावर, भेद से दो ही जीव-विवर्त्त प्रधान मान लिए जाते हैं। इसप्रकार ईश्वर ( विराट्प्रजापति ) से उत्पन्न जीववर्ग के चर-अचर भेद से दो ही शेष विवर्त्त रह जाते हैं। ईश्वर 'ईश्वर' है, चर प्रपञ्च 'जीव' है, अचर प्रपञ्च 'जगत्' है। यही ईश्वर-जीव-जगद्रूप त्रिसत्यवादात्मक विशिष्टाद्वैत है, जिसका परिलेख से स्पष्टीकरण हो रहा है।

विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्तिः पार्थिवो महाविराट्प्रजापतिरीश्वरः-साक्षी सुपर्णः—ईश्वरः

वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञमूर्त्तिः-पार्थिवः क्षुद्रविराट् प्रजापतिर्जीवः-भोक्ता सुपर्णः-जीवः

—*—

१ वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञरूपेण प्रस्फुटितः-ससंज्ञजीवः——————चेतनः ]-जङ्गमो भोक्ता-जीवः

२ वैश्वानर-प्राज्ञरूपेणाभिभूतस्तैजसरूपेण प्रस्फुटितः-अन्तःसंज्ञजीवः-अर्द्ध चेतनः }

३ प्राज्ञतैजसरूपेणाभिभूतो वैश्वानररूपेण प्रस्फुटितः-असंज्ञजीवः-अचेतनः } स्थावरो भोक्ता-जगत्

—*—

## ८१-'अधिदैवत' उपाधि का अधिकारी परमविराट्प्रजापति—

माया-कला-परिग्रहयुक्त षोडशीपुरुष ( महेश्वरप्रजापति ) अव्ययप्रधान माना गया है । उक्त त्रित्ववाद के विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति विराट्-रूप ईश्वर के साथ इस अव्ययप्रधान महेश्वर का प्रधान सम्बन्ध है, एकमात्र इसी आधार पर गीता में ईश्वरतत्त्व का-'यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः' यह लक्षण कर दिया गया है। महाविराडीश्वर ही अधिदैवतम् है । महेश्वर षोडशी का इस से प्रधान सम्बन्ध है। इसी दृष्टिकोण से पूर्वपरिच्छेदों में अमृत-संस्थात्मक सत्यस्यसत्यं-लक्षण-अव्ययप्रधान महेश्वर-प्रजापति को 'अधिदैवतम्' कह दिया गया है। अधिदैवतम् में 'दैवत' पद पठित है, जो देवभाव का सूचक है। उधर देवसत्यात्मा केवल विराट् ही है । अतः तत्त्वतः 'अधिदैवत' उपाधि का यही अधिकारी माना जायगा।

## ८२-'अध्यात्म' उपाधि का अधिकारी क्षुद्रविराट्प्रजापति—

गुणपरिग्रहयुक्त सत्यप्रजापति अक्षरप्रधान माना गया है। विराडीश्वर के अंशभूत वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ-रूप भोक्ता जीव के साथ इस अक्षरप्रधान सत्यप्रजापति का प्रधान सम्बन्ध है । एकमात्र इसी आधार पर गीता में जीवप्रकृति का-'जीवभूतां महाबाहो ! ययेदं धार्य्यते जगत्' यह लक्षण कर दिया गया है। क्षुद्रविराट्-जीव ही 'अध्यात्मम्' है। सत्यप्रजापति का इसी से प्रधान सम्बन्ध है । अतः इसी दृष्टिकोण से

ब्रह्मसंस्थात्मक–अक्षरप्रधान–सत्यप्रजापति ( विश्वेश्वर ) को 'अध्यात्मम्' कह दिया गया है। तत्त्वतः 'अध्यात्मम्' शब्द अक्षरानुगत–विराडंशभूत चेतनजीववर्ग के साथ ही सम्बद्ध है।

## ८३–'अधिभूत' उपाधि का अधिकारी शिपिविष्टप्रजापति—

विकारपरिग्रहात्मक यज्ञप्रजापति ( उपेश्वर ) आत्मक्षरप्रधान माना गया है। विराडीश्वर के अंशभूत स्थावरजीव के साथ इस आत्मक्षरप्रधान यज्ञप्रजापति का ही प्रधान सम्बन्ध है। एकमात्र इसी आधार पर गीता में इस जगत्प्रकृति का 'क्षरः सर्वाणि भूतानि' यह लक्षण किया गया है। यज्ञविराड्रूप जगत् ही 'अधिभूतम्' है। यज्ञप्रजापति का इसी से प्रधान सम्बन्ध है। इस दृष्टिकोण से शुक्रसंस्थात्मक–आत्मक्षरप्रधान यज्ञप्रजापति ( उपेश्वर ) को पूर्व में 'अधिभूतम्' कह दिया गया है। तत्त्वतः अध्यात्मम् शब्द आत्मक्षरानुगत–विराडंशभूत–अचेतन जीववर्ग के साथ ही सम्बद्ध है। इस विवेचन से हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, महेश्वराव्ययानुगत साक्षी अंशी महाविराट् ही ईश्वर है, यही अधिदैवतम् है। विश्वेश्वरानुगत भोक्ता–अंश–जङ्गम–क्षुद्रविराट् ही जीव है, यही अध्यात्मम् है। एवं उपेश्वरात्मक्षरानुगत अंश–स्थावर–शिपिविष्ट ही जगत् है, यही 'अधिभूतम्' है। यही त्रिसंस्था का प्रकृत दृष्टिकोण है। इसी का क्रमशः विश्लेषण अपेक्षित है।

### प्रकृतदृष्टिकोणानुगता संस्थात्रयी—

**महेश्वराव्ययानुगतः—विराड्हिरण्यगर्भसर्वज्ञमूर्त्तिर्विराडीश्वरः–परमविराट्—"अधिदैवतम्"**
**विश्वेश्वराक्षरानुगतः—वैश्वानरतैजसप्राज्ञमूर्त्तिर्जङ्गमो जीवः——क्षुद्रविराट्—"अध्यात्मम्"**
**उपेश्वरात्मक्षरानुगतः–तैजसप्राज्ञगर्भितं वैश्वानरमयं स्थावरं जगत्–शिपिविष्टः—"अधिभूतम्"**

* * * *

## ८४–सावरणविश्वप्रजापति का स्वरूपसमन्वय—

पाठकों को उनके एक प्रश्न का हम स्मरण करा देना आवश्यक समझते हैं। मायादि परिग्रहों का विश्लेषण करते हुए अञ्जन नामक ६ ठे परिग्रह पर ही विश्राम मान लिया गया है। माया–कला–परिग्रहयुक्त महेश्वर, गुणपरिग्रहयुक्त सत्यप्रजापति, विकारपरिग्रहयुक्त यज्ञप्रजापति, अञ्जनपरिग्रहयुक्त विराट्प्रजापति, इसप्रकार माया से आरम्भ कर अञ्जनपर्य्यन्त पाँच परिग्रहों का विश्लेषण हुआ है। यदि सावरण विश्वप्रजापति से त्रैलोक्यत्रिलोकीरूप सप्तभुवन अपेक्षित हैं, तो इसका तो यज्ञप्रजापतिस्वरूप में ही अन्तर्भाव हो रहा है, जैसाकि तत्स्वरूपनिरूपण में स्पष्ट कर दिया गया है। फिर आवरणपरिग्रहरूप 'विश्वप्रजापति' का स्वरूप क्या ?, क्यों इसे एक स्वतन्त्र संस्था माना गया ?। प्रश्न का उत्तर संकेत द्वारा पूर्व में दिया जा चुका है। पूर्व परिच्छेदों में विभिन्न दृष्टियों से समन्वित होने वाले षट्–परिग्रहों में से केवल दो दृष्टियों की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जारहा है। परात्परात्मा मायी है, पुरुषात्मा सकल है, अक्षरात्मा सगुण है, आत्मक्षरात्मा सविकार है, विकारक्षरात्मा साञ्जन है, वैकारिकात्मा सावरण है। ये ही ६ ओं विवर्त्त क्रमशः महेश्वर, षोडशी, सत्य, यज्ञ, विराट्, विश्वम्, हैं, ( देखिए पृ० सं० ६२ )। यही एक दृष्टिकोण है। यहाँ सावरण 'विश्व' को सत्त्वात्मक बतलाया गया है। सत्त्व जीववर्ग का नाम है।

फलतः सावरण विश्व से इस सत्त्वात्मक जीववर्ग का ही ग्रहण न्यायसिद्ध बन जाता है । सत्त्वजीवरूप विश्व उपेश्वरशरीररूप सप्तभुवनात्मक महाविश्व से पृथक् तत्त्व है । प्रश्नसमाधि गतार्थ है । दूसरा दृष्टिकोण **'चतुष्टयं वा इदं सर्वम्'** निगम से सम्बन्ध रखता है । मायायुक्त महेश्वर, तथा कलायुक्त षोडशी, दोनों की समष्टि **'महेश्वरप्रजापति'** है । गुणपरिग्रहयुक्त सत्य तत्त्व **विश्वेश्वरप्रजापति** है । विकारपरिग्रहयुक्त यज्ञतत्त्व **उपेश्वरप्रजापति** है । अञ्जनपरिग्रहयुक्त विराट् , और आवरणपरिग्रहयुक्त विश्व (जीवत्रयी), **ईश्वरप्रजापति** है । इस दृष्टि से चार विवर्त्त हो रहे हैं ( देखिए-पृ० सं० ६२ ) । जबकि महाविश्वात्मक, तत्त्वतः 'विश्व' शब्दवाच्य विश्व-अर्थ का उपेश्वर में अन्तर्भाव हो जाता है, तो ईश्वरप्रजापति के गर्भ में प्रतिष्ठित सावरण विश्व के लिए केवल सत्त्ववर्ग ( जीववर्ग ) ही शेष बचता है । उसी का 'सावरण विश्वप्रजापति' से ग्रहण करना चाहिए । प्रत्येक जीव का अपना अपना पाञ्चभौतिक शरीर अपना अपना विश्व है । इस स्व-स्व विश्व के तत्तज्जीव पति बनते हुए विश्वप्रजापति हैं । अंशरूप होने से ये विश्वप्रजापति ( जीव) नाना हैं * । जिस प्रकार हमारे शरीरधातुओं में असंख्य जीवाणु व्याप्त हैं, एवमेव विराट्शरीर में जीवाणु-स्थानीय असंख्य विश्वप्रजापति व्याप्त हैं । उपेश्वरसाहस्री के भेद से ऐसे ऐसे विराडीश्वर एक सहस्र हैं । यही इन संस्थाओं का क्रमिक दहरोत्तरसम्बन्ध है, जिसका निष्कर्ष है-**'सर्वमिदमनन्तम्'** । निष्कर्ष यही निकला कि, महाविराट्प्रजापति के अंशभावों से सम्बन्ध रखने वाले खण्ड-खण्डात्मक-सत्त्वरूप ( जीवरूप ) क्षुद्र-विराट् ही सावरण विश्वप्रजापति है । इसी के साथ अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत संस्थाओं का समन्वय हो रहा है ।

## ८५-अनश्नन् साक्षी, एवं अश्नन् भोक्ता—

पुनः एक प्रश्न उपस्थित हुआ । विराट्प्रजापतिलक्षण ईश्वर तत्त्व को पूर्व में अधिदैवत कहा गया है । अब यहाँ अधिदैवत का भी सावरण विश्व-( जीव )-संस्था से ही सम्बन्ध बतलाया जा रहा है । दोनों विरुद्ध भावों का समन्वय कैसे सम्भव है ? । उत्तर विराट्-ईश्वर के ही दो विवर्त्तों से सम्बन्ध रखता है । भूकेन्द्र से आरम्भ कर भूमहिमा के ४८ वें अहर्गणपर्य्यन्त व्याप्त लोकत्रयात्मक पार्थिव त्रैलोक्य में एकरूप से-अखण्डरूप से-व्याप्त विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति महाविराट् **'लोकत्रयात्मा'** है । यही विराडीश्वर का मुख्य-तथा प्रातिस्विक विवर्त्त है । यही सर्वसाक्षी विराडात्मा है । प्रत्येक जीव के साथ विभूतिरूप से इस विराट् का सम्बन्ध होता है । जीवानुगता खण्डात्मिका योगमाया से सीमित, जीवलोकसीमा ( जीवशरीरसीमा ) से सीमित, किन्तु विभूति सम्बन्ध के कारण सर्वथा असङ्गरूप से प्रतिष्ठित खण्ड-खण्डात्मक व्यष्टिरूप विराट् **'सर्वभूतान्तरात्मा'** है । प्रत्येक जीवसंस्था का विराडीश्वर उस जीवसंस्था का ही साक्षी है, अतएव इसे सर्वसाक्षी न कह कर 'जीवसाक्षी' कहा जायगा । अन्य जीवोत्क्रान्ति पर उसका सर्वभूतान्तरात्मारूप जीवसाक्षी विराट् स्वमहिमारूप लोकत्रयात्मक महाविराट् में विलीन हो जायगा, किन्तु अनुत्क्रान्त जीवशरीरों में उनका साक्षीविराट् उन्हीं में प्रतिष्ठित रहेगा । यही प्रत्येक जीवात्मा का प्रातिस्विक साक्षी विराडीश्वर कहलाएगा । महाविराट् जहाँ त्रैलोक्य के केन्द्र में प्रतिष्ठित रहता है, वहाँ यह जीवसाक्षीविराट् जीवशरीर के केन्द्र में

---

***-"अंशो नानाव्यपदेशात् , अन्यथा चापि-दाशकितवादित्त्वमधीयत एके"**

—व्याससूत्र २।३।१७।४३।

रहता है। जीवशरीर में हीं ईश्वर, जीव, नाम के दो तन्त्रायी मानें गए हैं। हृदयस्थ सर्वभूतान्तरात्मा साक्षी तन्त्रायी है, यही ईश्वर है। तदनुगत भूतात्मा ( जीवात्मा ) भोक्ता तन्त्रायी है, यही जीव है। दोनों सुपर्ण एक ही हृद्बिन्दु में सयुग्रूप से प्रतिष्ठित हैं। **'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया'** इत्यादि मन्त्रवर्णनानुसार उसी भौतिक शरीर में प्रतिष्ठित एक ( साक्षी हृदयस्थ ईश्वरविराट् ) **अनश्नन् अभिचाकशीति**। भोगमर्य्यादा से असंस्पृष्ट रहता हुआ भोग भोगने वाले भोक्ता सुपर्ण ( जीव ) की चौकसी कर रहा है। दूसरा ( भोक्ता हृदयस्थ जीवविराट् ) 'पिप्पलं स्वाद्वत्ति' भोगों में लिप्त रहता है। गीता के शब्दों पर लक्ष्य दीजिए—

> **"सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।**
> **सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति" ॥**
>
> —गीता १३।१३।

## ८६–ईश्वरभावानुगत गीतावचनसमन्वय—

'सर्वमावृत्य तिष्ठति' लक्षण महाविराडीश्वर ही वर्त्तु लवृत्ताकाराकारित बनता हुआ केन्द्रानुगत शक्तियों का परिधिपर्य्यन्त समानरूप से प्रसार करने में समर्थ बनता हुआ सर्वतःपाणिपादादि लक्षण बन सकता है। 'लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः' ही 'सर्वमावृत्य तिष्ठति'। यही समष्टिरूप लोकत्रयात्मा विराट् है। उक्तलक्षण लोकत्रयात्मा विराट् के अंशभूत विराट् का ही नाम जीवानुगत विराट् है। वही विभूतिरूप से हृदयस्थ जीवसाक्षी विराट् है, वही चितिरूप से हृदयस्थ जीवविराट् है। दोनों अभिन्न रूप से एक ही शरीरसंस्था में प्रतिष्ठित हैं। विभूतिसम्बन्धावच्छिन्न हृदयस्थ जीवसाक्षी ईश्वरविराट् सर्वेन्द्रियविवर्जित है, असक्त है, निर्गुण है। चितिसम्बन्धावच्छिन्न हृदयस्थ जीवविराट्–सर्वेन्द्रियगुणाभास है, सर्वभूत है, गुणभोक्ता है। पूर्वश्लोक से भगवान् ने समष्टिलक्षण लोकत्रयात्मा महाविराट् का दिग्दर्शन कराया, एवं निम्न लिखित उत्तरश्लोक से व्यष्टिलक्षण हृदयावच्छिन्न ईश्वरविराट् के साक्षी, भोक्ता दोनों विवर्त्तों का सहैव दिग्दर्शन कराया—

> **सर्वेन्द्रियगुणाभासं ( जीवविराट् ) —भोक्ता हृदयस्थः**
> **सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ( ईश्वरविराट् )—साक्षी हृदयस्थः**
> **असक्तं————( ईश्वरविराट् )**
> **सर्वभृच्चैव————( जीवविराट् )**
> **निर्गुणं————( ईश्वरविराट् )**
> **गुणभोक्तृ च——( जीवविराट् )—गीता० १३।१४।**

जिस प्रकार जीवविराट् स्वस्थानसमतुलित सर्वभूतान्तरात्मलक्षण अपने जीवसाक्षी विराट् से अभिन्न है, एवमेव यह जीवसाक्षीरूप व्यष्टिविराट् उस समष्टिरूप लोकत्रयात्मलक्षण महाविराट् से अभिन्न है। वही तो विभूतिसम्बन्ध से जीवसाक्षी बना है। लोकत्रयात्मा, सर्वभूतान्तरात्मा, दोनों की इस अभिन्नता का, साथ ही दोनों के प्रातिस्विक विभिन्नधर्म्म–भावों का स्पष्टीकरण करते हुए आगे जाकर भगवान् कहते हैं–वह अपने

समष्टिरूप से सबसे बहिर्भूत है, अपने व्यष्टिरूप से सबमें अन्तःप्रविष्ट है। समष्टिरूप से वह अचर है, व्यष्टिरूप से वह चर है। समष्टिरूप से वह सुसूक्ष्म बनता हुआ अविज्ञेय है, दूरस्थ है। व्यष्टिरूप से वह विज्ञेय है, समीपस्थ ( जीव के समीप ) है। सम्पूर्ण भूतों में वह अपने समष्टिरूप से अविभक्त है, व्यष्टिरूप से सब व्यष्टियों ( जीवों ) में विभक्त सा बन कर प्रतिष्ठित है। व्यष्टिरूप से वह जीवरूप भूत का (भूतात्मा का) भर्त्ता बनता हुआ भूतभर्त्ता है, जीव के लिए ज्ञेय है, जीव का प्रतिसंचरकाल में ग्रास करता हुआ ग्रसिष्णु है, संचरकाल में जीवप्रभव बनता हुआ प्रभविष्णु है।

**बहिः ( महाविराट् ), अन्तश्च भूतानां–( जीवसाक्षीविराट् )।**
**अचरं ( महाविराट् ), चरमेव च (   ,,   )**
**सुसुसूक्ष्मत्वात्तदविज्ञेयं दूरस्थं ( महाविराट् )**
**चान्तिके च तत् ( जीवसाक्षीविराट् )** –गीता० १३।१५।
**अविभक्तं च भूतेषु ( महाविराट् )**
**विभक्तमिव च स्थितम् ( जीवसाक्षीविराट् )**
**भूतभर्तृ च, तज् ज्ञेयं, ग्रसिष्णु, प्रभविष्णुच ( जीवसाक्षीविराट् )**

—गीता० १३।१६।

उक्त गीतादृष्टि के अनुसार विराट्प्रजापति के व्यापक, जीवानुगत विभूतिरूप, जीवात्मक चितिरूप, भेद से तीन विवर्त्त हो जाते हैं। व्यष्टिलक्षण जीवात्मक विराट् भी ज्ञानज्योतिर्म्मय है, व्यष्टिलक्षण विभूतिरूप जीवानुगत जीवसाक्षीविराट् भी ज्ञानज्योतिर्म्मय है। इन समस्त ज्ञानज्योतियों का मूलाधार महाविराट् है। अतएव उस व्यापक विराट् को अवश्य ही–'तमसः परं–ज्योतिषां ज्योतिः' कह सकते है। इसका अपना व्यापक स्वरूप ( महाविराट्रूप) तो **'ज्ञानगम्य'** ( बुद्धियोगगम्य ) है, इसका व्यष्टिरूप जीवसाक्षी स्वरूप **'ज्ञेय'** है, एवं इसका व्यष्टिरूप जीवस्वरूप **'ज्ञान'** (जानने का साधन, ज्ञाता ) है। ज्ञानरूप ज्ञाता जीवविराट् है, ज्ञेयतत्त्व जीवसाक्षी विराट् है, ज्ञानगम्य तत्त्व महाविराट् है। इसप्रकार तटस्थ, विभूति, चिति, भावों से वही ज्योतिषां ज्योतिः क्रमशः ज्ञानगम्य-ज्ञेय-ज्ञान ( ज्ञाता ) रूपों में परिणत होता हुआ व्यापक महाविराट्, जीवानुगत विभूतिविराट्, जीवात्मक चितिविराट्–रूप से तीन भावों का प्रवर्त्तक बन विभूतिरूप से सब प्राणियों के हृदय में प्रतिष्ठित हो रहा है। इसी सर्वसंग्रह का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् ने अन्त में कहा है—

**ज्योतिषामपि तज्ज्योतिस्तमसः परमुच्यते।**

(१) ज्ञानं——जीवविराट्
(२) ज्ञेयं——जीवसाक्षीविराट्
(३) ज्ञानगम्यं–महाविराट्

} –हृदि सर्वस्य विष्ठितम् ( विभूतिस्वरूपेण )

—गीता० १३।१७।

* * *

महाविराड्-ईश्वरः-उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥

❀ ❀ ❀

जीवसाक्षी-ईश्वरः-ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन ! तिष्ठति ।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥

* * *

८७-जीवविराड्-भावानुगता स्मार्त्ती दृष्टि—

दो शब्दों में स्मार्त्तदृष्टि से भी विषयसमन्वय कर लीजिए। जीवशरीर में दो तन्त्रायी हैं, यह कहा गया है। हृत्प्रतिष्ठ जीवसंस्था का मूलाधार जीवसाक्षी सर्वभूतान्तरात्मा नामक ईश्वरविराट् 'परमात्मा' है। यह बन्ध-मोक्ष-भावों से असंस्पृष्ट है। स्वयं जीवात्मा 'भूतात्मा' नामक जीवविराट् है, यही जीवात्मा है, यही कर्म्मात्मा है, जिसे सप्तदशराशि से, बन्ध-मोक्ष भावों से युक्त माना गया है, जिन भावों का 'अध्यात्मसंस्था' नामक अगले परिच्छेदों मे विस्तार से स्पष्टीकरण होने वाला है। इस दृष्टि से भी केवल जीवसंस्था में हीं ईश्वरविराट् ( परमात्मा ), जीवविराट् ( कर्म्मात्मा ), दो अध्यक्षों की सत्ता सिद्ध . हो जाती है, जैसाकि निम्न-लिखित वचनों से स्पष्ट है—

जीवानुगतः-ईश्वरविराड्-तत्र यः परमात्मा हि स नित्यो निर्गुणः स्मृतः ॥
न लिप्यते फलैश्चापि पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥१॥

❀ ❀ ❀

जीवात्मको जीवविराट्--कर्म्मात्मात्त्वपरो योऽसौ मोक्षबन्धैः स युज्यते ॥
स सप्तदशकेनापि राशिना युज्यते पुनः ॥२॥

—महाभारत......... ।

* * *

छोड़िए विस्तारक्रम को। यह सिद्ध हो गया कि, साञ्जन महाविराट् से अतिरिक्त विराट् ही के योगमायानुगत जीवसाक्षीविराट्, जीव विराट्, ये दो विवर्त्त और हो जाते हैं। जीवविराट् पूर्वकथनानुसार जङ्गम-स्थावर भेद से दो भागों में विभक्त है। स्थावर जीवविराट् जगत् है, जङ्गम-जीवविराट् जीव है, उभयसाक्षी व्यष्टिरूप हृदयस्थ विराट् ईश्वर है। और ईश्वर-जीव-जगल्लक्षण यह त्रयी उस महाविराट्-साञ्जनप्रजापति के गर्भ में भुक्त है। साञ्जनविराट्प्रजापति के आधार पर प्रतिष्ठित ईश्वरविराट्-जीवविराट्-जगद्विराट्, तीनों सावरण है। यद्यपि ईश्वरविराट् ( हृदयस्थ साक्षी विराट् ) उस महाविराट् से अभिन्न बनता हुआ स्वस्वरूप से निरावरण है। तथापि जीवात्मिका-खण्डखण्डात्मिका योगमाया-लक्षण जीवावरण के साक्षी बनने से, सावरणा जीवसंस्था में प्रतिष्ठित रहने से इसका भी सावरण-जीवसंस्था में हीं अन्तर्भाव मान लिया गया है, जिस अध्यात्मसंस्थाप्रविष्ट अधिदैवतरूप ईश्वराव्यय की इस योगमायानुगता सावरणता का गीता के द्वारा-'नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः' इन शब्दों में समर्थन हुआ है।

## ८८–कारणत्रयी से अनुप्राणिता कार्य्यत्रयी—

सावरणप्रजापति विश्वप्रजापति है, यही सत्त्वात्मक जीवप्रजापति है। माया-कला-गुण-विकार-अञ्जन, इन पाँच परिग्रहों का कारणत्रयी से सम्बन्ध है। आवरण परिग्रह का कार्य्यत्रयी से सम्बन्ध है। निष्कल-षोडशी-प्रतिमाषोडशी, ये तीन कारण हैं, जिनका क्रमशः पूर्व परिच्छेदों में विश्लेषण हुआ है। जीवानुगत सावरण ईश्वरविराट्, जङ्गमजीवात्मक सावरण जीवविराट्, स्थावरजीवात्मक सावरण जगद्विराट्, ये तीन कार्य्य हैं। तीनों में से प्रत्येक कार्य्य के तीनों कारण बने हुए हैं। ईश्वरविराट्रूप कार्य्य 'अधिदैवतम्' है, जीवविराट्रूप कार्य्य अध्यात्मम् है। जगद्विराट्रूप कार्य्य अधिभूतम् है। पञ्चपरिग्रहविशिष्टा कारणत्रयी से विकास कार्य्य की उत्पत्ति हुई !, प्रश्न का उत्तर षष्ठ आवरणपरिग्रहविशिष्टा यही कार्य्यत्रयी है, जिसका स्वरूप बिजिज्ञास्य है। यहाँ आकर ६ ओं परिग्रहों का, तीनों कारणों का, तीनों कार्य्यों का निर्विरोध समन्वय हो जाता है, जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है।

### योगेश्वरस्य कारण–कार्य्यस्वरूपप्रदर्शनम्— ( १११ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम् )

१
- १–ऐकान्तिको रसः–निर्विशेषः
- २–बलविशिष्टो रसः-परात्परः

}——निष्कलः (प्रथमं कारणम् १)

२
- १–परात्परपुरुषो मायी–परात्परः
- २–षोडशीपुरुषः सकलः-पुरुषः

}——(षोडशी द्वितीयं कारणम् २)

३
- १–अक्षरः-प्रकृतिः ( सगुणः सत्यप्रजापतिर्विश्वेश्वरः )
- २–आत्मक्षरः-प्रकृतिविकृतिः ( सविकारो यज्ञप्रजापतिरुपेश्वरः )
- ३–विकारक्षरः-विकृतिः ( साञ्जनो महाविराट्प्रजापतिरीश्वरः )

}—प्रतिमाषोडशी ( तृतीयं कारणम् ३)

एषा–कारणत्रयी ( आत्मा )

प्रथमकारणात्मकनिष्कल,–द्वितीयकारणात्मकषोडशी,–तृतीयकारणस्य–अक्षरप्रकृतिरूप–विश्वेश्वर,–आत्मक्षरप्रकृतिविकृतिरूपोपेश्वर,–गर्भितः–विकारक्षररूपेश्वररूपस्तृतीयकारणात्मकः–कारणत्रयमूर्त्तिः साञ्जनो महाविराट् प्रजापतिः कारणं सावरणस्य कार्य्यात्मकस्य विश्वस्य–

| सावरणो विश्व प्रजापतिः (जीवसर्गः | | |
|---|---|---|
| | १–जीवानुगतः साक्षीविराट् (साक्षी)–ईश्वरः (अधिदैवतम्) प्रथमंकार्य्यम् | त्रेधा–कार्य्यत्रयी 'विश्वम्' |
| | २–जीवात्मको जीवविराट् (जङ्गमजीवः)–जीवः (अध्यात्मम) द्वितीयंकार्य्यम् | |
| | ३–जगदात्मको जगद्विराट् (स्थावरजीवः)–जगत् (अधिभूतम) तृतीयंकार्य्यम् | |

* * *

८९–उभयविराट्स्वरूपसमर्थक श्रौत–स्मार्त्त–वचन–

इमान्यत्र संग्रहवचनानि विमर्शनीयानि—

लोकत्रयात्मा महाविराट्–अंशी–

स वृक्षकालाकृतिभिः परोऽन्यो यस्मात् प्रपञ्चः परिवर्त्ततेऽयम् ॥
धर्म्मावहं पापनुदं भवेशं ज्ञात्वात्मस्थममृतं विश्वधाम ॥१॥
तमीश्वराणां * परमं महेश्वरं तं देवतानां परमं च दैवतम् ॥
पतिं पतीनां परमं परस्तात्–विदाम देवं भुवनेशमीड्यम् ॥२॥
––श्वे० उप० ६।६,७,।

* * *

---

* पुराणसमन्वयः—

–बद्धो, मुक्त, इति व्याख्या गुणतो मे, न वस्तुतः ॥
गुणस्य मायामूलत्त्वान्न मे मोक्षो, न बन्धनम् ॥१॥
शोकमोहौ सुखं दुःखं, देहापत्तिश्च मायया ॥
स्वप्नो यथाऽऽत्मनः ख्यातिः संसृतिर्न तु वास्तवी ॥२॥
विद्याऽ–विद्ये मम तनू विद्ध्युद्धव ! शरीरिणाम् ॥
मोक्षबन्धकरी आद्ये मायया मे विनिर्म्मिते ॥३॥
एकस्यैव ममांशस्य जीवस्यैव महामते ! ॥
बन्धोऽस्याऽविद्ययानादिर्विद्यया च तथेतरः ॥४॥
अथ बद्धस्य मुक्तस्य वैलक्षण्यं वदामि ते ॥
विरुद्धधर्म्मिणोस्तात ! स्थितयोरेकधर्म्मिणि ॥५॥

[ शेष पृष्ठ १२४ पर देखिए ]

सर्वभूतान्तरात्माविराट्-अंशः-

एको देवः सर्व्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा ॥
कर्म्माध्यक्षः सर्व्वभूताधिवासः साक्षी चेताः केवलो निर्गुणश्च ॥१॥
एको वशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति ॥
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं, नेतरेषाम् ॥२॥
नित्यो नित्यानां, चेतनश्चेतनानामेको बहूनां यो विदधाति कामान्॥
तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥३॥

श्वे० उप० ६।११,१२,१३,।

* * *

उभयोः समन्वितं रूपम्-

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते ॥
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्यो अभि चाकशीति ॥१॥
यत्रा सुवर्णा अमृतस्य भागमनिमेषं विदथाभिस्वरन्ति ॥
इनो विश्वस्य भुवनस्य गोपाः स मा धीरः पाकमत्रा विवेश ॥२॥
यस्मिन् वृक्षे मध्वदः सुपर्णा निविशन्ते सुवते चाधि विश्वे ॥
तस्येदाहुः पिप्पलं स्वाद्वग्रे तन्नोन्नशद्यः पितरं न वेद ॥३॥

ऋक् सं०१।१६४।२०,२१,२२।

* * *

परमविराट्-आध्यात्मिक-ईश्वरविराट्-जीवविराट्-त्रयाणामेषां संग्रहः-

द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते, विद्याऽविद्ये निहिते यत्र गूढे ॥
क्षरं त्वविद्या, ह्यमृतं तु विद्या, विद्याविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्यः॥

श्वे०उप०५।१।

* * *

[ १२३ पृष्ठ की टिप्पणी का शेषांश ]

सुपर्णावेतौ सदृशौ सखायौ यदृच्छयैतौ कृतनीडौ च वृक्षे ।
एकस्तयोः खादति पिप्पलान्नमन्यो निरन्नोऽपि बलेन भूयान् ॥६॥
आत्मानमन्यं च स वेद विद्वानपिप्पलादो न तु पिप्पलादः ॥
योऽविद्यया युक् स तु नित्यबद्धो, विद्यामयो यः स हि नित्यमुक्तः ॥७॥

—श्रीमद्भागवते ११।१०।

## ९०--जीवानुगता ईश्वर-जीव-जगत्-त्रयी—

अमायी निष्कल परात्पर, माया-कला-परिग्रहयुक्त महेश्वरप्रजापति, गुणपरिग्रहयुक्त विश्वेश्वरप्रजापति, विकारपरिग्रहयुक्त उपेश्वरप्रजापति, इन चारों विवर्त्तों को 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' न्याय से स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाला, अञ्जनपरिग्रहयुक्त महाविराटप्रजापति देवसत्यात्मा पार्थिवेश्वर से आवरणपरिग्रहयुक्त सावरणजीव-सृष्टि का विकास हुआ। **'एकस्यैव ममांशस्य०'** इत्यादि पूर्वोक्त पुराणवचनानुसार महाविराट् के अंशभूत हृदयावच्छिन्न आध्यात्मिकेश्वर विराडीश्वर के विद्यात्मक अविद्यात्मक, दो विवर्त्त हो गए। विद्यात्मक रूप ईश्वर कहलाया, जिसे आध्यात्मिकी योगमाया के सम्बन्ध से हम 'जीव' ही कहेंगे। अविद्यात्मक रूप जीव कहलाया। इसी आधार पर-**'जीवस्यैव महामते'** कहना अन्वर्थ बना। अविद्यात्मक जीव के आगे जाकर जङ्गम-स्थावर, दो विवर्त्त हो गए। इस प्रकार अंशात्मक जीव के ही ( सत्स्वरूप विश्व के ही ) ईश्वर, जीव, जगत्, विद्यात्मक जीव, अविद्यात्मक जङ्गमजीव, अविद्यामय स्थावरजीव ), ये तीन विवर्त्त हो गए। तीनों का समुच्चितरूप ही सावरणविश्वप्रजापति कहलाया। ये ही तीनों सावरणरूप क्रमशः अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत कहलाए। तीनों में से क्रमप्राप्त पहिले सावरण अंशात्मक विराडीश्वर से सम्बन्ध रखने वाली अधिदैवतसंस्था की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

## ९१-जीवविराट्पुरुषानुगता 'आत्मग्राम' स्वरूपमीमांसा—

अधिदैवतलक्षण आध्यात्मिक विराडीश्वर के **'आत्मा, भूतम्'** ये दो प्रधान विवर्त्त माने गए हैं। आत्मा **'आत्मग्राम'** कहलाया है, क्योंकि अनेक आत्माओं के समन्वय से एक आध्यात्मिक ईश्वरात्मा का स्वरूप व्यवस्थित हुआ है। भूतं 'भूतग्राम' है, क्योंकि अनेक भूतों के समन्वय से एक आध्यात्मिक ईश्वरभूत का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। पहिले क्रमप्राप्त ईश्वरीय ( अधिदैवत ) आत्मग्राम की ही मीमांसा कीजिए। बात सब कुछ उपेश्वर, और अंशीरूप महाविराट् के विश्लेषण द्वारा सुनी समझी हुई है। उसीका यहाँ समन्वयमात्र कर लेना है। आध्यात्मिक ईश्वर महाविराट् का अंश है। महाविराट् उपेश्वर का अंश है, उपेश्वर विश्वेश्वर का अंश है। विश्वेश्वर महेश्वर का अंश है। और 'तत्सृष्ट्वा' न्याय से पूर्व पूर्वस्थ अंशी के सर्व-धर्म्मों का उत्तर-उत्तरस्थ अंशों में समन्वय है। तभी तो कारणरूप महाविराट् को सर्वधर्म्मोपपन्न बतलाया गया है। फलतः कार्य्यरूप इस आध्यात्मिक ईश्वर में भी उन सर्वधर्म्मों का समन्वय प्रकृतिसिद्ध बन जाता है। इसी सर्वधर्म्मदृष्टि को लक्ष्य बना कर 'आत्मग्राम' का समन्वय कीजिए।

यह आत्मग्राम **गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, वैकारिकात्मा,** भेद से तीन भागों में विभक्त है। इस अंशात्मिका ईश्वरविराट्संस्था में महाविराट् के द्वारा भुक्त परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर-रूपषोडशकल महेश्वरात्मा ही **गूढोत्मा** है। यह अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत-तीनों में समान है। इस संस्था में भुक्त-व्यापक अव्यक्त स्वयम्भूरूप अक्षरप्रधान विश्वेश्वरांश इसका **अव्यक्तात्मा** है, यह भी तीनों में समान है। तीसरा वैकारिकात्मवर्ग तीनों में असमान है। पञ्चोपेश्वरांशभूत महाविराट् में भुक्त स्वायम्भुव-पारमेष्ठ्य-सौर-चान्द्र-भौम, पाँचों के अंश इस संस्था में क्रमशः **चिदात्मा, हिरण्यगर्भात्मा, सर्वज्ञात्मा, महानात्मा, विराडात्मा,** इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। पाँचों विकारात्मा हैं। पाँचों में से पाँचवाँ विराडात्मा **चित्यात्मा, वराहात्मा, विराडात्मा, हिरण्यगर्भात्मा, सर्वज्ञात्मा,** इन पांच भागों में विभक्त है।

चित्यात्मलक्षण विराडात्मा महाविराट् के भूपिण्डानुगत अंशी का अंश है । वराहात्मलक्षण विराडात्मा महाविराट् के भूवायु-अनुगत अंशी का अंश है । विराडात्मलक्षण विराडात्मा महाविराट् के त्रिवृत्-स्तोमावच्छिन्न वाय्विन्द्रगर्भित अग्निप्रधान त्रिमूर्त्ति विराडग्नि का अंश है । हिरण्यगर्भलक्षण विराडात्मा महाविराट् के पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न अग्नीन्द्रगर्भित वायुप्रधान त्रिमूर्त्ति वायुविराट् का अंश है । सर्वज्ञलक्षण विराडात्मा महाविराट् के एकविंशस्तोमावच्छिन्न अग्निवायुगर्भित इन्द्रप्रधान त्रिमूर्त्ति इन्द्रविराट् का अंश है । इसप्रकार भूपिण्ड, भूवायु, त्रिवृत्, पञ्चदश, एकविंश-स्तोमावाच्छिन्न अग्नि-वायु-इन्द्र, महाविराट् के इन पाँचों अंशियों के अंश ही इस आध्यात्मिक अधिदैवत ईश्वरविराट् के चित्यात्मादि पाँच विराडात्मा कहलाये हैं । पाँचों में चित्यात्मा वराहात्मा, दोनों का एक विभाग है, यही इस ईश्वर का बाह्यात्मा ( शरीर ) है । विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ, तीनों का एक विभाग है, यही इस ईश्वर का अन्तरात्मा ( आत्मा ) है । यही 'सर्वभूतान्तरात्मा देवसत्यात्मा' है । महाविराट् के पञ्चदश स्तोमावच्छिन्न चान्द्रतत्त्व का अंशभूत महानात्मा ही इसका 'मन' है । महाविराट् के एकविंशस्तोम से अनुगत सौर तत्त्व का अंशभूत सर्वज्ञात्मा ही इसकी 'बुद्धि' है । महाविराट् का त्रयस्त्रिंशस्तोमानुगत पारमेष्ठ्य तत्त्वांशभूत हिरण्यगर्भात्मा ही इसका 'महानात्मा' है । महाविराट् का अष्टा-चत्वारिंशस्तोमानुगत पुण्डीरस्वायम्भुव तत्त्वांशभूत चिदात्मा ही इसका शान्तात्मा है । इसप्रकार महाविराट् के प्रवर्ग्य भागों से कृतरूप इस साक्षी अधिदैवत विराट् के वैकारिकात्मा ९ भागों में विभक्त हो रहे हैं । ९ में चार विकारात्मा हैं, पाँच वैकारिकात्मा हैं । दोनों अभिन्न हैं । अतः ९ की समष्टि को विकारात्मा, वैकारिकात्मा, दोनों नामों से व्यवहृत किया जा सकता है । दसवाँ विश्वेश्वरांशभूत-अव्यक्त स्वयम्भु का अंशभूत तत्त्व अव्यक्तात्मा है । यही इसका प्राकृतात्मा है । ग्यारहवाँ महेश्वरांशभूत गूढोत्मा है, यही इसका पुरुषात्मा है । सम्भूय ईश्वरीय आत्मग्राम में एकादश आत्मविवर्त्तों का समन्वय हो रहा है ।

अधिदैवतानुगतः–आत्मग्रामः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) महाविराडऽनुगतः षोडशी महेश्वरः | —तदंशः— | 'ईश्वराव्ययो' 'गूढोत्मा' 'अव्यक्तात्मा' | |
| (२) महाविराडऽनुगतः अक्षरो विश्वेश्वरः | —तदंशः— | | |
| (३) महावि० ४८ स्तोमानुगतं–स्वायम्भुवतत्त्वम् | —तदंशः— | चिदात्मा | ईश्वरीय–आत्मग्रामः |
| (४) ,, ३३ ,, –पारमेष्ठयतत्त्वम् | —तदंशः— | हिरण्यगर्भात्मा | |
| (५) ,, २१ ,, सौरतत्त्वम् | —तदंशः— | सर्वज्ञात्मा | |
| (६) ,, १५ ,, –चान्द्रतत्त्वम् | —तदंशः— | महानात्मा | |
| (७) ,, २१ ,, –व्यापक-सर्वज्ञतत्त्वम् | —तदंशः— | सर्वज्ञात्मा | |
| (८) ,, १५ ,, – ,,हिरण्यगर्भतत्त्वम् | —तदंशः— | हिरण्यगर्भात्मा | |
| (९) ,, ६ ,, – ,,विराट्तत्त्वम् | —तदंशः— | विराडात्मा | |
| (१०) ,,————भूवायुः | —तदंशः— | वराहात्मा | |
| (११) ,,————भूपिण्डः | —तदंशः— | चित्यात्मा | |

❀—❀—❀

| | |
|---|---|
| इति नु–अमुत्र–( महाविराट्–पार्थिवेश्वरः–चिदात्मा ) चिदात्मा–सर्वेश्वरः— | इति नु–तदन्विह–साक्षीविराट्–अव्ययात्मेश्वरः-चिदंशः (अधिदैवतम् ) प्रत्यगात्मा–ईश्वरः |

प्रकारान्तरेण—

१–गूढोत्मा——ईश्वरस्य पुरुषात्मा
२–अव्यक्तात्मा— ,, प्राकृतात्मा
—ईश्वरात्मकजीवस्य पुरुषात्मा (सा काष्ठा, सा परा गतिः) ——[१]अमृतसत्यात्मा

३–चिदात्मा—— ,, शान्तात्मा——ईश्वरात्मकजीवस्य शान्तात्मा
४–हिरण्यगर्भात्मा–,, महानात्मा——ईश्वरात्मक जीवस्य महान्
५–सर्वज्ञात्मा—— ,, विज्ञानात्मा (बुद्धिः)-ईश्वरात्मकजीवस्य बुद्धिः
६–महानात्मा—— ,, प्रज्ञानात्मा (मनः)--ईश्वरात्मकजीवस्य मनः

७–सर्वज्ञात्मा— ,, प्राज्ञात्मा
८–हिरण्यगर्भात्मा–,, तैजसात्मा
९–विराडात्मा— ,, वैश्वानरात्मा
—ईश्वरस्य अन्तरात्मा (सर्वभूतान्तरात्मा) (ईश्वरात्मको जीवः) —[२]देवसत्यात्मा | [३]ब्रह्मसत्यात्मा

१०–वराहात्मा—— ,, हंसात्मा
११–चित्यात्मा— ,, शरीरम्
—ईश्वरस्य बाह्यात्मा (ईश्वरात्मकजीवस्य शरीरम्)

एकादशविधः–ईश्वरीयः–आत्मग्रामः

[१—गूढोत्मा——पुरुषात्मा (१)
[२—अव्यक्तात्मा–प्राकृतात्मा (२)

वैकारिकात्मा ३–६

३–वैकारिकात्मा—

विकारात्मा—। १–चिदात्मा, २–हिरण्यगर्भात्मा, ३–सर्वज्ञात्मा, ४–महानात्मा, ५–विराडात्मा।

वैकारिकात्मा—। १–सर्वज्ञात्मा, २–हिरण्यगर्भात्मा, ३–विराडात्मा, ४–वराहात्मा, ५–चित्यात्मा।

सर्वज्ञादि पञ्चविध वैकारिकात्माओं का विराडात्मा नामक पञ्चम विकारात्मा में अन्तर्भाव है। फलतः वैकारिकात्मा पाँच हीं रह जाते हैं। अव्यक्तात्मा का गूढोत्मा में अन्तर्भाव है। अव्यक्तगर्भित गूढोत्मा गूढोत्मा है, पञ्चविध वैकारिकात्मगर्भित पञ्चविध वैकारिकात्मा अधियज्ञात्मा है। गूढोत्मा को अपने गर्भ में रखने वाला, किंवा गूढोत्मा के गर्भ में प्रतिष्ठित पञ्चविध-वैकारिक-अधियज्ञात्मा ही जीवानुगत अधिदैवतलक्षण ईश्वर विराट् का तात्त्विक स्वरूप है। **'अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृतां वर !'** वचनानुसार इसी रूप से देहधारी जीवविराट्पुरुषों का वह साक्षी बना हुआ है। तत्त्वतः जीवानुगता ईश्वरविराट्संस्था में गूढोत्मा, पञ्च अधियज्ञात्मा, ये ६ आत्मविवर्त्त प्रतिष्ठित हैं। महाविराट् की जिन ३५४ विभूतियों का पूर्वपरिच्छेद में विश्लेषण हुआ है, वे अंशभूत इस जीवानुगत विराट् में भी यथानुरूप भुक्त हैं। विभूति-सम्बन्ध से जीव का साक्षी बनने वाला यही अंशात्मक विराट् दर्शनभाषा में **'प्रत्यगात्मा'** कहलाया है, जैसा कि अगले परिच्छेद से स्पष्ट किया जाने वाला है।

## ६२-जीवविराट्पुरुषानुगता 'भूतग्राम' स्वरूपमीमांसा—

यह तो हुई आत्मग्राम की मीमांसा। अब दो शब्दों में ईश्वरीय भूतग्राम की भी मीमांसा कर लीजिए। भूततत्त्व सूक्ष्म-स्थूल भेद से दो भागों में विभक्त है। गुण-अणु-रेणुभूत सूक्ष्मभूत हैं। भूत (रेणुभूतों के पञ्चीकृत महाभूत-प्रत्यक्षदृष्ट) स्थूलभूत हैं। ईश्वरीय भूतग्राम सूक्ष्मभूतात्मक हैं, जिनका पूर्वपरिच्छेद में विस्तार से विश्लेषण किया जा चुका है। जीव के भूत स्थूलभूतात्मक हैं, तदनुगत विराडीश्वर के भूत सूक्ष्मभूतात्मक हैं। इन्हीं ईश्वरीय सूक्ष्मभूतों के आधार पर जीवशरीर के पञ्च स्थूल भूत प्रतिष्ठित हैं। जीवानुगत आत्मग्राम की प्रतिष्ठा ईश्वरीय आत्मग्राम है। जीवानुगत भूतग्राम की प्रतिष्ठा ईश्वरीय भूतग्राम है। प्राण, आपः, वाक्, अन्नादः, अन्नं, ही इसके सुसूक्ष्म भूत हैं, जिन्हें 'तन्मात्रा' भी कहा गया है। अधियज्ञ के पाँचों पर्वों से क्रमशः पाँचों प्राणादि सुसूक्ष्म भूत अनुगृहीत हैं। सर्वान्त का अधियज्ञ विराडात्मा है, सर्वान्त का भूत 'अन्नम्' हैं। अतएव-**'अन्नं वै विराट्'** (शत०७।५।२।१९।)-**'विराडन्नाद्यम्'** (ऐ०ब्रा०४।१६।८।४) इत्यादि रूप से विराडात्मा को अन्नभूतात्मक मान लिया गया है। यही वह अन्तिम प्रलोभन है, जिसे लक्ष्य बना कर भोक्ता जीव का आविर्भाव हुआ है। विराडात्माका अन्तिम(पाँचवा वैकारिक)पर्व भूपिण्डांशभूत चित्यात्मा है, यह चित्यात्मलक्षण विराट् ही अन्तिम अन्नभूत से युक्त है। भूपिण्ड-तदनुगत अन्न, दोनों की समष्टिरूप विराडात्मा ही जीवसृष्टि की प्रतिष्ठा बनता है, जैसा कि तत् परिच्छेद में हीं स्पष्ट हो जायगा। एक प्रासङ्गिक स्पष्टीकरण और। महाविराट् सर्वतः-पाणिपादादि बनता हुआ जहाँ पूर्णेन्द्र है, वहाँ अर्द्धाकाशरस से कृतात्मा जीवात्मा अर्द्धवृगल बनता हुआ अर्द्धेन्द्र है। तदनुगत अंशभूत इस विराडीश्वर को भी अर्द्धेन्द्रावस्था मे ही परिणत रहना पड़ता है। यही सर्वेन्द्रियगुणाभास अर्द्धेन्द्रमूर्त्ति अधिदैवत-जीवानुगत ईश्वरविराट् का संक्षिप्त इतिवृत्त है, जिसे सुविज्ञेय महाविराट् की अपेक्षा-'ज्ञात' कह सकते हैं। सर्वथा इसी अध्यात्म में प्रतिष्ठित यह ज्ञात है। केवल पाप्मावरण से यह अज्ञात बन रहा है। यहाँ आकर अविज्ञेय परात्पर, दुर्विज्ञेय महेश्वर, ज्ञेय विश्वेश्वर, सुज्ञेय उपेश्वर, सुविज्ञेय महाविराडीश्वर, ज्ञात जीवानुगत विराडीश्वर, इन आत्मविवर्त्तों का सर्वात्मना समन्वय हो जाता है। यही इस अधिदैवत तत्त्व का संक्षिप्त इतिवृत्त है, जिसका परिलेख से स्पष्टीकरण हो रहा है।

गूढोत्मा —

| | आत्मग्रामः | भूतग्रामः |
|---|---|---|
| गूढोत्मा | १-अव्यक्तात्मगर्भितो **गूढोत्मा** (१) | परमाकाशो भूतम् (ज्ञानकर्म्मणी) |
| आधियज्ञात्मा | १-चिदात्मा | प्राणो भूतम् |
| | २-हिरण्यगर्भात्मा | आपो भूतम् |
| | ३-सर्वज्ञात्मा | वाग् भूतम् |
| | ४-हिरण्यगर्भात्मा | अन्नादो भूतम् |
| | ५-पञ्चात्मगर्भितो विराडात्मा | अन्नं भूतम् |
| | ईश्वरः—साक्षी विराट् | |

१-ज्ञानम्, २-क्रिया, ३-प्राणः (आकाशः), ४-आपः (वायुः), ५-वाक् (तेजः), ६-अन्नादः (पृथिवी), अन्नम् (जलम्), इति सप्तान्नानि सप्तभूतानि ।

'यत्सप्तान्नानि तपसाजनयत् पिता'—

इति-भूतग्रामविदः प्राहुः—

आत्मा { १-महाषोडशी गूढोत्मा-ईश्वराव्ययः-सर्वाधिष्ठाता-(विद्याविद्ये-ईशते)

| वैकारिकात्मवर्गः— | आत्मग्रामः | भूतग्रामः |
|---|---|---|
| | १-स्वयम्भूः—चिदात्मा प्राणमूर्त्तिः | आकाशः |
| | २-परमेष्ठी—हिरण्यगर्भात्मा अब्मूर्त्तिः | वायुः |
| | ३-सूर्य्यः—सर्वज्ञात्मा वाङ्मूर्त्तिः | तेजः |
| | ४-चन्द्रमाः—महानात्मा अन्नमूर्त्तिः | जलम् |
| | ५-पृथिवी—विराडात्मा अन्नादमूर्त्तिः | मृत् |

## ६३-प्रत्यगात्मानुगत शारीरिक आत्मा, और 'अध्यात्मम्'—

प्रत्यगात्मा के आधार पर प्रतिष्ठित शारीरिक आत्मा ही 'अध्यात्मम्' है । यही जङ्गम—जीवात्मा है, यही सेन्द्रिय-चेतनद्रव्य है । इस सेन्द्रिय चेतनद्रव्य के अवान्तर १३ विवर्त्त मानें गए हैं । दूसरे शब्दों में चेतन

जीव के १३ श्रेणिविभाग मानें गए हैं, जिनमें ८ का एक विभाग है, ५ का एक विभाग है। बतलाया गया है कि ज्ञानमय प्राज्ञ, क्रियामय तैजस, एवं अर्थमय वैश्वानर, तीनों के तारतम्य से जीववर्ग ससंज्ञ, अन्तःसंज्ञ, असंज्ञ, भेद से तीन भागों में विभक्त है। पाषाण-लोष्ठ-धातु-रस-आदि भौतिक पदार्थों में प्राज्ञ-तैजस, दोनों अभिभूत रहते हैं, अतएव इनमें किसी भी इन्द्रिय का विकास नहीं होने पाता। अतएव च इन्हें अनिन्द्रिय अचेतनद्रव्य कहा गया है। इनमें केवल अर्थमय वैश्वानरात्मा प्रस्फुटित है। अतएव इन प्राज्ञतैजसगर्भित वैश्वानरात्मलक्षण, अनिन्द्रिय, अचेतन जीवों को **'एकात्मकजीव'** कहा गया है। ये ही **'धातुजीव'** नाम से प्रसिद्ध हैं। ओषधि-वनस्पति-लता-गुल्मादि भौतिक पदार्थों में प्राज्ञ अभिभूत है, तैजस, और वैश्वानर प्रस्फुटित हैं। तैजसात्मा प्राज्ञ और वैश्वानर, दोनों के मध्य में प्रतिष्ठित है। अतएव प्राज्ञ के यत्किञ्चित् अंश का इन तैजसात्मा-प्रधान जीवों में समावेश हो जाता है। जो अवस्था सुप्त चेतन जीव की है, वही अवस्था इन तैजस जीवों की है। अतएव इन्हें एकेन्द्रिय ( त्वगिन्द्रिय ) अर्द्धचेतनजीव माना गया है। इनका मूल भूगर्भ में समाविष्ट रहता है, अतएव इन्हें **'मूलजीव'** कहा गया है। इनमें तैजस-प्राज्ञ दोनों आत्माओं का विकास है, अतएव ये **'द्व्यात्मकजीव'** नाम से भी प्रसिद्ध है। एकात्मक धातुजीव, द्व्यात्मकमूलजीव, दोनों स्थावरजीव हैं। इनमें तमोगुण का प्राधान्य है। अतएव इन्हें **'तमोविशालसर्ग'** नाम से व्यवहृत किया गया है। प्राधानिक शास्त्र ने उभयविध इस जीववर्ग को **'स्तम्ब'** नाम से व्यवहृत किया है। यही विज्ञान-भाषा में 'अधिभूतम्' है, जगत् है, जिसकी अगले परिच्छेद में मीमांसा की जायगी।

## ९४-त्र्यात्मक जीव, और चतुर्दशविध भूतसर्ग—

अस्मदादि भौतिक सेन्द्रिय द्रव्यों में वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ, तीनों प्रस्फुटित हैं। अतएव इन्हें **'त्र्यात्मकजीव'** कहा जाता है। एकात्मक धातुजीव असंज्ञ थे, द्व्यात्मक जीव मूलजीव अन्तःसंज्ञ थे, एवं त्र्यात्मक 'जीव' नामक जीव ससंज्ञ हैं। यही जीववर्ग 'अध्यात्मम्' है, जिसके ८-५ भेद से १३ विवर्त्त हो जाते हैं। **कृमि-कीट-पक्षी-पशु-मनुष्य** पञ्च जीववर्गों का एक विभाग है। इनमें रजोगुण का प्राधान्य है, अतएव इन्हें सांख्यपरिभाषा में **'रजोविशालसर्ग'** कहा गया है। **राक्षस, पिशाच, यक्ष, गन्धर्व, इन्द्र, पितर, प्रजापति,** ब्रह्म, अष्ट जीववर्गों का एक विभाग है, ये ही चान्द्रजीव हैं। इनमें सत्त्वगुण का प्राधान्य है, अतएव ये **'सत्त्वविशालसर्ग'** नाम से व्यवहृत हुए हैं। अष्टविध सत्त्वविशालसर्ग **देवयोनि** हैं, ये ही 'ऊर्ध्वजीव' हैं। पञ्चविध रजोविशालसर्ग **तिर्य्यग्योनि** हैं, ये ही 'मध्यजीव' हैं। द्विविध, किन्तु सांख्य परिभाषानुसार एकविध ( स्तम्ब ) तमोविशालसर्ग **भूतयोनि** है, यही मूलजीव हैं। इस दृष्टि से स्तम्ब से आरम्भ-कर ब्रह्मपर्य्यन्त चतुर्दशविध जीव हो जाते हैं। यही **'चतुर्दशविधो भूतसर्गः'** ( जीवसर्गः ) है। इस चतुर्दशविध भूतसर्ग में से मध्यसर्गात्मक पञ्चविध रजोविशालसर्ग के पञ्च मनुष्यसर्ग में इतर जीवापेक्षया ज्ञान-मात्रा सर्वात्मना प्रस्फुटित है। प्रत्यगात्मलक्षण विराडीश्वर की यच्चयावत् विभूतियों का इसी में पूर्णरूप से समन्वय हुआ है। अतएव यही उस पूर्ण का पूर्ण उदक्त रूप माना गया है-**'पूर्णात पूर्णमुदच्यते'**। इसी आधार पर **'पुरुषो ह वै प्रजापतेर्नेदिष्ठम्'** यह निगम प्रतिष्ठित है। 'अध्यात्मम्' की प्रकृत में जो मीमांसा की जायगी, वह इस पुरुषविध ( मनुष्यविध ) अध्यात्म को ही प्रधानरूप से लक्ष्य बना रही।

१
- १४-१-ब्रह्म (४)
- १३-२-प्रजापतिः (३)
- १२-३-पितरः (२)
- ११-४-इन्द्रः (१)
- *
- १०-५-गन्धर्वः (४)
- ९-६-यक्षः (३)
- ८-७-पिशाचः (२)
- ७-८-राक्षसः (१)

}-सत्त्वविशालसर्गः (देवयोनिः)

२
- ६-१-मनुष्यः
- ५-२-पशुः
- ४-३-पक्षी
- ३-४-कीटः
- २-५-कृमिः

}-रजोविशालसर्गः (तिर्य्यग्योनिः)

सत्त्वविशालसर्गः + रजोविशालसर्गः }-अध्यात्मम् (जङ्गमजीवात्मको जीवः)

३ १-१
- १-मूलजीवः }-अन्तःसंज्ञाः-अर्द्धचेतनाः
- स्तम्बः-तमोविशालसर्गः (भूतयोनिः)
- २-धातुजीवः }-असंज्ञाः-अचेतनाः

}-अधिभूतम् (स्थावरजीवात्मकं जगत्)

अध्यात्मम् + अधिभूतम् }-चतुर्द्दशविधो-भूतसर्गः

* * *

## ९५--आवरणत्रयी से अनुप्राणिता आध्यात्मिकी विराट्त्रयी—

विकारपरिग्रहयुक्त, 'यज्ञप्रजापति' नामक, उपेश्वरषोडशी की अन्तिम पर्वरूपा पृथिवी का अमृत-चितेनिधेय प्राण ही अञ्जन परिग्रह के द्वारा 'ईश्वर' नामक 'महाविराट्' स्वरूप में परिणत हुआ है, यह स्पष्ट किया जा चुका है। जीवानुगत, प्रत्यगात्मलक्षण साक्षीविराट्, जीवविराट्, जगद्विराट्, तीनों इसी महाविराट् से प्रसूत हैं। तीनों का क्रमशः सत्त्वाञ्जन, रजोऽञ्जन, तमोऽञ्जन–भावों से सम्बन्ध है। सत्त्वाञ्जन विभूति है, रजोऽञ्जन पाप्मा है, तमोऽञ्जन आवरण है, जैसाकि पूर्व में परिलेखद्वारा स्पष्ट किया जा चुका है ( देखिए ८८ पृष्ठ )। विभूति नामक सत्त्वाञ्जन सत्त्वावरण है, पाप्मा नामक रजोऽञ्जन रजोरूप आवरण है, आवरणरूप तमोऽञ्जन तमोरूप आवरण है। तीनों से सावरण साक्षी ईश्वर, सावरण भोक्ता जीव, सावरण भोग्यजगत्, इन तीन सावरण विश्वप्रजापतियों का विकास हुआ है। जिस प्रकार विभूति रूप आवरण–वेद, लोक, देव, पशु, भूत, भेद से पाँच भागों में विभक्त है, एवमेव जीवस्वरूप सम्पादकपाप्मारूप आवरण 'पर्य्याय, ऊर्म्मि, आशय, अवस्था, क्लेश, कर्म्मविपाक, एवं आशय'' भेद से सात भागों में विभक्त माना गया है, जैसा कि आगे स्पष्ट होने वाला है।

## ९६–चिदात्मानुगत चिदंश, चिदाभास, और चित्य-विवर्त्त—

साञ्जन महाविराट् 'चिदात्मा' है। यह वृक्षवत् स्तब्ध, नित्यकूटस्थ, सर्वतःपाणिपाद-अक्षिशिरोमुख है। यह सर्वथा व्यापक है। इसका जीवात्मा से कोई सम्बन्ध नहीं है। निग्रहानुग्रह से असंसृष्ट यह चिदात्मा आलम्बन ( सर्वालम्बन ] मात्र है—'न तस्य कार्य्यं करणं च विद्यते'। यही आवपनलक्षण 'खं ब्रह्म' है, महामायावच्छिन्न मायी महेश्वर [ षोडशीपुरुष ] से समतुलित है। एवंविधे यह महाविराट जीवानुगता योगमाया [ योगमायात्मिका आवरणत्रयी ] से अंशात्मना युक्त हो कर 'चिदंश' नाम धारण कर लेता है। विभूति आवरण से युक्त चिदंश साक्षीविराट् है, पाप्मावरण से युक्त चिदंश भोक्ता जीवविराट् है, आवरणात्मक आवरण से युक्त चिदंश भोग्य जगद्विराट् है। इसप्रकार आवरणत्रयी के सम्बन्ध से योगमाया–वच्छिन्न चिदंश के ही ईश्वर-जीव-जगत्-ये तीन विवर्त्त हो जाते हैं। विभूतिसम्बन्ध असङ्ग सम्बन्ध है। पाप्मासम्बन्ध संशरबन्धन नामक योग सम्बन्ध है, आवरणसम्बन्ध ग्रन्थिबन्धन नामक चिति सम्बन्ध है। असङ्ग चिदंश ईश्वर है, योगात्मक चिदंश जीव है, चित्यात्मक चिदंश जगत् है। इसप्रकार विभूति–योग–चिति, इस सम्बन्धत्रयी के सम्बन्ध से चिदंश तीन विवर्त्तभावों में परिणत हो रहा है। ये ही तीनों विवर्त्त क्रमशः—चिदंश, चिदाभास, चित्य, नाम से व्यवहृत हुए हैं। चित्यात्मक चिदंश [ भोग्यजगत् ] भोक्ता जीव के वैषयिक सुख का साधक बनता हुआ 'कं ब्रह्म' है। चिदाभासात्मक चिदंश [ भोक्ता जीव ] चित्यात्मक चिदंश से रममाण होता हुआ 'रं ब्रह्म' है। चिदात्मारूप व्यापक महाविराट्–लक्षण 'खं ब्रह्म' से अभिन्न चिदंशात्मक चिदंश [ साक्षी ईश्वर ] चिदाभासलक्षण चिदंश [ जीव ] को निग्रहानुग्रहद्वारा प्रकृतिस्थ बनाए रखने वाला शान्तिस्वस्त्ययनप्रवर्त्तक 'शंब्रह्म' है। 'खं' रूप आवपन में शं–रं–कं–रूपा आवरणत्रयी प्रतिष्ठित है।

❀

| | |
|---|---|
| चिदात्मा | ❀–चिदात्मा—साञ्जनो महाविराट्–अविभक्तो व्यापकः—खं ब्रह्म ( आवपनम् )। |
| | ❀ |
| चिदंशाः | १–चिदंशात्मकश्चिदंशः—साक्षीविराट्-निग्रहानुग्राहकः—शं ब्रह्म ( अन्नादभोक्ता )। |
| | २–चिदाभासात्मकश्चिदंशः—भोक्ताविराट्—निग्रहीतानुग्रहीतः—रं ब्रह्म ( अन्नादः )। |
| | ३–चित्यात्मकश्चिदंशः—भोग्यविराट्—कं ब्रह्म ( अन्नम् )। |

❀

❀ ❀ ❀

## ६७–चिद्ग्राहक वीध्रतत्त्व—

चित्यात्मक चिदंश की मीमांसा अधिभूत-परिच्छेद में की जायगी। अभी चिदंशात्मक चिदंश ( साक्षीविराट् ), एवं चिदाभासात्मक चिदंश, ( भोक्ता जीव ) ये दो चिदंश विवर्त्त मीमांस्य हैं। चिदंशात्मक चिदंश प्रत्यगात्मा है, चिदाभासात्मक चिदंश शारीरक आत्मा है। दोनों का मूल चिदात्मात्मक महाविराट् है। उदाहरणार्थ प्रतिबिम्ब-दृष्टि को लक्ष्य बनाइए। दर्पण, जलपूर्णपात्र, स्फटिकमणि, आदि वीध्र* पदार्थों में एक प्रकार का प्रतिबिम्बग्राहक धर्म्म है। वही धर्म्म **'वीध्रगुण'** कहलाया है। वीध्रगुणक, अतएव प्रतिबिम्ब ग्राहक इन पदार्थों के साथ सूर्य्यज्योति का सम्बन्ध होता है। यह सम्बन्ध आतप, तथा बिम्ब, रूप से दो भागों में विभक्त हो जाता है। जलपात्र में सूर्य्य बिम्ब की प्रतीति होती है। जलपात्रस्थ सूर्य्यबिम्ब उस महान् सूर्य्य का बिम्ब है, अतएव इसे **'प्रतिबिम्ब'** कहा जाता है। आधार-पात्रों के भेद से ये प्रतिबिम्ब अनेक हो जाते हैं। एक जलपात्ररूप योगमाया की उत्क्रान्ति से तत्प्रतिबिम्ब ही उत्क्रान्त होता है।

## ६८—सूर्य्यदृष्टान्त माध्यम से चिदंश–विवर्त्त–त्रयी का समन्वय—

शेष प्रतिबिम्ब ज्यों के त्यों सुरक्षित बने रहते हैं। इस प्रतिबिम्बित सूर्य्य का जलपात्र के साथ संशर-बन्धनात्मक योगसम्बन्ध है। इस प्रतिबिम्ब के अतिरिक्त आतप (धूप–प्रकाश–ज्योति) रूप से भी इस पात्र में सूर्य्यज्योति का सम्बन्ध रहता है। स्थूलदृष्ट्या प्रतिबिम्बवत् यह आतप जलपात्रावच्छिन्न बनता हुआ भी तत्त्वतः अपरिच्छिन्न है, असङ्ग है। इस आतपरूप सूर्य्यज्योति का जलपात्र के साथ असङ्गलक्षण विभूति सम्बन्ध है। दोनों हीं ग्रन्थिबन्धनरूप चितिभाव से बहिर्भूत हैं। दर्पण पर आप की आकृति खचित होजाती है। दर्पण के साथ आपकी आकृति का योगसम्बन्ध है। भूतमय कृष्णपट्ट (प्लेट) पर आप का चित्रात्मक प्रतिबिम्ब (फोटो) खचित होजाता है। इस चित्राकृति का उस पट्ट के साथ ग्रन्थिबन्धनात्मक चितिसम्बन्ध है। इसप्रकार आतप, दर्पणाकृतिरूप प्रतिबिम्ब, कृष्णपट्टखचित चित्र, भेद से तीन विवर्त्त होजाते हैं। तीसरे विवर्त्त का चित्यात्मक चिंदश (जगत्) से सम्बन्ध है। शेष दोनों का ईश्वर–जीवभाव से सम्बन्ध है। व्यापक महाविराट् सूर्य्यस्थानीय है। शरीररूप पात्र में आलोमभ्य –आनखाग्रेभ्यः व्याप्त पारमेष्ठ्य आपोमय वीध्र–गुणक महान् जल है। इस पर प्रतिबिम्बित चिदाभास प्रतिबिम्बित सूर्य्यस्थानीय है। विभूतिसम्बन्धसे युक्त

---

* **मसृणअणु परमाणु समूहात्मक समधरातल ही 'वीध्र' है। यही प्रतिबिम्बग्रहण की योग्यता रखता है।**

चिदंश आतपस्थानीय है। आतपस्थानीय चिदंश चिदंश है, यही विभूतिलक्षण प्रत्यगात्मा (ईश्वरात्मा) है। प्रतिबिम्बस्थानीय चिदंश चिदाभास है, यही योगलक्षण शारीरक आत्मा है। प्रत्यगात्मा अधिदैवतं है, शारीरक आत्मा अध्यात्मम् है। **अधिदैवत** प्रत्यगात्मा का स्वरूप पूर्वपरिच्छेद में बतलाया जाचुका है। अध्यात्मशारीक आत्मा का स्वरूप मीमांस्य है, उसी की ओर विज्ञपाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

## ६६–जीव के पाप्माभावों का सामान्य-स्वरूप-दिग्दर्शन—

जिस प्रकार साञ्जन महाविराट्प्रजापति (चिदात्मा) के अंशभूत साक्षी सावरण विराट्प्रजापति में साञ्जनविराट् के यथायावत् (११) आत्मविवर्त्तों, एवं भूतविवर्त्तों का समन्वय बतलाया गया था, एवमेव इस सावरणविराट् के भोक्ता सखा सावरण शारीरक आत्मा में भी साञ्जन प्रत्यगात्मा के आत्म-भूत-विवर्त्तों का समन्वय होरहा है। जैसा स्वरूप, जो कलाविभाग, प्रत्यगात्मेश्वर का है, ठीक वैसा ही स्वरूप, वही कलाविभाग इस शारीरक जीव का है। केवल पाप्माभावों में अन्तर है। प्रत्यगात्मेश्वर नित्यमुक्त है। वह कभी मुक्तावस्था में रहे, कभी बन्धनावस्था में रहे, इस उभय 'पर्य्यायत' नामक पाप्मा का उसमें अभाव है। इधर शारीरक जीव में मोक्ष, बन्ध, नामक दोनों पर्य्यायत–पाप्माओं का सम्बन्ध रहता है। विद्यात्मक पर्य्याय **मुक्तपर्य्याय**[१] है, कर्म्मात्मक पर्य्याय **बन्धपर्य्याय**[२] है। ईश्वर में **क्षुधा**[१/१] (भूख), **पिपासा**,[२/२] (प्यास), **शोक**[३/३] (सन्ताप), **मोह**[३/४] (वैचित्य), **जरा**[३/५] (बुढापा), **व्याधि**[३/६] (रोग), इन ऊर्म्मिभाव ( उच्चावच लहर ) रूप पाप्माओं का अभाव है, जीव इन ६ओं ऊर्म्मियों से युक्त रहता है। षडूर्म्मिपाप्माओं से असंस्पृष्ट ईश्वर एकरस है, षडूर्म्मिपाप्माओं से नित्ययुक्त रहता हुआ जीव विभिन्नरस है। ज्ञानात्मक **भावनासंस्कारलेप**[१], कर्म्मात्मक **वासनासंस्कारलेप**[२], इन दोनों आशय नामक पाप्माओं से ईश्वर असंस्पृष्ट रहता हुआ निर्लेप है। इधर जीव दोनों आशयों से युक्त रहता हुआ सलेप है। ईश्वर नित्य जाग्रत, नित्यैकरस रहता हुआ **जाग्रत्**[३/१], **स्वप्न**[३/२], **सुषुप्ति**[३/३], **मोह**[३/४], **मुर्च्छा**[३/५], **मृत्यु**[३/६], इन ६अवस्था नामक पाप्माओं से वियुक्त रहता है, जीव ६ओं अवस्था–पाप्माओं से नित्ययुक्त रहता है। कर्म्ममय सावरण विश्व का मूलप्रवर्त्तक बनता हुआ भी ईश्वर समत्वलक्षण बुद्धियोग के प्रभाव से कर्म्मसंस्कारलेपबन्धन से वियुक्त रहता हुआ **'न करोति–न लिप्यते'** को चरितार्थ करता हुआ निष्कर्म्म बना हुआ है। इधर जीवात्मा यज्ञ–तपो–दान लक्षण विद्या–समुचित **प्रवृत्तिसत्कर्म्म**, इष्ट–आपूर्त्त–दत्त–लक्षण विद्यानिरपेक्ष **प्रवृत्तिसत्कर्म्म**, सुरापान–अगम्यागमन, वृथा हिंसा, स्तेय, भ्रूणहत्या, छलद्वारा धनोपार्ज्जन, इत्यादि शास्त्रनिषिद्ध विकर्म्मरूप (विरुद्धकर्म्मरूप) **असत्कर्म्म**, जलताड़न, कराघात, पादभ्रमण, शिरस्ताडन, अङ्गुलिध्वनि (चुटकी), पादाङ्गुष्ठद्वारा भूमि–विलेखन, अङ्गताडन, शरीरयष्टिवक्रीकरण, तृणच्छेद, वृथाहास्य, निरर्थक कालयापन, आदि आदि शास्त्र–प्रतिषिद्धाविहित अकर्म्मरूप ( निरर्थककर्म्मरूप ) **असत्कर्म्म**, एवं सर्वमूर्द्धन्य, बुद्धियोगलक्षण, विदेहमुक्ति–( जीवमुक्ति ) प्रवर्त्तक **निष्कामकर्म्म**, इन कर्म्मों में से अवश्य ही किसी न किसी कर्म्म में रत रहता हुआ 'कर्म्म' नामक पाप्मा से नित्ययुक्त रहता है। यथाविद्यासंस्कारगर्भित यथाकर्म्मसंस्कार (जन्मान्तरीय कर्म्म–संस्कार) से ही पशु–पक्षी–मनुष्य–कृमि–कीटादि जाति ( योनि ), अल्प–मध्यम–पूर्ण–दीर्घ–आयु (ऊमर),

सत्–असत् भोग प्राप्त होते हैं। संस्कारानुसार प्राप्त *जाति, आयु, भोग, ही कर्म्मविपाक नाम की पाप्मा–त्रयी है। ईश्वर इनसे असंसृष्ट है, जीव इनसे नित्ययुक्त है। यही जीवानुगत पाप्मा–भावों का सामान्य दृष्टिकोण है।

## १००—जीवकलाविभूति, तथा पाप्मभावों का स्वरूपदिग्दर्शन—

अब विशेष दृष्टिकोण से विचार कीजिये। पूर्व की अधिदैवत-मीमांसा में आत्मकलाविभूति, सामान्य–कलाविभूति, विशेषकलाविभूति, भेद से प्रत्यगात्मेश्वर में ७२-२३१-५१ इस क्रम से ३५४ तीन सौ चौवन विभूतियों का दिग्दर्शन कराया गया है। इनमें से ७२ आत्मकला–विभूतियाँ, एवं २३१ सामान्यकलाविभूतियाँ तो जीवेश्वर में समान हैं। इस दृष्टि से दोनों अविशेष हैं, परन्तु विशेषविभूतिकला–दृष्टि से दोनों सविशेष हैं। ईश्वर की विद्या–कामादि १६ विशेष विभूतिकलाओं में से विद्या[1]–काम[2]–कर्म्म[3]–शुक्र[4]–प्राण[5]–इन्द्रिय[6], आरम्भ की ये ६ विभूतिकलाएँ क्रमशः १/४–२/२–३/७–४/६–५/१७–६/५, इन अवान्तर संख्याओं में विभक्त रहतीं हुई ४१ हैं, शेष पूर्णेन्द्रत्वादि १० कलाविभूतियाँ हैं। सम्भूय ५१ विशेषकलाविभूतियाँ हो जातीं हैं। इधर जीवशरीर में केवल ४० ही कलाविभूतियाँ हैं। पूर्णेन्द्रत्त्व–सत्यसंकल्पत्त्व–एकरसत्त्व–एकावस्थत्त्व–व्यापकत्त्व–विश्वसृष्टत्त्व, साक्षित्त्व, सर्ववशित्त्व, कर्म्माध्यक्षत्त्व, पाप्माऽसंस्पृष्टत्त्व, इन १० ईश्वरीय विशेषकला-विभूतियों का जीवसंस्था में अभाव है। विद्यादि ६ विशेष कलाविभूतियाँ हीं इसमें प्रतिष्ठित हैं। इनमें भी काम, शुक्र, इन्द्रिय, नामक तीन विभूतियों में अन्तर हैं। ईश्वर की कामविभूति द्विविधा है, जीवकामविभूति विषयभेद से अनेकविधा, कामत्वेन एकविधा ही है। ईश्वरीय शुक्रविभूति षड्विध है, जीवशुक्रविभूति भावनाशुक्र–वासनाशुक्र भेद से द्विविधा ही है। ईश्वरीय इन्द्रियविभूति पञ्चविध है, जीवेन्द्रियविभूति दशविध है। शेष विशेष कलाविभूतियाँ सामान्यकलाविभूतियों की भाँति जीवेश्वर में समान हैं।

**धर्म्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य्य,** भेदभिन्ना चतुर्विधा **विद्याविभूति**[1] का उदय सूर्य्य से हुआ है। अतएव इसे **'सौरविभूति'** कहा जा सकता है। एकविधा [2]**कामविभूति** का उदय चन्द्रमा से हुआ है, अतएव इसे **'चान्द्रविभूति'** माना जा सकता है। **यज्ञ–तप–दान–इष्ट–आपूर्त्त–दत्त**–इस षड्विधा **कर्म्म**[3]-विभूति का उदय अदितिपृथिवी से हुआ है, अतएव इसे **'पार्थिवविभूति'** नाम से व्यवहृत किया जा सकता है। **'भावनाशुक्र, वासनाशुक्र'** इस द्विविधा **शुक्र**[4]विभूति का उदय भूपिण्डावय-भूत विषयों के आधार पर हुआ है, अतएव इसे **'भौमविभूति'** कहना अन्वर्थ बनता है। **पञ्चब्रह्म-पञ्चदेवप्राण, सप्तगुह्यप्राण,** भेदभिन्ना सप्तदशविधा **प्राण**(५)विभूति का उदय सौरइन्द्र से हुआ है, अतएव इसे **'ऐन्द्रविभूति'** मानना समीचीन होता है। श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिह्वा, प्राण (घ्राण), भेदभिन्न ज्ञानेन्द्रियपञ्चक, **वाक्, पाणि, पाद, उपस्थ, पायु,** भेदभिन्न कर्मेन्द्रियपञ्चक, तदित्थं दशविधा **इन्द्रिय**[6]-विभूति का प्रज्ञाप्राणात्मक **चान्द्र इन्द्र** से उदय हुआ है। अतएव इसे **'चान्द्रविभूति'** कहने में कोई आपत्ति नहीं की जा सकती। सम्भूय इन ६ कलाविभूतियों की ४–१–७–२–१७–१०–इन अवान्तर कलाओं के संकलन से जीवानुगत विशेषभूतिकलाएँ ४० हो जाती हैं, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है—

---

* **आयुः, कर्म्म च, वित्तं च, विद्या, निधनमेव च।**
**पञ्चैतानि तु सृज्यन्ते गर्भस्थस्यैव देहिनः॥**

(४) १–विद्याविभूतिः—धर्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य-भेदभिन्ना चतुर्विधा —सौरविभूतिः

(१) २–कामविभूतिः—विषयभेदादनेकविधा, कामत्त्वेन–एकविधा —चान्द्रविभूतिः

(६) ३–कर्म्मविभूतिः—यज्ञस्तपो–दान–मिष्ट–मापूर्त्त–दत्तमिति–भेदभिन्ना षड्विधा —पार्थिवविभूतिः

(२) ४–शुक्रविभूतिः—भावनाशुक्र–वासनाशुक्र–भेदभिन्ना द्विविधा —भौमविभूतिः

(१७) ५–प्राणविभूतिः-पञ्चब्रह्मप्राण–पञ्चदेवप्राण–सप्तगुहाप्राण-भेदभिन्ना सप्तदशविधा —ऐन्द्रविभूतिः

(१०) ६–इन्द्रियविभूतिः-श्रोत्र-त्वक्-चक्षु-र्जिह्वा-घ्राण--वाक्-पाणि-पादो-पस्थ-पायु–भेदभिन्ना दशविधा —चान्द्रविभूतिः

—४०—

* * *

१–चतस्रो विद्याः ] —४

२–मनसः क्रिया कामः ] —१

३–षट् कर्म्माणि ] —६

४–ऐहिकामुष्मिकयोर्द्दृष्टानुश्रविकयो–र्विषयग्रामयोरुपजनहेतुभूते–भावना–वासनाभिधे द्वे शुक्रे]—२

५–ब्रह्म–देव–गुहा–भेदेन २८ विभक्ताः प्राणाः ] १७

६– [ *–त्वक्–चक्षु–र्जिह्वा–घ्राण–श्रोत्र–मिति–पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि
*–वाक्–पाणि–पादो–पस्थ–पायवः–इति पञ्च कर्म्मेन्द्रियाणि ] १०

४० जीवानुगताः–विशेषकला–विभूतयः

* * *

पूर्व में जिन पर्य्यायादि पाप्माओं का दिग्दर्शन कराया गया है, यदि उनकी सूक्ष्म मीमांसा की जाती है, तो उनके **'उर्म्मि, अवस्था, क्लेश, बन्ध, कर्म्मविपाक, आशाय, अपूर्णत्त्व, पर्य्याय,'** ये आठ विवर्त्त हो जाते है। आठों क्रमशः ६,६,५,३,१०,२,१,३, इन अवान्तर संख्याओं में विभक्त हैं। संकलन से षट्त्रिंशत् (३६) पाप्मा हो जाते हैं। यह पाप्मारूप आवरण ही जीव का जीवत्त्व है। जब तक जीव इन पाप्माओं से युक्त है, तब तक वह 'अज्ञ' नामक जीव है। पाप्माओं के मध्यावरण ने ही इसका उस विशुद्ध विभूतिलक्षण प्रत्यगात्मेश्वर से पार्थक्य कर रक्खा है। जिस दिन बुद्धियोगप्रभाव से यह पाप्मावरण एकान्ततः निवृत्त हो जाता है, उस दिन यह जीव भी 'कुर्वन्नपि न लिप्यते' का अनुगामी बनता हुआ ईश्वरीय–सम्पत् प्राप्त कर लेता है। जीवानुगत चत्त्वारिंशत् (४०) विशेषकलाविभूतियों का, एवं जीवानुगत षट्त्रिंशत् (३६) पाप्माकलाओं का तात्त्विक विश्लेषण खण्डचतुष्टयात्मक श्राद्धविज्ञान के प्रथमखण्ड की–**'प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्'** नाम की प्रथमा उपनिषत् में हुआ है। विशेष जिज्ञासा रखने वालों को तदुपनिषत् का ही अवलोकन करना चाहिये। यहाँ इन पाप्माओं की तालिकामात्र उद्धृत कर दी जाती है—

**जीवानुगताः पाप्मानः—**

| | | |
|---|---|---|
| (१)—क्षुत्-पासे, शोक-मोहौ, जरा-व्याधी, इति षट् | —ऊर्म्मयः | (६) |
| (२)—जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्तयः, मोह-मूर्च्छा-मृत्यवः, इति षट् | —अवस्थाः | (६) |
| (३)—अविद्या-अस्मिता-राग-द्वेष-अभिनिवेशाः, इति पञ्च | —क्लेशाः | (५) |
| (४)—आधिदैविक-आध्यात्मिक-आधिभौतिकाः, इति त्रयः | —बन्धाः | (३) |
| (५)—जाति-आयु-र्भोगाः, सप्त अन्नानि, इति दश | —कर्म्मविपाकाः | (१०) |
| (६)—शुभा-शुभौ, इति भोगहेतू, द्वौ | —आशयौ | (२) |
| (७)—स्त्री-पुरुषाभ्यामात्मनो द्विधाभावत्त्वम् | —अपूर्णत्त्वम् | (१) |
| (८)—संसारः, बन्धपर्य्यायः, मुक्तपर्य्यायः, इति त्रयः | —पर्य्यायाः | (३) |

तदित्थं पाप्मानः षट्त्रिंशत् (३६)

——(०)——

**जीवसंस्थायां—**

| | | |
|---|---|---|
| (१)—आत्मविभूतिकलाः | ७२ | —सम्भूय ३७९ कलाः-जीवात्मनि भुक्ताः |
| (२)—सामान्यविभूतिकलाः | २३१ | |
| (३)—विशेषविभूतिकलाः | ४० | |
| (४)—पाप्मकलाः | ३६ | |

——(०)——

## १०१–अधिदैवत गूढोत्मा, एवं अध्यात्म गूढोत्मा—

प्रकृत दृष्टि से विषय का समन्वय कीजिए। अधिदैवतलक्षण साक्षी प्रत्यगात्मा की भाँति चिदाभास–लक्षण भोक्ता शारीरक आत्मा में भी आत्मग्राम, भूतग्राम, भेद से दोनों विवर्त्त हैं। एवं तद्वत् ही आत्मग्राम यहाँ भी **गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, वैकारिकात्मा,** भेद से तीन भागों में विभक्त है। साथ ही तद्वत् ही गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, दोनों आत्मविवर्त्त अधिदैवतवत् इस अध्यात्म में समान हैं, वैकारिकात्मविवर्त्त असमान हैं, विशेष हैं। चिदाभासात्मक चिदंशरूप इस शारीरक आत्मा ( भोक्ता जीव ) में चिदंशात्मक चिदंशरूप प्रत्यगात्मा (साक्षी ईश्वर, विराट् ) के द्वारा भुक्त परात्पर–अव्यय–अक्षर–आत्मक्षररूप षोडशकल महेश्वरात्मा ही अध्यात्मलक्षण गूढोत्मा है। अधिदैवतानुगत षोडशी **ईश्वराव्यय** कहलाया है, अध्यात्मानुगत षोडशी **जीवाव्यय** कहलाया है। गीता में दोनों के स्वरूपों का विभिन्नरूप से विश्लेषण हुआ है। तत्त्वानुगता व्याख्या को मूलभाष्य पर छोड़ते हुए यहाँ केवल तत्स्वरूपविश्लेषक वचनमात्र उद्धृत कर दिए जाते हैं—

ईश्वराव्ययधर्म्माः<br>(अधिदैवतं-गूढोत्मा) } —गति, भर्त्ता, प्रभुः, **साक्षी**, निवासः, शरणं, सुहृत् ।

प्रभवः, प्रलयः, स्थानं, निधानं, बीजमव्ययम् ॥ गी०६।१८।

* * *

जीवाव्ययधर्म्मा.–<br>(अध्यात्मम्–गूढोत्मा) } —उपद्रष्टा, ऽनुमन्ता च, भर्त्ता, **भोक्ता** महेश्वरः ।

परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुषः परः ॥ गी०१३।२२।

* * *

## १०२–एकोनविंशतिमुख जीवात्मा का स्वरूपविस्तार—

अव्ययप्रधान गूढोत्मा परपुरुष है, अक्षरप्रधान अव्यक्तात्मा परावरपुरुष है, आत्मक्षरप्रधान वैकारि–कात्मा अवरपुरुष है। तीनों की समष्टि ही 'अधिदैवतम्' है, तीनों की समष्टि ही 'अध्यात्मम्' है। अधिदैवत में प्रतिष्ठित परपुरुषरूप को गीता ने 'अव्यय' शब्द से व्यवहृत किया है। कारण **'बिभर्त्यव्यय–ईश्वरः'** इस अन्य वचनानुसार 'अव्यय' शब्द 'ईश्वर' भाव का सूचक है, और अधिदैवतप्रपञ्च साक्षीरूप ईश्वर ही माना गया है। यह अव्ययेश्वर ही अध्यात्मसंस्था के गति, भर्त्ता, प्रभु, साक्षी, निवास, शरण, सुहृत् (सखा), प्रभव, प्रलय, स्थान, निधान, एवं बीज है। आध्यात्मिक गूढोत्मा भी अधिदैवत गूढोत्मा की भाँति अव्ययप्रधान अवश्य है। परन्तु यह ईश्वराव्यय नहीं, अपितु जीवाव्यय है। साक्षी अव्यय नहीं, अपितु भोक्ता अव्यय है। अतएव इसे ईश्वरभावसमर्थक 'अव्यय' शब्द से व्यवहृत न कर **'देहेऽस्मिन् पुरुषः परः'** इत्यादिरूप से 'परपुरुष' नाम से ही व्यवहृत किया गया है। ईश्वराव्यय देहाभिमान से विमुक्त रहता है। अतएव उसके लिए किसी सोपाधिक भाव का प्रदर्शन न कर केवल 'अव्ययम्' कह दिया गया है। इधर जीवाव्यय उपद्रष्टा–अनुमन्ता–भर्त्ता–भोक्ता बनता हुआ देहाभिमानी अव्यय है, अतएव इसके लिए 'देहे–

ऽस्मिन्' यह सङ्केत करना आवश्यक समझा गया है। देहाभिमानी जीवाव्यय सविशेष है, प्रतिशरीर में विभिन्न है, यही प्राधानिकशास्त्र का जीवनानात्ववाद है, जो इस दृष्टिकोण से सर्वथा समीचीन है। देह में हीं प्रतिष्ठित, किन्तु देहाभिमान से असंस्पृष्ट प्रत्यगात्मा शरीरोपाधिबन्धन से विमुक्त रहता हुआ स्वप्रभवभूत महाविराट् दृष्टया एक है, यही वेदान्तशास्त्र का ऐकात्म्यवाद है, जो इस दृष्टिकोण से सर्वथा प्रामाणिक है। अधिदैवत-लक्षण गूढोत्मा, एवं अध्यात्मलक्षण गूढोत्मा का यही तात्त्विक विभेद है।

दूसरा क्रमप्राप्त अव्यक्तात्मा है। साक्षी ईश्वरद्वारा अध्यात्मसंस्था में शरीराकाशरूप से युक्त अव्यक्त स्वायम्भुव अंश ही अव्ययात्मा है, जो गूढोत्मा से समतुलित रहता हुआ तद्रूप से ही गृहीत है। अब क्रमप्राप्त तीसरे वैकारिकात्मा पर दृष्टि डालिए। वैकारिकात्मा ईश्वरीय वैकारिक आत्मा की भाँति ९ भागों में विभक्त है। अधिदैवतसंस्था में भुक्त चिदात्मादि ९ वैकारिक आत्माओं के प्रवर्ग्यभूत ९ वैकारिक अंश ही ही इस अध्यात्मसंस्था के ९ वैकारिक आत्मा हैं। अधिदैवत में इन वैकारिकात्माओं के नवविवर्त्तों का जो संस्थान-क्रम बतलाया गया है, वही क्रम यहाँ व्यवस्थित समझिए। केवल नाममात्र में विशेषता है। नाममात्रोल्लेख से इस आध्यात्मिक वैकारिकात्म-वर्ग का स्वरूप अधिदैवतस्वरूप से गतार्थ बन रहा है। वे ९ विवर्त्त क्रमशः **शान्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा (बुद्धि), प्रज्ञानात्मा (मन), प्राज्ञात्मा, तैजसात्मा, वैश्वनारात्मा, हंसात्मा, भूतात्मा,** इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। शान्त-महान्-विज्ञान-प्रज्ञान, और ८वें ९वें हंस-भूत, ये आत्मा तो विकारात्मा हैं, ब्रह्मसत्यात्मा हैं। वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ, तीनों वैकारिकात्मा हैं, तीनों की समष्टि ही देवसत्यात्मा है। यही षड्ब्रह्मसत्यगर्भीभूत वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञलक्षण-भोक्ता देवसत्य के वैकारिकात्म-विवर्त्त का तात्विक स्वरूपविश्लेषण है।

यदि इन ९ वैकारिकात्माओं के सूक्ष्म विभागों का विचार किया जाता है, तो यह ९ संख्या १६ संख्या पर विश्राम करती है। १७ वाँ अव्यक्तात्मा है, १८ हवाँ गूढोत्मा है, १९ वाँ सर्वाधारभूत, सर्वबलविशिष्ट-रसैकमूर्त्ति, किन्तु मायी परात्परपुरुषात्मा है। स्वायम्भुव चिदात्मा के अंशभूत शान्त आत्मा के १ अन्तर्यामी, २-**सूत्रात्मा**, ३-**वेदात्मा**, ४-**चिदात्मा**, ये चार विवर्त्त हो जाते हैं। पारमेष्ठ्य हिरण्यगर्भात्मा के अंशभूत महानात्मा के **आकृत्यात्मा, प्रकृत्यात्मा, अहङ्कृत्यात्मा, यज्ञात्मा**, भेद से चार विवर्त्त हो जाते हैं। सौर सर्वज्ञात्मा के अंशभूत विज्ञानात्मा के **विज्ञानात्मा**, यज्ञातिशयरूप **दैवात्मा**, ये दो विवर्त्त हो जाते हैं। पार्थिव विराडात्मा के अंशभूत भूपिण्ड-भूवायु-त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश-इन पाँच अंशो के प्रवर्ग्यरूप पाँच पार्थिवात्मा क्रमशः **भूतात्मा-हंसात्मा, वैश्वानरात्मा-तैजसात्मा-प्राज्ञात्मा,** ये पाँच विवर्त्त हो जाते हैं। ४-४-२-५-के संकलन से स्वायम्भुव, पारमेष्ठ्य, सौर, चान्द्र भेद से १६ वैकारिकात्मविवर्त्त हो जाते हैं। १६ वैकारिकात्मा, १७ वाँ अव्यक्तात्मा, १८ वाँ गूढोत्मा, १९ वाँ परात्परात्मा, यही **'एकोनविंशतिमुखः'** 'अध्यात्मम्' है। हमारे शरीर में एक आत्मा नहीं है, अपितु वृक्षवत् अनेक (१९)

आत्मा हैं। अतएव इस आत्मतत्त्व को 'आत्मग्राम' (अनेक आत्माओं के रहने का स्थान) कहना अन्वर्थ बनता है। एक ही तत्त्व एकोनविंशतिमुख बना है, इस दृष्टि से–'ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्' मूलक अद्वैतवाद भी अक्षुण्ण है। यही उपनिषदों की 'अद्वैतमूला ज्ञानदृष्टि है। 'गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्' न्याय से १६ रूप विभिन्न हैं, यही तत्त्वानुगत द्वैतवाद की अक्षुण्णता है। यही उपनिषदों की 'विज्ञान (विविधज्ञान) दृष्टि' है। संचरधिया उसके १६ विवर्त्त सत्य हैं, प्रतिसञ्चरधिया उसका एकत्व अक्षुण्ण है। यही भारतीय दर्शनशास्त्र का सुप्रसिद्ध भेदसहिष्णु–अभेदवाद है।

## अध्यात्मानुगतः–आत्मग्रामः–(१२७ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम्)—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| जैवः—आत्मग्रामः— | (१) साक्षीविराट्–प्रत्यगात्मा<br>तत्रभुक्त––विराड्द्वारा–ईश्वराव्ययो गूढोत्मा | | तत्प्रवर्ग्यभागा: | जीवाव्ययो गूढोत्मा |
| | (२) भुक्तः ,, | अव्यक्तात्मा | तत्प्रवर्ग्यभागः | अव्यक्तात्मा |
| | (३) ,, | चिदात्मा (४८पार्थिवस्तोमानुगत–स्वायम्भुवांशः) | तत्प्रवर्ग्यभागः | शान्तात्मा |
| | (४) ,, | हिरण्यगर्भात्मा(३३ ,, परामेष्ठ्यांशः) | ,, | महानात्मा |
| | (५) ,, | सर्वज्ञात्मा (२१ ,, सौरांशः ) | ,, | विज्ञानात्मा |
| | (६) ,, | महानात्मा (१५ ,, चान्द्रांशः) | ,, | प्रज्ञानात्मा |
| | (७) ,, | सर्वज्ञात्मा (२१ ,, व्यापकसर्वज्ञांशः) | ,, | प्राज्ञात्मा |
| | (८) ,, | हिरण्यगर्भात्मा(१५ ,, ,, हिरण्यगर्भांशः) | ,, | तैजसात्मा |
| | (९) ,, | विराडात्मा (९ ,, ,, विराजोंऽशः) | ,, | वैश्वानरात्मा |
| | (१०) ,, | वराहात्मा (भूवायोरंशः) | ,, | हंसात्मा |
| | (११) ,, | चित्यात्मा (भूपिण्डांशः) | ,, | भूतात्मा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चिदात्मा | इति नु–अधिदैवतम्–'यदमुत्र'<br>साक्षीविराट्–प्रत्यगात्मा (ईश्वरः)<br>चिदंशः–अध्यात्मेश्वरः— | चिदाभासः | इति नु अध्यात्मम्–तदन्विह भोक्ता–विराट् शारीरक आत्मा जीवः |

प्रकारान्तरेण—(१२८ पृष्ठेऽपि द्रष्टव्यम् )—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १–पुरुषात्मा | सोऽयंजीवस्य गूढोत्मा | जीवात्मकजीवस्य पुरुषात्मा, (सा काष्ठा सा परा गतिः) | १ अमृतसत्यात्मा | |
| २–प्राकृतात्मा | ,, अव्यक्तात्मा | | | |
| ३–शान्तात्मा | ,, चिदात्मा | चिदात्मा—जीवात्मकजीवस्य चिदात्मा | | |
| ४–महानात्मा | ,, हिरण्यगर्भात्मा | हिरण्यगर्भात्मा-जीवात्मकजीवस्यहिरण्यगर्भात्मा | | |
| ५–विज्ञानात्मा | ,, सर्वज्ञात्मा | जीवात्मकजीवस्य सर्वज्ञात्मा | | |
| ६–प्रज्ञानात्मा | ,, महानात्मा | जीवात्मकजीवस्य महानात्मा | | |
| ७–प्राज्ञात्मा | ,, सर्वज्ञात्मा | –जीवात्मकः–अन्तरात्मा (सर्वभूतान्तरात्मा) (जीवात्मको जीवः) | २ देवसत्यात्मा | ब्रह्मसत्यात्मा |
| ८–तैजसात्मा | ,, हिरण्यगर्भात्मा | | | |
| ९–वैश्वानरात्मा | ,, विराडात्मा | | | |
| १०–हंसात्मा | ,, वराहात्मा | –जीवात्मनः–बाह्यात्मा जीवात्मकजीवस्य चित्यात्मा | | |
| ११–शरीरम् | ,, चिदात्मा | | | |

* * *

एकादशविधो जैवः–आत्मग्रामः:

११– १–गूढोत्मा——पुरुषात्मा

१२– २–अव्यक्तात्मा–प्राकृतात्मा

वैकारिकात्मानः–९

३–वैकारिकात्मा

विकारात्मा । १–शान्तात्मा, २–महानात्मा, ३–विज्ञानात्मा, ४–प्रज्ञानात्मा,–५–भूतात्मा ।

वैकारिकात्मा । १–प्राज्ञात्मा, २–तैजसात्मा, ३–वैश्वनरात्मा, ४–हंसात्मा, ५–भूतात्मा

* * *

प्रकृतदृष्ट्या-(एकोनविंशतिमुखो जीवात्मा)—

*-मायी-परात्परपुरुषः (१)

१-गूढोत्मा-षोडशी (२)

२-अव्यक्तात्मा-विश्वेश्वरः (३)

१-शान्तात्मा-(स्वायम्भुवः)

१-अन्तर्यामी[४], २-सूत्रात्मा[५], ३-वेदात्मा[६], ४-चिदात्मा[७]

२-महानात्मा-(पारमेष्ठ्यः)

१-आकृत्यात्मा[८], २-प्रकृत्यात्मा[९], ३-अहङ्कृत्यात्मा[१०], ४-यज्ञात्मा[११]

३-विज्ञानात्मा (सौरः)

१-विज्ञानात्मा[१२], २-दैवात्मा[१३]

४-प्रज्ञानात्मा[१४] (चान्द्रः)

५-भूतात्मा (पार्थिवः)

१-प्राज्ञात्मा[१५], २-तैजसात्मा[१६], ३-वैश्वानरात्मा[१७], ४-हंसात्मा[१८], ५-भूतात्मा[१९]

कर्म्मात्मा-अन्तरात्मा

* * *

## प्रकारान्तरेण—

१–१ { १–मायी परात्परपुरुषः (१६), २–जीवाव्ययो गूढोत्मा (१८) } —— द्विविधो गूढोत्मा (३)–२

२–१ [ १–जीवाक्षरोऽव्यक्तात्मा (१७) ] —— एकविधः–अव्यक्तात्मा (२)–१

३–१ { १–अन्तर्य्यामी (१६), २–सूत्रात्मा (१५), ३–वेदात्मा (१४), ४–चिदात्मा (१३) } —— चतुर्विधः शान्तात्मा स्वायम्भुवः (४)

४–२ { १–आकृत्यात्मा (१२), २–प्रकृत्यात्मा (११), ३–अहङ्कृत्यात्मा (१०), ४–यज्ञात्मा (९) } —— चतुर्विधो महानात्मा पारमेष्ठ्यः (४)

५–३ { १–विज्ञानात्मा (८), २–दैवात्मा (७) } —— द्विविधो विज्ञानात्मा सौरः (२)

६–४ [ १–प्रज्ञानात्मा (६) ] —— एकविधः प्रज्ञानात्मा चान्द्रः (१)

७–५ [ १–प्राज्ञात्मा (५)

८–६ [ २–तैजसात्मा (४)

९–७ [ ३–वैश्वानरात्मा (३) } दैवसत्यात्मा } अन्तरात्मा

१०–८ [ ४–हंसात्मा (२)

११–९ [ ५–भूतात्मा (१) } बाह्यात्मा } शरीरात्मा

} —— पञ्चविधो भूतात्मा–पार्थिवः (५)

षोडशविधः—वैकारिकात्मा (?) १६

स एष एकोनविंशतिमूलो जीवात्मा–अध्यात्मम्
"आत्मग्रामः"

## १०३--आत्मखण्डस्वरूपसमर्थकवचन—

आत्मग्राम की पूर्वप्रदर्शित तालिकाएँ जहाँ विज्ञानसहकृतज्ञाननिष्ठों के आत्मप्रसाद की कारणभूता हैं, वहाँ विशुद्धज्ञानाभिनिविष्ट जगन्मिथ्यात्ववादियों की दृष्टि में ये ही वेदना का कारण बन सकतीं हैं। **'हमारे शरीर में एक आत्मा नहीं, १६ आत्मा हैं'** ज्ञानसहकृत यह विज्ञानसिद्धान्त अवश्य ही वर्त्तमान युग के विद्वत्समाज के लिए इसलिए चर्चा का विषय बन सकता है कि, वैदिक तत्त्ववाद के विलुप्तप्राय हो जाने से, जगन्मिथ्यात्ववादी व्याख्याताओं की काल्पनिक व्याख्याओं के अनुग्रह से, सर्वोपरि कालमहिमा से भारतीय आत्मविज्ञान एकान्ततः लुप्त हो गया है। यही कारण है कि, आज शास्त्रीय कर्म्मों के सम्बन्ध में पदे पदे शङ्काएँ उपस्थित हो रहीं हैं। यदि आत्मा अखण्ड है, तो जन्म किसने लिया ?, यदि वह जन्म लेता है, तो अखण्ड कैसे रहा ?, यदि जीवात्मा शरीर छोड़ते ही अन्य देह धारण कर लेता है, तो श्राद्धान्न किसके लिए दिया जाता है ?, आदि आदि यच्चयावत् शङ्काओं का एकमात्र कारण आत्मा के तात्त्विक स्वरूपज्ञान की विलुप्ति ही माना जायगा। किस आत्मा का क्या कर्म्म है ?, कौन कर्म्मभोक्ता है ?, कौन श्राद्धान्नभोक्ता है ?, किसके लिए गयाश्राद्ध विहित है ?, कौन अविज्ञेय है ?, कौन विज्ञेय है ?, आदि आत्मविषयक यच्चयावत् प्रश्नों का समाधान करना प्रकृत बुद्धियोगखण्ड में अप्राकृत है *। आत्मस्वरूपप्रतिपत्तिलक्षणा, उपक्रम में प्रतिज्ञाता ब्राह्मीस्थिति से सम्बन्ध रखने वाले १६ आत्माओं के आधार पर ही इन सब प्रश्नों का उत्तर यथानुरूप व्यवस्थित है। उदाहरण के लिए परात्पर आत्मा अखण्ड है, अजन्मा है। श्राद्ध महानात्मा के लिए ही विहित है। देहान्तर (आतिवाहिक शरीर) धारण कर कर्म्मानुसार कर्म्मफलभोक्ता आत्मा वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञलक्षण कर्म्मात्मा ही है। गयाश्राद्ध 'प्रेतात्मा'-नामक 'हंसात्मा' के लिए ही विहित है। इन १६ आत्माओं में १८ आत्मा तो मनुष्यमात्र में विद्यमान हैं। केवल एक आत्मा विशेष है, और वह है सौर-**'दैवात्मा'**। जिन प्रकृत्या द्विजातियों को यज्ञाधिकार वर्णतः प्राप्त है, यज्ञद्वारा उनके कर्म्मात्मा में दिव्यप्राणदेवातिशय प्रतिष्ठित हो जाता है। इसका सप्तदशस्तोमस्थ नाचिकेतस्वर्ग में प्रतिष्ठित दिव्य देवप्राण से हृद्ग्रन्थिबन्धन रहता है। यावदायुर्भोगानन्तर स्थूलशरीर छोड़ने पर कर्म्मात्मा इस दिव्यातिशय ( यज्ञातिशय ) रूप दैवात्मा के सहयोग से सप्तदशस्थ दिव्य प्राणाकर्षण से यावत्-दिव्यातिशयस्थितिपर्य्यन्त वहाँ प्रतिष्ठित हो जाता है। यही यज्ञजनिता स्वर्गफलावाप्ति है, जिसके लिए-**'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत'** इत्यादि वचन विहित हैं। अतएव इस सौर दैवात्मा को **'काम्य आत्मा'** कहा जा सकता है, जिसका केवल यज्ञकर्त्ता द्विजातियों से ही सम्बन्ध है। शेष १८ आत्मविवर्त्त सर्वत्र भुक्त रहते हुए अविशेष हैं, अतएव इन्हें **'नित्य आत्मा'** कहा जा सकता है। युक्ति, तर्क, विज्ञान, आदि से यद्यपि लक्ष्यैकचक्षुष्क विद्वानों के लिए इन आत्मविवर्त्तों की प्रामाणिकता सर्वात्मना सिद्ध है। तथापि जो 'लक्षणैकचक्षुष्क' हैं, **'शब्दप्रामाणका वयं, यदस्माकं शब्द आह, तदस्माकं प्रमाणम्'** यही अभिनिवेश

* इसके लिए 'श्राद्धविज्ञान' प्रथम खण्ड द्रष्टव्य है।

है, जो तथ्यपूर्ण वासिष्ठसिद्धान्त का समादर नहीं करते ×, उनके परितोष के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि, इन आत्मसंस्थाओं की प्रामाणिकता का समर्थन करने वाले कुछ एक वचन भी उद्धृत कर दिए जाँय। हमें विश्वास है–प्रमाणैकभक्त महानुभावों का अवश्य ही इन वचनों से ही परितोष हो जायगा—

***अखण्डः परात्परः-(१)–'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्** ( छां० उ० ६।२।१। )

**(२)—यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः ।**
**अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम् ॥**

**(३)—सं विदन्ति न यं वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः ।**
**यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ॥**

❀ ❀ ❀

**१-मायी परात्परपुरुषः-यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रेऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ॥**
**तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥**

—मुण्डकोपनिषत् ३।२।८।

❀ ❀ ❀

**२-जीवाव्ययो गूढोत्मा-एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते ।**
**दृश्यते त्वग्रयया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥**

—कठोपनिषत् १।३।१२।

❀ ❀ ❀

**३-जीवाक्षरोऽव्यक्तात्मा-'स एषोऽनन्तोऽव्यक्त आत्मा'** ( जाबालोपनिषत् २ )।

❀ ❀ ❀

| | | |
|---|---|---|
| ४–शान्तात्मा स्वायम्भुवः ) — | अव्यक्तम् | **इन्द्रियाणि पराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः।** |
| ५–महानात्मा ( पारमेष्ठ्यः ) — | महान् | **मनस्तु परा बुद्धिर्बुद्धेरात्मा महान् परः॥१॥** |
| ६–विज्ञानात्मा ( बुद्धिः, सत्त्वम् ) सौरः — | बुद्धिः | **महतः परमव्यक्तमव्यक्तात् पुरुषः परः ।** |
| ७–प्रज्ञानात्मा ( मनः–चान्द्रः ) — | मनः | **पुरुषान्न परं किञ्चित् सा काष्ठा सा परा गतिः ॥२॥** |
| ८–भूतात्मा ( शरीरम्–पार्थिवम् ) | शरीरम् | —कठोपनिषत् |

* * *

× –**युक्तियुक्तमुपादेयं वचनं बालकादपि ॥**
**अन्यत्तृणमिव त्याज्यमप्युक्तं पद्मजन्मना ॥१॥**
**अपि पौरुषमादेयं शास्त्रं चेद्युक्तिबोधकम् ॥**
**अन्यत्त्वार्षमपि त्याज्यं भाव्यं न्याय्यैकसेविना ॥२॥**

—योगवासिष्ठे

चतुर्विधः शान्तात्मा स्वायम्भुवः—

* शान्तात्मा–"नमः शान्तात्मने तुभ्यम्" (मै० उप० ५।१।)।

"चतुर्थः शान्त आत्मा प्लुतप्रणवप्रयोगेण समस्तमोमिति"

(अथर्वशिखो० १।)।

यदा स देवो जागर्त्ति तदेदं चेष्टते जगत् ॥

यदा स्वपिति शान्तात्मा तदा सर्वं निमीलति ॥ मनुः १।५२।

——*——

१-अन्तर्य्यामी–"यः पृथिव्यां तिष्ठन्, पृथिव्या अन्तरो, यं पृथिवी न वेद, यस्य पृथिवी शरीरं, यः पृथिवीमन्तरो यमयति, एष त आत्माऽन्तर्य्याम्यमृतः"।

—बृ० उप० ३।७।३।

——*——

२-सूत्रात्मा–"वायुर्वै गौतम ! तत् सूत्रम्। वायुना वै गौतम ! सूत्रेणायं च लोकः, परश्च लोकः, सर्वाणि च भूतानि संदृब्धानि भवन्ति"

—बृ० उप० ३।७।२।

——*——

३-वेदात्मा–"स एव नित्यकूटस्थः, स एव वेदपुरुष इति मन्यन्ते" (परमहंसोप० १।)।

——*——

४-चिदात्मा–"अनुज्ञैकरसो ह्ययमात्मा चिद्रूप एव" (नृ० उ० ता० उप० २।)।

——*——

* –चतुर्विधो महानात्मा पारमेष्ठ्यः—

"स वा एष महानज आत्मा, योऽयं विज्ञानमयः प्राणेषु, य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते, सर्वस्य वशी, सर्वस्येशानः, सर्वस्याधिपतिः। स न साधुना कर्म्मणा भूयान्, नो एवासाधुना कनीयान्। एष सर्वेश्वरः, एष भूताधिपतिः, एष भूतपालः, एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसंभेदाय"—बृ० उप० ४।४।२२।

——*——

१ आकृत्यात्मा—यस्त्वा देव प्रपिबन्ति तत आप्यायसे पुनः।

वायुः सोमस्य रक्षिता समानां मास आकृतिः ॥ऋक्सं१०।८५।५।

❀

२ प्रकृत्यात्मा—मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।
तस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ॥श्वे०उ० ४।१०।

❀

३ अहङ्कृत्यात्मा—अङ्गुष्ठमात्रो रवितुल्यरूपः संकल्पाहङ्कारसमन्वितो यः ।
बुध्देर्गुणेनात्मगुणेन चैव आराग्रमात्रो ह्यपरोऽपि दृष्टः ॥श्वे५।८।

❀

४ यज्ञात्मा—एष ह वै यजमानस्यामुष्मिंल्लोक ऽआत्मा भवति, यद्यज्ञः ।
स ह सर्वतनूरेव यजमानो ऽमुष्मिंल्लोके सम्भवति, य एवं-
विद्वान्निष्क्रीत्या यजते"—शत०ब्रा०११।१।८।६।

❀

*-द्विविधो विज्ञानात्मा सौरः—

विज्ञानात्मा सह देवैश्च सर्वैः प्राणा भूतानि सम्प्रतिष्ठन्ति यत्र ।
तदक्षरं वेदयते यस्तु सोम्य ! स सर्व्वज्ञः सर्व्वमेवाविवेश ॥
—प्रश्नोपनिषत् ४।११।

❀

१ विज्ञानात्मा—एव हि द्रष्टा, स्प्रष्टा, श्रोता, घ्राता, रसयिता, मन्ता, योद्धा,
कर्त्ता, विज्ञानात्मा पुरुषः । स परेऽक्षरे आत्मनि सम्प्रतिष्ठते ।
—प्रश्नोपनिषत् ४।६।

❀

२ दैवात्मा—दैवो वाऽअस्यैष आत्मा, मानुषोऽयम् । स यन्न न्यञ्ज्यात्,
न हैतं दैवात्मानं प्रीणीयात् । अथ यन्न्यनक्ति, तथो हैतं
दैवात्मानं प्रीणाति—शत०ब्रा० ६।६।४।५।

❀

*—एकविधः प्रज्ञानात्मा चान्द्रः—

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरमृतं प्रजासु ।
यस्मान्न ऋते किञ्चन कर्म्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥यजुः संहिता"
"यदेतत्-हृदयं मनश्चैतत् संज्ञानमाज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं मेधादृष्टिर्धृति-
र्मतिर्मनीषा जूतिः स्मृतिः संकल्पः क्रतुरसुः कामो वश-इति सर्वाण्येवै-

तानि प्रज्ञानस्य नामधेयानि भवन्ति । सर्वं तत् प्रज्ञानेत्रं, प्रज्ञाने प्रतिष्ठितं प्रज्ञानं ब्रह्म"—ऐतरयोपनिषत,

❀

पञ्चविधो भूतात्मा पार्थिवः—

"अथान्यत्राप्युक्तं-संमोहो, भयं, विषादो, निद्रा, तन्द्रा, व्रणो, जरा, शोकः, क्षुत्, पिपासा, कार्पण्यं, क्रोधो, नास्तिक्यं, अज्ञानं, मात्सर्य्यं, वैकारुण्यं, मूढत्त्वं, निर्व्रीडत्वं, निकृतत्त्वं, उद्धतत्त्वं, असमत्त्वं, इति तामसान्वितः—तृष्णा, स्नेहो, रागो, लोभो, हिंसा, रति, दृष्टिव्यापृतत्त्वं, ईर्ष्या, कामं, अवस्थितत्त्वं, चञ्चलत्त्वं, जिहीर्षा, अर्थोपार्जनं, मित्रानुग्रहणं, परिग्रहावलम्बो, ऽनिष्टेषु—इन्द्रियार्थेषु द्विष्टि, रिष्टेष्व-भिषङ्ग—इति—राजसान्वितैः परिपूर्णः, एतैरभिभूतः, इत्ययं भूतात्मा । तस्मान्नाना रूपाण्याप्नोति" । —मैत्रायण्युपनिषत् ३।५।

❀

१ प्राज्ञात्मा—"सुषुप्तस्थानः, एकीभूतः, प्रज्ञानघन एवानन्दमयो ह्यानन्दभुक्—चेतोमुखः प्राज्ञस्तृतीयः पादः"—माण्डूक्योपनिषत् ५।

❀

२ तैजसात्मा—"स्वप्नस्थानो ऽन्तःप्रज्ञः सप्ताङ्ग एनोनविंशतिमुखः प्रविविक्तभुक्-तैजसो द्वितीयः पादः"—मा० ४।

❀

३ वैश्वानरात्मा—"जागरितस्थानो बहिःप्रज्ञः सप्ताङ्ग एकोनविंशतिमुखः स्थूलभुक्-वैश्वानरः प्रथमः पादः"—मा० ३।

४ हंसात्मा—"नवद्वारे पुरे देही हंसो लेलायते बहिः ।
वशी सर्वस्य लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च ॥ श्वे०उप० ३।१८।

❀

५ भूतात्मा(शरीरम्)—"आत्मा वै तनूः" (शत० ६।७।२।६।)—"तस्मादितर आत्मा मेद्यति च, कृश्यति च" (तां०म०ब्रा० ५।१।७।)—'तत्सर्व आत्मा (शरीरं) वाचमप्येति, वाङ्मयो भवति" ।
(कौ०ब्रा० २।७।) ।

—❀—

## १०४-प्रतिमाषोडशी में पञ्चोपेश्वरषोडशी-विवर्त्तों का अन्तर्भाव—

पूर्व के अवान्तर परिच्छेदों में क्रमशः निष्कल, षोडशी, प्रतिमाषोडशी, इन तीन कारणों की क्रमिक मीमांसा हुई है। वहाँ यह स्पष्ट किया गया है कि, महामायावच्छिन्न-विशुद्ध-मनोमूर्त्ति परात्पर-पुरुष निष्कलतत्त्व है। सहस्रबल्शात्मक-षोडशकल-महामायावच्छिन्न-गूढोत्मा-अश्वत्थब्रह्म षोडशीतत्त्व है। एवं सत्यस्वयम्भू नामक व्यापक अव्यक्ततत्त्व प्रतिमाषोडशी है। इस अव्यक्ततत्त्व के अव्यक्त, पुण्डीर, भेद से आगे जाकर दो विवर्त्त हो जाते हैं। पुण्डीर अव्यक्ततत्त्व ही 'उपेश्वरषोडशी' कहलाया है। यह उपेश्वरषोडशी ही स्वयम्भू (पुण्डीरस्वयम्भू), परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी, इन पाँच भागों में विभक्त होकर पञ्चावयव बना रहता है। पञ्चावयव उपेश्वरषोडशी निरवयव अव्यक्त नामक प्रतिमाषोडशी से अभिन्न है। उसी की ये पाँच अभिव्यक्तियाँ हैं। अतएव इन पाँचों का उस प्रतिमाषोडशी-स्वरूप में हीं अन्तर्भाव किया जा सकता है।

## १०५-आध्यात्मिक प्रतिमाषोडशी-सप्तकस्वरूपदिग्दर्शन—

अव्यक्तस्वयम्भू अव्यक्तप्रतिमाषोडशी है, उपेश्वरात्मक पुण्डीरस्वयम्भू व्यक्त प्रतिमाषोडशी है। इसका व्यक्तीभाव पारमेष्ठय महान् पर निर्भर है, अतएव इस पुण्डीरस्वयम्भू का महान् में अन्तर्भाव मान लिया जाता है। उधर अव्यक्तप्रतिमाषोढशी क्योंकि व्यापकत्त्वेन षोडशकल मायीमहेश्वर से समतुलित है, अतएव इसका उसमें अन्तर्भाव मान लिया जाता है। निष्कर्ष इस अन्तर्भावप्रक्रिया का यह निकलता है कि, निष्कल परात्परपुरुषरूप आलम्बन पर प्रतिष्ठित माहामायी षोडशीपुरुष के गर्भ में महान्, विज्ञान, प्रज्ञान, शरीर, इन चार प्रतिमाभावों की सत्ता सिद्ध हो जाती है, जिसे वैज्ञानिकों नें **महान्, बुद्धि, मन, वायु, वैश्वानर, शरीर, महिमा,** इन सात संख्याओं में विभक्त माना है। निष्कलाविनाभूत षोडशी महाषोडशी है, तदविनाभूत अव्यक्तषोडशीरूप प्रतिमाषोडशी इसी महाषोडशी में अन्तर्भूत है। पुण्डीरषोडशीरूप प्रतिमाषोडशी महान्षोडशी में अन्तर्भूत है। फलतः 'प्रतिमा' शब्द से प्रथम संग्राह्य केवल महान् तथा परमेष्ठी ही बच रहते हैं। इस नवीन दृष्टिकोण को आधार बना कर ही हमें दो शब्दों में प्रतिमाषोडशी सप्तक-की मीमांसा करनी है।

(१) निष्कलः————-श्वोवस्यसूत्रह्मात्मकः परात्परपुरुषः

(२) षोडशी————परात्पराव्ययाक्षररात्मक्षरूपो महाषोडशी { ——अत्रान्तर्भावो व्यापकस्याव्यक्तस्य

(३) प्रतिमाषोडशी— | महाषोडशिना समतुलितः-अव्यक्तषोडशी |

पञ्चावयवोपेश्वरः —
(१) पुण्डीरस्वयम्भूः ( अव्यक्तम् )
(२) पुण्डीरपरमेष्ठी ( महान् ) } अत्र अन्तर्भावः पुण्डीराव्यक्तस्य
(३) पुण्डीरसूर्य्यः ( बुद्धिः )
(४) पुण्डीरचन्द्रमाः ( मनः )
(५) पुण्डीरपृथिवी ( शरीरम् )

——✻✻——

निष्कलः ( परात्परः ) —— निष्कलः (१)

षोडशी ( षोडशी )
अव्यक्तषोडशी ( सत्यः ) —— महाषोडशी (२)

——

पुण्डीरस्वयम्भूः ( अव्यक्तम् )
पुण्डीरपरमेष्ठी ( महान् ) —— महान् (४)
पुण्डीरसूर्य्यः ( बुद्धिः ) —— बुद्धिः (३)
पुण्डीरचन्द्रमाः ( मनः ) —— मनः (२)
पुण्डीरपृथिवी ( शरीरम् ) —— शरीरम् (१)
—— प्रतिमाषोडश्यः (३)

——✻✻——

जिस प्रकार निरूपित अधिदैवतसंस्था में भूत, आत्म,-ग्रामों का समन्वय है, एवमेव प्रकान्त अध्यात्म-संस्था में भी दोनों विभाग यथानुरूप प्रतिष्ठित हैं। अन्तर केवल इतना हीं है कि, अधिदैवत षोडशी महामाया-सम्बन्ध से जहाँ महाषोडशी कहलाया है, वहाँ आध्यात्मिक षोडशी योगमाया के सम्बन्ध से जीवषोडशी कहलाया है, जिसे कि हम हमारी आध्यात्मिक त्रिलोकी की दृष्टि से महाषोडशी भी कह सकते हैं। व्यापक अव्यक्त-गर्भित महाषोडशी ( ईश्वरषोडशी ) का अंशभूत योगमायावच्छिन्न जीवषोडशी अध्यात्मसंस्था का षोडशी है। इस षोडशी के गर्भ में अधिदैवत के पुण्डीरस्वयम्भू, पुण्डीरपरमेष्ठी, पुण्डीरसूर्य्य, तीनों के प्रत्यंशभूत

शान्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा प्रतिष्ठित हैं। शान्तात्मा महानात्मा के गर्भ में अन्तर्भूत है। फलतः महान्, और विज्ञान, ये प्रतिमाषोडशी शेष रह जाते हैं। पुण्डीरचन्द्रमा, तथा पुण्डीरपृथिवी के रसों के प्रवर्ग्य से अध्यात्मसंस्था में मन, वायु, वैश्वानर, शरीर, इन चार प्रतिमाभावों का उदय होता है। इन के अतिरिक्त इन ६ ओं प्रतिमाभावों की महिमा ( साहस्रीमण्डल, पुनःपद ) का समावेश और रहता है। सम्भूय **महान्, बुद्धि, मन, वायु, वैश्वानर, शरीर, महिमा,** ये सात प्रतिमाप्रजापति हो जाते हैं, जो आध्यात्मिक जीवषोडशी के गर्भ में भुक्त हैं। इस आध्यात्मिक सप्तक के समन्वय के लिए आधिदैविक सप्तक पर भी दृष्टि डाल लेना आवश्यक होगा।

## १०६–आधिदैवक–सप्त–प्रतिमाषोडशी–स्वरूपदिग्दर्शन—

पञ्चावय उपेश्वर के पाँचों पर्व क्रमशः प्राणमय ( स्वयम्भू ), आपोमय ( परमेष्ठी ), वाङ्मय ( सूर्य्य ), अन्नमय ( चन्द्रमा ), अन्नादमय ( पृथिवी ) हैं। अन्नादमय पाँचवाँ पृथिवीपर्व अग्निमय है। चित्य ( मर्त्य ), चितेनिधेय ( अमृत ) भेद से इसके दो विवर्त्त हैं। चित्याग्नि भूपिण्ड है, यही मर्त्यापृथिवी है। चितेनिधेयाग्नि की ही त्रिवृत्–पञ्चदश–एकविंशस्तोमभेद से घन-तरल-विरलावस्थाओं के द्वारा तीन स्थितियाँ हो रहीं हैं, जो क्रमशः अग्नि, वायु, इन्द्र, नामों से प्रसिद्ध हैं। त्रिवृत्–पञ्चदश–एकविंश, तीनों स्तोम क्रमशः पृथिवी–आन्तरिक्ष–द्यौ–नामक तीन पार्थिव विश्व हैं। तीनों के क्रमशः अग्नि–वायु-इन्द्र-तीन नर ( नायक, अधिष्ठाता ) हैं। इन तीनों नरों के समन्वय से उत्पन्न होने वाला सांयौगिक त्रिधर्म्मावच्छिन्न तत्त्व ही विराट् कहलाया है। यही अध्यात्मपरिभाषा में 'वैश्वानर' कहलाया है। वाय्विन्द्रगर्भित अग्निप्रधान विराट् विराट् है। अग्नीन्द्र–गर्भित वायुप्रधान विराट् हिरण्यगर्भ है। एवं अग्निवायुगर्भित इन्द्रप्रधान विराट् सर्वज्ञ है। इसप्रकार अग्नि–वायु–इन्द्र–के समन्वय से उत्पन्न एक ही विराट् के अग्नि–वायु–इन्द्र की प्रधानता–अप्रधानता से विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञ–ये तीन विवर्त्त हो जाते हैं, जिनका केवल विराट् नाम से भी संग्रह किया जा सकता है।

त्रिमूर्त्तिविराट् का तीसरा इन्द्रप्रधान सर्वज्ञपर्व चान्द्रसोम के प्रवर्ग्यभाग से युक्त होकर चिन्मय बनता हुआ अपने सर्वज्ञ नाम को अन्वर्थ बना रहा है। चान्द्रसोम अपने स्वाभाविक वीध्रधर्म्म से चिद्ग्राहक बनता हुआ क्रियामय इन्द्रात्मक विराट् को ज्ञानमय भी बना देता है। चिच्छक्तिमय यही सोम हैमवतीउमा नाम से उपनिषदों में उपवर्णित हुआ है। इसी के सम्बन्ध से इन्द्र सर्वज्ञ बन रहे हैं। तात्पर्य्य-पार्थिव चितेनिधेय विराडग्नि ही विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञ, इन तीन विवर्त्तभावों में परिणत हो रहा है। भूपिण्ड के चारों ओर व्याप्त रहने वाला वराहवायु एक स्वतन्त्र तत्त्व है। इसप्रकार पुण्डीर पृथिवीपर्व के भूपिण्ड, वराहवायु, त्रिविध विराट्, ये तीन विवर्त्त हो जाते हैं। चौथा पुण्डीर चन्द्रमा है, पाँचवाँ पुण्डीर सूर्य्य है, छठा पुण्डीर परमेष्ठी है, सातवाँ पुण्डीर स्वयम्भू है, यही आकाश है, यही महिमा है। इसप्रकार अधिदैवतसंस्था में महिमा, ( स्वयम्भू ), परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, वराहवायु, त्रिविधविराट्, भूपिण्ड, ये सात प्रतिमाषोडशी हो जाते हैं।

## १०७–प्रज्ञा, और प्राण को अभिन्नता—

उक्त आधिदैविक सप्तक से ही आध्यात्मिक सप्तक का निर्म्माण हुआ है। आध्यात्मिक सातों पर्व क्रमशः–महिमा ( स्वयम्भू का प्रवर्ग्यरूप आकाश ), महान्, बुद्धि, मन, त्रिविध वैश्वानर, वायुमूर्त्ति हंसात्मा, शरीर, इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। अधिदैवतसंस्था का त्रिमूर्त्ति विराट् ही अध्यात्मसंस्था में त्रिमूर्त्ति वैश्वानर कहलाया है। वाय्विन्द्रगर्भित अर्थप्रधान आग्नेय वैश्वानर वैश्वानर नाम से, अग्नीन्द्रगर्भित क्रियाप्रधान

वायव्य वैश्वानर तैजस नाम से, एवं अग्निवायुगर्भित ज्ञानप्रधान ऐन्द्र वैश्वानर प्राज्ञ नाम से व्यवहृत हुआ है। ऐन्द्र प्राज्ञ में चिदंश, सोम, प्राण, तीनों तत्त्वों का समन्वय हो रहा है। चिदंश, सोम, दोनों की समष्टि 'प्रज्ञा' है। यह प्रज्ञातत्त्व इन्द्रप्राणात्मक है। प्रज्ञा ( सोमविशिष्ट चिदंश ) विशिष्ट इन्द्रप्राण ही 'प्राज्ञ' है। प्रज्ञा, और प्राण, दोनों अविनाभूत हैं। अतएव प्रज्ञा को प्राण कह दिया जाता है, एवं प्राण को प्रज्ञा नाम से व्यवहृत कर दिया जाता है, जैसाकि निम्न लिखित उपनिषच्छ्रुति से प्रमाणित है—

**"यो वै प्राणः, सा प्रज्ञा। या प्रज्ञा, स प्राणः। सह ह्येता-वस्मिञ्छरीरे वसतः, सहोत्क्रामतः। तस्यैषैव दृष्टिः"।** (कौ० उप० ३।३।)

| इति नु—अधिदैवतम् | | | इति–नु–अध्यात्मम् | | |
|---|---|---|---|---|---|
| आत्मा | निष्कलः, महाषोडशी, अव्यक्तः | —महाषोडशी गूढोत्मा | आत्मा | निष्कलः, जीवषोडशी, अव्यक्तः | —जीवषोडशी गूढोत्मा |
| अक्षर | स्वयम्भूः | ]—महिमा (१) | अक्षर | अव्यक्तम् | ]—महिमा (१) |
| | परमेष्ठी | ]—परमेष्ठी (२) | | महान् | ]—महान् (२) |
| | सूर्य्यः | ]—सूर्य्यः (३) | | बुद्धिः | ]—बुद्धिः (३) |
| | चन्द्रमाः | ]—चन्द्रमाः (४) | | मनः | ]—मनः (४) |
| दैवसत्यः | सर्वज्ञः, हिरण्यगर्भः, विराट् | —विराट् (५) | दैवसत्यः | प्राज्ञः, तैजसः, वैश्वानरः | —वैश्वानरः (५) |
| वस्तुः | वराहः | ]—वायुः (६) | सत्यः | हंसः | ]—वायुः (६) |
| | भूपिण्डः | ]—भूपिण्डः (७) | | शरीरम् | ]—शरीरम् (७) |
| प्रतिमा षोडशी:—१ | | | प्रतिमाषोडश्यः—१ | | |

यदमुत्र–पूर्णमदः—    तदन्विह–पूर्णमिदम्

शिपिविष्टप्रजापति हैं। ईश्वर-जीव नाम सुपरिचित हैं। तीसरे अपरिचित शिपिविष्ट का प्रकृत में यही परिचय पर्य्याप्त होगा कि, पुष्टिप्रवर्त्तक पार्थिव धामच्छद प्राण ही 'पूषा' कहलाया है, यही 'पशुप्राण' नाम से व्यवहृत हुआ है। पार्थिव भूत पूषा-प्राणयुक्त बनता हुआ पशु है। अनात्म्य-मूर्च्छित-अभिभूतचेतनायुक्त-अनिन्द्रिय-मर्त्य-पार्थिव भूत ही पूषाप्राणात्मक पशु है। इसी को 'शिपि' कहा जाता है। इस भूतात्मक शिपि में व्याप्त रहने वाला यज्ञात्मक विष्णु ही 'शिपिविष्ट' कहलाया है, जैसाकि निम्न लिखित निगमवचनों से प्रमाणित है—

१-"यज्ञो वै विष्णुः, पशवः शिपिः। यज्ञ एव पशुषु प्रतितिष्ठति"

—तै० ब्रा० १।३।८।५।

२-"शिपिविष्टो वै देवानां पुष्टम्" —तै० ब्रा० १।४।५।४।

३-"यः पशोर्भूमा, या पुष्टिः, तद्विष्णुः शिपिविष्टः"

—तै० ब्रा० २।५।५।२।

४-"एषा वै प्रजापतेः पशुष्ठा तनूः,-यच्छिपिविष्टः"

— तां० म० ब्रा० १८।७।२६।

ईश्वर-जीव-शिपिविष्ट नामक प्रजापति षोडशीप्रजापति है। तीनों तीन तीन ज्योतियों से युक्त हैं। तीनों संस्थाओं में पाँच पाँच अधियज्ञात्मा हैं, जिन्हें वैकारिकात्मा भी कहा गया है। इसप्रकार तीनों संस्थाओं में ६-६ आत्मतन्त्र हो जाते हैं। जीवतन्त्र, और शिपिविष्टतन्त्र, इन दोनों में ईश्वरतन्त्र का समावेश और रहता है। फलतः इन दोनों में ७-७ आत्मतन्त्र हो जाते हैं, जैसा कि परिलेखों से स्पष्ट हो रहा है—

## १-अधिदैवतम्

(१)-मनः--प्रज्ञा--ज्ञानम्-अव्ययः
(२)-प्राणः-प्राणः--क्रिया--अक्षरः
(३)-वाक्--भूतम्--अर्थः--क्षरः
} —क्षराक्षरगर्भितो ब्रह्मानुगतोऽव्ययः षोडशी-
(१)
गूढोत्मा ( ईश्वरः )

❀ ❀ ❀

## (१)-गूढोत्मा षोडशी-ईश्वरप्रजापतिः—

अधियज्ञात्मानः—५

(२) १-स्वयम्भूः
(३) २-परमेष्ठी
—आधिदैविको महानात्मा ( ज्ञानज्योतिः ) (३)

(४) ३-सूर्य्यः —,, विज्ञानात्मा ( क्रियाज्योतिः ) (२)

(५) ४-चन्द्रमाः
(६) ५-पृथिवी
—,, भूतात्मा ( अर्थज्योतिः ) (१)

—'त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी'

२–अध्यात्मम्—

(१)–प्राणः––प्राणः––क्रिया––अक्षरः
(२)–मनः–––प्रज्ञा–––ज्ञानम्––अव्ययः
(३)–वाक्–––भूतम्–––अर्थः––क्षरः

—क्षराव्ययगर्भितः–इन्द्रानुगतोऽक्षरः षोडशी– (२) गूढोत्मा ( जीवः )

❀ ❀ ❀

*–गूढोत्मा–ईश्वरप्रजापतिः—

(१)–गूढोत्मा–षोडशी ( जीवप्रजापतिः )

अधियज्ञात्मानः–५

(२) १–शान्तात्मा
(३) २–महानात्मा
––आध्यात्मिको महानात्मा ( प्रज्ञाज्योतिः ) (३)

(४) ३–विज्ञानात्मा]–– ,, विज्ञानात्मा ( प्राणज्योतिः ) (२)

(५) ४–प्रज्ञानात्मा
(६) ५–भूतात्मा
–– ,, भूतात्मा ( भूतज्योतिः ) (१)

—'त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी'

——❀❀——

३–अधिभूतम्—

(१)–वाक्–भूतम्–अर्थः–क्षरः
(२)–प्राणः–प्राणः–क्रिया–अक्षरः
(३)–मनः–प्रज्ञा–ज्ञानम्–अव्ययः

–अव्ययाक्षरगर्भितो विष्णवनुगतः क्षरः षोडशी–गूढोत्मा (जगत्)

* * *

## *–गूढोत्मा–ईश्वरप्रजापतिः

## (१)–गूढोत्मा षोडशी शिपिविष्टप्रजापतिः

अधियज्ञात्मानः—५

| | | | |
|---|---|---|---|
| (२)–१–गुहा (स्वायंभुवी) | –आधिभौतिकं महत् (रूपज्योतिः) (३) | | |
| (३)–२–आपः (पारमेष्ठ्या) | | | |
| (४)–३–ज्योविः (सौरम्) ]— | ” विज्ञानम् (कर्म्मज्योतिः)(२) | –"त्रीणि ज्योतींषि सचते" | |
| (५)–४–अमृतम् (चान्द्रम्) | — ” भूतम् (नामज्योतिः) (१) | | |
| (६)–५–रसः (पार्थिवः) | | | |

(नात्रात्मव्यवहारः)

——*——

सर्वाधारमूर्तं—निराधारं—निष्कलं—निरञ्जनं—ब्रह्म

| १<br>अधिदैवतम् | २<br>अध्यात्मम् | ३<br>अधिभूतम् | | |
|---|---|---|---|---|
| गूढोत्मा–ईश्वरः (६) — | गूढोत्मा–ईश्वरः (७)— | गूढोत्मा–ईश्वरः (७) | —षोडशीप्रजापतिः | |
| + + + | गूढोत्मा–जीवः (६)— | गूढोत्मा-शिपिविष्टः (६) | | |
| स्वयम्भूः (५)— | शान्तात्मा (५)— | गुहा (५) | -महानात्मा (३) | |
| परमेष्ठी (४)— | महानात्मा (४)— | आपः (४) | | |
| सूर्य्यः (३) — | विज्ञानात्मा (३)— | ज्योतिः (३)] | -विज्ञानात्मा (२) | -त्रीणि ज्योतींषि सचते स-षोडशी' |
| चन्द्रमाः (२)— | प्रज्ञानात्मा (२)— | अमृतम् (२) | -भूतात्मा (१) | |
| पृथिवी (१)— | भूतात्मा (१)— | रसः (१)) | | |
| ब्रह्मतन्त्रम् | इन्द्रतन्त्रम् | विष्णुतन्त्रम् | | |
| स्वयम्भूः-उपक्रमबिन्दुः | सूर्य्यः–उपक्रमबिन्दुः | पृथिवी-उपबिन्दु | | |
| महत्–प्रतिष्ठा | विज्ञानं–प्रतिष्ठा | भूतं–प्रतिष्ठा | | |
| ईश्वरोऽव्ययः | जीवोऽक्षरः | जगत् क्षरम् | | |
| ६ | ७ | ७ | | |

## १५१–योगेश्वरस्वरूपोपसंहार—

योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूप-परिचय की स्तम्भारम्भ में उत्थानिका हुई थी। तदनुसार उसी की प्रेरणा से उसके तीनों विवर्त्तों का अवान्तर परिच्छेदों के द्वारा स्पष्टीकरण किया गया। यद्यपि 'आत्मपरीक्षा' नामक स्वतन्त्र खण्ड में आत्मतत्त्व की दार्शनिक, तथा वैज्ञानिक, उभय-दृष्टियों से परीक्षा कर दी गई थी, तथापि प्रस्तुत 'बुद्धियोग-परीक्षा' खण्ड में भी आत्मस्वरूपमीमांसा करना इसलिए आवश्यक समझा गया कि, आत्मपरीक्षा-खण्ड में केवल व्यष्टिरूप से ही आत्मस्वरूपमीमांसा हुई है। एक ही आत्मतत्त्व के विविध विवर्त्तों की दृष्टिकोणभेद से मीमांसा करने के लिए यदि ११३१ उपनिषद्ग्रन्थों का समादर किया जाता है, तो कोई कारण नहीं, दृष्टिकोण-भेद से होने वाली प्रस्तुत आत्मपरीक्षा परीक्षकों की दृष्टि में अनुपयुक्त न मानी जाय। बुद्धियोग ही योगेश्वर की वास्तविक योगविभूति है। अतएव योगविभूति-स्वरूपप्रदर्शन से पहिले योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूप की मीमांसा आवश्यक समझी गई। फलस्वरूप योगेश्वर की अभिव्यक्ति से सम्बन्ध रखने वाले व्यक्ति-भाव के प्रतिष्ठारूप निष्कल-षोडशी-प्रतिमा, अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत, इन ६ विवर्त्तों का स्पष्टीकरण किया गया। इन ६ ओं विवर्त्तों को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाले सातवें अभिव्यक्तिलक्षण व्यक्तित्त्व का ही नाम आत्मस्वरूपप्रपत्ति है, जिसे भगवान् नें 'ब्राह्मीस्थिति' नाम से व्यवहृत किया है। ब्रह्मलक्षण आत्मतत्त्व जिन विवर्त्त-भावों में परिणत होकर अभिव्यक्त हो रहा है, व्यक्तिलक्षण वही ब्रह्मस्थिति ब्राह्मीस्थिति है, यही योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूप है। इस तात्त्विक-स्थिति के सम्यक्परिज्ञान से ज्ञाता के आत्मविषयक यच्चयावत् सन्देह निवृत्त होजाते हैं, जैसा कि भगवान् ने कहा है—

> एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ ! नैनां प्राप्य विमुह्यति।
> स्थित्वास्यामन्तकालेऽपि ब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥
> गीता० २।७२।

इति 'बुद्धियोगस्वरूपनिर्वचनात्मके प्रथमप्रकरणे
'योगेश्वरस्य तात्त्विकस्वरूपनिरूपणम्' नामकः
द्वितीयस्तम्भः

(१)—२



श्रीः

# 'बुद्धियोगस्वरूपनिर्वचन' नामक प्रथमप्रकरणान्तर्गत

## 'योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूपनिरूपण' नामक

### द्वितीयस्तम्भ–उपरत

## (१)–१



श्री:

# योगेश्वरानुगत-योगस्वरूपनिरूपणम्

## तृतीयस्तम्भः

——❀——

### १-मीमांस्य योगस्वरूप—

'बुद्धियोग-परीक्षा' के आधारभूत योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूप 'ब्राह्मीस्थिति' के तात्त्विक विश्लेषण पर निर्भर था। अतएव प्रस्तुत प्रकरण में ब्राह्मीस्थिति का स्वरूपदिग्दर्शन अनिवार्य्य माना गया। ब्राह्मीस्थिति के आधार पर जब हमें योगेश्वर के तात्त्विक स्वरूप का आभास हो जाता है, तो अनन्तर योगेश्वर से सम्बन्ध रखने वाले 'योग' के तात्त्विक स्वरूप की ओर हमारा ध्यान आकर्षित होता है। प्रकृत स्तम्भ में योगेश्वर के उन्हीं तात्त्विक योगों के स्वरूप-दिग्दर्शन का प्रयास किया जायगा, जिनका प्रकारान्तर से भक्तियोगपरीक्षा में प्राकृतिक योगत्रयी, तथा कृत्रिम-योगत्रयीरूप से मीमांसा हुई है। प्रकृत में योगचतुष्टयीरूप से ही योगस्वरूप की मीमांसा की जायगी।

### २-योगानुगता प्रश्नावली—

भक्तियोगपरीक्षा-उत्तरखण्ड में आरम्भ में हीं ( पृ० सं० ३० से पृ० सं० १०६ पर्य्यन्त ) जिस योग-त्रयी की मीमांसा हुई है, पाठकों से अनुरोध किया जायगा कि, वे प्रकृत योग-स्वरूप अवलोकन से पहिले एक बार उस पर भी दृष्टि डाललें ÷। कारण, वहाँ योगसम्बन्ध में जिस दृष्टिकोण का विश्लेषण हुआ है, प्रकृत दृष्टिकोण का उससे घनिष्ठ सम्बन्ध है। योग के तात्त्विक स्वरूप के सम्बन्ध में कतिपय प्रश्नों का समाधान सर्वप्रथम अपेक्षित है। 'जिस योगेश्वर के साथ हमें हमारे आत्मा का योग करना है, उस योगेश्वर का क्या स्वरूप है' ?, यह पहिला प्रश्न है। 'योगेश्वरात्मा के साथ योग करने वाला 'हम' पदार्थ क्या है' ?, दूसरे शब्दों में किस आत्मा का योगेश्वर के साथ योग अभीष्ट भी है ?, यह दूसरा प्रश्न है। योगेश्वर के साथ आत्मा को युक्त करने के साधन क्या क्या हैं ?, यह तीसरा प्रश्न है। योगेश्वर के साथ होने वाले योग का क्या स्वरूप है ?, यह चौथा प्रश्न है। चारों प्रश्नों में से आरम्भ के तीन प्रश्नों का, विशेषतः दो प्रश्नों का ( १, २ ) समाधान पूर्व के 'योगेश्वर का तात्त्विकस्वरूप' नामक स्तम्भ से गतार्थ है।

### ३-योगानुगत विभक्त आत्मवाद, और प्राचीन व्याख्याता—

पूर्व स्तम्भ में यह स्पष्ट किया गया है कि, ब्राह्मीस्थिति से सम्बन्ध रखने वाला एक ही निर्विशेषब्रह्म सत्यस्यसत्यात्मा ( विशुद्ध आत्मा ), अमृतसत्यात्मा, ब्रह्मसत्यात्मा, देवसत्यात्मा, इन चार विवर्त्तभावों में

---

÷ खण्डद्वयात्मिका, अनुमानतः सहस्रपृष्ठात्मिका 'भक्तियोगपरीक्षा' (सर्वान्तरतम-परीक्षात्मक क-ख-नामक गीताभूमिकानुगत ६-७ खण्डरूपा) अभी अप्रकाशित है।

परिणत हो रहा है । विशुद्धरसमूर्ति, ऐकान्तिकसुख नामक निर्विशेषब्रह्म, एवं सर्वबलविशिष्टरसमूर्त्ति, शाश्वतधर्म्मनामक परात्परब्रह्म, दोनों की समष्टि सत्यस्यसत्यात्मा है, यही प्रजापतिमर्य्यादा से एकान्ततः असंस्पृष्ट, अतएव विशुद्ध ब्रह्म है, जो योगेश्वर, योग, योगसाधन, आदि योगमर्य्यादाओं से सर्वथा अतीत, अतएव अविज्ञेय, अनुपास्य, अनिर्वचनीय है, अतएव जो उपनिषदों में 'नेति-नेति' शब्दों से निर्धीत हुआ है।* । निर्विशेष, और परात्पर, तत्त्वतः दोनों अभिन्न हैं । अतएव दोनों का एक 'परात्पर' नाम से भी संग्रह किया जा सकता है । निर्विशेष-परात्परोभयमूर्त्ति यही 'अखण्डब्रह्म' है, जो विश्वातीत नाम से भी व्यवहृत हुआ है । जगन्मिथ्यात्त्ववादी व्याख्याताओंनें इसी अखण्डब्रह्म को ज्ञानयोग का लक्ष्य बनाया है, जबकि तत्त्वतः इसका किसी भी कृत्रिमयोग से सम्बन्ध नहीं है । शब्दशास्त्र से इस परात्परब्रह्म का कोई सम्बन्ध नही है । उपनिषत्, व्याससूत्र, भगवद्गीता, तीनों की समष्टिरूपा प्रस्थानत्रयी का इस व्यापक विश्वातीत से वस्तुतः कोई सम्बन्ध नहीं है । प्रस्थानत्रयी, एवं तदनुगत इतर दर्शन मायोपाधिक योगेश्वर के विभिन्न अवयवों को ही अपना लक्ष्य बना रहे हैं । उदाहरण के लिए ईश-केन-कठ-प्रश्न-मुण्डक-माण्डूक्य-तैत्तिरीय-ऐतरेय-छान्दोग्य-बृहदारण्यक-आदि उपनिषदों के मुख्य प्रतिपाद्य आत्मा क्रमशः गूढोत्मा, प्रज्ञानात्मा, भोक्तात्मा, विज्ञानात्मा, देवसत्यात्मा, ब्रह्मसत्यात्मा, हिरण्मयात्मा, हिरण्यगर्भात्मा, विज्ञानात्मा, आदि खण्डात्मा हैं ×। अव्ययप्रतिच्छाया से युक्त अक्षरब्रह्म ( अव्यक्तात्मा ) व्याससूत्रों का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है । अव्ययात्मा गीताशास्त्र का प्रधान लक्ष्य है । भूतात्मा वैशेषिक तन्त्र का, प्राकृतात्मा सांख्यतन्त्र का लक्ष्य है, जैसाकि-'आत्मपरीक्षा' नामक भूमिकाखण्ड के 'दार्शनिक-आत्मपरीक्षा' नामक प्रकरण में विस्तार से निरूपण किया जा चुका है । भाष्यकार श्रीशङ्कराचार्य्य के मतानुसार गीतोक्त 'अव्यय' शब्द जहाँ विशेषण है, वहाँ विज्ञानदृष्टि के अनुसार यह अव्यय ही विशेष्य बनता हुआ गीता का मुख्य प्रतिपाद्य आत्मा है । भाष्यकार जहाँ गीता को अखण्डब्रह्म की प्रतिपादिका मान रहे हैं, वहाँ विज्ञानदृष्टि इसे अव्ययब्रह्मप्रतिपादिका मान रही है, जो अव्ययब्रह्म अखण्ड विश्वातीत परात्परब्रह्म से सर्वथा विभिन्न वस्तुतत्त्व है । यद्यपि 'इन्द्रं मित्रं वरुणम्०' ÷ इत्यादि श्रुतियाँ सर्वत्र सब में उस अखण्ड परात्पर की ही व्याप्ति बतला रहीं

---

* सं विदन्ति न यं वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः ।
यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ॥

× इस विषय का विशद विवेचन उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका-तृतीयखण्ड में देखना चाहिए ।

÷ १-इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान् ।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति-अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः ॥
—ऋक् सं० १।१६४।४६।

२-तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ॥
तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदापस्तत्प्रजापतिः ॥२॥(श्वेता०उप०४।२।) ।

३-यस्मात्परं नापरमस्ति किञ्चिद्यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित् ।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥(श्वेता०उप०३।९।)।

हैं । तत्त्वतः सर्वत्र वही है, सब कुछ वही है । अव्यक्त-विज्ञान-प्रज्ञान-सब वही है । उसके अतिरिक्त अन्य सत्ता को अवसर ही कैसे मिल सकता है । तथापि इन्द्र और मित्र का भेद मिथ्या है, किंवा अव्यय और परात्पर विभिन्न नहीं है, यह कथमपि नहीं माना जा सकता । कार्य्यब्रह्म का कारणब्रह्म के साथ अवश्य ही अभेद है, परन्तु कार्य्यब्रह्मों का परस्पर में कथमपि अभेद नहीं माना जा सकता । कटक-कुण्डल-रुचक-आदि यच्चयावत् सुवर्णभूषणों का कारणभूत सुवर्ण के साथ अवश्य ही तादात्म्यलक्षण अभेद सम्बन्ध है । परन्तु कटक-कुण्डलादि का परस्पर भेदसम्बन्धात्मक असम्बन्ध ही न्यायसिद्ध माना जायगा । आँख-नाक-कान-मुख-सब कुछ 'अहम्' हैं । परन्तु आँख नाक से, नाक आँख से, कान दोनों से विभिन्न है । अवयवों का अवयवी के साथ जहाँ अभेद है, वहाँ अवयवों का परस्पर आत्यन्तिक विभेद है । 'इन्द्रं मित्रं०' इत्यादि जिस श्रुति को अभेदपरक लगाया जा रहा है, उसी से अवयवभेद का भी समर्थन हो रहा है । तभी तो 'इन्द्रं-मित्रं-वरुणम्'-इत्यादि विभिन्न नामों का व्यवहार चरितार्थ हो रहा है । सब कुछ वही है, यह भी ठीक है । वही सब कुछ है, यह भी ठीक है । परन्तु सब परस्पर में सब नहीं है । तात्पर्य्य-सब कुछ परात्पर है, परात्पर सब कुछ है, परन्तु अव्यय, अक्षर, क्षर, अव्यक्त, महान्, प्रज्ञान, आदि पृथक् पृथक् रूप से सब कुछ न बनते हुए परस्पर विभिन्न हैं । एवं शास्त्रनिरूपणीय आत्मग्राम इस विभिन्न आत्मवाद से ही सम्बद्ध है, जिसका पूर्व में विस्तार से विश्लेषण किया जा चुका है । रही बात प्राचीन व्याख्याताओं की, इस सम्बन्ध में वैज्ञानिकों की ओर से 'वृद्धास्ते न विचारणीयचरितास्तिष्ठन्तु हुं वर्त्तताम्' समाधान ही पर्य्याप्त है ।

## ४—आत्मस्वरूपसिंहावलोकन—

विश्वातीत अखण्ड सत्यस्यसत्यात्मा नामक परात्परब्रह्म के अनन्तर अमृतसत्यात्मा की ओर हमारा ध्यान आकर्षित होता है । मायोपाधिक निष्कल परात्पर, पञ्चकल अव्यय, पञ्चकल अक्षर, पञ्चकल-आत्मक्षर, इन चारों की समष्टिरूप षोडशकल आत्मन्वी ( प्रजापति ) तत्त्व ही गूढोत्मा है, वही पुरुषात्मा है, यही अमृतसत्यात्मा है । स्वायम्भुव चिदात्मा, पारमेष्ठ्य हिरण्यगर्भात्मा, सौर सर्वज्ञात्मा, चान्द्र महानात्मा, पार्थिव वराह-चित्यात्मा, इन पाँच वैकारिक आत्माओं की समष्टि 'ब्रह्मसत्यात्मा' है । सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ-विराट्-समष्टिरूप पार्थिवात्मा देवसत्यात्मा है । यही आधिदैविक आत्मग्राम का सिंहावलोकन है । अधिदैवत-वत् ही अध्यात्म में भी आत्मग्राम सन्निविष्ट है । गूढोत्मा गूढोत्मा है, स्वायम्भुव चिदात्मांश शान्तात्मा है, पारमेष्ठ्य हिरण्यगर्भात्मांश महानात्मा है, सौर सर्वज्ञात्मांश विज्ञानात्मा है, चान्द्र महानात्मांश प्रज्ञानात्मा है, वराहचित्यात्मांश शरीर है, पाँचों की समष्टि ब्रह्मसत्यात्मा है । सर्वज्ञांशभूत प्राज्ञ, हिरण्यगर्भांशभूत तैजस, विराडंशभूत वैश्वानर, तीनों की समष्टि देवसत्यात्मा है, यही शारीरक है, यही देही है, यही कर्म्म-भोक्ता जीवात्मा है ।

| | | |
|---|---|---|
| रसैकमूर्त्तिर्निर्विशेषः——निर्विशेषः | } | —अखण्डः परात्परः ( सत्यस्यसत्यात्मा ) |
| बलविशिष्टः परात्परः———परात्परः | | |

मायामयः परात्परः——————परात्परः
पञ्चकलोऽव्ययः——————अव्ययः
" अक्षरः——————अक्षरः
" आत्मक्षरः——————आत्मक्षरः

}—मायी गूढोत्मा योगेश्वरः ( अमृतसत्यात्मा )

स्वायम्भुवश्चिदात्मा——————शान्तात्मा
पारमेष्ठ्यो हिरण्यगर्भात्मा——महानात्मा
सौरः सर्वज्ञात्मा——————विज्ञानात्मा
चान्द्रो महानात्मा——————प्रज्ञानात्मा

}——पञ्चपर्वा ब्रह्मसत्यात्मा

एकविंशः सर्वज्ञात्मा——प्राज्ञः
पञ्चदशो हिरण्यगर्भात्मा–तैजसः
त्रिवृतो विराडात्मा——वैश्वानरः

}——त्रिपर्वा भोक्तात्मा देवसत्यात्मा

पार्थिवश्चित्यात्मा——————शरीरम्

अधिदैवतम् —— अध्यात्मम्

## ५–योगातीत, योगेश्वर, योगकर्त्ता, योगसाधन, और तदाधारभूत आत्मविवर्त्त–

उक्त आत्मपर्वों में से निर्विशेष, परात्पररूप अखण्ड परात्पर को छोड़ दीजिए । क्योंकि पूर्व कथनानुसार इसके साथ योगस्वरूप का कोई सम्बन्ध नहीं है । परात्पर–अव्यय–अक्षर–आत्मक्षर–समष्टिरूप गूढोत्मा योगेश्वर है, योग का लक्ष्य है, योगद्वारा प्राप्तव्य है । वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञमूर्ति शारीरकात्मा योगमार्गारूढ जीव है, योगानुष्ठानकर्त्ता है । शेष रह जाते हैं–शान्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, भूतात्मा ( शरीर ), ये पाँच वैकारिक आत्मा । ये पाँचों विभिन्न योगमार्गों के साधक हैं, योगसाधन हैं । इसप्रकार आध्यात्मिक आत्मग्राम में हीं योगातीत, योगेश्वर, योगद्वारा प्राप्तव्य, योगकर्त्ता, योगसाधन, इन सब प्रश्नों का समाधान सन्निविष्ट है, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है––

| | |
|---|---|
| निर्विशेषः (२)<br>परात्परः (१) | —अखण्डः परात्पर –योगातीतः ( सत्यस्यसत्यात्मा ) |
| परात्परः (१)<br>अव्ययः (५)<br>अक्षरः (५)<br>आत्मक्षरः (५) | —षोडशीगूढोत्मा—योगेश्वरो लक्ष्यः (अमृतसत्यात्मा) |
| प्राज्ञः (३)<br>तैजसः (२)<br>वैश्वानरः (१) | —त्रिपर्वा जीवः—योगानुष्ठाता ( देवसत्यात्मा ) |
| शान्तात्मा (५)—अव्यक्तम्<br>महानात्मा (४)—महत्<br>विज्ञानात्मा (३)—बुद्धिः<br>प्रज्ञानात्मा (२)—मनः<br>भूतात्मा (१)—शरीरम् | —पञ्चपर्वा ब्रह्मसत्यात्मा–योगसाधनानि (ब्रह्मसत्यात्मा) |

## ६–अधिदैवत, तथा अध्यात्म–अनुगत आत्मग्रामस्वरूपव्यवस्थिति–

योगातीत अखण्डब्रह्म का रहना न रहना समान है। अतएव आत्मग्रामगणना में वह अनपेक्षित है। ऐसी अवस्था में गूढोत्मा, जीवात्मा, पञ्चपर्वा ब्रह्मसत्यात्मा, ये तीन आत्मविवर्त शेष रह जाते हैं, जिनके सम्बन्ध में योगतत्त्व का समन्वय किया जा सकता है। भक्तियोगपरीक्षा–उत्तरखण्ड में आत्मपर्वगणना करते हुए यह स्पष्ट किया गया है कि, अधिदैवत ( ईश्वरी ) संस्था में जहाँ ७ आत्म पर्व है, वहाँ अध्यात्मसंस्था में आठ आत्मपर्व हैं। अधिदैवतसंस्था के सर्वव्यापक ( विश्वव्यापक ) गूढोत्मा का नाम ईश्वर ( परमात्मा ) है, उसका भी अध्यात्मसंस्था में भोग रहता है। इसके अतिरिक्त अध्यात्मसंस्था में प्रातिस्विक गूढोत्मा की सत्ता और है। वही 'प्रत्यागात्मा' कहलाया है, यही आध्यात्मिक 'अहं' पदार्थ है। इसप्रकार अध्यात्म में ईश्वरीय गूढोत्मा ( परमात्मा ), अध्यात्मसंस्थालम्बनभूत गूढोत्मा ( प्रत्यगात्मा ), शान्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, शारीरकात्मा, अग्न्यात्मा, इन ८ आत्मपर्वों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। पूर्वतालिका में

जिस गूढोत्मा को 'योगेश्वर' कहा गया है, वह ईश्वरीय गूढोत्मा है। प्रत्यगात्मरूप आध्यात्मिक गूढोत्मा भी यद्यपि स्वस्वरूप से योगेश्वर ही है। तथापि अविद्याचतुष्टयी के सम्बन्ध से इसकी स्वाभाविक योगविभूति मेघाच्छन्न सूर्य्यवत् आवृत रह जाती है। अविद्यावरण से प्रत्यागात्मा के स्वाभाविक अनुग्रह से वञ्चित शारीरक जीवात्मा वञ्चित रहता हुआ दुःख पाया करता है। परमात्मा ( ईश्वरीय गूढोत्मा ) नित्य शुद्ध-बुद्ध-मुक्त है। तदभिन्न प्रत्यगात्मा के आगे अविद्यावरण है। अतएव तदंशभूत शारीरक आत्मा का इस प्रत्यगात्मा के साथ योग नहीं होने पाता। योग है, और अवश्य है। परन्तु प्रतिकूल योग है। प्रतिकूलयोगात्मक योग तत्त्वतः अयोग है। यह अयोगात्मक योग ही इन्द्रियों के द्वारा विषयासक्ति का कारण बनता हुआ दुःखानुभूति का प्रवर्त्तक बनता है। ठीक इसके विपरीत इन्द्रियासक्ति से पृथग्भूत शारीरक आत्मा आवरणनिराकरण का कारण बनता हुआ जब प्रत्यगात्मविभूति के साथ अनुकूल योग कर लेता है, तो ऐसा अनुकूल योग दुःखात्यन्त-निवृत्ति का कारण बन जाता है, जिस अनुकूल योग के सम्बन्ध में **'योगो भवति दुःखहः'** सिद्धान्त स्थापित हुआ है। प्रत्यगात्मा के साथ योग करते ही शारीरक आत्मा परमात्मसम्पत्ति से युक्त हो जाता है, जो अमृत-सम्पत्ति इसे समत्वलक्षण बुद्धियोगसम्पत् प्रदान कर देती है। तात्पर्य्य इससे हमनें यह निकाला कि, अध्यात्मसंस्था में परमात्मा, प्रत्यगात्मा, दोनों की समष्टि योगेश्वर है, लक्ष्य है। यही वह 'तत्' लक्षण अखण्डब्रह्म नामक 'सत्यस्यसत्यात्मा' है, 'अमृतसत्यम्' है। त्रिपर्वा शारीरक आत्मा योगानुष्ठानकर्त्ता है, यही 'देवसत्यम्' है। एवं पञ्चपर्वा वैकारिक आत्मा योगसाधन भी है, योगविघातक भी है। यही 'ब्रह्मसत्यम् है'। यद्यपि प्रकृति-दृष्ट्या ( सृष्टिक्रमदृष्ट्या ) इन आठों आत्मपर्वों का क्रम क्रमशः परमात्मा, प्रत्यगात्मा, शान्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, शारीरकात्मा, अन्यात्मा, यही है। परन्तु स्थितिक्रम में शारीरक आत्मा विज्ञानात्मा से पूर्व, तथा महानात्मा से उत्तर, दोनों के मध्य में प्रतिष्ठित माना गया है, जैसाकि—**'आत्मेन्द्रिय-मनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्म्मनीषिणः'** इत्यादि औपनिषद वचन से प्रमाणित है। प्रज्ञानात्मलक्षण मन, तथा विज्ञानात्मलक्षणा बुद्धि, दोनों को अग्रणी बना कर ही शारीरकात्मा योगचतुष्टयी में प्रवृत्त होता है।

## ७-योगात्मानुगता योगचतुष्टयी-

चारों योग क्रमशः बुद्धियोग, ज्ञानयोग, भक्तियोग, कर्म्मयोग, इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। एक ही योग के चार विवर्त्त क्यों हो गए ?, प्रश्न का उत्तर 'शंब्रह्मविज्ञान' पर अवलम्बित है। प्रजापति को 'ब्रह्म' कहा जाता है। आध्यात्मिक आठों आत्मपर्व पृथग् पृथक् प्रजापति हैं। प्रत्येक प्रजापति स्वरूप से 'खं रं कं' भावों में परिणत होता हुआ 'शंब्रह्म' है। व्यष्टिरूप रं कं है, समष्टिरूप 'शं' है। इसप्रकार प्रजापति के व्यष्टि समष्टिरूप से चार पर्व हो जाते हैं, इसी आधार पर—**'चतुष्टयं वा इदं सर्वम्'** इस अनुगम का समन्वय हुआ है। प्रजापति का 'खं' रूप **'आत्मा'** कहलाया है। 'रं' रूप **'प्राण'** कहलाया है, 'कं' रूप **'पशु'** कहलाया है, एवं 'शं' रूप 'अभयब्रह्म' कहलाया है। अभयरूप परात्परपुरुष है, यही शंलक्षणा परा शान्ति है, नित्यतृप्ति है, शान्तानन्द है। आत्मरूप अक्षरानुगत अव्यय है, प्राणरूप क्षरानुगत अक्षर है, पशुरूप विकार-क्षरानुगत क्षर है। परात्परपुरुष (विशुद्ध अव्यय) ही अभयब्रह्म है, जो विश्वातीत निःसीम परात्पर से समतुलित है। शंब्रह्मात्मक यही विशुद्ध अव्ययब्रह्म बुद्धियोग का अनुगामी है। अक्षरानुगत आत्मरूप अव्यय खंब्रह्म है, यही ज्ञानयोग का अनुगामी है। क्षरानुगत प्राणरूप अक्षर 'रं' ब्रह्म है, यही भक्तियोग का अनुगामी है। इसप्रकार प्रजापति के पर्व भेद से एक ही योग के चार विवर्त्त हो जाते हैं। आठ आत्मपर्व हैं, अध्यात्म में आठ प्रजापतिसंस्थाएँ हैं। फलतः आठ ही योगचतुष्टयी हो जातीं हैं।

## ८-भूतं-भवत्-भविष्यत्-इति सर्वमोङ्कार एव—

'आत्म-प्राण-पशुत्त्वं प्रजापतितत्त्वम्' ही प्रजापति का तात्त्विक लक्षण है। हृदयस्थ उक्थभाव आत्मा है, हृदयस्थ उक्थभाव से समन्ततः विनिर्गत अर्क (आत्मरश्मियाँ) 'प्राणाः' हैं। प्राणरूप अर्कमण्डल में भुक्त परिग्रह पशु है। हृदयावच्छिन्न सखण्ड आत्मा, मण्डलभुक्त सखण्ड प्राण, तत्रभुक्त सखण्ड परिग्रह, तीनों प्रजापतिसम्पत्तियां खण्डभाव के कारण मृत्युमात्रा हैं। तीनों मृत्युमात्राओं का आधारभूत अखण्ड-अभयब्रह्म विशुद्धा अमृतमात्रा है, यही तुरीयब्रह्म है। यही चतुष्पाद्ब्रह्म का प्रणवत्त्व है। तुरीय, अमात्र-लक्षण अखण्डब्रह्म अर्द्धमात्रा है, आत्मा अकार है, प्राण उकार है, पशु मकार है, समष्टि ओङ्कार है, यही स्फोट है, जिसे सङ्गीतज्ञ नादब्रह्म नाम से व्यवहृत किया करते हैं। निम्न लिखित श्रुतियाँ आत्मप्रजापति की इस पर्वसम्पत्ति का ही स्पष्टीकरण कर रहीं हैं—

**तिस्रो मात्रा मृत्युमत्यः प्रयुक्ता अन्योऽन्यसक्ता अनुविप्रयुक्ताः।**
**क्रियासु बाह्याभ्यन्तरमध्यमासु सम्यक् प्रयुक्तासु न कम्पते ज्ञः ॥१॥**
**ऋग्भिरेतं, यजुर्भिरन्तरिक्षं, स सामभिर्यत् तत्कवयो वेदयन्ते।**
**तमोङ्कारेणैवायतनेनान्वेति विद्वान्—**
**यत्तत्-शान्तमजरममृतमभयं परं (अव्ययं) चेति ॥२॥**

—प्रश्नोपनिषत्५।६,७,।

**"ओमित्येतदक्षरमिदं सर्व्वम्। तस्योपव्याख्यानं-भूतं, भवद्, भविष्यदिति सर्वमोङ्कार एव। यच्चान्यत् त्रिकालातीतं तदप्योङ्कार एव। सर्व्वं ह्येतद्ब्रह्म। अयमात्मा ब्रह्म। सोऽयमात्मा चतुष्पात्"॥३॥**

—माण्डूक्योपनिषत्१,२,।

## ९-आवपन-अन्नाद, और अन्नब्रह्म—

भोक्ता ही प्रजापति है। भोक्ता प्रजापति को स्वभोगसिद्धि के लिए भोगायतन, भोक्ता, भोग्य, इन तीन भावों में परिणत होना पड़ता है, जो तीनों भाव क्रमशः आवपन, अन्नाद, अन्न, इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। जिस पर प्रतिष्ठित होकर भोक्ता भोग करता है, वह आलम्बनरूप आवपन ही भोगायतन है। यही आकाशात्मा 'खं' ब्रह्म है, यही प्रजापति का उक्थलक्षण पहिला आत्मपर्व है। खंब्रह्मात्मक आवपन में प्रतिष्ठित होकर अन्न के साथ रमण करने वाला अन्नाद ही प्राण है। यही अन्नरूप सुखसाधन से रमण करने वाला 'रंब्रह्म' है, यही प्रजापति का अर्कलक्षण दूसरा प्राणपर्व है। रंब्रह्मात्मक अन्नादब्रह्म की सीमा में प्रविष्ट अन्न ही पशु है। अन्नादब्रह्म के सुख का साधन बना हुआ यही पशु 'कंब्रह्म' है, यही प्रजापति का अशीतिलक्षण तीसरा पशुपर्व है। खं-रं-कं, इन तीनों पर्वों को अपने व्यापक धरातल पर प्रतिष्ठित रखने वाला अभयब्रह्म नामक चौथा परात्परब्रह्म ही प्राजापत्यसंस्था का चौथा पर्व है। इसप्रकार प्रजापतितत्त्व चार पर्वों से नित्य युक्त रहता है। आध्यात्मिक आठ पर्व स्वतन्त्र आठ प्रजापति हैं। प्रत्येक में अभय, आत्मा, प्राण, पशु, इन चारों पर्वों का उपभोग है। प्रत्येक प्रजापति के ये चारों पर्व क्रमशः बुद्धि-ज्ञान-भक्ति-कर्म-

योग के आधारस्तम्भ हैं । फलतः अधिदैवत गूढोत्मा के गर्भ में प्रतिष्ठित आध्यात्मिक गूढोत्मा के अवान्तर-प्राजापत्यसंस्थाओं के भेद से योगचतुष्टयी के भी आठ ही विवर्त्त हो जाते हैं । प्रकृत परिच्छेद में इन्हीं आठों योगविवर्त्तों का दिग्दर्शन कराना है * ।

## १०–षट्परिग्रहावच्छिन्न आत्मप्रजापति—

पूर्वस्तम्भ में यह स्पष्ट किया जा चुका है कि, मायादि षट्परिग्रहों के सम्बन्ध से ही 'तत्'नामक अखण्ड-विश्वातीत–परात्परब्रह्म को आत्मन्वी (प्रजापति) बनना पड़ता है । मायापरिग्रहयुक्त वही तत् मायी परात्पर है, कलापरिग्रहयुक्त वही मायी परात्पर षोडशी है, गुणपरिग्रहयुक्त वही षोडशी अव्यक्तगर्भित महानात्मा है, विकारपरिग्रहयुक्त वही महानात्मा विज्ञानात्मगर्भित प्रज्ञानात्मा है, अञ्जनपरिग्रहयुक्त वही प्रज्ञानात्मा शारीर-कात्मा है, एवं आवरणपरिग्रहयुक्त वही शारीरकात्मा भूतात्मा (शरीर) है । मायापरिग्रहावच्छिन्न वही तत्त्व ईश्वरीय गूढोत्मा है, कलापरिग्रहावच्छिन्न वही तत्त्व जीवानुगत प्रत्यगात्मा है । गुणपरिग्रहावच्छिन्न वही तत्त्व अव्यक्तगर्भित महानात्मा है । विकारपरिग्रहावच्छिन्न वही तत्त्व विज्ञानगर्भित प्रज्ञानात्मा है । अञ्जनपरिग्रहा-वच्छिन्न वही तत्त्व शारीरकात्मा है । एवं आवरणपरिग्रहावच्छिन्न वही तत्त्व भूतात्मा है । सावरण भूतात्मा विश्वप्रजापति है, साञ्जन शारीरकात्मा विराट्प्रजापति है, सविकार विज्ञानगर्भित–प्रज्ञानात्मा यज्ञप्रजापति है, सगुण अव्यक्तगर्भित महानात्मा सत्यप्रजापति है, सकल प्रत्यगात्मा अमृत प्रजापति है, एवं मायी परात्पर सत्यस्यसत्यात्मा है । यही आध्यात्मिक पर्वसमन्वय का दूसरा दृष्टिकोण है, जिसका भक्तियोगपरीक्षा में भी विस्तार से विश्लेषण हुआ है

## ११–ब्रह्म, और कर्म्म–परिभाषा—

भक्तियोग-परीक्षा से सम्बन्ध रखने वाले दृष्टिकोण के अनुसार अध्यात्मसंस्था में जिन आठ आत्मपर्वों का संग्रह हुआ है, उनका प्रकृत दृष्टिकोण के अनुसार चार ही पर्वों में समन्वय किया जा सकता है । एवं यही आत्मपर्वचतुष्टयी योगेश्वर की तात्त्विक योगचतुष्टयी की मूलप्रतिष्ठा है । विषय-स्पष्टीकरण से पहिले हमें प्रक्रान्त योग-तत्त्व की मौलिक परिभाषा का समन्वय कर लेना चाहिए । 'ब्रह्म का कर्म्म के साथ होने वाला (रहने वाला) समन्वय ही योग है', एवं यही प्राकृतिक योग की मौलिक परिभाषा है, जिसे आधार मान कर ही हमें प्रकृत स्तम्भ का समन्वय करना है । **'कर्म्मगर्भित ज्ञानतत्त्व'** ब्रह्म शब्द का पारिभाषिक अर्थ है, एवं **'ज्ञानगर्भित क्रियातत्त्व'** कर्म्मशब्द का परिभाषार्थ है । पूर्व के जिन आत्मपर्वों का स्वरूपविश्लेषण हुआ है, उन सब के साथ ब्रह्म-परिभाषा घटित है, अतएव इन सभी आत्मपर्वों को 'ब्रह्म' कहा जा सकता है । 'ब्रह्म' नामक इन आत्मपर्वों की जो स्वाभाविक क्रिया है, वही इनका कर्म्म है । इन कर्म्मों के साथ ब्रह्मों (आत्मपर्वों) का जो स्वाभाविक सम्बन्ध ( योग ) है, वही 'आत्मयोग' ( आत्मा के साथ–ब्रह्म के साथ–क्रिया का योग ) योग है, जिसके ब्रह्मस्वरूप–तारतम्य से चार विवर्त्त हो जाते हैं ।

---

* भक्तियोगपरीक्षा में ईश्वरीय गूढोत्मा का प्रत्यगात्मा में, अव्यक्त का महानात्मा में, विज्ञान का प्रज्ञानात्मा में अन्तर्भाव करते हुए अध्यात्मसंस्था में ५ ही योगों का विश्लेषण हुआ है । प्रकृत में सब की पृथक् पृथक् विवक्षा हुई है, जिसके द्वारा आठ विवर्त्त हो जाते हैं ।

## १२--सहजसिद्ध कर्म्मयोग, और कर्म्मयोगपरिभाषा—

यद्यपि आध्यात्मिक कर्म्म-कलाप की दृष्टि से सभी आत्मपर्व ज्ञानप्रधान हैं, अतएव उन सभी को 'ब्रह्म' कहना अन्वर्थ बनता है। तथापि इन आत्मपर्वों के आपेक्षिक समतुलन की दृष्टि से इनमें ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-बुद्धि-भावों का तारतम्य उपपन्न बन जाता है। एकमात्र इसी आधार पर आत्मपर्वचतुष्टयी के आधार पर योगचतुष्टयी का आविर्भाव सुसमन्वित बन जाता है। विज्ञानात्मा से नित्य संश्लिष्ट प्रज्ञानात्मा ( सर्वेन्द्रिय-मन ) नामक **'प्रज्ञानब्रह्म'** का विकासक्षेत्र इन्द्रियग्रामानुगत भूतग्राम (बाह्य विषय) है। भूतग्राम ( सांसारिक विषय ) द्रव्य हैं। गुणसमष्टि द्रव्य है ( गुणकूटो द्रव्यम् )। क्रियासन्तान ही गुण हैं ×। फलतः भूतग्राम का कर्म्ममयत्त्व भलीभाँति सिद्ध हो जाता है। दूसरे शब्दों में यों कहना चाहिए कि, प्रज्ञानब्रह्म के आधारभूत भौतिक विषयों में ज्ञानमात्रा ( चिदंश ) आत्यन्तिकरूप से अभिभूत है। यहाँ केवल कर्म्म का ही साम्राज्य है। अतएव भूतानुगत प्रज्ञानब्रह्म साध्य, एवं साधनतः उभयथा भूतानुगत ही बना रहता है। प्रज्ञानगत चिदंश से सम्बन्ध रखने वाला ज्ञान भी भूत के प्रभाव से प्रभावित होता हुआ आधिभौतिक है, एवं प्रज्ञानगत क्रियाभाग भी भूतप्रभाव से सर्वथा आक्रान्त है। प्रज्ञान का ज्ञान ( मानस ज्ञान ), और प्रज्ञान का कर्म्म ( ऐन्द्रियक कर्म्म ) दोनों भूतानुगत बनते हुए आधिभौतिक हैं। साधन भी आधिभौतिक हैं, साधनद्वारा प्राप्तव्य, एवं प्राप्त फल भी आधिभौतिक ही है। यही कर्म्मयोग की सुपरिचित परिभाषा है, जिसका **'कर्म्मयोग-परीक्षा'** में अनेकधा विश्लेषण किया जा चुका है। इसी आधार पर विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानब्रह्म के साथ युक्त कर्म्म को हम **'कर्म्मयोग'** कह सकते हैं। यही पहिला प्राकृतिक योग है, जिसे साध्य-साधनोभयथा भूतप्रधान होने से वैज्ञानिक लोग 'कर्म्मयोग' नाम से व्यवहृत किया करते हैं। आहार-निद्रा-भय-मैथुनादि प्राकृतिक ऐन्द्रियक कर्म्म हीं प्राकृतिक कर्म्मयोग है, जो सर्वसाधारण में समानरूप से प्रवाहित हैं। इस दृष्टि से प्राणिमात्र कर्म्मयोगी हैं, कर्म्मठ हैं। ये सब कर्म्म अत्याज्यकर्म्म हैं। इनका परित्याग सर्वथा अशक्य है। क्योंकि आहारादि ऐन्द्रियक कर्म्मों के बिना कोई भी प्राणी अपना जीवन सुरक्षित नहीं रख सकता। इन्हीं अत्याज्य कर्म्मों को लक्ष्य में रखते हुए भगवान् ने कहा है—**'कार्य्यते ह्यवशः कर्म्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः'**। कर्म्मयोग की यही सहज परिभाषा है, जिसके आधार पर कृत्रिम ( शास्त्रीय ) कर्म्मयोग का प्रादुर्भाव हुआ है।

## १३-भक्तियोग की तात्त्विक परिभाषा—

दूसरा भक्तियोग-क्षेत्र है, जिसका अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा से सम्बध बतलाया गया है। स्वायम्भुव अव्यक्तात्मा को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाला पारमेष्ठ्य महानात्मा जीवानुगत-षोडशकल गूढोत्मा की अपेक्षा यद्यपि भूताभिमुख बनता हुआ आधिभौतिक परिग्रह से वेष्टित माना जायगा। तथापि विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मापेक्षया चिदंश से अधिक मात्रा से विकसित रहने के कारण इसे आधिदैविक सम्पत्ति से भी पृथक् न किया जा सकेगा। और इस दृष्टि से महानात्मपर्व में आधिदैविक ( ज्ञान ), आधिभौतिक ( कर्म्म ), दोनों सम्पत्तियों का समन्वव माना जायगा। ईश्वरीय गूढोत्मा, तथा जीवानुगत गूढोत्मा, दोनों भी इसी महद्ब्रह्म

---

× गुणभूतैरवयवैः समूहः क्रमजन्मनाम्।
बुद्धया प्रकल्पिताऽभेदः क्रियेति व्यपदिश्यते। ( वाक्यपदी )

में गर्भीभूत हैं। इसीलिए इसमें ईश्वरानुगत आधिदैविक भाव का विकास स्वाभाविक है। इस विकास की मूलप्रतिष्ठा बनता है मध्यस्थ सौर विज्ञानात्मा, जो प्राकृतिक विश्व के आधिभौतिक प्रपञ्च, तथा आधिदैविक विवर्त्त का विभाजक माना गया है। पार्थिव भौतिक विवर्त्त, चान्द्रविवर्त्त, दोनों की समष्टि आधिभौतिक है। पारमेष्ठ्य, और स्वायम्भुव विवर्त्त आधिदैविक हैं। सौर विवर्त्त दोनों के मध्य में प्रतिष्ठित है। अध्यात्म में स्वायम्भुव अव्यक्तात्मा, पारमेष्ठ्य महानात्मा, दोनों आधिदैविक हैं। चान्द्र प्रज्ञानात्मा, पार्थिव शरीर, और भूतात्मा, आधिभौतिक हैं। सौर विज्ञानात्मा दैविक-भौतिक, दोनों विवर्त्तों के मध्य में प्रतिष्ठित रहता हुआ उभयधर्म्माक्रान्त है। प्राणिसृष्टि में से केवल मानवसमाज में हीं इस उभयधर्म्माक्रान्त विज्ञानब्रह्म (बुद्धि) का विकास रहता है। मनुष्येतर प्राणियों में भी विज्ञानात्मा रहता अवश्य है। परन्तु उनका विज्ञानात्मा प्रज्ञानात्मा के वशवर्त्ती बना रहता है। अतएव उनमें प्रज्ञानात्मानुगत आहार निद्रा भय मैथुन लक्षण सहज कर्म्मयोग का ही विकास रहता है। उनकी बुद्धि प्रज्ञानमन में ही आहुत रहती है। प्रज्ञानप्राधान्य से उनकी बुद्धि का ऊर्ध्वमुख आधिदैविक भाव अभिभूत रहता है। इधर मनुष्य-प्राणी में विज्ञानात्मा का प्रज्ञानात्मा पर शासन रहता है। इस शासन से इसका कर्म्मात्मा ईश्वरीय गूढोत्मानुगत महानात्मा का भी अनुगामी बना रहता है। फलतः प्रज्ञानानुगत भौतिक विवर्त्त के साथ मानवीय जीवात्मा महानात्मानुगत आधिदैविक विवर्त्त का भी भोक्ता बना रहता है। जिन मनुष्यों का विज्ञानात्मा प्रज्ञानप्राबल्य से केवल भौतिक विषयों का अनुगामी बना रहता है, दूसरे शब्दों में जिनकी बुद्धि प्रज्ञान के प्राबल्य से केवल भौतिक-ऐन्द्रियक-विषयों में हीं आत्मसमर्पण किए रहती है, उन लौकिक-यथाजात मनुष्यों में पशु-पक्षी आदि अन्य प्राणियों की अपेक्षा कोई विशेषता नहीं रहती। ऐसे यथाजात मनुष्य **'आहारनिद्राभयमैथुनञ्च, सामान्यमेतत्-पशुभिर्नराणाम्'** के अनुसार पशुओं से समतुलित रहते हुए केवल आधिभौतिक कर्म्मयोग के ही अधिकारी बने रह जाते हैं। ऐसे लौकिक मनुष्यों में आधिदैविक ईश्वरीय ज्योति का विकास नही होने पाता। आत्मा, परमात्मा, सत्य, अहिंसा, ईश्वरप्रवणता आदि दिव्यविभूतियों से ऐसे पशुसमानधर्म्मा लौकिक मनुष्य वञ्चित रहते हैं। महानात्मा के गर्भ में प्रतिष्ठित ईश्वरीय भाव आधिदैविक है। भौतिक साधनों के द्वारा जीवात्मा का इस ईश्वरीय भाव के साथ रहने वाला स्वाभाविक योग ही भक्तियोग है। इस योग का विकास बुद्धिविकास पर ही अवलम्बित है। बुद्धिविकास बुद्धि के ऊर्ध्वभाग में प्रतिष्ठित आधिदैविक महद्ब्रह्म के समाश्रय पर ही निर्भर है। इसी आधार पर भक्तियोग में साधन आधिभौतिक, तथा साध्य आधिदैविक मानें गए हैं। विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानब्रह्म जहाँ कर्म्मयोग का अनुयायी है, वहाँ अव्यक्तगर्भित महद्ब्रह्म विज्ञान-विकास-द्वारा उभय भावानुगत बनता हुआ भक्तियोग का अनुगामी है, यही निष्कर्ष है।

## १४-ज्ञानयोगपरिभाषा—

तीसरा ज्ञानयोग क्षेत्र है, जिसका आध्यात्मिक जीवाव्यय से सम्बन्ध बतलाया गया है। षोडशकल-आध्यात्मिक षोडशी अव्ययप्रधान है। अव्ययतत्त्व विशुद्ध आधिदैविक है। क्योंकि यहाँ कर्म्म आत्यन्तिकरूप से अभिभूत है। जिस समय विज्ञानब्रह्म का इस अव्ययब्रह्म के साथ योग हो जाता है, उस समय विज्ञानब्रह्म का आधिभौतिकानुगतत्त्व एकान्ततः अभिभूत हो जाता है। विशुद्ध आधिदैविक [ज्ञान] सम्पत्ति शेष रह जाती है। ऐसे विज्ञानब्रह्म के सहयोग-द्वारा अव्ययब्रह्म के साथ होने वाला कर्म्मात्माका स्वाभाविक योग ही 'ज्ञानयोग' माना गया है, जिसमें साध्य, और साधन, दोनों हीं आधिदैविक मानें गए हैं। यही शास्त्रीय परिभाषा में

निवृत्तिमार्ग कहलाया है। गीता के शब्दों में यही सुप्रसिद्धा सांख्यनिष्ठा है। सांख्यनिष्ठा(ज्ञानयोग)विशुद्ध निवृत्तिपथ है, योगनिष्ठा (कर्म्मयोग) विशुद्ध प्रवृत्तिपथ हैं, भक्तिनिष्ठा (भक्तियोग) उभयपथ है।

## १५–सर्वज्येष्ठ–श्रेष्ठ–बुद्धियोग की परिभाषा—

मीमांसा करने पर पाठक इस निष्कर्ष पर पहुँचेंगे कि, उक्त तीनों हीं योगों में अंशतः जीवव्यापार समाविष्ट है, जो 'वानरशिशु' से समतुलित है। अपने प्रयास से ईश्वरभाव का अनुगमन करना, एक पक्ष है। अपने आपको सर्वथा निर्व्यापार बना कर ईश्वरभाव के आधार पर निरवलम्ब बने रह जाना, एक पक्ष है। पहिले दृष्टिकोण का 'वानरशिशु' से सम्बन्ध है। वानरी का बच्चा उसकी छाती से प्रयासपूर्वक संलग्न रहता है। वानरी इतस्ततः अनुधावन करती रहती है, बच्चा प्रयासपूर्वक इसे पकड़े रहता है। थोड़ी भी असावधानी करने पर बचा अपने सर्वनाश को निमन्त्रण दे सकता है। उक्त तीनों योगों का इसी दृष्टान्त से सम्बन्ध है। कर्म्म–भक्ति–ज्ञान, तीनों हीं योगों में जीवात्मा को स्वयं सावधानी रखनी पड़ती है। थोड़ी भी असावधानी से जीवात्मा का पतन अवश्यंभावी बन जाता है। दूसरा दृष्टिकोण 'मार्जारशिशु' से सम्बन्ध रखता है। बिल्ली का बचा अपनी ओर से सर्वथा निर्व्यापार है। बिल्ली अपने मुख में लेकर उसे जहाँ ले जाती है, वहीं वह चला जाता है। उसे अपनी ओर से कोई व्यापार नहीं करना पड़ता। ठीक इसीप्रकार अपने आपको ईश्वरभाव के आधार पर निरवलम्ब छोड़ देना दूसरा दृष्टिकोण है। "ज्ञान–भक्ति–कर्म्म, किसी का भी अभिनिवेश नहीं। जैसा वह करता है, हो रहा है। जो वह करा रहा है, वह कर रहे हैं"–इस बुद्धि से अपने समस्त कार्य्यकलाप को उस पर छोड़ देना ही दूसरा दृष्टिकोण है। न यहाँ प्रवृत्ति है, न निवृत्ति। न इस पथ को ज्ञानयोग कहा जा सकता, न कर्म्मयोग माना जा सकता, एवं नाहीं भक्तियोग ही कहा जा सकता। यदि कहा जा सकता है, तो सभी कुछ। क्योंकि ईश्वरभाव के प्रति अनन्यनिष्ठा से आत्मसमर्पण करने वाले ऐसे योगी को ज्ञान–भक्ति–कर्म्म, सभी सम्पत्तियाँ स्वतः प्राप्त हो जातीं हैं। मायी परात्परलक्षण ईश्वराव्यय ही इस सर्वज्येष्ठ–श्रेष्ठ–योग की आधारभूमि है। ईश्वराव्यय 'समब्रह्म' है। प्रवृत्ति-निवृत्ति-पथों से सम्बन्ध रखने वाली विषमता का इस क्षेत्र में आत्यन्तिक अभाव है। अपनी बुद्धि को इस समब्रह्म के प्रति समर्पित कर देना हीं समत्त्वयोग है। यही समत्त्वयोग गीताशास्त्र का सर्वमूर्द्धन्य, 'बुद्धियोग' है। यही चौथा बुद्धियोगक्षेत्र है, जिसमें कोई साधन नहीं, कोई साध्य नहीं। यदि हैं,तो सभी साधन, और सभी साध्य–**'तस्माद्योगी भवार्जुन'**। यही कर्म्मकौशल है, यही भक्तिकौशल है, यही ज्ञानकौशल है। कौशल ही बुद्धियोग है। बिना इसके विशुद्ध प्रवृत्तिपथ (कर्म्मयोग) बन्धन का कारण है, उभयपथ (भक्तियोग) अस्मिताजनक है, निवृत्तिपथ (ज्ञानयोग) कायक्लेशात्मक है, साथ ही लोकसंग्रहशून्य, अतएव योगाचार्य्य की दृष्टि से सर्वथा त्याज्य।

## १६–योगानुगत अवधेय दृष्टिकोण—

निष्कर्ष यही हुआ कि मायीपरात्पर ( ईश्वराव्यय ), योगमायी जीवाव्यय, अव्यक्तगर्भित महानात्मा, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा, इन चार आध्यात्मिक ब्रह्मों के आधार पर क्रमशः बुद्धि–ज्ञान–भक्ति–कर्म्म, ये चार योग प्रतिष्ठित हैं। ब्रह्मचतुष्टयी के आधार पर प्रतिष्ठित योगचतुष्टयी का यही प्राकृतिक इतिहास है, जिसके सहज, और कृत्रिम, दो दृष्टिकोणों का प्रकृत में हमें विश्लेषण करना है। विश्लेषण से पहिले पाठकों को इस दृष्टिकोण पर भी विशेषरूप से आरूढ हो जाना चाहिए,कि बुद्धियोग का प्रधानतः महामायी परात्पर से,ज्ञानयोग का योगमायी जीवाव्यय से, भक्तियोग का अक्षर से, एवं कर्म्मयोग का आत्मक्षर से सम्बन्ध है। विज्ञानसम्परिष्वक्त

प्रज्ञानब्रह्म आत्मक्षरप्रधान है, यही विकारपरिग्रह के द्वारा 'यज्ञप्रजापति' बनता हुआ सविकारप्रजापति है, यही कर्म्मयोगप्रतिष्ठा है। अव्यक्तगर्भित महद्ब्रह्म अक्षरप्रधान है, यही गुणपरिग्रह के द्वारा 'सत्यप्रजापति' बनता हुआ सगुणप्रजापति है, यही भक्तियोगप्रतिष्ठा है। योगमायावच्छिन्न अव्ययब्रह्म अव्ययप्रधान है, यही कलापरिग्रह के द्वारा 'अमृतप्रजापति' है, यही ज्ञानयोगप्रतिष्ठा है। महामायावच्छिन्न परात्परब्रह्म परात्पर (विश्वातीत परात्पर) प्रधान है, यही मायापरिग्रह के द्वारा 'सत्यस्य सत्यात्मा' (केवल आत्मा, नतु आत्मन्वी) है, यही बुद्धियोगप्रतिष्ठा है। आत्मा, और आत्मन्वी के स्वरूप में क्या अन्तर है?, प्रश्न का समाधान पूर्व में किया जा चुका है। भक्तिपरीक्षानुगत दृष्टिकोण के अनुसार जहाँ आध्यात्मिक आत्मपर्व ८ भागों में विभक्त हैं, वहाँ प्रकृत बुद्धि-योगपरीक्षानुगत दृष्टिकोण के अनुसार आध्यात्मिक पर्वों को ४ भागों में विभक्त कर इनके आधार पर चार योग प्रतिष्ठित मानें जा सकते हैं। प्रत्येक ब्रह्म में परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर, चारों का उपभोग है। अतएव प्रत्येक प्रधान योग के गर्भ में चारों योगों का अन्तर्भाव होजाता है। फलतः चार के सोलह योग हो जाते हैं। योगेश्वर षोडशकल है, तो उसके योग भी १६ ही हैं, जिनका भक्तियोगपरीक्षा में रूपान्तर से विश्लेषण हुआ है। सोलह योगों के आगे जाकर सहज, कृत्रिम, भेद से दो दो विवर्त्त हो जाते हैं। दोनों में से सहजयोग उपादेय हैं, एवं कृत्रिमयोग त्याज्य हैं। दोनों विवर्त्तों के स्पष्टीकरण से पहिले परिलेख-द्वारा प्रतिपादित दृष्टिकोणों को हृदयङ्गम कर लेना चाहिये। क्योंकि इन्हीं के आधार पर योग का तात्त्विक स्वरूप अवलम्बित है।

## भक्तियोगपरीक्षानुगतो दृष्टिकोणः—

"तत्"—

१-ईश्वरीयो गूढोत्मा (परात्परः)—मायापरिग्रहावच्छिन्नः-सत्यस्यसत्यात्मा —योगातीतः (परात्परप्रधानः)

२-जीवानुगतो गूढोत्मा (पुरुषः) -कलापरिग्रहावच्छिन्नः-अमृतप्रजापतिः —योगलक्ष्यः (अव्ययप्रधानः)

३-अव्यक्तात्मा (अव्यक्तम्)
४-महानात्मा (महत्)
—गुणपरिग्रहावच्छिन्नः-सत्यप्रजापतिः (अक्षरप्रधानः)

५-विज्ञानात्मा (बुद्धिः)
६-प्रज्ञानात्मा (मनः)
—विकारपरिग्रहावच्छिन्नः-यज्ञप्रजापतिः (आत्मक्षरप्रधानः)

(३-६) —योगसाधनानि

| | | |
|---|---|---|
| ७-शारीरकात्मा (शरीरी) | —अन्नपरिग्रहावच्छिन्नः-विराट्प्रजापतिः (विकारक्षरप्रधानः) | योगानुष्ठाता |
| ८-भूतात्मा (शरीरम्) | —आवरणपरिग्रहावच्छिन्नो विश्वप्रजापतिः (वैकारिकक्षरप्रधानः) | योगायतनम् |



"तत्"

१-परात्परः
२-पुरुषः
—अमृतात्मा "तदेवामृतमुच्यते"

१-अव्यक्तम्
२-महत्
३-बुद्धिः
४-मनः
—ब्रह्मात्मा-"तद्ब्रह्म"

१-शरीरी
२-शरीरम्
—शुक्रात्मा-"तदेव शुक्रम्"



प्रकारान्तरेण प्रकृतदृष्टिकोणानुगतः परिलेखः—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ परात्परः | परमात्मा | | परात्परप्रधानः | + + + + | ( परात्परानुगतः )–बुद्धियोगाध्यक्षः (४) | –ईश्वरीयगूढात्मा-परात्परलक्षणः पुरुषः —बुद्धियोगाध्यक्षः (४) |
| २ अव्ययः | ,, | | ,, | + + + + | ( अव्ययानुगतः )–ज्ञानयोगप्रवर्त्तकः (३) | |
| ३ अक्षरः | ,, | | ,, | + + + + | ( अक्षरानुगतः )–भक्तियोगप्रवर्त्तकः (२) | |
| ४ आत्मक्षरः | ,, | | ,, | + + + + | ( आत्मक्षरानुगतः )–कर्म्मयोगप्रवर्त्तकः (१) | |
| १ परात्परः | जीवात्मा | | अव्ययप्रधानः | + + + + | ( परात्परानुगतः )–बुद्धियोगप्रवर्त्तकः (४) | –जीवानुगतो गूढात्मा पुरुषलक्षणः पुरुषः —ज्ञानयोगाध्यक्षः (३) |
| २ अव्ययः | ,, | | ,, | + + + + | ( अव्ययानुगतः )–ज्ञानयोगाध्यक्षः (३) | |
| ३ अक्षरः | ,, | | ,, | + + + + | ( अक्षरानुगतः )–भक्तियोगप्रवर्त्तकः (२) | |
| ४ आत्मक्षरः | ,, | | ,, | + + + + | ( आमक्षरानुगतः )–कर्म्मयोगप्रवर्त्तकः (१) | |
| १ परोरजाः | अव्यक्तात्मा | + सत्त्वम् | अक्षरप्रधानः | | ( परात्परानुगतः )–बुद्धियोगप्रवर्त्तकः (४) | –अव्यक्तात्मगर्भितो महानात्मा —भक्तियोगाध्यक्षः (२) |
| २ अन्तर्य्यामी | ,, | + महान् | ,, | | ( अव्ययानुगतः )–ज्ञानयोगप्रवर्त्तकः (३) | |
| ३ ऋतसत्यसूत्रे | ,, | + सौम्यप्राणः | ,, | | ( अक्षरानुगतः )–भक्तियोगाध्यक्षः (२) | |
| ४ शरीरगुहा | ,, | + इङ्क्-भोगाः | ,, | | ( आत्मक्षरानुगतः )–कर्म्मयोगप्रवर्त्तकः (१) | |
| १ चाक्षुषपुरुषः | विज्ञानात्मा | + साम्बसदाशिवः | आत्मक्षरप्रधानः | | ( परात्परानुगतः )–बुद्धियोगप्रवर्त्तकः (४) | –विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा —कर्म्मयोगाध्यक्षः (१) |
| २ विज्ञानम् | ,, | + प्रज्ञानम् | ,, | | ( अव्ययानुगतः )–ज्ञानयोगप्रवर्त्तकः (३) | |
| ३ आयुः प्राणः | ,, | + यशः प्राणः | ,, | | ( अक्षरानुगतः )–भक्तियोगप्रवर्त्तकः (२) | |
| ४ ज्योतिर्गौः | ,, | + रेतः, श्रद्धा | ,, | | ( आत्मक्षरानुगतः )–कर्म्मयोगाध्यक्षः (१) | |

## ( ❀ कर्म्मात्मिकाकर्म्मयोगचतुष्टयी प्रथमा )

### १७–वाङ्मय अर्थयोगानुगत लौकिक कर्म्मयोग–(श्रमकर्म्म)–(१)—

भक्तियोग-परीक्षा पूर्वखण्ड के–'**प्राकृतिक योगत्रयी के आधार पर व्यावहारिकी योगत्रयी का विकास**' नामक परिच्छेद में ज्ञान-भक्ति-कर्म्मयोगों का विस्तार से विश्लेषण किया जाचुका है। इसके अतिरिक्त भक्तिपरीक्षा–उत्तरखण्ड के–'**उपासनास्वरूपनिर्वचन**' ('१–१४९') नामक प्रकरण में उदाहरणों के द्वारा योगत्रयी के सहज, तथा कृत्रिम भावों का स्पष्टीकरण किया जाचुका है। पाठकों से अनुरोध है कि, प्रकृत प्रकरण-समन्वय के लिए वे एक बार भक्तिपरीक्षा के उक्त दोनों स्थलों पर अवश्य दृष्टि डाललें।

बतलाया गया है कि, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के आधार पर कर्म्मयोग प्रतिष्ठित है। विज्ञानात्मा के आत्मक्षरानुगत ज्योतिर्भाग से समतुलित रेतस्, और गौभाग से समतुलित श्रद्धाभाग को मूल बना कर मनुष्य जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में '**श्रम**' कहलाया है। शास्त्रशिक्षा से वञ्चित, यथाजात लौकिक मनुष्य अपनी जीवनमात्रा के निर्वाह के लिए 'श्रम' संज्ञक इसी लौकिक कर्म्म के अनुगामी बने रहते हैं। अहोरात्र के २४ घन्टों में ८–१० घण्टा शारीरिक श्रमद्वारा अर्थोपार्जन करना, तद्द्वारा आहारादि की चिन्ता से त्राण पाना, शेष समय में निद्रा, गृहस्थकर्म्मसंलग्नता, आदि का अनुगमन करना हीं ऐसे लौकिक पुरुषों का परम पुरुषार्थ है। सहजभाषानुसार इन श्रमजीवियों को हम 'श्रमिक' (मजदूर) कह सकते हैं। इनके साधन भी विशुद्ध आधिभौतिक होते हैं, एवं साध्य–फल–भी विशुद्ध आधिभौतिक ही रहता है। 'अपना, और अपने परिवार का पेट पालना' हीं इनके जीवन का मुख्य उद्देश्य है। व्यक्तिगत स्वार्थ से सम्बद्ध श्रमलक्षण ऐसा कर्म्म विशुद्ध पशुधर्म्म माना गया है। क्योंकि इस कर्म्म में पशुधर्म्म की अपेक्षा कोई वैशिष्ट्य नहीं है। जो महानुभाव अपने आप को शिक्षित समझते हुए श्रमलक्षण कर्म्म के अनुगामी बनते हुए आत्मा, समाज, राष्ट्राभ्युदय की भावनाओं से वञ्चित रहते हैं, जिनके कर्म्म का मुख्य लक्ष्य आहार-विहारमात्र रहता है, वैसे शिक्षित भाग्यशाली ! भी इसी कोटि में अन्तर्भुक्त हैं। मूर्खसमाज की भाँति इनका कर्म्मकलाप भी पशुधर्म्म से ही समतुलित है। हाँ, दोनों में यह अन्तर अवश्य है कि, मूर्ख श्रमजीवी सहज आत्मानुग्रह से जहाँ सत्य–अहिंसादि पुण्यभावों का प्रेमी, तथा असत्य–हिंसादि पाप्माभावों का विद्वेषी बनता हुआ अंशतः समुन्नत रहता है, वहाँ हमारे ये शिक्षित–सभ्य श्रमजीवी स्वार्थलिप्सा की चरमसीमा पर पहुँचाने के लिए सत्यादि दिव्य भावों की अणुमात्र भी अपेक्षा नहीं रखते। इनके लिए वही सत्य है, जिसके द्वारा ये परवञ्चना-द्वारा स्वार्थसाधन में सफलता प्राप्त कर सकते हों। इस दृष्टि से इन शिक्षित कर्म्मयोगियों ! ( श्रमजीवियों) का स्थान अशिक्षित श्रमजीवियों की अपेक्षा निम्न धरातल पर ही ठहरता है। विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के आत्मक्षरभाग से सम्बद्ध ज्योतिर्गौगर्भित रेतस्–श्रद्धा के आधार पर प्रतिष्ठित कर्म्मात्मक कर्म्मयोग, तथा कर्म्मयोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकला की दृष्टि से भक्तियोगपरीक्षा में '**वाङ्मय-अर्थयोग**' माना गया है।

### १८–प्राणमय क्रियायोगानुगत लौकिक भक्तियोग (सेवाधर्म्म) (२)—

अक्षर का भक्तियोग से सम्बन्ध बतलाया गया है। विज्ञानात्मा का आयुर्लक्षण प्राण, तथा प्रज्ञानात्मा का यशोलक्षण प्राण, दोनों अक्षरानुगत हैं। आयुःप्राणगर्भित यशःप्राण को मूल बनाकर मनुष्य जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में '**तप**' कहलाया है। शास्त्रज्ञान से वञ्चित, किन्तु शास्त्रनिष्ठों

के सहवास से अंशतः ज्ञानमात्रा से युक्त लौकिक मनुष्यों का वह कर्म,-जिसमें शारीरिक श्रम के साथ-साथ प्राणात्मिका अवधानता (सावधानी) का भी समावेश रहता है—'तप' कहलाया है। विशुद्ध श्रमजीवी जहाँ मजदूर हैं, वहाँ तपःकर्म्मानुयायी विभाग को 'सेवक' कहा जायगा। सेवाधर्म्मपरायण व्यक्ति को आधिदैविक ज्ञान का भी उपयोग करना पड़ता है। आधिभौतिक श्रम, और आधिदैविक तप, दोनों के समन्वय से ही इसे हम 'भक्तियोग' कह सकते हैं। तत्त्वतः इसयोग में भी साधन-साध्य, दोनों भौतिक हीं हैं। अतः इसे कर्म्मात्मक भक्तियोग ही माना जायगा। सुसम्पन्न-शिक्षित-सम्भ्रान्त महानुभावों की सेवा करने वाला मानववर्ग एवंविध कर्मयोग का ही अनुयायी माना जायगा। पुरुषार्थ यहाँ भी वैय्यक्तिक स्वार्थ ही रहेगा। वर्त्तमान युग में अशिक्षितों के अतिरिक्त वर्त्तमानशिक्षा से शिक्षित महानुभावों का पुरुषार्थ भी यही सेवाधर्म्म रह गया है। यदि एक पत्थर ढोहने वाला मजदूर दिनभर के परिश्रमका फल अपना पारिश्रमिक मानता है, तो सेवा-धर्म्मपरायण का मुख्य लक्ष्य भी मासिक वेतन ही बना रहता है। जिस सेवा का यह अनुगामी बना रहता है, उस सेवातन्त्र का सञ्चालक ही इस सेवक का उपास्य है, इस लिए कि उसके अनुग्रह से इसके आहार-विहार सञ्चालित हैं। जो अन्तर अशिक्षित शिक्षित श्रमजीवी में बतलाया गया है, वही अन्तर अशिक्षित-शिक्षित सेवक वर्ग में समझना चाहिए। शिक्षित सेवक की अपेक्षा अशिक्षित सेवक का ही विशेष महत्त्व है। क्योंकि, वह आत्मसमर्पण-प्रक्रिया में शिक्षित सेवक की अपेक्षा विशेषरूप से सफल हो जाता है। विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के अक्षरभाग से सम्बद्ध आयुःप्राणगर्भित यशःप्राण के आधार पर प्रतिष्ठित कर्म्मात्मक भक्तियोग, एवं भक्तियोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से भक्तिपरीक्षा में **'प्राणमय-क्रियायोग'** माना गया है।

## १६-मनोमय ज्ञानयोगानुगत लौकिक ज्ञानयोग (निरीक्षण)-(३)—

अव्यय का ज्ञानयोग से सम्बन्ध माना गया है। विज्ञानात्मा का उक्थलक्षण चिदंशरूप विज्ञानभाग एवं प्रज्ञानात्मा का उक्थलक्षण चिदंशरूप प्रज्ञानभाग, दोनों चिद्घन अव्यय से अनुगृहीत हैं। विज्ञानगर्भित प्रज्ञान को मूल बना कर पुरुष जो पुरुषार्थ करता है, वही विज्ञानभाषा में **'काम'** कहलाया है। कर्त्तव्यभूत कला-शिल्पादि लौकिक कर्म्मों का वह परिज्ञाता, जो द्रष्टारूप से कर्म्मठों (मजदूरों) का निरीक्षण करता है, तत्तद्विषयक तत्तल्लौकिक ज्ञानों से युक्त रहता हुआ जो स्वयं कर्म्म नहीं करता, अपितु कर्म्मकर्त्ताओं का सञ्चालक बनता है, वही इस 'काम' नामक कर्म्म का अनुष्ठाता कहलाया है। इसका साधन भी ज्ञानसापेक्ष है, साध्य भी ज्ञानसापेक्ष है। ज्ञान आधिदैविक तत्त्व है। अतएव कामात्मक इस कर्म्मयोग को 'ज्ञानयोग' कहा जासकता है। आधिभौतिक आविष्कार करने वाले, लौकिक कला-शिल्पादि का स्वज्ञान से सञ्चालन करने वाले, लौकिक न्यायालयों का सञ्चालन करने वाले, इत्यादि लौकिकवर्ग इसी कामलक्षण कर्म्मयोग के अनुगामी मानें जायँगें। यद्यपि इनके निरीक्षण से अनेकों का स्वार्थसाधन होता है, तथापि इनका निरीक्षण-कर्म्म भी तत्त्वतः क्योंकि व्यक्तिगत अर्थलिप्सा से ही सम्बन्ध रखता है, अतएव पुरुषार्थदृष्ट्या ये ज्ञानयोगी भी श्रमजीवी, तथा सेवकवर्ग से ही समतुलित हैं। वर्त्तमान 'नेता' पद का भी इसी योग में अन्तर्भाव है। आदेशमात्रों के सञ्चालक, लौकिकज्ञान (चातुर्य्य) से विभूषित नेतृवर्ग विशेषतः एवंविध ज्ञानयोग का ही उपासक है। विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के अव्ययभाग से सम्बद्ध विज्ञानगर्भित प्रज्ञान के आधार पर प्रतिष्ठित कर्म्मात्मक ज्ञानयोग का, तथा ज्ञानयोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से भक्तिपरीक्षा में 'मनोमय-ज्ञानयोग' कहा गया है।

## २०-आर्षदृष्टि, और मानव का वर्गीकरण—

पूर्वप्रदर्शित योगत्रयी का विशुद्ध प्रत्यक्षदृष्टि, एवं तदनुगत बहिर्जगत् से सम्बन्ध है। वैकारिक-प्रत्यक्षदृष्ट भौतिक पदार्थों के आधार पर उन्हें हीं लक्ष्य बना कर श्रम-तपो-काम-लक्षण कर्म्मात्मक कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-नामक लौकिक तीनों योग प्रतिष्ठित हुए हैं। मानवदृष्टि जहाँ तक दौड़ लगा सकती है, वहाँ तक सिवाय इन तीन मार्गों के किसी अन्य मार्ग का मानवमार्ग के सामने उपस्थित हो जाना असम्भव है। विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञान से सम्बद्ध इन्द्रियों के द्वारा जीवकामना केवल बहिर्मुख ही बन सकती है। क्योंकि इन्द्रियों का आभिमुख्य बहिर्मुख बनता हुआ बाह्यजगत् का ही अनुगामी है। जीवकामना का विनिर्गम हुआ प्रज्ञानसहकृत इन्द्रियों के द्वारा। इन्द्रियाँ बहिर्मुख थीं। उनके द्वारा जीवकामना को प्राप्त हुए बाह्य भौतिक विषय। इनके द्वारा इसकी जीवनयात्रा का पशुओं की भाँति भलीभाँति सञ्चालन होता रहा। ऐसी स्थिति में प्राकृतिक-परोक्ष-अन्तर्जगत् की ओर इसका ध्यान न गया, तो इसमें कौनसा आश्चर्य है। मानवसृष्टि के आरम्भकाल से आज तक अधिक संख्या ऐसे ही मनुष्यों की है, जो बाह्यदृष्टि के ही अनुगामी बने हुए हैं। **'परोक्षप्रिया इव हि देवाः प्रत्यक्षद्विषः'** सिद्धान्तानुसार 'देव' नामक प्राकृत प्राण प्रकृत्या परोक्षप्रिय हैं। प्राकृत-अन्तर्जगत्-जो वैकारिक बहिर्जगत् का मूलाधार है-सर्वथा परोक्ष है, अन्तर्मुख है। बहिर्मुख इन्द्रियों के बाह्य विषयजाल में आबद्ध लौकिक मनुष्य अपनी लौकिक दृष्टि-ज्ञान-अनुभव से उसे कैसे देख सकता है ?। देख सकते हैं वे विरले पुरुषधौरेय ही, जिन्होंनें अपने ऐन्द्रियक जीवन के संयम से इन्द्रियों को अन्तर्मुख बना लिया है। ऐसे ही दिव्यद्रष्टा पुरुष 'ऋषि' कहलाये हैं, उन्हीं की दृष्टि 'आर्षदृष्टि' कहलाई है। यही आर्षदृष्टि 'परोक्षदृष्टि' मानी गई है। परोक्षदृष्टि के अनुग्रह से ही ऋषियों की बुद्धि पर अन्तर्मुख प्रत्यगात्मा के परोक्षज्ञान का अनुग्रह हुआ है। प्रत्यगात्मा के साथ होने वाले बुद्धि के अन्तर्योग-लक्षण बुद्धियोग के प्रभाव से ही उन महामहर्षियोंनें प्राणियों के अन्तर्मुख परोक्षभाव का साक्षात्कार किया है। उसी साक्षात्कार के आधार पर उन्होंनें सत्त्व-रज-स्तमोगुण-तारतम्य के द्वारा उस वर्णतत्त्व का परिचय प्राप्त किया है, जो प्रकृतिभेद से व्यवस्थित है। वही वर्णभेद वास्तविक भेद है, जिसके आधार पर मानवसमाज का वर्गीकरण अपेक्षित है।

## २१-धर्म्मानुगत सर्वमय लौकिक बुद्धियोग ( प्रवृत्तिप्रधान कर्म्म )—(४)

उक्त परोक्षदृष्टि के प्रभाव से तपःपूत महर्षियोंनें आधिभौतिक-प्रत्यक्ष-प्रपञ्च के मूलभूत आध्यात्मिक, एवं आध्यात्मिक प्रपञ्च के मूलभूत आधिदैविक-परोक्ष-प्रपञ्च का साक्षात्कार किया। उसी के आधार पर उन्होंनें मानवसमाज की परोक्ष प्रकृति से सम्बन्ध रखने वाले वर्ण-अवर्ण-तत्त्व के आधार पर वर्ण-अवर्ण-व्यवस्था स्थापित की। एवं तदनुरूप ही मानवसमाज के लिए बुद्धिसहकृत विभिन्न कर्त्तव्य-कर्म्मों की व्यवस्था की। ऋषिदृष्टि के द्वारा सुव्यवस्थित वही प्राकृतिक नियमसंघातात्मक-कर्त्तव्यकर्म्म-'सनातन-मानवधर्म्म' नाम से व्यवहृत हुआ, जो नित्या प्रकृति के नित्य नियमों पर व्यवस्थित रहता हुआ सदाभव है, सनातन है, शाश्वत है, अपरिवर्त्तनीय है। प्रकृति का ही नाम अन्तर्य्यामी है, अन्तर्य्यामी हृच प्रजापति है, प्रजापति

अपने हृ-द-य-भाव से 'सत्य' है । इस सत्य का सत्यनियम ही धर्म्म है । अतएव सत्य और धर्म्म अभिन्न हैं, जैसाकि-**'यो वै धर्म्मः सत्यं वै'** इत्यादि शातपथी श्रुति से प्रमाणित है * ।

परात्पर का बुद्धियोग से सम्बन्ध बतलाया गया है । विज्ञानात्मा का सर्वायतनरूप चाक्षुषपुरुष भाग, एवं प्रज्ञानात्मा का सर्वायतनरूप साम्बसदाशिव भाग, दोनों परात्परानुगत हैं । चाक्षुषपुरुषगर्भित साम्ब-सदाशिव को मूल बना कर आत्मयोगलक्षण बुद्धियोग के द्वारा स्वप्रकृति के अनुरूप मनुष्य जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में **'स्वधर्म्म'** कहलाया है । यही स्वधर्म्म शास्त्रीय वर्णाश्रमानुगत प्राकृतिक कर्म्म है । यही वेदोक्त विद्यासापेक्ष यज्ञ-तपो-दान-लक्षण सत्कर्म्म, एवं विद्यानिरपेक्ष इष्ट-आपूर्त्त-दत्त-लक्षण सत्कर्म्म है । बुद्धिसापेक्ष होने से यह बुद्धियोग है । स्वर्गादि भौतिक फल, पुरोडाशादि भौतिक साधन-दृष्टया यह भी पूर्वप्रतिपादित कर्म्मयोगात्मक कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-योगों की भाँति उभयथा आधिभौतिक बनता हुआ निष्कर्षतः कर्म्मयोग ही है ।

## २२-लौकिक कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-योगत्रयी का कर्म्मयोगत्त्व—

तात्पर्य्य यही है कि, मानवीय दृष्टि को वैदिकी, लौकिकी, भेद से दो भागों में विभक्त माना गया है । लौकिक दृष्टिसापेक्ष लौकिक कर्म्म ( जिनमें केवल बाह्यदृष्टि का सम्बन्ध है, अतएव जिनका चरम फल आहार-विहारादि लक्षणा इन्द्रियारामता-मात्र है ) योग्यता भेद से तीन श्रेणियों में विभक्त है । मनःप्राणवाङ्मय आत्मा के मनःप्राणगर्भित वाग्भाग का कर्म्म अशिक्षित-सामान्य मानववर्ग से सम्बन्ध रखता है, जो वर्ग-वाङ्मय श्रमकर्म्म का अनुगामी बनता हुआ 'श्रमजीवी' कहलाया है । इसी वर्ग को आत्मक्षरप्राधान्य से कर्म्मयोगी, तथा इसके श्रमात्मक वाङ्मय-शारीरिक कर्म्म को कर्म्मात्मक कर्म्मयोग कहा जा सकता है। क्योंकि यहाँ ज्ञानलक्षण आधिदैविक तत्त्व एकान्ततः अभिभूत रहता है । मनोवाग्गर्भित प्राणभाग का कर्म्म सामान्य-विशेष शिक्षित मानववर्ग से सम्बन्ध रखता है, जो वर्ग प्राणमय तपः-कर्म्म का अनुगामी बनता हुआ 'सेवक' ( नौकर ) कहलाया है । इसी वर्ग को अक्षरप्राधान्य से भक्तियोगी, तथा इसके तपोरूप प्राणमय कर्म्म को कर्म्मात्मक भक्तियोग कहा जा सकता है । प्राणवाग्गर्भित मनोभाग का कर्म्म लौकिक विज्ञानादि ( भौतिक विज्ञानादि ) उच्चशिक्षा-विभूषित मानववर्ग से सम्बन्ध रखता है, जो वर्ग मनोमय काम्य-कर्म्म का अनुगामी बनता हुआ 'आविष्कारक-लोकशिक्षाशिक्षित-न्यायाधीश' आदि विभिन्न उपाधियों से विभूषित हुआ है । इसी वर्ग को अव्ययप्रधानता से ज्ञानयोगी, एवं इसके बाह्य कर्म्मशून्य कामरूप मनोमय कर्म्म को कर्म्मात्मक ज्ञानयोग कहा जा सकता है । कर्म्म-भक्ति-ज्ञानात्मक, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के क्षर-अक्षर-अव्यय भाग से समतुलित, कर्म्मात्मा की वाक्-प्राण-मनः-कलाओं से क्रमशः सञ्चालित-कर्म्म-

---

*-यहाँ हमनें प्रकृतिसिद्ध सनातनधर्म्म ( आर्षधर्म्म ) को 'शाश्वतधर्म्म' केवल 'ताच्छब्द्न्याय' से ही कह दिया है । वस्तुतः आचारलक्षण विधिरूप धर्म्म प्रतीकधर्म्म है, यही प्राकृतिक धर्म्म है, जो शाश्वत धर्म्मलक्षण आत्मब्रह्म के आधार पर प्रतिष्ठित है । एवं इस दृष्टि से धर्म्म तत्त्वतः अप्राकृत, प्रकृतिसञ्चालक ही है । **'शाश्वतस्य च धर्म्मस्य'** ( गीता ) लक्षण सनातन आत्मधर्म्म को आलम्बन बनाने वाला प्रतीकधर्म्मात्मक विधि-निषेधात्मक धर्म्म ही 'मानवधर्म्म' माना गया है । खण्डचतुष्टयात्मक **'भारतीय हिन्दू मानव, और उसकी भावुकता'** निबन्ध के द्वितीय-तृतीय-खण्डों में इस धर्म्मतत्त्व की विशद मीमांसा हुई है ।

योगत्रितय का विशुद्ध बाह्यदृष्टि से सम्बन्ध है । वर्त्तमान युग के सामाजिक–जातीय–राष्ट्रीय–आदि इतर लौकिक कर्म्मों का भी इन्हीं तीनों में से किसी न किसी में अन्तर्भाव किया जा सकता है । तीनों लौकिक कर्म्म बाह्येन्द्रिय–व्यापार–सापेक्ष है । इन्द्रियसञ्चालक प्रज्ञानात्मा ( सर्वेन्द्रिय मन ) है, जो विज्ञानात्मा से नित्य संश्लिष्ट है । विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा आत्मक्षरप्रधान है, आत्मक्षर का कर्म्मयोग से सम्बन्ध है । अतएव इस त्रयी को कर्म्मयोग कहना ही अन्वर्थ बनता है ।

## २३–काम्य–लौकिक–बुद्धियोग का आधिभौतिकत्त्व—

दूसरी है वैदिकदृष्टि, जिसे हमनें ऋषिदृष्टि कहा है । वैदिक यज्ञादि कर्म्मकलापों के अतिशय का परोक्ष प्राणदेवताओं से सम्बन्ध है । यज्ञजनित कर्म्मातिशय से कर्म्मकर्त्ता को ऐहलौकिक सुखातिरिक्त पारलौकिक अभ्युदय नामक स्वर्गसुख भी प्राप्त होता है । स्वर्गलोक महिमा–पृथिवी के १७ वें अहर्गण पर प्रतिष्ठित है । स्थूलशरीर के अवसानानन्तर यज्ञकर्त्ता का मानुषात्मा यज्ञातिशयरूप दैवात्मा के आकर्षण से आकर्षित होता हुआ इसी स्वर्गस्थान में यावत्-अतिशयसमाप्ति-पर्य्यन्त प्रतिष्ठित रहता है । अतिशय-समाप्त्यनन्तर पुनः इसे इसी भवचक्र ( प्राणिजन्म ) का अनुगामी बनना पड़ता है । आधिभौतिक भूपिण्डापेक्षया यद्यपि अर्हगणात्मिका पृथिवी आधिदैविकी है, तथापि तत्त्वतः सम्पूर्ण पार्थिव विवर्त्त आधिभौतिक ही माना गया है । अतएव स्वर्गफलरूप साध्य को भी आधिभौतिक ही कहा जायगा । और इस दृष्टि से इसे भी लौकिक फल ही कहा जायगा । अतएव भगवान् ने व्यक्तिस्वार्थ से सम्बन्ध रखने वाले, अतएव त्रिगुणभावमय इस वेदोक्त कामनामय कर्म्म के प्रति **'वेदवादरताः पार्थ'–'कामात्मनः स्वर्गपराः'–'त्रैगुण्यविषया वेदाः' 'भोगैश्वर्य्यप्रसक्तानाम्'** इत्यादि शब्दों में अरुचि ही प्रकट की है । विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त–प्रज्ञानात्मानुगता कर्म्म–भक्ति–ज्ञान–बुद्धियोगात्मिका प्रथमा योगचतुष्टयी का यही संक्षिप्त इतिवृत्त है, जिसका आगे के परिलेखों से स्पष्टीकरण हो रहा है ।

## २४–परम्परया उद्बुद्ध योगानुगत आत्मा—

स्पष्टीकरण से पहिले प्रसङ्गोपात्त यह भी स्पष्ट कर लेना आवश्यक होगा कि, योगानुष्ठाता जो कर्म्मात्मा उक्त योगचतुष्टयी में से किसी योग में योग्यतानुसार प्रवृत्त होता है, उस कर्म्मात्मा में भी वही पर्वविभाग हैं, जो प्रज्ञानात्मादि आत्माओं में बतलाए गए हैं । प्रत्येक आत्मा प्रणवमूर्त्ति है । जिसका तात्पर्य्य यही है कि, प्रत्येक आत्मा अर्द्धमात्रा–लक्षण परात्पर, अकारलक्षण अव्यय, उकारलक्षण अक्षर, मकारलक्षण आत्मक्षर, चारों पर्वों से युक्त है । साथ ही चारों पर्व आनन्दविज्ञानअन्तर्मनोरूप अखण्ड पर्वों तथा मनः प्राण, वाग्-रूप इन तीन खण्ड पर्वों से युक्त रहते हैं । यह चतुष्पर्वत्त्व ही आत्मा का आत्मत्त्वलक्षण सामान्य धर्म्म है । कर्म्मात्मा में भूतात्मा प्राज्ञ, तैजस, वैश्वानर, ये चार पर्व हैं । चारों पर्व क्रमशः अर्द्धमात्रालक्षण परात्पर, अकारलक्षण अव्यय, उकारलक्षण अक्षर, मकारलक्षण आत्मक्षर से, एवं आनन्दविज्ञानमनोलक्षण अखण्ड पर्व, मनः, प्राण, वाक्, इन चारों पर्वों से अनुगृहीत है । कर्म्मात्मक लौकिक कर्म्मयोग ( श्रम ) के अनुगमन में कर्म्मात्मा का आत्मक्षर–वागनुगृहीत अर्थप्रधान वैश्वानरभाग उद्बुद्ध रहता है । कर्म्मात्मक लौकिक भक्तियोग ( तप ) के अनुगमन में कर्म्मात्मा का अक्षर–प्राणानुगृहीत, क्रियाप्रधान तैजसभाग उद्बुद्ध रहता है । कर्म्मात्मक लौकिक-ज्ञानयोग ( काम ) के अनुगमन में कर्म्मात्मा का अव्यय–मनोऽनुगृहीत, ज्ञानप्रधान प्राज्ञभाग उद्बुद्ध रहता

है। कर्म्मात्मक वैदिक बुद्धियोग ( यज्ञकर्म्म ) के अनुगमन में कर्म्मात्मा का परात्परआनन्दविज्ञानअन्तर्मनोऽनुग्रहीत भूतात्मभाग उद्बुद्ध रहता है।

## २५–योगानुगत प्राज्ञ–तैजस–वैश्वानर–आत्मा—

तात्पर्य्य यह हुआ कि, मकारलक्षण आत्मक्षर, अर्थप्रधाना वाक्, अर्थप्रधान वैश्वानर, उकारलक्षण अक्षर, क्रियाप्रधान प्राण, क्रियाप्रधान तैजस, अकारलक्षण अव्यय, ज्ञानप्रधान मन, ज्ञानप्रधान प्रज्ञान, इन सबको अपने गर्भ में भुक्त रखने वाला अर्द्धमात्रालक्षण परात्पर, आनन्दविज्ञानअन्तर्मनोरूप सामान्य अखण्ड आत्मपर्व से अनुगृहीत **भूतात्मा** वैदिक कर्म्मयोगानुष्ठान में प्रधान बना रहता है, जिसे प्रकृत में हमनें बुद्धियोग कहा है।

आत्मक्षर, वाक्, वैश्वानर, अव्यय, मन, प्राज्ञ, परात्पर, आनन्दविज्ञानमन, भूतात्मा, इन सबको अपने गर्भ में भुक्त रखने वाला, उकारलक्षण अक्षर, क्रियाप्रधान प्राण से अनुग्रहीत **तैजसात्मा** लौकिक–कर्म्मात्मक भक्तियोग ( तप ) के अनुष्ठान में प्रधान बना रहता है।

आत्मक्षर, वाक्, वैश्वानर, अक्षर, प्राण, तैजस, परात्पर, आनन्दविज्ञानअन्तर्मनोरूप अखण्ड आत्मपर्व, भूतात्मा, इन सबको अपने गर्भ में भुक्त रखने वाला अकारलक्षण अव्यय, ज्ञानप्रधान मनः पर्व से अनुगृहीत **प्राज्ञात्मा** लौकिक–कर्म्मात्मक–ज्ञानयोग ( काम ) के अनुष्ठान में प्रधान बना रहता है।

परात्पर, आनन्दविज्ञानमन, भूतात्मा, अव्यय, मन, प्राज्ञ, अक्षर, प्राण, तैजस, इन सबको अपने गर्भ में भुक्त रखने वाला, मकारलक्षण आत्मक्षर, अर्थप्रधाना वाक् से अनुगृहीत **वैश्वानरात्मा** लौकिक-कर्म्मात्मक कर्म्मयोग ( श्रम ) के अनुष्ठान में प्रधान बना रहता है।

## २६–भूत–देव–ब्रह्म–आत्म–भेदभिन्ना अग्निचतुष्टयी, एवं तदनुगता योगचतुष्टयी—

कर्म्मयोगचतुष्टयी में साधन अग्नितत्त्व बनता है, साध्य विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा बनता है, साधक भूतात्मा बनता है। सत्यलक्षण साधनभूत अग्नितत्त्व के **भूतसत्याग्नि, देवसत्याग्नि, ब्रह्मसत्याग्नि, आत्मसत्याग्नि,** ये चार विवर्त्त मानें गए हैं, जैसाकि **'चतुर्द्धा विहितो ह वा अग्रे अग्निरास'** इत्यादि अनुगम वचन से प्रमाणित है। अग्नि के ये चारों पर्व क्रमशः भूतात्मा के आत्मलक्षण भूतात्मा, कारण-शरीरलक्षण प्रज्ञानात्मा, सूक्ष्मशरीरलक्षण तैजसात्मा, स्थूलशरीरलक्षण वैश्वानरात्मा, इन चार पर्वों से सम्बद्ध हैं। कर्म्मयोगात्मिका योगचतुष्टयी में यह अग्निचतुष्टयी ही साधन बनती है। अन्य आत्मपर्वों की भाँति यह साधनपर्वचतुष्टयी भी परात्परादि चारों पर्वों से क्रमशः अनुगृहीत है। ईश्वरीय गूढोत्मा, जीवानुगत गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, भूतात्मा, अग्न्यात्मा, इन आठ आत्मपर्वों का भक्तियोग–

परीक्षा में भलीभाँति विश्लेषण किया जाचुका है। आठों में से ईश्वरीय गूढोत्मा परात्पर से, जीवानुगत गूढोत्मा अव्यय से, अव्यक्त-महान् अक्षर से, विज्ञान प्रज्ञान आत्मक्षर से, भूतात्मा विकारक्षर से, एवं अग्न्यात्मा वैकारिक क्षर से अनुगृहीत है। इस विश्लेषण को लक्ष्य में रखते हुए ही प्रस्तुत योगचतुष्टयी का समन्वय करना चाहिए। तात्पर्य्य इस विश्लेषण का यही हुआ कि—

## २७–कर्म्मात्मक कर्म्मयोग का अधिष्ठाता वैश्वानरात्मा (१)-

(१)–कर्म्मात्मक **कर्म्मयोग** में साधनभूत अग्न्यात्मा के परात्पर-अव्यय-अक्षर-भाग से सम्बद्ध आत्मसत्याग्नि, ब्रह्मसत्याग्नि, देवसत्याग्नि, ये तीनों पर्व, साध्यभूत विज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, आयुः-प्राण, ये तीन पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, यशः प्राण, ये तीन पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, मनोमय प्रज्ञात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, ये तीन पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधनभूत अग्न्यात्मा के चौथे उद्बुद्ध भूतसत्याग्नि नामक पर्व में, साध्यभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध ज्योतिर्गौ नामक पर्व में, साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध रेतः-श्रद्धा नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध वाङ्मय **'वैश्वानरात्मा'** नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## २८–कर्म्मात्मक भक्तियोग का अधिष्ठाता तैजसात्मा (२)--

(२)–कर्म्मात्मक **भक्तियोग** में साधनभूत अग्न्यात्मा के परात्पर-अव्यय-आत्मक्षर-भाग से सम्बद्ध आत्मसत्याग्नि, ब्रह्मसत्याग्नि, भूतसत्याग्नि, ये तीन पर्व, साध्यभूत विज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, ज्योतिर्गौ, ये तीन पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, रेतः-श्रद्धा, ये तीन पर्व. एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, मनोमय प्राज्ञात्मा, वाङ्मय वैश्वानरात्मा, ये तीन पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत अग्न्यात्मा के चौथे उद्बुद्ध देवसत्याग्नि-नामक पर्व में, साध्यभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्नुग्ध पर्व साध्यभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध आयुःप्राण नामक पर्व में, साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध यशःप्राण नामक पर्व में , एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध प्राणमय **'तैजासात्मा'** नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## २९–कर्म्मात्मक ज्ञानयोग का अधिष्ठाता प्राज्ञात्मा (३)–

(३–)कर्म्मात्मक **ज्ञानयोग** में साधनभूत अग्न्यात्मा के परात्पर-अक्षर-आत्मक्षर-भाग से सम्बद्ध आत्मसत्याग्नि, देवसत्याग्नि, भूतसत्याग्नि, ये तीनों पर्व, साध्यभूत विज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुष, आयुः प्राण, ज्योतिर्गौ, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, यशःप्राण, रेतः-श्रद्धा, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, वाङ्मय वैश्वरात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धा-वस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत अग्न्यात्मा के चौथे उद्-बुद्ध ब्रह्मसत्याग्नि नामक पर्व में, साध्यभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत विज्ञानात्मा के चौथे

उद्बुद्ध विज्ञान नामक पर्व में, साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध प्रज्ञान नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध मनोमय **'प्राज्ञात्मा'** नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## ३०-कर्म्मात्मक बुद्धियोग का अधिष्ठाता समष्ट्यात्मा (४)-

(४)-कर्म्मात्मक बुद्धियोग में साधनभूत अग्न्यात्मा के अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर भाग से सम्बद्ध ब्रह्मसत्याग्नि, देवसत्याग्नि, भूतसत्याग्नि, ये तीनों पर्व, साध्यभूत विज्ञानात्मा के विज्ञान, आयुः प्राण, ज्योतिर्गौः, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के प्रज्ञान, यशःप्राण, रेतः-श्रद्धा, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के मनोमय प्राज्ञात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, वाङ्मय वैश्वानरात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधनभूत अग्न्यात्मा के चौथे उद्बुद्ध आत्मसत्याग्नि नामक पर्व में, साध्यभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध चाक्षुषपुरुष नामक पर्व में, साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध साम्बसदाशिव नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व, साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध आनन्द-विज्ञानमनोमय **'भूतात्मा'** नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं, जैसा कि परिलेखों से स्पष्ट है।

कर्म्मयोगात्मिका प्रस्तुत योगचतुष्टयी में जिन विज्ञान-प्रज्ञान-पर्वों को साध्य बतलाया गया है, वे ही भक्तियोगात्मिका योगचतुष्टयी में साधन बन जाते हैं, जैसाकि तन्निरूपण में स्पष्ट किया जाने वाला है। एवमेव भक्तियोगात्मिका योगचतुष्टयी के साध्यभूत अव्यक्त-महान् ज्ञानयोगात्मिका योगचतुष्टयी में साधन बन जाते हैं। एवं ज्ञानयोगात्मिका योगचतुष्टयी का साध्यभूत जीवानुगत गूढोत्मा बुद्धियोगात्मिका योगचतुष्टयी में साधन बन जाता है। इसप्रकार पूर्व पूर्व योग के साध्य उत्तर उत्तर योग में साधन बन जाते हैं। साधन बने हुए उन उन आत्मपर्वों के गर्भ में पूर्व पूर्व योगों के साधन भी अन्तर्भुक्त रहते हैं। उदाहरण के लिए भक्तियोगात्मिका योगचतुष्टयी को ही लीजिए। विज्ञान-प्रज्ञानात्मपर्व कर्म्मयोगात्मिका योगचतुष्टयी में साध्य हैं, एवं अग्न्यात्म-पर्व साधन हैं। भक्तियोगात्मिका योगचतुष्टयी में विज्ञान प्रज्ञान साधन बन जायँगे, जो विज्ञान प्रज्ञान कर्म्मयोग-चतुष्टयी में साध्य बने हुए थे। साथ ही कर्म्मयोगचतुष्टयी में साधन बने हुए अग्न्यात्मपर्व भी भक्तियोग-चतुष्टयी में साधन बनने वाले विज्ञान प्रज्ञानपर्वों में अन्तर्भुक्त रहेंगे। यही व्यवस्था आगे के योगों में समझनी चाहिए, जिसका तत्तत्प्रकरणों में भी स्पष्टीकरण कर दिया जायगा।

१–कर्म्मात्मकयोगपरिलेखाः–

(१)-तेष्वेषः-कर्म्मात्मककर्म्म-

योगपरिलेखः प्रथमः

१

| | | १ अग्न्यात्मा साधनम् | २ विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा–साध्यम् | | ३ देही भूतात्मा–साधकः |
|---|---|---|---|---|---|
| अन्तर्मुक्‌पर्वाणि | | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्ध–साध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्ध–साध्यानि | भूतात्म–पर्वाणि उन्मुग्ध–साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः | परात्परः | १–आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः, | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा |
| अकारानुगतः | अव्ययः | २–ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः–प्राज्ञात्मा |
| उकारानुगतः | अक्षरः | ३–देवसत्याग्निः ३ | आयुः प्राणः ३ | यशः प्राणः ३ | प्राणमयः–तैजसात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| मकारानुगतः | आत्मक्षरः | ४–भूतसत्याग्निः १ | ज्योतिर्गौः १ | रेतः–श्रद्धा १ | वाङ्मयो–वैश्वानरात्मा १ |

स एषः–उन्मुग्धाग्न्यात्म–विज्ञानात्म–प्रज्ञानात्म–भूतात्म–पर्वगर्भितः–उद्बुद्ध–अग्न्यात्म–विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-कृतरूपो वैश्वानरप्रधानो भूतात्मा–कर्म्मात्मके कर्म्मयोगानुष्ठाने प्रधानम्

–कर्म्मात्मककर्म्मयोगानुष्ठाता–

वाङ्मयो भूतात्मा वैश्वानरः(१)

| | १ | २ | | ३ |
|---|---|---|---|---|
| अन्तर्मुक्तपर्वाणि | अग्न्यात्मा साधनम् | विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यम् | | देही भूतात्मा-साधकः |
| | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म-पर्वाणि उन्मुग्ध-साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः परात्परः | १-आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा |
| अकारानुगतः अव्ययः | २--ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः-प्राज्ञात्मा |
| मकारानुगत आत्मक्षरः | ३-भूतसत्याग्निः ३ | ज्योतिर्गौः ३ | रेतः-श्रद्धा ३ | वाङ्मयो-वैश्वानरात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| उकारानुगतः अक्षरः | ४-देवसत्याग्निः १ | आयुः प्राणः १ | यशः-प्राणः १ | प्राणमयः-तैजसात्मा १ |

स एषः-उन्मुग्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-भूतात्मपर्वगर्भितः-उद्बुद्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-कृतरूपस्तैजसप्रधानो-भूतात्मा-कर्म्मात्मिके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

(२)-स एषः-कर्म्मात्मकभक्ति-योगपरिलेखो द्वितीयः—

२

—कर्म्मात्मकभक्तियोगानुष्ठाता प्राणमयो भूतात्मा तैजसः (२)

३-स एषः-कर्म्मात्मकज्ञानयोग-परिलेखस्तृतीयः

३

कर्म्मात्मकज्ञानयोगानुष्ठाता मनोमयो भूतात्मा प्राज्ञः (३)

| | १ अग्न्यात्मा साधनम् | २ विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यः | | ३ देही भूतात्मा-साधकः |
|---|---|---|---|---|
| अन्तर्भुक्पर्वाणि | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म-पर्वाणि उन्मुग्ध-साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः परात्परः | १-आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा |
| उकारानुगतः अक्षरः | २-देवसत्याग्निः | आयुः प्राणः | यशः प्राणः | प्राणमयः-तैजसात्मा |
| मकारानुगतः आत्मक्षरः | ३-भूतसत्याग्निः ३ | ज्योतिर्गौः ३ | रेतः-श्रद्धा ३ | वाङ्मयो-वैश्वानरात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| अकारानुगतः अव्ययः | ४-ब्रह्मसत्याग्निः १ | विज्ञानम् १ | प्रज्ञानम् १ | मनोमयः-प्राज्ञात्मा १ |

स एषः-उन्मुग्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-भूतात्म-पर्वगर्भितः-उद्बुद्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्मकृतरूपः प्राज्ञप्रधानो-भूतात्मा-कर्म्मात्मके ज्ञानयोगानुष्ठाने प्रधानम्

| | १ | २ | | ३ |
|---|---|---|---|---|
| अन्तर्मुखपर्वाणि | अग्न्यात्मा साधनम् | विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यम् | | देही भूतात्मा-साधकः |
| | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म-पर्वाणि उन्मुग्ध-साधकाः |
| अकारानुगतः अव्ययः | १-ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः-प्राज्ञात्मा |
| उकारानुगतः अक्षरः | २-देवसत्याग्निः | आयुः प्राणः | यशः प्राणः | प्राणमयः-तैजसात्मा |
| मकारानुगतः आत्मक्षरः | ३-भूतसत्याग्निः ३ | ज्योतिर्गौः ३ | रेतः-श्रद्धा ३ | वाङ्मयो-वैश्वानरात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| अर्द्ध मात्रानुगतः परात्परः | ४-आत्मसत्याग्निः १ | चाक्षुषपुरुषः १ | साम्बसदाशिवः १ | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा १ |

स एषः-उन्मुग्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-भूतात्मपर्वगर्भितः-उद्बुद्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्मकृतरूपो भूतात्मप्रधानो भूतात्मा-कर्म्मयोगात्मके बुद्धियोगानुष्ठाने प्रधानम्

(४)-स एषः-कर्म्मात्मकबुद्धियोग-परिलेखश्चतुर्थः

४

-कर्म्मात्मकबुद्धियोगानुष्ठाता-आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा-भूतात्मा (४)

प्रकारान्तरेण—

**१**

| | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|
| (१) | मकारः | उकारः | अकारः |
| (२) | आत्मक्षरः | अक्षरः | अव्ययः |
| (३) | वाक् | प्राणः | मनः |
| (४) | वैश्वानरः | तैजसः | प्राज्ञः |

—इत्येतान् गर्भे भुक्त्वा-अर्द्धमात्र-परात्पर-आनन्द-विज्ञान-मनोऽनुगृहीतो भूतात्मा भूतात्मा विज्ञान-सम्परिष्वक्तः-कर्म्मात्मके **बुद्धियोगानुष्ठाने** प्रधानम्

**२**

| | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|
| (१) | मकारः | उकारः | अर्द्धमात्रा |
| (२) | आत्मक्षरः | अक्षरः | परात्परः |
| (३) | वाक् | प्राणः | आ०वि० मनांसि |
| (४) | वैश्वानरः | तैजसः | भूतात्मा |

—इत्येतान् गर्भे भुक्त्वा-अकार-अव्यय-मनोऽनुगृहीतः प्राज्ञो भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्तः-कर्म्मात्मके **ज्ञानयोगानुष्ठाने** प्रधानम्

**३**

| | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|
| (१) | मकारः | अकारः | अर्द्धमात्रा |
| (२) | आत्मक्षरः | अव्ययः | परात्परः |
| (३) | वाक् | मनः | आ०वि० मनांसि |
| (४) | वैश्वानरः | प्राज्ञः | भूतात्मा |

—इत्येतान् गर्भे भुक्त्वा-उकार-अक्षर-प्राणानुगृहीत-स्तैजसो भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्तः कर्म्मात्मके **भक्तियोगानुष्ठाने** प्रधानम्

**४**

| | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|
| (१) | अकारः | उकारः | अर्द्धमात्रा |
| (२) | अव्ययः | अक्षरः | परात्परः |
| (३) | मनः | प्राणः | आ०वि० मनांसि |
| (४) | प्राज्ञः | तैजसः | भूतात्मा |

—इत्येतान् गर्भे भुक्त्वा-मकार-आत्मक्षर-वागनुगृहीतो वैश्वानरो-भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्तः कर्म्मात्मके **कर्म्मयोगानुष्ठाने** प्रधानम्

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | अर्द्धमात्रा | अकारः | उकारः | इत्येतान् गर्भे मकृत्वा–भूतसत्याग्नि-ज्योतिर्गौरेतःश्रद्धाभावानुगतः-वाङ्मयो वैश्वानरात्मा कर्म्मयोगात्मके कर्म्मयोगानुष्ठाने प्रधानम् | १ भूतात्मा-वैश्वानरः कर्म्मयोगात्मकः:- कर्म्मयोगः (१) |
| २ | परात्परः | अव्ययः | अक्षरः | | |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | ब्रह्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः | | |
| ४ | चाक्षुषपुरुषः | विज्ञानम् | आयुःप्राणः | | |
| ५ | साम्बसदाशिवः | प्रज्ञानम् | यशः प्राणः | | |
| ६ | भूतात्मा | मनोमयः प्रज्ञात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा | | |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | मनः | प्राणः | | |
| १ | अर्द्धमात्रा | अकारः | मकारः | इत्येतान् गर्भेमकृत्वा–देवसत्याग्नि-आयुःप्राण-यशःप्राणः भावानुगतः-प्राणमयस्तैजसात्मा–कर्म्मयोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम् | २ भूतात्मा–तैजसः कर्म्मयोगात्मकः:- भक्तियोगः(२) |
| २ | परात्परः | अव्ययः | आत्मक्षरः | | |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | ब्रह्मसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः | | |
| ४ | चक्षुषपुरुषः | विज्ञानम् | ज्योतिर्गौः | | |
| ५ | साम्बसदाशिवः | प्रज्ञानम् | रेतः–श्रद्धा | | |
| ६ | भूतात्मा | मनोमयः प्रज्ञात्मा | वाङ्मयो वैश्वानरात्मा | | |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | मनः | वाक् | | |
| १ | अर्द्धमात्रा | उकारः | मकारः | इत्येतान् गर्भे मकृत्वा-ब्रह्मसत्याग्नि-विज्ञान-प्रज्ञान-भावानुगतः-मनोमयः प्रज्ञात्मा कर्म्मयोगात्मके ज्ञानयोगानुष्ठाने प्रधानम् | ३ भूतात्मा–प्राज्ञः कर्म्मयोगात्मकः:- ज्ञानयोगः (३) |
| २ | परात्परः | अक्षरः | आत्मक्षरः | | |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः | | |
| ४ | चाक्षुषपुरुषः | आयुः प्राणः | ज्योतिर्गौः | | |
| ५ | साम्बसदाशिवः | यशः प्राण | रेतः–श्रद्धा | | |
| ६ | भूतात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा | वाङ्मयोवैश्वानरात्मा | | |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | प्राणः | वाक् | | |
| १ | अकारः | उकारः | मकारः | इत्येतान् गर्भे मकृत्वा-आत्मसत्याग्नि-चाक्षुषपुरुष - साम्बसदाशिवभावानु - गतः-आनन्दविज्ञान-मनोमयो भूतात्मा कर्म्मयोगात्मके बुद्धियोगानुष्ठानेप्रधानम् | ४ भूतात्मा-भूतात्मा कर्म्मयोगात्मकः:- बुद्धियोगः (४) |
| २ | अव्ययः | अक्षरः | आत्मक्षरः | | |
| ३ | ब्रह्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः | | |
| ४ | विज्ञानम् | आयुः प्राणः | ज्योतिर्गौः | | |
| ५ | प्रज्ञानम् | यशः प्राणः | रेतः–श्रद्धा | | |
| ६ | मनोमयः प्रज्ञात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा | वाङ्मयो वैश्वानरात्मा | | |
| ७ | मनः | प्राणः | वाक् | | |

प्रकारान्तरेण—

(१) प्राज्ञ-तैजस-वैश्वानर-गर्भितः-भूतात्मा——बुद्धियोगात्मा-बुद्धियोगानुष्ठाता

(२) तैजस-प्राज्ञ-भूतात्म-गर्भितः-प्राज्ञात्मा———ज्ञानयोगात्मा-ज्ञानयोगानुष्ठाता

(३) प्राज्ञ--भूतात्म--वैश्वानरगर्भितः-तैजसात्मा--भक्तियोगात्मा-भक्तियोगानुष्ठाता

(४) तैजस-प्राज्ञ-भूतात्मगर्भितः-वैश्वानरात्मा——कर्म्मयोगात्मा-कर्म्मयोगानुष्ठाता

——*——

विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानात्मानुगता योगचतुष्टयी—

विज्ञानात्मपर्वाणि[१] प्रज्ञानात्मपर्वाणि[२] भूतात्मपर्वाणि[३]

(१) चाक्षुषपुरुषः—साम्बसदाशिवः—भूतात्मा——बुद्धियोगी (परात्परानुगतः)

(२) विज्ञानम्——प्रज्ञानम्————प्राज्ञात्मा——ज्ञानयोगी (अव्ययानुगतः)

(३) आयुःप्राणः——यशः प्राणः———तैजसात्मा——भक्तियोगी (अक्षरानुगतः)

(४) ज्योतिर्गौः——रेतः श्रद्धा————वैश्वानरात्मा-कर्म्मयोगी (आत्मक्षरानुगतः)

----*----

(१) चाक्षुषपुरुषगर्भितः साम्बसदाशिवः—तदनुगतो भूतात्मा--आत्मा (बुद्धियोगप्रतिष्ठाभूमिः)

(२) विज्ञानगर्भितं प्रज्ञानम्--------तदनुगतः प्रज्ञात्मा--कारणशरीरम् (ज्ञानयोगप्रतिष्ठाभूमिः)

(३) आयुःप्राणगर्भितो यशः प्राणः—-तदनुगतस्तैजसात्मा—सूक्ष्मशरीरम्(भक्तियोगप्रतिष्ठाभूमिः)

(४) ज्योतिर्गौर्गर्भितं रेतः, श्रद्धा च----तदनुगतो वैश्वानरात्मा-स्थूलशरीरम्(कर्म्मयोगप्रतिष्ठाभूमिः)

----*----

(१)-वैदिकयज्ञकर्म्मानुष्ठानम्-तदनुगताः-साम्बसदाशिवोपजीविनो वैदिकाः (बुद्धियोगिनः)

(२)-लौकिकज्ञानानुष्ठानम्—तदनुगताः-प्रज्ञोपजीविनो ज्ञानिनः (ज्ञानयोगिनः)

(३)-लौकिकसेवानुष्ठानम्—तदनुगता—यशः प्राणोपजीविनः सेवकाः (भक्तियोगिनः)

(४)-लौकिकश्रमानुष्ठानम्--तदनुगताः-रेतः श्रद्धोपजीविनः श्रमजीविनः (कर्म्मयोगिनः)

----*----

सैषा विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मानुगता भूतात्मनो योगचतुष्टयी प्रथमा—

१-बहिर्मुखाः श्रमजीविनः------कर्म्मयोगिनो लौकिकाः

२--बहिर्मुखाः सेवाधर्म्मपरायणाः—भक्तियोगिनो ,,

३-बहिर्मुखाः--भूतविज्ञातनिष्ठाः---ज्ञानयोगिनो ,,

४-अन्तर्मुखाः-वैदिककर्म्मण्यासक्ताः-बुद्धियोगिनो वैदिकाः

——*——

## ❀–भक्त्यात्मिका भक्तियोग चतुष्टयी द्वितीया

### ३१–'परिचर्य्या' भावानुगत वाङ्मय भक्तियोग (१)—

(१)—अब क्रमप्राप्त दूसरी भक्तियोगचतुष्टयी की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। स्पष्ट किया जा चुका है कि, अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा के आधार पर भक्तियोग प्रतिष्ठित है। योगानुष्ठाता वही भूतात्मा है। केवल साधन दृष्टि में अन्तर है। कर्म्मयोगानुष्ठान में भूतात्मा जहाँ विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा का अनुगामी बना रहता है, वहाँ भक्तियोगानुष्ठान में वही भूतात्मा विज्ञानात्मयुक्त प्रज्ञानरूप ( बुद्धियुक्त मन ) को साथ लेता हुआ अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा की ओर प्रधान रूप से अनुगत रहता है। भूतात्मा की इस महद्ब्रह्मानुगति का ही नाम भक्तियोग है, जिसके महानात्मपर्व–भेद से कर्म्मयोगवत् चार विवर्त्त हो जाते हैं। उन्हीं का क्रमशः सोदाहरण स्पष्टीकरण किया जा रहा है।

अव्यक्तात्मा के आत्मक्षरानुगत शरीरगुहाभाग से समतुलित महानात्मा के आत्मक्षरानुगत इट्–ऊर्क्–भोगों को मूल बना कर विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञान के ज्योतिर्गौरनुगत रेतःश्रद्धा साधन–द्वारा भूतात्मा अपने आत्मक्षरप्रधान वैश्वानरभाग से जो कर्म्म करता है, उसे ही विज्ञानभाषा में **'परिचर्य्या'** कहा गया है। उपासनातत्त्वज्ञान से वञ्चित, यथाजात, लौकिक मनुष्य ही इस परिचर्य्यात्मिका भक्ति के अनुयायी बनें रहते हैं। स्पष्टीकरण के लिए यों समझिए कि, उपास्य तत्त्व महानात्मा के चातुर्विध्य से चार भागों में विभक्त है। महानात्मा का सत्त्वभाग अव्यक्तात्मा के परोरजा भाग से समतुलित होता हुआ परात्परप्रधान है, इसकी उपासना **'आत्मोपासना'** है। महानात्मा का महद्भाग अव्यक्तात्मा के अन्तर्य्यामी भाग से समतुलित होता हुआ अव्ययप्रधान है, इसकी उपासना **'सगुणेश्वरोपासना'** है। महानात्मा का सौम्यप्राण अव्यक्तात्मा के ऋत–सत्यसूत्र से समतुलित होता हुआ अक्षरप्रधान है, इसकी उपासना **'देवोपासना'** है। महानात्मा के इट्–ऊर्क्–गौ–भाग अव्यक्तात्मा की शरीरगुहा से समतुलित होते हुए आत्मक्षरप्रधान हैं, इसकी उपासना **'भूतो-पासना'** है। अश्वत्थ–वट–तुलसी आदि वृक्षों का पूजन, राम–कृष्णादि अवतारपुरुषों की प्रतिमाओं का पूजन, आदि आदि–बहिर्दृष्टिसापेक्ष जितनें भी भक्तिप्रकार हैं, जिन्हें हम 'साम्प्रदायिकभक्ति' नाम से व्यवहृत कर सकते हैं, उन सबका आत्मक्षरानुगता भूतोपासना में हीं अन्तर्भाव है। यक्ष–राक्षस–भूत–प्रेतादि की उपासना का भी इसी में अन्तर्भाव माना जायगा। सम्प्रदायप्रवर्त्तकों की उपासना, श्रद्धेय गुरुप्रतिमाओं की उपासना, आदि प्रकार भी इसी पथ के अनुगामी मानें जाँयेंगे। भारतातिरिक्त इतर देशों के विभिन्न भक्ति-मार्ग, जिनका तत्तन्मतविशेषप्रवर्त्तक तत्तत् महापुरुषों से ( ईसामसीह–मुहम्मद–जरथुस्त्र–आदि आदि सम्प्रदायप्रवर्त्तक मान्य आचार्य्यों से ) सम्बन्ध है–का इसी भूतोपासना में अन्तर्भाव माना जायगा। इस मार्ग में साधन प्रत्यक्षदृष्ट आधिभौतिक हैं, तो उपास्य प्रत्यक्षदृष्ट प्रतिमादि द्वारा परोक्ष आधिदैविक है, इसलिए तो इसे 'भक्तियोग' कहा जायगा। साथ ही तत्त्वतः साध्य–रूप फल के भूतात्मक होने से भक्त्यात्मक कर्म्मयोग माना जायगा। इट् ( अन्नसम्पत्ति ), ऊर्क् ( मनोबल ), भोग ( अन्नातिरिक्त भौतिक सम्पत्ति ), इन तीन कामनाओं में समस्त कामनाएँ अन्तर्भूत हैं। भूतोपासक इन्हीं कामनाओं को लक्ष्य में रखकर ही एवंविध भक्तिमार्ग में प्रवृत्त होता है। वृक्षादि पूजन से स्वास्थ्य कामना की जाती है, भगवद्विग्रहों से पुत्र-कलत्रादि-सम्पत्-परिग्रह की याचना की जाती है। भूत–प्रेतादि की उपासना के द्वारा भी ऐहलौकिक कामनाओं का ही स्पष्टीकरण किया जाता है। इन्हीं सब कारण से इस भक्तियोग को भक्तियोगात्मक कर्म्मयोग ही कहना

अन्वर्थ बनता है। अव्यक्तात्मसम्परिष्वक्त महानात्मा के आत्मक्षर भाग से सम्बद्ध, शिरोगुहागर्भित इन्द्रर्क भोग-भागों पर प्रतिष्ठित, ज्योतिर्गौर्गर्भित रेतस्-श्रद्धा द्वारा संसाधित भक्त्यात्मक कर्म्मयोग, तथा कर्म्मयोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकला दृष्टि से **'वाङ्मय अर्थयोग'** कहा जा सकता है, जो लौकिक, कर्म्मात्मक-कर्म्मयोग से अंशतः समतुलित है।

## ३२--'भक्ति'-भावानुगत प्राणमय भक्तियोग (२)—

(२)—अक्षर भक्तियोग की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। अव्यक्तात्मा के अक्षरानुगत ऋतसत्यसूत्र से समतुलित महानात्मा अक्षरानुगत सौम्यप्राण को मूल बना कर, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के आयुःप्राण-गर्भित यशःप्राणरूप साधन द्वारा भूतात्मा अपने अक्षरप्रधान तैजस भाग से जो कर्म्म करता है, उसे ही विज्ञानभाषा में **'भक्ति'** कहा गया है। प्राकृतिक प्राणदेवता ही इस भक्तिमार्ग की मूलप्रतिष्ठा है। अपनी आध्यात्मिक संस्था में भुक्त प्राणात्मक ( शक्त्यात्मक ) अग्नि-वायु-आदित्य-वरुण-इन्द्र-अर्य्यमा-त्वष्टा-आदि आदि देवताओं का उपासनात्मक एक विशेष प्रणाली के द्वारा प्राकृतिक प्राणदेवताओं के आकर्षण से स्वप्राण को सुव्यवस्थित बनाते हुए अपने आपको निरापद बनाए रखना ही इस उपासना का फल है। देवप्राण के सम्बन्ध से इस उपासना को 'देवोपासना' कहा जा सकता है, जिस उपासना का **'आदित्यमुद्गीथमुपासीत'**-**'उद्गीथाक्षराण्युपासीत'**-**'चन्द्रमसमुद्गीथमुपासीत'** इत्यादि रूप से विश्लेषण हुआ है। अव्यक्तात्मा-नुगत ऋत-सत्यसूत्र द्वारा आधिदैविक प्राणदेवताओं का आकर्षण होता है, एवं महानात्मानुगत सौम्य प्राण अध्यात्म में आगत प्राण देवताओं की प्रतिष्ठा बनता है। यह उपासनामार्ग केवल भारतीय मानववर्ग में हीं अतीत में पुष्पित पल्लवित हुआ है। यहाँ साधनरूप से अधिभूत, साध्यरूप से अधिदैवत ( प्राणदेवता ), दोनों का समान रूप से समतुलन है। अतः इसे भक्तिलक्षणानुसार भक्त्यात्मक भक्तियोग कहा जा सकता है। अव्यक्तात्मसम्परिष्वक्त महानात्मा के अक्षरभाग से सम्बद्ध, ऋतसत्यसूत्रगर्भित सौम्य प्राण पर प्रतिष्ठित, आयुःप्राणगर्भित यशःप्राण के द्वारा संसाधित भक्त्यात्मक भक्तियोग, तथा भक्तियोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'प्राणमय क्रियायोग'** कहा जा सकता है, जो लौकिक-कर्म्मात्मक-भक्तियोग से अंशतः समतुलित है।

## ३३-'प्रपत्ति'-भावानुगत मनोमय भक्तियोग (३)—

(३)—अव्यय ज्ञानयोग की मूलप्रतिष्ठा बतलाया गया है। अव्यक्तात्मा के अव्ययानुगत अन्तर्य्यामी से समतुलित महानात्मा के अव्ययानुगत महद्ब्रह्म को मूल बना कर, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के विज्ञानगर्भित प्रज्ञानरूप साधन द्वारा भूतात्मा अपने अव्ययप्रधान प्राज्ञभाग के द्वारा जो कर्म्म करता है, उसे ही विज्ञानभाषा में **'प्रपत्ति'** कहा गया है। भूत-देव-तन्त्र-सञ्चालक, विज्ञानभाषा में **'साक्षीसुपर्ण'** नाम से प्रसिद्ध देवसत्यात्मक ईश्वरतत्त्व ही इस भक्तिमार्ग की मूलप्रतिष्ठा बनता है। अपने आपको इस सगुणब्रह्म के प्रति समर्पित कर देना ही 'ईशप्रपत्ति' है, जिसका अधिकारी 'प्रपन्नभक्त' नाम से व्यवहृत हुआ है। इस मार्ग में आधिभौतिक विवर्त्त का आधिदैविक सगुणब्रह्म के प्रति समर्पण है। अतएव आधिदैविकत्वेन इसे अवश्य ही भक्त्यात्मक ज्ञानयोग कहा जा सकता है। अपने आत्मा को सगुणब्रह्म से भिन्न समझ कर उपास्य-उपासक रूप से उसके प्रति आत्मसमर्पण करना ही इस प्रपत्तिलक्षण भक्ति का मुख्य दृष्टिकोण है।

सालोक्य-सामीप्य ही इस भक्ति के मुख्य फल हैं। देवभक्ति अनेकत्त्वानुगामिनी थी, यह ईश्वरभक्ति एकत्त्वानुगामिनी है। अव्यक्तात्मसम्परिष्वक्त महानात्मा के अव्ययभाग से सम्बद्ध, अन्तर्य्यामिगर्भित महद्ब्रह्म पर प्रतिष्ठित, विज्ञानगर्भित-प्रज्ञानद्वारा संसाधित भक्त्यात्मक ज्ञानयोग, तथा ज्ञानयोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'मनोमय ज्ञानयोग'** कहा जा सकता है, जो लौकिक कर्म्मात्मक ज्ञानयोग से अंशतः समतुलित है।

## ३४-'उपासना'-भावानुगत सर्वमय भक्तियोग (४)—

(४)-परात्पर बुद्धियोग की आधारभूमि माना गया है। अव्यक्तात्मा के परात्परानुगत परोरजाभाग से समतुलित महानात्मा के परात्परानुगत सत्त्व ( विशुद्धसत्त्व ) को मूल बना कर, विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुषगर्भित साम्बसदाशिवरूप साधन द्वारा भूतात्मा अपने परात्परप्रधान तुरीय भूतात्मा द्वारा जो कर्म्म करता है, उसे ही विज्ञानभाषा में **'उपासना'** कहा गया है। विशुद्ध सत्त्वानुगत, अतएव निरुपाधिक, अतएव निष्कल, आत्मतत्त्व ही इस उपासना का मूलाधार है, जिसके सम्बन्ध में **'ततस्तु तं निष्कलं ध्यायमानः'** सिद्धान्त व्यवस्थित हुआ है। **'विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीराः'** के अनुसार इस आत्मदर्शन में विशुद्ध महत्-सत्त्वानुगत विशुद्ध विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) ही प्रधान कारण बनता है। अतएव इस उपासनात्मक भक्तिमार्ग को अवश्य ही भक्त्यात्मक 'बुद्धियोग' ( विज्ञानात्मयोग ) कहा जा सकता है। प्रपन्नभक्ति में द्वैतबुद्धिपूर्वक आत्मसमर्पण था। इस उपासनात्मिका-समानप्रत्ययप्रवाहरूपा-भक्ति में **'आत्मैवेदं सर्वम्'** भावनालक्षणा अद्वैतभावना है। सारूप्यभाव के द्वारा सायुज्य ही इस ज्ञानात्मिका बुद्धियोगलक्षणा भक्ति ( उपासना ) का चरमफल है। अतएव इसे अद्वैतनिष्ठा ( अव्ययानुगत ज्ञानयोग ) से समतुलित माना गया है। अव्यक्तात्मसम्परिष्वक्त महानात्मा के परात्परभाग से सम्बद्ध, परोरजागर्भित सत्त्वभाग पर प्रतिष्ठित, चाक्षुषपुरुषगर्भित साम्बसदाशिव के द्वारा संसाधित भक्त्यात्मक बुद्धियोग, तथा बुद्धियोगियों का यही संक्षिप्त विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'आनन्द विज्ञानमनोमय अधिदैवतयोग'** कहा जा सकता है, जो कर्म्मात्मक बुद्धियोग से अंशतः समतुलित है।

भक्त्यात्मक जिन चार योगों का पूर्व में क्रमिक विश्लेषण हुआ है, वे कर्म्मात्मिका योगचतुष्टयी की भाँति विशुद्ध स्वार्थ के पोषक बन रहे हैं। परिचर्य्यात्मिका भक्ति, भक्त्यात्मिका भक्ति, प्रपत्तिलक्षणा भक्ति, एवं उपासना-लक्षणा भक्ति, चारों से केवल योगानुष्ठानकर्त्ता की व्यक्तिसंस्था का ही उपकार है। इन चारों हीं भक्तिपथों में कामभाव अन्तर्निगूढ है। लोकसंग्रह का इस चतुष्टयी में भी अत्यन्ताभाव है। अतएव इस चतुष्टयी की उपयोगिता के सम्बन्ध में स्पष्टतः कुछ भी नहीं कहा जा सकता। विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा से सम्बन्ध रखने वाली योगचतुष्टयी का चौथा बुद्धियोगात्मक वैदिककर्म्मयोग जहाँ मुख्यरूप से शास्त्रीय कर्म्मयोग माना जायगा, वहाँ अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा से सम्बद्ध योगचतुष्टयी का चौथा बुद्धियोगात्मक उपासनायोग मुख्यरूप से शास्त्रीय भक्तियोग कहा जायगा। कर्म्मयोग 'योगनिष्ठा' कहलाएगी, उपासनायोग 'उभयनिष्ठा' मानी जायगी। महानात्मानुगता उक्त योगचतुष्टयी का आगे के परिलेखों से भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है। साथ ही यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि, भक्त्यात्मक कर्म्मयोग में मकारलक्षण आत्मक्षर से अनुगृहीत ज्योतिः, गौः, रेतः, श्रद्धा, ये विज्ञान-प्रज्ञानभाव साधन बनते हैं। शरीरगुहानुगत इट्-ऊर्क्-भोग साध्य बनते हैं, आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, प्राज्ञात्मा, तैजसात्मा, इन तीनों स्वपर्वों को अपने गर्भ में भुक्त

रखने वाला वैश्वानरप्रधान वाङ्मय भूतात्मा साधक बनता है । भक्त्यात्मक भक्तियोग में उकारलक्षण, अक्षर से अनुगृहीत आयुः प्राण, और यशः प्राण, ये विज्ञान-प्रज्ञानभाव साधक बनते हैं । एवं ऋतसत्य-सूत्रानुगत सौम्यप्राण साध्य बनता है । आनन्दविज्ञानमनोमय तुरीय भूतात्मा, प्राज्ञात्मा, वैश्वानरात्मा, इन तीनों स्वपर्वों को अपने गर्भ में भुक्त रखने वाला तैजसप्रधान प्राणमय भूतात्मा साधक बनता है । भक्त्यात्मक ज्ञानयोग में अकारलक्षण अव्यय से अनुगृहीत विज्ञान, और प्रज्ञान, ये विज्ञान-प्रज्ञानभाव साधन बनते हैं । अन्तर्य्याम्यनुगत महद्ब्रह्म साध्य बनता है । आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, तैजसात्मा, वैश्वानरात्मा, इन तीनों स्वपर्वों को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाला प्राज्ञप्रधान मनोमय भूतात्मा साधक बनता है । भक्त्यात्मक बुद्धियोग में अर्द्धमात्रालक्षण परात्पर से अनुगृहीत चाक्षुषपुरुष, और साम्बसदाशिव, ये विज्ञान प्रज्ञानभाव साधन बनते हैं । प्राज्ञात्मा, तैजसात्मा, वैश्वानरात्मा, इन तीनों स्वपर्वों को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाला आनन्दविज्ञानमनोमय तुरीय भूतात्मा साधक बनता है । तात्पर्य्य इस विश्लेषण का यही है कि—

(१) भक्त्यात्मक **कर्म्मयोग** में साधनभूत विज्ञानात्मा के परात्पर-अव्यय-अक्षरभाग से सम्बद्ध चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, आयुः प्राण, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, यशःप्राण, ये तीनों पर्व, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के परोरजा, अन्तर्य्यामी, ऋतसत्यसूत्र, ये तीनों पर्व, महानात्मा के सत्त्व, महान्, सौम्यप्राण, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, मनोमय प्राज्ञात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं । साधनभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध ज्योतिर्गौलक्षण पर्व में, साधनभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधनभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध रेतःश्रद्धालक्षण पर्व में, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत अव्यक्तात्मा के चौथे उद्बुद्ध शरीरगुहा पर्व में, साध्यभूत महानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत महानात्मा के चौथे उद्बुद्ध इडूक्-भोगपर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध वैश्वानरपर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं ।

(२) भक्त्यात्मक **भक्तियोग** में साधनभूत विज्ञानात्मा के परात्पर-अव्यय-आत्मक्षर से सम्बद्ध चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, ज्योतिर्गौः, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, रेतःश्रद्धा, ये तीनों पर्व, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के परोरजा, अन्तर्य्यामी, शरीरगुहा, ये तीनों पर्व, महानात्मा के सत्त्व, महान्, इडूक्भोग, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्द विज्ञानमनोमय भूतात्मा, मनोमय प्राज्ञात्मा, वाङ्मय वैश्वानरात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं । साधनभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध आयुःप्राण नामक पर्व में, साधनभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध यशःप्राण नामक पर्व में, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत अव्यक्तात्मा के चौथे उद्बुद्ध ऋतसत्यसूत्र पर्व में, साध्यभूत महानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत महानात्मा के चौथे उद्बुद्ध सौम्यप्राण पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध तैजसात्मपर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं ।

(३)-भक्त्यात्मक **ज्ञानयोग** में साधनभूत विज्ञानात्मा के परात्पर-अक्षर-आत्मक्षर से सम्बद्ध चाक्षुषपुरुष, आयुः प्राण, ज्योतिर्गौः, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, यशः प्राण, रेतः श्रद्धा, ये तीनों पर्व, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के परोरजा, ऋतसत्यसूत्र, शरीरगुहा, ये तीनों पर्व, महानात्मा के सत्त्व, सौम्यप्राण, इड्रूक् भोग, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, वाङ्मय वैश्वानरात्मा, ये तीनों पर्व, उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधनभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध विज्ञान नामक पर्व में, साधनभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साधनभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध प्रज्ञान नामक पर्व में, साध्यरूप अव्यक्तात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यरूप अव्यक्तात्मा के चौथे उद्बुद्ध अन्तर्य्यामी नामक पर्व में, साध्यभूत महानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत महानात्मा के चौथे उद्बुद्ध महान् नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकरूप भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध प्राणमय तैजसात्मा नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

(४)-भक्त्यात्मक **बुद्धियोग** में साधनभूत विज्ञानात्मा के अव्यय, अक्षर, आत्मक्षर से सम्बद्ध विज्ञान, आयुः प्राण, ज्योतिर्गौः, ये तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के प्रज्ञान, यशः प्राण, रेतः श्रद्धा, ये तीनों पर्व, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के अन्तर्य्यामी, ऋतसत्यसूत्र, शरीरगुहा, ये तीनों पर्व, महानात्मा के महान्, सौम्यप्राण, इड्रूक् भोग, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के मनोमय प्राज्ञात्मा, प्राणमय तैजसात्मा, वाङ्मय वैश्वानरात्मा, वे तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते है। साधनभूत विज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत विज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध चाक्षुषपुरुष नामक पर्व में, साधनभूत प्रज्ञानात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधनभूत प्रज्ञानात्मा के चौथे उद्बुद्ध साम्बसदाशिव नामक पर्व में, साध्यभूत अव्यक्तात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साध्यभूत अव्यक्तात्मा के चौथे उद्बुद्ध परोरजा नामक पर्व में, साध्यभूत महानात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व साध्यभूत महानात्मा के चौथे उद्बुद्ध साम्बसदाशिव नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्ध पर्व साधकभूत भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते है।

निष्कर्ष यही निकला कि, चारों हीं योगों में सभी साधन-साध्य-साधक आत्मपर्व विद्यमान हैं। केवल उन्मुग्ध-उद्बुद्धावस्था में अन्तर है। जो अन्तर्भावव्यवस्था कर्म्मात्मिका कर्म्मयोगचतुष्टयी में है, वही व्यवस्था यहाँ है। अन्तर यही है कि, उत्तर-उत्तर-के योग में पूर्व-पूर्व योगानुबन्धी आत्मपर्व भी साधनरूप से समाविष्ट रहते हैं। यही पूर्व-पूर्व योगापेक्षया उत्तर-उत्तर योगों के ज्येष्ठ-श्रेष्ठत्त्व, तथा पूर्णत्त्व का मौलिक रहस्य है। जैसा कि प्रथमयोगचतुष्टयी में स्पष्ट किया गया है, कर्म्मयोगात्मिका योगचतुष्टयी में साधन बने हुए विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्मपर्व इस दूसरी भक्त्यात्मिका योगचतुष्टयी में साधन बन जाते हैं। साथ ही ये विज्ञान-प्रज्ञानात्मक साधन कर्म्मात्मिका कर्म्मयोगचतुष्टयी में साधन बने हुए अग्न्यात्मा के चारों पर्वों को भी स्वगर्भ में भुक्त रखते हैं, जैसा कि परिलेखों से स्पष्ट है।

| अन्तर्भुक्तपर्वाणि | | १<br>अग्न्यात्मा<br>साधनम् | २<br>विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा–साध्यम् | | ३<br>देही भूतात्मा–साधकः |
|---|---|---|---|---|---|
| | | अग्न्यात्मपर्वाणि<br>उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि<br>उन्मुग्ध–साध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि<br>उन्मुग्ध–साध्यानि | भूतात्म–पर्वाणि<br>उन्मुग्ध–साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः | परात्परः | १–आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः, | आनन्दविज्ञानमनोमयो<br>भूतात्मा |
| अकारानुगतः | अव्ययः | २–ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः–प्राज्ञात्मा |
| उकारानुगतः | अक्षरः | ३–देवसत्याग्निः<br>३ | आयुः प्राणः<br>३ | यशः प्राणः<br>३ | प्राणमयः–तैजसात्मा<br>३ |
| बाह्यपर्वाणि | | अग्न्यात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाधकः |
| मकारानुगतः | आत्मक्षरः | ४–भूतसत्याग्निः<br>१ | ज्योतिर्गौः<br>१ | रेतः–श्रद्धा<br>१ | वाङ्मयो–वैश्वानरात्मा<br>१ |

स एषः–उन्मुग्धाग्न्यात्म–विज्ञानात्म–प्रज्ञानात्म–भूतात्म–पर्वगर्भितः–उद्बुद्ध–अग्न्यात्म–विज्ञानात्म–प्रज्ञानात्म–कृतरूपो वैश्वानरप्रधानो भूतात्मा–कर्म्मात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

१–कर्म्मात्मकभक्तियोगपरिलेखाः

(१)–तेष्वेषः–कर्म्मात्मककर्म्म–योगपरिलेखः प्रथमः

१

–कर्म्मात्मकभक्तियोगानुष्ठाता–वाङ्मयो भूतात्मा वैश्वानरः(१)

(२)—स एषः—भक्त्यात्मकभक्ति-
योगपरिलेखो द्वितीयः—

# २

| | १ | २ | | ३ |
|---|---|---|---|---|
| | अग्न्यात्मा साधनम् | विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यम् | | देही भूतात्मा–साधकः |
| अन्तर्मुखपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म–पर्वाणि उन्मुग्ध–साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः परात्परः | १-आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा |
| अकारानुगतः अव्ययः | २—ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः–प्राज्ञात्मा |
| मकारानुगत आत्मक्षरः | ३–भूतसत्याग्निः ३ | ज्योतिर्गौः ३ | रेतः–श्रद्धा ३ | वाङ्मयो–वैश्वानरात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| उकारानुगतः अक्षरः | ४–देवसत्याग्निः १ | आयुः प्राणः १ | यशः–प्राणः १ | प्राणमयः–तैजसात्मा १ |

स एषः–उन्मुग्ध–अग्न्यात्म–विज्ञानात्म–प्रज्ञानात्म–भूतात्मपर्वगर्भितः–उद्बुद्ध–अग्न्यात्म–विज्ञानात्म–प्रज्ञानात्म–कृतरूपस्तैजसप्रधानो–भूतात्मा–भक्त्यात्मक–भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

—भक्त्यात्मकभक्तियोगानुष्ठाता प्राणमयो भूतात्मा तैजसः (२)

| | १ अग्न्यात्मा साधनम् | २ विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यम् | | ३ देही भूतात्मा-साधकः |
|---|---|---|---|---|
| अन्तर्मुखपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म-पर्वाणि उन्मुग्ध-साधकाः |
| अर्द्धमात्रानुगतः परात्परः | १-आत्मसत्याग्निः | चाक्षुषपुरुषः | साम्बसदाशिवः | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा |
| उकारानुगतः अक्षरः | २-देवसत्याग्निः | आयुः प्राणः | यशः प्राणः | प्राणमयः-तैजसात्मा |
| मकारानुगतः आत्मक्षरः | ३-भूतसत्याग्निः ३ | ज्योतिर्गौः ३ | रेतः-श्रद्धा ३ | वाङ्मयो-वैश्वानरात्मा ३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व उद्बुद्धसाधकः |
| अकारानुगतः अव्ययः | ४-ब्रह्मसत्याग्निः १ | विज्ञानम् १ | प्रज्ञानम् १ | मनोमयः-प्राज्ञात्मा १ |

स एषः-उन्मुग्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-भूतात्म-पर्वगर्भितः-उद्बुद्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्मकृतरूपः प्राज्ञप्रधानो-भूतात्मा-ज्ञानयोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

३-स एषः-ज्ञानयोगात्मक-भक्तियोग-परिलेखस्तृतीयः

# ३

-ज्ञानयोगात्मकभक्तियोगानुष्ठाता मनोमयो भूतात्मा प्राज्ञः (३)

| | १ | २ | | ३ |
|---|---|---|---|---|
| अन्तर्भु क्तपर्वाणि | अग्न्यात्मा साधनम् | विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा साध्यम् | | देही भूतात्मा-साधकः |
| | अग्न्यात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाधनानि | विज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि उन्मुग्धसाध्यानि | भूतात्म-पर्वाणि उन्मुग्ध-साधकाः |
| अकारानुगतः अव्ययः | १-ब्रह्मसत्याग्निः | विज्ञानम् | प्रज्ञानम् | मनोमयः-प्राज्ञात्मा |
| उकारानुगतः अक्षरः | २-देवसत्याग्निः | आयुः प्राणः | यशः प्राणः | प्राणमयः-तैजसात्मा |
| मकारानुगतः आत्मक्षरः | ३-भूतसत्याग्निः<br>३ | ज्योतिर्गौः<br>३ | रेतः-श्रद्धा<br>३ | वाङ्मयो-वैश्वानरात्मा<br>३ |
| बाह्यपर्वाणि | अग्न्यात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाधनम् | विज्ञानात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाध्यम् | प्रज्ञानात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाध्यम् | भूतात्मपर्व<br>उद्बुद्धसाधकः |
| अर्द्ध मात्रानुगतः परात्परः | ४-आत्मसत्याग्निः<br>१ | चाक्षुषपुरुषः<br>१ | साम्बसदाशिवः<br>१ | आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा<br>१ |

स एषः-उन्मुग्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्म-भूतात्मपर्वगर्भितः-उद्बुद्ध-अग्न्यात्म-विज्ञानात्म-प्रज्ञानात्मकृतरूपो भूतात्मप्रधानो भूतात्मा-बुद्धियोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

(४)-स एषः-बुद्धियोगात्मकभक्ति-

योग-परिलेखश्चतुर्थः

४

-बुद्धियोगात्मकभक्तियोगानुष्ठाता-

आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा-

भूतात्मा (४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अर्द्धमात्रा | अकारः | उकारः |
| २ | परात्परः | अव्ययः | अक्षरः |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | ब्रह्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः |
| ४ | चाक्षुषपुरुषः | विज्ञानम् | आयुःप्राणः |
| ५ | साम्बसदाशिवः | प्रज्ञानम् | यशः प्राणः |
| ६ | भूतात्मा | मनोमयः प्राज्ञात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | मनः | प्राणः |

इत्येतान् गर्भे भूकृत्वा–भूतसत्याग्नि-ज्योतिर्गर्भितःश्रद्धाभावानुगतः–वाङ्मयो वैश्वानरात्मा कर्म्मयोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

**१**

**भूतात्मा-वैश्वानरः**

भक्तियोगात्मकः

**कर्म्मयोगः (१)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अर्द्धमात्रा | अकारः | मकारः |
| २ | परात्परः | अव्ययः | आत्मक्षरः |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | ब्रह्मसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः |
| ४ | चाक्षुषपुरुषः | विज्ञानम् | ज्योतिर्गौः |
| ५ | साम्बसदाशिवः | प्रज्ञानम् | रेतः–श्रद्धा |
| ६ | भूतात्मा | मनोमयः प्राज्ञात्मा | वाङ्मयो वैश्वानरात्मा |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | मनः | वाक् |

इत्येतान् गर्भे भूकृत्वा–देवसत्याग्नि–आयुःप्राण–यशःप्राणभावानुगतः–प्राणमयस्तैजसात्मा–भक्तियोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

**२**

**भूतात्मा–तैजसः**

भक्तियोगात्मकः–

**भक्तियोगः(२)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अर्द्धमात्रा | उकारः | मकारः |
| २ | परात्परः | अक्षरः | आत्मक्षरः |
| ३ | आत्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः |
| ४ | चाक्षुषपुरुषः | आयुः प्राणः | ज्योतिर्गौः |
| ५ | साम्बसदाशिवः | यशः प्राणः | रेतः–श्रद्धा |
| ६ | भूतात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा | वाङ्मयोवैश्वानरात्मा |
| ७ | आनन्दविज्ञानमनांसि | प्राणः | वाक् |

इत्येतान् गर्भे भूकृत्वा-ब्रह्मसत्याग्नि-विज्ञान-प्रज्ञान-भावानुगतः-मनोमयः प्राज्ञात्मा ज्ञानयोगात्मके भक्तियोगानुष्ठाने प्रधानम्

**३**

**भतात्मा–प्राज्ञः**

भक्तियोगात्मक.–

**ज्ञानयोगः (३)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | अकारः | उकारः | मकारः |
| २ | अव्ययः | अक्षरः | आत्मक्षरः |
| ३ | ब्रह्मसत्याग्निः | देवसत्याग्निः | भूतसत्याग्निः |
| ४ | विज्ञानम् | आयुः प्राणः | ज्योतिर्गौः |
| ५ | प्रज्ञानम् | यशः प्राणः | रेतः–श्रद्धा |
| ६ | मनोमयः प्राज्ञात्मा | प्राणमयस्तैजसात्मा | वाङ्मयो वैश्वानरात्मा |
| ७ | मनः | प्राणः | वाक् |

इत्येतान् गर्भे भूकृत्वा-आत्मसत्याग्नि-चक्षुषपुरुष - साम्बसदाशिवभावानुगतः-आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा बुद्धियोगात्मके भक्तियोगानुष्ठानेप्रधानम्

**४**

**भूतात्मा-भूतात्मा**

भक्तियोगात्मकः–

**बुद्धियोगः (४)**

**प्रकारान्तरेण—**

————————*

(१)–ब्रह्म-देव-भूत-सत्याग्नि-विज्ञानायुःप्राणज्योतिर्गौ--प्रज्ञानयशःप्राण--रेतःश्रद्धा---अन्तर्य्यामिऋतसत्यशरीरगुहा–महत्सौम्यप्राण-इड्वर्क भोग-प्राज्ञतैजस–वैश्वानरगर्भितः–आत्मसत्याग्नि–चाक्षुषपुरुष–साम्बसदाशिव–परोरजा-सत्त्वभावानुगतः–

(४)–आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा—**बुद्धियोगात्मक-भक्तियोगानुष्ठाता १**

————————*

(२)–आत्मदेवभूतसत्याग्नि–चाक्षुषपुरुषायुःप्राणज्योतिर्गौ-साम्बसदाशिवयशःप्राणरेतःश्रद्धा–-परोरजा–ऋतसत्य–शरीरगुहा–सत्त्वसौम्यप्राण–इड्वर्क भोग–भूततैजसवैश्वानरगर्भितः–ब्रह्मसत्याग्नि–विज्ञान–प्रज्ञान–अन्तर्य्यामि-महद्भावानुगतः–

(३)–मनोमयः प्राज्ञात्मा–**ज्ञानयोगात्मक–भक्तियोगानुष्ठाता २**

————————*

(३)–आत्मब्रह्मभूतसत्याग्नि—चाक्षुषपुरुषविज्ञानज्योतिर्गौ—साम्बसदाशिवप्रज्ञानरेतःश्रद्धा—परोरजा—अन्तर्य्यामि–शरीरगुहा–सत्त्वमहदिड्वर्क भोग–भूतप्राज्ञतैजसगर्भितः–देवसत्याग्नि–आयुःप्राण–यशःप्राण-ऋतसत्य–सौम्य-प्राणभावानुगतः-

(२,–प्राणमयस्तैजसात्मा–**भक्तियोगात्मक--भक्तियोगानुष्ठाता ३**

————————*

(४)–आत्मब्रह्मदेवसत्याग्नि–चाक्षुषपुरुषविज्ञानायुःप्राण–साम्बसदाशिवप्रज्ञानयशःप्राण–परोरजा–अन्तर्य्यामि–ऋतसत्यसत्त्वमहत्सौम्यप्राण–भूतप्राज्ञतैजसगर्भितः–भूतसत्याग्नि–ज्योतिर्गौ–रेतःश्रद्धा–शरीरगुहा–इड्वर्क–भोगभावानुगतः–

(१)–वाङ्मयो वैश्वानरात्मा–**कर्म्मयोगात्मक–भक्तियोगानुष्ठाता ४**

————————*

——*——

(१)–आत्मब्रह्मणि अभिन्नभावेनात्मसमर्पणम्–-तदनुगता सत्त्वोपजीविनः– आत्मवादिनः (परिचारकाः)
(२)–सगुणब्रह्मणि -अध्यात्मसमर्पणम्———तदनुगता महदुपजीविनः– सगुणब्रह्मवादिनः (भक्ताः)
(३)–आधिदैविकप्राणदेवानुगमनम् ———तदनुगताः सौम्यप्राणोपजीविनः– देववादिनः (प्रपन्नाः)
(४)–आधिभौतिकवृक्ष-प्रतिमाभावानामुपासनम्-तदनुगता इड्वर्क भोगजीविनः——भूतवादिनः (उपासकाः)

——*——

## सैषा अव्यक्तात्मगर्भितमहानात्मानुगता भूतात्मनो भक्तियोगचतुष्टयी–द्वितीया—

(१) अन्तमुर्खाः——विशुद्धसात्त्विकाः—आत्मनिष्ठाः—-बुद्धियोगिनो उपासकाः (उपासना)
(२) अन्तमुर्खाः——सत्त्वरजोऽनुरक्ताः–-सगुणब्रह्मनिष्ठाः–ज्ञानयोगिनः प्रपन्नाः (प्रपत्तिः)
(३) अन्तर्बहिर्मुखाः–-रजस्तमोऽनुरक्ताः–देवनिष्ठाः——भक्तियोगिनो भक्ताः (भक्तिः)
(४) बहिर्मुखाः——तमोऽनुरक्ताः——भूतनिष्ठाः——कर्म्मयोगिनोऽर्चकाः (परिचर्य्या)

——*——

अव्यक्तात्मगर्भितमहानात्मानुगता योगचतुष्टयी--

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अग्न्यात्मपर्वाणि | विज्ञानात्मपर्वाणि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि | अव्यक्तात्मपर्वाणि | महानात्मपर्वाणि | भूतात्मपर्वाणि | |
| (१) आत्मसत्याग्निः— | चाक्षुषपुरुषः— | साम्बसदाशिवः— | परोरजाः— | सत्त्वम्— | भूतात्मा— | उपासकः (परात्परानुगतः) |
| (२) ब्रह्मसत्याग्निः— | विज्ञानम्— | प्रज्ञानम्— | अन्तर्य्यामी— | महान्— | प्राज्ञात्मा— | प्रपन्नः (अव्ययानुगतः) |
| (३) देवसत्याग्निः— | आयुःप्राणः— | यशःप्राणः— | ऋतसत्ये— | सौम्यप्राणः— | तैजसात्मा— | भक्तः (अक्षरानुगत.) |
| (४) भूतसत्याग्निः— | ज्योतिर्गौः— | रेतःश्रद्धा— | शरीरगुहा— | इद्दूर्के भोगाः— | वैश्वानरात्मा— | परिचारकः (आत्मक्षरानुगतः) |



[१]-चाक्षुषपुरुषसम्परिष्वक्तः-साम्बसदाशिवानुगतः--परोरजागर्भितसत्त्वप्रधानो भूतात्मा-भूतात्मा--आत्मा [ बुद्धियोगात्मकभक्तियोगप्रतिष्ठाभूमिः ]

[२]-विज्ञानसम्परिष्वक्तः-प्रज्ञानानुगत--अन्तर्य्यामिगर्भितमहत्प्रधानो भूतात्मा-प्राज्ञात्मा--कारणशरीरम् [ ज्ञानयोगात्मकभक्तियोगप्रतिष्ठाभूमिः ]

[३]-आयुःप्राणसम्परिष्वक्तः-यशः-प्राणानुगतः-ऋतसत्यगर्भितसौम्यप्राणप्रधानो भूतात्मा-तैजसात्मा-सूक्ष्मशरीरम् [भक्तियोगात्मकभक्तियोगप्रतिष्ठाभूमिः

[४]-ज्योतिर्गौःसम्परिष्वक्तः-रेतः-शरीरगुहागर्भित-इद्दूर्के भोगप्रधानो भूतात्मा-वैश्वानरात्मा--स्थूलशरीरम् [ कर्म्मयोगात्मकभक्तियोगप्रतिष्ठाभूमिः ]

---*---

# ❀-ज्ञानयोगात्मिका ज्ञानयोगचतुष्टयी तृतीया

## ३५-जीवानुगत षोडशीपुरुष, और ज्ञानयोगचतुष्टयी—

अब क्रमप्राप्त तीसरी ज्ञानयोगचतुष्टयी का स्वरूपविश्लेषण पाठकों के समक्ष उपस्थित किया जाता है। बतलाया गया है कि, जीवात्मानुगत गूढोत्मा ( जीवानुगत षोडशीपुरुष ) के आधार पर ज्ञानयोग प्रतिष्ठित है। योगानुष्ठाता वही पाठकों का सुपरिचित 'भूतात्मा' है, जिसके परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर-भावों से अनुगत भूतात्मा-प्राज्ञात्मा-तैजसात्मा-वैश्वानरात्मा-ये चार पर्व बतलाए गए हैं। भक्तियोगानुष्ठान में भूतात्मा जहाँ विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाले अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा का अनुगामी बना रहता है, वहाँ प्रस्तुत ज्ञानयोगानुष्ठान में यह भूतात्मा विज्ञान-प्रज्ञान-अव्यक्त-महान्-इन चारों आत्माओं को स्वयोगमाया के गर्भ में भुक्त रखने वाले योगमायी जीवानुगत-षोडशीपुरुष का अनुगामी बना रहता है। भूतात्मा की इस जीवषोडशीपुरुषानुगति का ही नाम 'ज्ञानयोग' है, जिसके षोडशी-पर्व भेद से भक्तियोगवत् चार विवर्त्त हो जाते हैं। उन्हीं का क्रमशः उदाहरणपूर्वक स्पष्टीकरण किया जा रहा है।

## ३६-ज्ञानयोगाधिष्ठात्री आत्मचतुष्टयी—

जैवगूढोत्मा के आत्मक्षरानुगत आत्मक्षर पर्व को मूल (साध्य) बना कर अग्न्यात्मा के आत्मक्षरानुगत भूतसत्याग्नि, विज्ञानात्मा के आत्मक्षरानुगत ज्योतिर्गौः, प्रज्ञानात्मा के आत्मक्षरानुगत रेतः श्रद्धा, अव्यक्तात्मा के आत्मक्षरानुगत शरीरगुहा, महानात्मा के आत्मक्षरानुगत इडूर्क् भोग, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने आत्मक्षरप्रधान वाङ्मय वैश्वानर भाग से जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में 'वित्ति' नाम से व्यवहृत हुआ है। इन्द्रियातीत अलौकिक परोक्ष ज्ञान से वञ्चित सामान्य लौकिक प्रत्यक्ष-ऐन्द्रियकज्ञान के अनुगामी मनुष्यों का ज्ञानात्मक कर्म्म ही 'वित्ति' कहलाया है। लोकज्ञानकुशल, ऐन्द्रियक प्रत्यक्षज्ञानपरायण लौकिक पुरुष ही इस वित्तिलक्षण ज्ञानयोग के अधिकारी मानें गए हैं। स्थिति का यों स्पष्टीकरण किया जा सकता है कि, ज्ञेयतत्त्व गूढोत्मा के चातुर्विध्य से चार भागों में विभक्त है। गूढोत्मा का आत्मक्षरभाग प्रथम ज्ञेय है। इस ज्ञेय से आत्मक्षरात्मक वाङ्मय क्षर-भौतिकप्रपञ्च अनुगृहीत रहता है। क्षरात्मक समस्त भौतिक ज्ञान का मूलकोष यही आत्मक्षरलक्षण ज्ञान है। इसे आत्मसात् कर लेना हीं 'वित्ति' लक्षण ज्ञानयोग है, जिसे भूतप्रधानता से हम ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग कह सकते हैं। गूढोत्मा का अक्षरभाग द्वितीय ज्ञेय है। इस ज्ञेय से अक्षरात्मक प्राणप्रपञ्च अनुगृहीत रहता है। अक्षरात्मक समस्त प्राणविवर्त्त का मूलकोष यही अक्षरलक्षण ज्ञान है। इसे ही विज्ञानभाषा में 'नियति' कहा गया है। इसे आत्मसात् कर लेना हीं 'नियति' लक्षण ज्ञानयोग है, जिसे आधिदैविक प्राण के समन्वय से हम ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग कह सकते हैं। गूढोत्मा का अव्ययभाग तृतीय ज्ञेय है। इस ज्ञेय से अव्ययात्मक मनःप्रपञ्च अनुगृहीत रहता है। अव्ययात्मक समस्त मनोविवर्त्त का मूलकोष यही अव्ययलक्षण ज्ञान है। इसे ही विज्ञानभाषा में 'अनुभूति' कहा गया है। इसे आत्मसात् कर लेना हीं 'अनुभूति' लक्षण ज्ञानयोग है, जिसे विशुद्ध ज्ञानप्रधानता से ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग कहा जा सकता है। गूढोत्मा का परात्परभाग (योगमायावच्छिन्न सीमित परात्परभाग) अज्ञेयात्मक चतुर्थ ज्ञेय है। इस ज्ञेय से परात्परात्मक आनन्दविज्ञानअन्तर्मनोमय अन्तर्जगत् अनुगृहीत रहता है। समस्त अन्तर्ज्ञानों का मूलकोष यही परात्परलक्षण ज्ञान है, जो सर्वत्र समरूप से प्रतिष्ठित रहता हुआ 'समब्रह्म' नाम से व्यवहृत हुआ

है। इसे ही विज्ञानभाषा में 'विभूति' नाम से व्यवहृत किया गया है। इसे आत्मसात् कर लेना हीं विभूति-लक्षण ज्ञानयोग है, जिसे सर्वसमन्वयदृष्टि से ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग कहा जा सकता है।

## ३७–'वित्ति'–भावानुगत वाङ्मय ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग—

(१) इसप्रकार गूढोत्मा के परात्पर–अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर–पर्वों से सम्बद्ध 'विभूति, अनुभूति, नियति, वित्ति' भेद से तदनुगत ज्ञानयोग क्रमशः 'बुद्धि–ज्ञान–भक्ति–कर्म्म', इन चार योगों में विभक्त हो जाता है। बाह्यदृष्टि से सम्बद्ध ज्ञान–विज्ञानात्मक जितनें भी लौकिक ज्ञान हैं, उनमें आसक्त रहना हीं ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोगानुष्ठान है। विश्व के उस मानव वर्ग को, जो शिल्प–कला–वाणिज्य–प्रत्यक्षदृष्ट ग्रह–नक्षत्र–पञ्चमहाभूत आदि आदि भौतिक अन्वेषण कर्म्मों में रत रहता है, अन्वेषण के द्वारा तदात्मक 'वित्ति' लक्षण भौतिक ज्ञान सम्पादन करता रहता है, हम ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग का अनुगामी कहेंगे। इस ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग का आधार भक्तियोगात्मक कर्म्मयोग की भाँति लौकिक कामनाएँ हीं बनीं रहतीं हैं। गूढोत्मा के वित्ति–लक्षण आत्मक्षरपर्व पर प्रतिष्ठित, भूतसत्याग्नि–ज्योतिर्गौः–रेतः–श्रद्धा–पर्वगर्भित शरीरगुहा–इड्र्क्भोगपर्वों के द्वारा संसाधित, ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग, तथा तथाविध कर्म्मयोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'वाङ्मय अर्थयोग'** कहा जा सकता है, जो भक्तियोगात्मक कर्म्मयोग से अंशतः समतुलित हैं।

## ३८–'नियति'–भावानुगत प्राणमय ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग—

(२) अक्षरात्मा भक्तियोग की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। अतएव तदनुगत ज्ञानयोग को अवश्य ही ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग कहा जा सकता है। गूढोत्मा के अक्षरानुगत अक्षर पर्व को मूल बना कर अग्न्यात्मा के अक्षरानुगत देवसत्याग्नि, विज्ञानात्मा के अक्षरानुगत आयुःप्राण, प्रज्ञानात्मा के अक्षरानुगत यशःप्राण, अव्यक्तात्मा के अक्षरानुगत ऋतसत्यसूत्र, महानात्मा के अक्षरानुगत सौम्यप्राण, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने अक्षरप्रधान प्राणमय तैजसभाग से जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में **'नियति'** कहलाया है। उपनिषदों नें अक्षरज्ञान को 'शास्ता' बतलाते हुए यह स्पष्ट किया है कि, सम्पूर्ण चराचर प्रपञ्च अक्षर के शासनदण्ड से ही स्व–स्व नियत कर्म्म में आरूढ है। तत्तत्पदार्थों का नियत धर्म्माचरण ही तत्तत्पदार्थों की 'नियति' है। प्राकृतिक–परोक्ष–अव्याहतगतिलक्षण–सनातन नियम ही नियति है। यच्चयावत् पदार्थ अक्षर के इस नियति-ज्ञान से ही सञ्चालित हैं। इसी के लिए-**'भीषास्माद्वातःपवते भीषोदेति सूर्य्यः'**(तैत्ति० २।७।) इत्यादि सिद्धान्त स्थापित हुए हैं। इसी नियतिर्विज्ञान को 'प्राणविज्ञान' 'देवताविज्ञान' आदि नामों से व्यवहृत किया गया है, जिसका एकमात्र भारतीय वैदिकविज्ञान से ही सम्बन्ध है। परोक्षदृष्टिसापेक्ष इस प्राणविज्ञान (तत्त्वविज्ञान) में रत रहने वाला मानवसमाज ही ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग का अनुगामी कहलाया है। जो विद्वान् ब्रह्मचर्य्य–तपः–सत्य–वेदानुपालन–श्रद्धा–एवं उपनिषदादि वेदोक्त साधनों के द्वारा मनोवाक्कायशुद्धि-पूर्वक तत्त्वविज्ञानान्वेषण में प्रवृत्त रहते हैं, वे ही इस ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग के अनुयायी मानें गए हैं। गूढोत्मा के 'नियति' लक्षण अक्षरपर्व पर प्रतिष्ठित, देवसत्याग्नि, आयुःप्राण, यशःप्राण, ऋतसत्य, सौम्य–प्राणपर्वों के द्वारा संसाधित, ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग, तथा तथाविध भक्तियोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूप-विश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'प्राणमय क्रियायोग'** कहा जा सकता है, जो भक्तियोगात्मक भक्तियोग से अंशतः समतुलित है।

## ३९-'अनुभूति'-भावानुगत मनोमय ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग—

(३)-अव्ययात्मा को ज्ञानयोग का मूलस्तम्भ माना गया है। अतएव तदनुगत ज्ञानयोग को 'ज्ञानयोग' कहने में कोई आपत्ति नहीं की जासकती। गूढोत्मा के अव्ययानुगत अव्यय पर्व को मूल बना कर, अग्न्यात्मा के अव्ययानुगत ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञानात्मा के अव्ययानुगत विज्ञान, प्रज्ञानात्मा के अव्ययानुगत प्रज्ञान, अव्यक्तात्मा के अव्ययानुगत अन्तर्य्यामी, महानात्मा के अव्ययानुगत महान्, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने अव्ययप्रधान मनोमय प्राज्ञ भाग से जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में **'अनुभूति'** कहलाया है। जिस प्रकार शब्दावच्छिन्न ज्ञान 'वेद' नाम से, विषयावच्छिन्न ज्ञान 'ब्रह्म' नाम से व्यवहृत हुआ है, एवमेव संस्कारावच्छिन्न ज्ञान 'विद्या' नाम से व्यवहृत हुआ है। एक ही ज्ञान के सोपाधिक विवर्त्त वेद-ब्रह्म-विद्या कहलाए हैं। विषयावच्छिन्न 'ब्रह्म' नापक ज्ञान का आत्मक्षर से सम्बन्ध है, शब्दावच्छिन्न 'वेद' नामक ज्ञान का अक्षर से सम्बन्ध है, एवं संस्कारावच्छिन्न 'विद्या' नामक ज्ञान का 'अव्यय' से सम्बन्ध है। अतएव अव्ययपुरुष विद्याप्रधान माना गया है। संस्कारग्रहणयोग्यता अव्ययमन में हीं मानी गई है। संस्कार का ही नाम अनुभूति, किंवा अनुभव है। इसी को दार्शनिक भाषा में **'अनुभवाहितसंस्कार'** कहा गया है। विषयात्मक 'ब्रह्म' लक्षण ज्ञान का जहाँ आत्मक्षरानुगत कर्म्मयोगात्मक ज्ञानयोग से सम्बन्ध है, 'वेद' लक्षण ज्ञान का अक्षरानुगत-भक्तियोगात्मक ज्ञानयोग से सम्बन्ध है, वहाँ 'विद्या' लक्षण, संस्कारात्मक-अनुभूतिरूप-ज्ञान का अव्ययानुगत ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग से सम्बन्ध माना गया है। ब्रह्मात्मक ज्ञान, वेदात्मक ज्ञान, दोनों नानाभावापन्न हैं, विद्यात्मक ज्ञान अद्वैतप्रतिच्छाया से विभूषित है, क्योंकि अव्ययपुरुष अद्वैतमूर्त्ति परात्पर के सन्निकट रहता है। आध्यात्मिक ज्ञानानुभूति में रत रहने वाले, सर्वत्र आत्मानुभव करने वाले दिव्यज्ञानानुगामी ज्ञानियों की अनुभवाहितज्ञानचर्वणा ही ज्ञानात्मक ज्ञानयोग है। गूढोत्मा के 'अनुभूति' लक्षण अव्ययपर्व पर प्रतिष्ठित,-ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञान, प्रज्ञान, अन्तर्य्यामी, महान्-इन पर्वों के द्वारा संसाधित, ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग का, एवं तथाविध ज्ञानयोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है। इसी को आत्मकलादृष्टि से **'मनोमय-ज्ञानयोग'** कहा जासकता है, जो भक्तियोगात्मक ज्ञानयोग से अंशतः समतुलित है।

## ४०-'विभूति'-भावानुगत सर्वमय ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग—

(४)-परात्परतत्त्व बुद्धियोग की प्रतिष्ठा माना गया है। अतएव तदनुगत ज्ञानयोग को अवश्य ही 'बुद्धियोग' नाम से व्यवहृत किया जासकता है। गूढोत्मा के परात्परतत्त्वानुगत परात्पर पर्व को आधार बना कर, अग्न्यात्मा के परात्परानुगत आत्मसत्याग्नि, विज्ञानात्मा के परात्परानुगत परोरजा, महानात्मा के परात्परानुगत सत्त्व, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने परात्परप्रधान आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मभाग से जो कर्म्म करता है, वही विज्ञानभाषा में-**'विभूति'** नाम से व्यवहृत हुआ है। **'एकं वा इदं वि बभूव सर्वम्'** इत्यादि मन्त्रवर्णानुसार सम्पूर्ण चराचर प्रपञ्च सञ्चरप्रक्रिया के द्वारा उस एक तत्त्व का ही वैभव है। वह एक तत्त्व वही परात्पर ब्रह्म है, जो माया-कला-गुण-विकार-अञ्जन-आवरणादि परिग्रहों के द्वारा सोपाधिक बनता हुआ परात्पर-षोडशी-सगुण-सत्व-यज्ञ-विराट्-विश्वादि विवर्त्तभावों में परिणत हो रहा है। एक ही तत्त्व स्वविभूति के द्वारा अनेक रूपों में परिणत हो रहा है। तत्त्वतः-सब कुछ वही है, वही सब कुछ बना है। सृष्टिदशा में वही नानाभावापन्न है, प्रतिसृष्टिदशा में वही अपने स्वाभाविक विभूतिभाव में परिणत है। **'ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्'** ही उसकी प्रातिस्विक विभूति है। परिच्छेदरूपा भूतिदृष्टि से जहाँ वह नानाभावापन्न है, वहाँ अपरिच्छि-

ऋरूपा विभूतिदृष्टि से वह एकभावापन्न है, और यही परात्परतत्त्व के विभूतिलक्षण ज्ञान का स्वरूपविश्ले-
षण है। ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग के अभ्यासी क्रमिक अभ्यासद्वारा जब इस व्यापक विभूतिज्ञान के अनुयायी
बनते हुए-'सर्वं खल्विदं ब्रह्म'-भावना को चरितार्थ बना लेते हैं, तो उस दशा में उनका अव्ययानुगत ज्ञान-
योगात्मक ज्ञानयोग परात्परानुगत ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोगस्वरूप में परिणत हो जाता है। साध्यावस्थापन्न
ज्ञानयोगियों का सिद्धावस्था में पहुँच जाना ही इनका ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोगानुष्ठान है। गूढोत्मा के 'विभूति'-
लक्षण परात्पर पर्व पर प्रतिष्ठित, आत्मसत्याग्नि, चाक्षुषपुरुष, साम्बसदाशिव, परोरजा, सत्त्व, इन पर्वों के द्वारा
संसाधित ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग का, एवं तथाविध बुद्धियोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है। इसी
को आत्मकलादृष्टि से **'आनन्दविज्ञानमनोमय अध्यात्मयोग'** कहा जासकता है, जो भक्त्यात्मक बुद्धियोग से
अंशतः समतुलित है।

ज्ञानयोगात्मक जिन चारों योगों का अब तक क्रमिक विश्लेषण हुआ है, उनमें यद्यपि कर्म्मयोगवत्
न तो संकुचित स्वार्थ है, नाहीं भक्तियोगवत् सामान्य स्वार्थ है, तथापि इन्हें भी स्वार्थ-मर्य्यादा से एकान्ततः
पृथक् नहीं किया जासकता, फिर वह स्वार्थ परमार्थभावापन्न ही क्यों न हों। कारण स्पष्ट है। भूतासक्ति-
भूतप्रलोभन न सही, आत्मोद्धारकामना इस ज्ञानयोगचतुष्टयी में भी सुरक्षित है। कामभावसमावेश के अति-
रिक्त ज्ञानयोगात्मक इन चारों हीं योगों में कर्म्म-भक्तियोग-चतुष्टयी की भाँति लोकसंग्रह का अभाव भी
सुरक्षित है। वित्तिलक्षण ज्ञान, नियतिलक्षण ज्ञान, अनुभूतिलक्षण ज्ञान, एवं विभूतिलक्षण ज्ञान, चारों से
प्रधानतः योगानुष्ठानकर्त्ता की वैय्यक्तिक अध्यात्मसंस्था का ही उपकार होता है, जिसके मूल में कामभाव
निहित है। फलतः भक्तियोगचतुष्टयी की भाँति इस ज्ञानयोगचतुष्टयी की उपयोगिता के सम्बन्ध में भी मौन-
भाव ही श्रेयःपन्था प्रतीत होरहा है। भक्तियोगचतुष्टयी-निरूपण में यह स्पष्ट कर दिया गया है कि, पूर्व पूर्व
योगचतुष्टयी के साध्य उत्तर--उत्तर योगचतुष्टयी में साधन बन जाते हैं। इस दृष्टि से प्रकृत की ज्ञानयोगचतुष्टयी
में इससे पहिले की भक्तियोगचतुष्टयी में साध्य बने हुए अव्यक्तात्म-महानात्मपर्व साधन बन जाते हैं, जैसा
कि निम्नलिखित विश्लेषण से स्पष्ट है।

## ४१--ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग के साधन--साधक--साध्य--भाव —

(१)-ज्ञानात्मक कर्म्मयोग में साधनभूत अग्न्यात्मा के परात्पर-अव्यय-आत्मक्षरभाग से सम्बद्ध
आत्मसत्याग्नि, ब्रह्मसत्याग्नि, देवसत्याग्नि-ये तीनों पर्व, विज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, आयुःप्राण-ये
तीनों पर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, यशःप्राण-ये तीनों पर्व, अव्यक्तात्मा के परोरजा, अन्तर्य्यामी,
ऋतसत्य-ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, मनोमय प्राज्ञात्मा,
प्राणमय तैजसात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा के तीनों उन्मुग्ध-
पर्व साधनभूत अग्न्यात्मा के चौथे उद्बुद्ध भूतसत्याग्नि नामक पर्व में, विज्ञानात्मा के तीनों पर्व चौथे उद्बुद्ध
ज्योतिर्गौ नामक पर्व में, प्रज्ञानात्मा के तीनों पर्व चौथे उद्बुद्ध रेतःश्रद्धा नामक पर्व में, अव्यक्तात्मा के तीनों
पर्व चौथे उद्बुद्ध शरीरगुहापर्व में, महानात्मा के तीनों पर्व चौथे उद्बुद्ध इड्रूर्क्भोग नामक पर्व में, साध्यभूत
गूढोत्मा के तीनों पर्व चौथे उद्बुद्ध आत्मक्षर नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों पर्व चौथे
उद्बुद्ध वाङ्मय वैश्वानरात्मा नामक पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## ४२-ज्ञानयोगात्मक भक्तियोग के साधन-साधक-साध्य-भाव—

(२)-ज्ञानात्मक भक्तियोग में साधनभूत अग्न्यात्मा के परात्पर-अव्यय-आत्मक्षर भाग से सम्बद्ध आत्मसत्याग्नि, ब्रह्मसत्याग्नि, भूतसत्याग्निपर्व, विज्ञानात्मा के चाक्षुषपुरुष, विज्ञान, ज्योतिर्गौःपर्व, प्रज्ञानात्मा के साम्बसदाशिव, प्रज्ञान, रेतः-श्रद्धापर्व, अव्यक्तात्मा के परोरजा, अन्तर्य्यामी, शरीरगुहापर्व, महानात्मा के सत्त्व, महान्, इडूर्क् भोग पर्व, साध्यभूत गूढोत्मा के परात्पर अव्यय, आत्मक्षरपर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के भूतात्मा, प्राज्ञ, वैश्वानरपर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधनभूत अग्न्यात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, अव्यक्तात्मा, महानात्मा के, साध्यभूत गूढोत्मा के, साधकभूत भूतात्मा के तीनों उन्मुग्धपर्व क्रमशः साधनभूत अग्न्यात्मा के देवसत्याग्नि, विज्ञान के आयुःप्राण, प्रज्ञान के यशःप्राणं, अव्यक्त के ऋतसत्य, महान् के सौम्यप्राण नामक चौथे उद्बुद्ध पर्वों में, साध्यभूत गूढोत्मा के तीनों पर्व साध्यभूत गूढोत्मा के चौथे उद्-बुद्ध अक्षर नामक पर्व में, एवं साधकभूत भूतात्मा के तीनों पर्व भूतात्मा के चौथे उद्बुद्ध प्राणमय तैजसात्म-पर्व में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## ४३-ज्ञानयोगात्मक ज्ञानयोग के साधन-साधक-साध्य-भाव—

(३)-ज्ञानात्मक ज्ञानोग में साधनभूत अग्न्यात्मा-विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मा-अव्यक्तात्मा-महानात्मा, साध्यभूत गूढोत्मा, साधकभूत भूतात्मा के क्रमशः परात्पर-अक्षर-आत्मक्षरभाग से सम्बद्ध आत्मसत्याग्नि-देवसत्याग्नि-भूतसत्याग्नि, चाक्षुषपुरुष-आयुःप्राण-ज्योतिर्गौः, साम्बसदाशिव-यशःप्राण-रेतःश्रद्धा, परोरजा-ऋतसत्य-शरीरगुहा, सत्त्वसौम्यप्राण-इडूर्क् भोग, परात्पर-अक्षर-आत्मक्षर, भूतात्मा-तैजसात्मा-वैश्वानरात्मा ये तीन तीन पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। साधन-साध्य-साधक-भूत इन आत्माओं के उन्मुग्ध त्रिक इन सबके चौथे उद्बुद्ध-ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञान, प्रज्ञान, अन्तर्य्यामी, महान्, अव्यय, मनोमय प्राज्ञात्मा, इन पर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं।

## ४४-ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग के साधन-साधक-साध्य-भाव—

(४)-ज्ञानात्मक बुद्धियोग में उक्त आत्माओं के क्रमशः ब्रह्मसत्याग्नि-देवसत्याग्नि-भूतसत्याग्नि,-विज्ञान-आयुःप्राण-ज्योतिर्गौः,-प्रज्ञान-यशःप्राण-रेतःश्रद्धा,-अन्तर्य्यामी-ऋतसत्य-शरीरगुहा,-महान्-सौम्य-प्राण-इडूर्क् भोग, अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर, एवं प्राज्ञ-तैजस-वैश्वानर, ये त्रिक उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। ये सब त्रिक शेष चौथे उद्बुद्ध आत्मसत्याग्नि, चाक्षुषपुरुष, साम्बसदाशिव, परोरजा, सत्त्व, परात्पर, आनन्दविज्ञानमनोमय भूतात्मा, इन पर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं। आगे के परिलेखों से यह उन्मुग्ध-उद्बुद्ध आत्मपर्वपरम्परा भलीभाँति व्यक्त हो रही है।

प्रकारान्तरेण—

———— *

(१)–ब्रह्म-देव-भूत-सत्याग्नि, -विज्ञानायुःप्राणज्योतिर्गौ, -प्रज्ञानयशःप्राणरेतःश्रद्धा,—अन्तर्य्यामिऋतसत्यशरीरगुहा,–महत्सौम्यप्राण-इडूर्क भोग–अव्ययाक्षरात्मक्षर-प्राज्ञतैजसवैश्वानरगर्भितः-आत्मसत्याग्नि, चाक्षुषपुरुष, साम्बसदाशिव–परोरजा, सत्त्व, परात्पर–भावानुगतः–

(४)–आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा—**बुद्धियोगात्मक–ज्ञानयोगानुष्ठाता १**

———— *

(२)–आत्मदेवभूतसत्याग्नि,–चाक्षुषपुरुषायुःप्राणज्योतिर्गौ,–साम्बसदाशिवयशःप्राणरेतःश्रद्धा,–परोरजाऋतसत्य–शरीरगुहा,-सत्त्वसौम्यप्राण-इडूर्क भोग-परात्पराक्षरात्मक्षर-भूतात्मतैजसवैश्वानरगर्भितः–ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञान, *प्रज्ञान, अन्तर्य्यामि, महत्, अव्यय-भावानुगतः–*

(३)–मनोमयः प्राज्ञात्मा–**ज्ञानयोगात्मक–ज्ञानयोगानुष्ठाता २**

———— *

(३)–आत्मब्रह्मभूतसत्याग्नि,–चाक्षुषपुरुषविज्ञानज्योतिर्गौ,–साम्बसदाशिवप्रज्ञानरेतःश्रद्धा,–परोरजा–अन्तर्य्यामि–शरीरगुहा,–सत्त्वमहदिडूर्क भोग–परात्पराव्ययात्मक्षर–भूतप्राज्ञवैश्वानरगर्भितः–देवसत्याग्नि, आयुःप्राण, यशःप्राण, ऋतसत्व, सौम्यप्राण, अक्षरभावानुगतः–

(२)–प्राणमयस्तैजसात्मा–**भक्तियोगात्मक–ज्ञानयोगाधिष्ठाता ३**

———— *

(४)–आत्मब्रह्मदेवसत्याग्नि,–चाक्षुषपुरुषविज्ञानायुःप्राण,–साम्बसदाशिवप्रज्ञानयशःप्राण,–परोरजा–अन्तर्य्यामि–ऋतसत्य,–सत्त्वमहत्सौम्यप्राण–परात्पराव्ययाक्षर–भूतप्राज्ञतैजसगर्भितः–भूतसत्याग्नि, ज्योतिर्गौ, रेतःश्रद्धा, शरीरगुहा, इडूर्क भोग, आत्मक्षरभावानुगतः–

(१)–वाङ्मयो वैश्वानरात्मा–**कर्म्मयोगात्मक–ज्ञानयोगाधिष्ठाता ४**

———— *

——*——

(१)–परात्परानुगते–विभूतिज्ञाने—आत्मसमर्पणम्—तदनुगताः-परात्परोपजीविनो—ब्रह्मवादिनः (बुद्धियोगिनः)

(२)–अव्ययानुगते–अनुभूतिज्ञाने–आत्मसमर्पणम्—तदनुगताः-अव्ययोपजीविनः—आत्मवादिनः (ज्ञानयोगिनः)

(३)–अक्षरानुगते–नियतिज्ञाने—आत्मसमर्पणम्–तदनुगताः-अक्षरोपजीविनः-नित्यविज्ञानवादिनः-(भक्तियोगिनः)

(४)–आत्मक्षरानुगते-वित्तिज्ञाने–आत्मसमर्पणम्–तदनुगताः–क्षरोपजीविनः-क्षणिकविज्ञानवादिनः- (कर्म्मयोगिनः)

——*——

## सैषा–जीवानुगतगूढोत्मानुगता भूतात्मनो ज्ञानयोगचतुष्टयी तृतीया—

(१) अन्तर्मुखाः——विशुद्धसात्त्विकाः—ब्रह्मनिष्ठाः———बुद्धियोगिनः–विभूतिपरायणाः (विभूतिः)

(२) अन्तर्मुखाः——सत्त्वरजोऽनुरक्ताः—आत्मनिष्ठाः———ज्ञानयोगिनोऽनुभूतिपरायणाः (अनुभूतिः)

(३) अन्तर्बहिर्मुखाः–रजस्तमोऽनुरक्ताः–नित्यविज्ञाननिष्ठाः—भक्तियोगिनः-नियतिपरायणाः (नियतिः)

(४) बहिर्मुखाः——तमोऽनुरक्ताः——क्षणिकविज्ञाननिष्ठाः-कर्म्मयोगिनः–वित्तिपरायणाः (वित्तिः)

——*——

जीवानुगतगूढोत्मानुगता योगचतुष्टयी--

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अग्न्यात्मपर्वाणि | विज्ञानात्मपर्वाणि | प्रज्ञानात्मपर्वाणि | अव्यक्तात्मपर्वाणि | महानात्मपर्वाणि | गूढोत्मपर्वाणि | भूतात्मपर्वाणि |
| (१) आत्मसत्याग्निः— | चाक्षुषपुरुषः— | साम्बसदाशिवः— | परोरजाः— | सत्त्वम्— | परात्परः— | भूतात्मा—विभूतिमान् (परात्परानुगतः) |
| (२) ब्रह्मसत्याग्निः— | विज्ञानम्— | प्रज्ञानम्— | अन्तर्य्यामी— | महान्— | अव्ययः— | प्राज्ञात्मा—सत्त्वान्वेषकः (अव्ययानुगतः) |
| (३) देवसत्याग्निः— | आयुःप्राणः— | यशःप्राणः— | ऋतसत्ये— | सौम्यप्राणः— | अक्षरः— | तैजसात्मा—तत्त्वान्वेषकः (अक्षरानुगतः) |
| (४) भूतसत्याग्निः— | ज्योतिर्गौः— | रेतःश्रद्धा— | शरीरगुहा— | इङ्कर्क्भोगाः— | आत्मक्षरः— | वैश्वानरात्मा-एवंवित् (आत्मक्षरानुगतः) |



[१]–चाक्षुषपुरुषसम्परिष्वक्तः-साम्बसदाशिवानुगतः--परोरजागर्भितसत्त्वयुक्तः परात्परप्रधानो भूतात्मा–भूतात्मा—आत्मा [ बुद्धियोगात्मकज्ञानयोगप्रतिष्ठाभूमिः ]

[२]–विज्ञानसम्परिष्वक्तः-प्रज्ञानानुगतः-—अन्तर्य्यामिगर्भितमहद्युक्तः अव्ययप्रधानो भूतात्मा–प्राज्ञात्मा—कारणशरीरम् [ ज्ञानयोगात्मकज्ञानयोगप्रतिष्ठाभूमिः ]

[३]–आयुःप्राणसम्परिष्वक्तः-यशः-प्राणानुगतः-ऋतसत्यगर्भितसौम्यप्राणयुक्तः अक्षरप्रधानो भूतात्मा तैजसात्मा-सूक्ष्मशरीरम् [भक्तियोगात्मकज्ञानयोगप्रतिष्ठाभूमिः]

[४]–ज्योतिर्गौःसम्परिष्वक्तः-रेतःश्रद्धानुगतः–शरीरगुहागर्भित-इङ्कर्क्भोगयुक्तः आत्मक्षरप्रधानो भूतात्मा–वैश्वानरात्मा—स्थूलशरीरम् [ कर्म्मयोगात्मकज्ञानयोग-प्रतिष्ठाभूमिः ]

## ❀-बुद्धियोगात्मिका बुद्धियोगचतुष्टयी चतुर्थी

### ४५-लोकप्रचलिता योगत्रयी का गीताद्वारा संशोधन—

अब क्रमप्राप्त अन्तिम ( चौथी ) उस योगचतुष्टयी की ओर गीताप्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया जा रहा है, जिसका तात्त्विक स्वरूप आज सर्वथा विलुप्त है। अतएव मानवसमाज संत्रस्त, एवं क्षुब्ध बना हुआ है। यही योगचतुष्टयी गीता-परिभाषा में **'बुद्धियोगचतुष्टयी'** नाम से व्यवहृत हुई है, जिसका अगले परिच्छेदों में, एवं प्रकरणों में विस्तार से निरूपण होने वाला है। प्रस्तुत बुद्धियोगचतुष्टयी के निरूपण से पहिले इस से पूर्व क्रमशः निरूपित कर्म्म-भक्ति-ज्ञानयोग-चतुष्टयी का स्वरूप भलीभाँति हृदयङ्गम कर लेना चाहिए। तभी इसकी तदपेक्षया पूर्णता-अपूर्वता, एवं विलक्षणता का भलीभाँति परिचय प्राप्त हो सकेगा। कर्म्मयोगचतुष्टयी का चौथा कर्म्मयोगात्मक बुद्धियोग **'वैदिक काम्य कर्म्मयोग'** है। भक्तियोगचतुष्टयी का चौथा भक्तियोगात्मक बुद्धियोग **'शास्त्रीय उपासनायोग'** है। एवं ज्ञानयोगचतुष्टयी का चौथा ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग **'शास्त्रीय ज्ञानयोग'** है। तात्पर्य्य इस विश्लेषण का यही है कि, वर्त्तमान युग में पुरुष के शास्त्रीय पुरुषार्थ क्रमशः कर्म्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग, ये तीन योग मानें जा रहे हैं। साथ ही कर्म्मयोग को प्रवृत्तिमार्ग, भक्तियोग को उभयमार्ग, एवं ज्ञानयोग को निवृत्तिमार्ग बतलाया जा रहा है। परिभाषा तीनों योगों की यह की जा रही है कि, वेद के ब्राह्मणभाग में निरूपित वैदिक यज्ञ-तपो-दान-लक्षण विद्यासापेक्ष प्रवृत्ति-कर्म्मों में यावज्जीवन रत रहते हुए स्वर्गादिफल प्राप्त करना हीं 'कर्म्मयोग' है, जिसे गीता ने **'योगनिष्ठा'** नाम से व्यवहृत किया गया है। इस निष्ठा में कर्म्मकलाप का कामनापूर्वक आत्यन्तिकरूप से संग्रह हुआ है। वेद के आरण्यकभाग में निरूपित वैदिक उपासनामार्ग में यावज्जीवन प्रवृत्त रहते हुए सगुणब्रह्म के साथ सायुज्यभाव प्राप्त कर लेना हीं 'भक्तियोग' है, जिसे गीता ने **'काम्यभक्तिनिष्ठा'** नाम से व्यवहृत किया है। वेद के उपनिषत्भाग में निरूपित वैदिक ज्ञानमार्ग में तल्लीन रहते हुए निर्गुण ब्रह्म में लीन हो जाना हीं 'ज्ञानयोग' है। कर्म्मयोग में जहाँ कामनापूर्वक सर्वकर्म्म का संग्रह है, वहाँ इस ज्ञानयोग में सर्वकर्म्मों का आत्यन्तिक परित्याग अभीप्सित है। कर्म्मत्यागलक्षण यही ज्ञानयोग गीतापरिभाषा में **'सांख्यनिष्ठा'** नाम से व्यवहृत हुआ है। तीनों की उपादेयता-अनुपादेयता के सम्बन्ध में क्रमशः कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-परीक्षाखण्डों में विस्तार से विश्लेषण किया जा चुका है। प्रकृत में हमें बतलाना केवल यही है कि-कर्म्म-भक्ति-ज्ञान, तीनों योगचतुष्टयी में से तीनों के बुद्धियोगात्मक चतुर्थ-चतुर्थ योग ही शास्त्रीय कर्म्म-भक्ति-ज्ञानयोग कहलाए हैं। तीनों हीं योग आत्यन्तिक पुरुषार्थसाधन में असमर्थ हैं। योगनिष्ठा नामक वैदिक कर्म्मयोग कामना के सम्बन्ध से आसक्ति का जनक बनता हुआ आवरक बन रहा है। वैदिक उपासनायोग भी कामभावसम्पर्क से द्वैतभाव का समर्थक बन रहा है। एवं वैदिक ज्ञानयोग कर्म्मपरित्यागाशक्यत्वेन अव्यवहार्य्य बन रहा है। अतएव कहा जा सकता है कि, गीता की दृष्टि से तीनों हीं शास्त्रीय योग अनुपादेय हैं। शास्त्रभक्ति का प्रबल समर्थक गीता-शास्त्र क्या इन शास्त्रीय योगों की ऐसी उपेक्षा कर सकता है ?। नहीं, गीता शास्त्रीय योगत्रयी का विरोध नहीं करती, अपितु शास्त्रीय योगनिष्ठाओं में जो अंश जीवधर्म्म का प्रविष्ट है, उसे निकालना अनिवार्य्य मानती है। गीता तीनों हीं योगों के सम्बन्ध में बुद्धियोगसम्पत्-प्रवेश द्वारा यही संशोधन चाहती है।

### ४६-योगों के अबन्धन, एवं सम्बन्धन-भाव—

पाठकों को स्मरण होगा कि, अध्यात्मसंस्था में भुक्त आत्मपर्वों की गणना करते हुए हमनें आठ आत्मपर्वों का विश्लेषण किया है। वे आठों आत्मपर्व क्रमशः ईश्वरीय गूढोत्मा, जैव गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा,

महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, भूतात्मा, अग्न्यात्मा, इन नामों से व्यवहृत हुए है *। इन आठों में ईश्वरीय गूढोत्मा का एक स्वतन्त्र तन्त्र है, एवं यह चर–अचर सर्वत्र समरूपेणावस्थित है । अतएव यह गीता में '**समब्रह्म**' नाम से व्यवहृत हुआ है ÷ । शेष सातों आत्मपर्वों की समष्टि एक स्वतन्त्र तन्त्र है, यही जीवतन्त्र है । ईश्वरतन्त्र से सम्बन्ध रखने वाली कामना 'उत्थिताकाङ्क्षा' है । यही निष्कामभावात्मिका प्राकृतिक कामना है । अपने स्वाभाविक 'सम' धर्म्म के कारण ईश्वरतत्त्व स्वोत्थिताकाङ्क्षा के द्वारा सब कुछ करता हुआ भी, सब में प्रविष्ट रहता हुआ भी अकर्त्ता है, अप्रविष्ट है, पुष्करपलाशवन्निर्लेप है । जीवतन्त्र स्वभावतः अनृतसंहित है । अतएव इस से सम्बन्ध रखने वाली कामना भी अनृतभावापन्ना है, जो जीवकामना 'उत्थाप्याकाङ्क्षा' नाम से व्यवहृत हुई है । यह कामना मनोऽनुगता है । मन चान्द्ररस से निष्पन्न होने के कारण स्नेहगुणक है । अतएव तत्प्रधाना–तत्संश्लिष्टा जीवकामना में स्नेहधर्म्म का उदय हो जाता है । इसी स्नेहधर्म्म का नाम गीतापरिभाषा में 'आसक्ति' है । इसी आसक्ति से जीवतन्त्रानुगत कर्म्म इसके बन्धन का कारण बन जाता है । सातों पर्वों का क्रमशः जैवगूढोत्मा, अव्यक्तगर्भित महानात्मा, विज्ञान-सम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा, अग्न्यात्मसम्परिष्वक्त भूतात्मा, इसप्रकार विभाजन हुआ है । इनमें अग्न्यात्मा सामान्य साधन है । भूतात्मा योगानुष्ठाता साधक है । शेष जैवगूढोत्मा, अव्यक्तगर्भित महानात्मा, विज्ञान-सम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा, ये तीनों पर्व क्रमशः ज्ञानयोग–भक्तियोग–कर्म्मयोग, इन तीनों योगों की मूलप्रतिष्ठा बनते हुए साध्यकोटि में प्रविष्ट हैं । अग्न्यात्मसम्परिष्वक्त भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्त–प्रज्ञानात्मानुगत कर्म्मयोग का, अव्यक्तगर्भित महानात्मानुगत भूतात्मा भक्तियोग का, एवं जैवगूढोत्मानुगत भूतात्मा ज्ञानयोग का अनुष्ठाता बन रहा है । निष्कर्षतः इस योगत्रयी में भुक्त सातों आत्मपर्व जीवतन्त्र से तन्त्रायित हैं । अतएव जीव-कामानुगत तीनों हीं योग सबन्धन बने हुए हैं । इस स्थिति के आधार पर ही भगवान् का हमें आदेश होता है कि—

## ४७–गीतासिद्धान्त, और बुद्धियोगचतुष्टयी—

यदि तुम योगत्रयी में प्रवृत्त रहते हुए भी ईश्वरतन्त्रवत् बन्धनविमुक्त रहना चाहते हो, तो अपनी जीवकामना को असङ्ग बनाओ । इसके लिए तुम्हें जीव को मन के आकर्षण से विमुक्त करना पड़ेगा । इसके लिए किसी असङ्गभाव का आश्रय लेना पड़ेगा । वैसे असङ्गभाव का, जो समब्रह्मलक्षण ईश्वरतन्त्र से समतुलित रहता हुआ समत्व से भी युक्त हो, साथ ही असङ्ग भी हो । अन्वेषण कीजिए, आपकी अध्यात्मसंस्था में भुक्त खण्डात्मपर्वों में ऐसा कौनसा आत्मा है ?, जो समभाव से भी युक्त है, एवं असङ्ग-धर्म्म से ही युक्त है । जैवगूढात्मरूप अखण्ड आत्मपर्व के आधार पर क्रमशः स्वायम्भुव अव्यक्तात्मा, पारमेष्ठय महानात्मा, सौर विज्ञानात्मा, चान्द्र प्रज्ञानात्मा, भौम अग्न्यात्मा, ये पाँच खण्डात्मपर्व प्रतिष्ठित

---

*–देखिए पृ० सं० १६५

÷ इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः ॥
निर्दोषं हि 'समं ब्रह्म' तस्माद्ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥
—गीता ५।१६।

हैं। वैज्ञानिक जानते हैं कि, प्रत्येक वस्तु उसके केन्द्र पर समतुलित रहती है। कारण केन्द्रस्थान उस वस्तुभार के लिए सम बना रहता है। पाँचों खण्डात्मपर्वों का केन्द्र विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) है। अतः पाँचों में से इसे ही समभावापन्न माना जा सकता है। इसके अतिरिक्त चान्द्र मन स्नेहधर्म्म के कारण जहाँ ससङ्ग था, वहाँ सूर्य्यतत्त्व से सम्बद्ध यह विज्ञानात्मा सौर अग्नि के स्वाभाविक असङ्गधर्म्म से असङ्गधर्म्मा भी है। इसी समत्व, और असङ्गत्त्व के कारण अध्यात्मसंस्था के खण्डात्मपर्वों में से हृदयस्थानीय यह विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) ही सम–असङ्ग–धर्म्मावच्छिन्न ईश्वरतन्त्र के साथ सम्बन्ध करने में समर्थ बनता है। इसी आधार पर श्रुति के **'तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीराः'–'यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा'** इत्यादि सिद्धान्त व्यवस्थित हुए हैं। यदि भूतात्मा अपनी मानस कामना का इस विज्ञानात्मा में समर्पण कर देता है, तो विज्ञानात्मद्वारा तत्समतुलित ईश्वरीय गूढोत्मा की निष्कामभावात्मिका 'उत्थिताकाङ्क्षा'–रूपा असङ्गकामना का जीवकामना में प्रवेश हो जाता है। दूसरे शब्दों में बुद्धि के साथ युक्त भूतात्मा ईशकामना से युक्त हो जाता है। इस बुद्धियोग के द्वारा प्राप्त ईशकामना का परिणाम यह होता है कि, जीवतन्त्रानुगता मनःसम्परिष्वक्ता ससङ्गभावप्रधाना कामना का तो आत्यन्तिकरूप से उन्मूलन हो जाता है। एवं इसकी अध्यात्मसंस्था में भुक्त ईशतन्त्र का ही प्राधान्य रह जाता है। ईशतन्त्रानुगता–बुद्धिसम्परिष्वक्ता–असङ्गभावप्रधाना–निष्काम-भावात्मिका इस कामना के आधार पर जीवात्मा जो भी कर्म्म करता है, जिसकी भी भक्ति करता है, जैसी भी अव्यक्तनिष्ठा ( ज्ञानयोग ) का अनुगमन करता है, कोई भी बन्धन का कारण नहीं बनते। सहजभाषा में इस वक्तव्य का यों स्पष्टीकरण किया जा सकता है कि, अध्यात्म में ईश्वर, जीव, दो तन्त्रायी हैं। जीवतन्त्र मनःप्रधान है, ईश्वरतन्त्र बुद्धिप्रधान है। बुद्धितन्त्रानुगत ईश्वर समभावापन्न, एवं असङ्ग है। मनस्तन्त्रानुगत जीव विषमभावापन्न, एवं ससंग है। असङ्ग ईश्वरकामना से सम्बद्धा योगत्रयी अबन्धना है, ससङ्ग जीवकामना से सम्बद्धा योगत्रयी सबन्धना है, एवं इसी का भगवान् ने विरोध किया है।

जीवकामनानुगता योगत्रयी में दो प्रधान दोष हैं। आवरणनिवृत्ति न होना पहिला दोष है। इस दृष्टि से कहा जा सकता है कि, जीव ने शास्त्रीय मार्ग का अनुगमन भी किया, परन्तु कषाय की निवृत्ति न हुई। दूसरा व्यक्तिस्वार्थ दोष है। जिस कर्म्मठ–भक्त–एवं ज्ञानी से लोकोपकार न हुआ हो, उसका रहना न रहने के समान है। लोकसंग्राहक भगवान् की दृष्टि में यह सबसे बड़ा दोष है। कर्म्मठ को स्वकर्म्म से स्वर्ग मिल गया, भक्त को वैकुण्ठ मिल गया, ज्ञानी मुक्त हो गया। आस्तां तावत्। त्रिगुणभावापन्न तमःप्रधान विश्व के सभी प्राणी व्यक्तिगत ऐसे स्वार्थों में लिप्त हैं। पशुधर्म्म से समतुलित ऐसे मानवधर्म्म का मूल्य ही क्या है ?। पुरुषार्थ तो वही वास्तविक पुरुषार्थ है, जिससे अपने अभ्युदय-निःश्रेयस के साथ साथ सर्वसाधारण का भी अभ्युदय सिद्ध होता हो। जीव के अन्तर्जगत् में जब तक अनन्त–अ०नि० करी विभूतियाँ प्रतिष्ठित न हों, तब तक यह अनन्तों का अ०नि० कैसे कर सकता है। इसका यदि उपाय है–तो एकमात्र यही कि, यह बुद्धियोगद्वारा ( युक्तबुद्धिद्वारा ) अपने आपको अध्यात्मस्थ अनन्तविभूतियुक्त ईश्वर के प्रति समर्पित करदे। इससे उसके आनन्त्य का इसमें समावेश हो जायगा। इसप्रकार समब्रह्म को आधार बना कर तदिच्छा–प्रेरणा से योगत्रयी में प्रवृत्त होने वाला जीवात्मा परमपुरुषार्थ–साधन में भी समर्थ हो जायगा, एवं ईश्वरवत् बन्धन से भी विमुक्त रहेगा, जैसाकि निम्न लिखित वचनों में प्रमाणित है—

१–ब्रह्मण्याधाय कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥
—गी० ५।१०।

२–बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृत–दुष्कृते ।
तस्माद्योगाय युज्यस्व योगः कर्म्मसु कौशलम् ॥
--गी० २।५०।

३–योगस्थः कुरु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनञ्जय ! ।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा, समत्वं योग उच्यते ॥
—गी० २।४८।

४–दूरेण ह्यवरं कर्म्म बुद्धियोगाद्धनञ्जय ! ।
बुद्धौ शरणमन्विच्छ कृपणाः फलहेतवः ॥
—गी० २।४६ ।

५–तस्मादसक्तः सततं कार्य्यं कर्म्म समाचर ।
असक्तो ह्याचरन् कर्म्म परमाप्नोति पूरुषम् ॥
—गी० ३।१६।

६–यस्य सर्वे समारम्भाः कामसंकल्पवर्जिताः ।
ज्ञानाग्निदग्धकर्म्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः ॥
—गी० ४।१६।

७–योगयुक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः ।
सर्वभूतात्मभूतात्मा कुर्वन्नपि न लिप्यते ॥
—गी० ५।७।

८–इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये मनः स्थितः ।
निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥
—गी० ५।१६।

६–सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥
—गी० ६। २६।

——*——

उक्त विवेचन से हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, ईश्वरीय गूढोत्मा को साध्य बनाने वाला योग ही गीताराद्धान्तित बुद्धियोग है। ईश्वरीय गूढोत्मा ( ईश्वरानुगत षोडशी ) के आधार पर ही बुद्धियोग प्रतिष्ठित है। योगानुष्ठाता भूतात्मा है। ज्ञानयोगानुष्ठान में जहाँ भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मानुगत-अव्यक्त-गर्भित महानात्मा को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाले जैवगूढोत्मा का अनुगामी बना रहता है, वहाँ इस बुद्धि-योगानुष्ठान में यही भूतात्मा जैवगूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, इन सब आध्यात्मिक खण्डात्मपर्वों को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाले महामायी ईश्वरीय गूढोत्मा का अनुगामी बन जाता है। भूतात्मा की इस ईश्वरीय षोडशीपुरुषानुगति का ही नाम बुद्धियोग है, जिसके ज्ञानयोगवत् षोडशीपर्वभेद से चार विवर्त्त हो जाते हैं। इन्हीं का क्रमिक स्पष्टीकरण पाठकों के सम्मुख उपस्थित हो रहा है।

## ४८–'धर्म्म'-भावानुगत वाङ्मय कर्म्मयोगात्मक बुद्धियोग—

(१) ईश्वरीय गूढोत्मा के आत्मक्षरानुगत आत्मक्षर पर्व को मूल बना कर, अग्न्यात्मा-विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मा–अव्यक्तात्मा–महानात्मा–जैवगूढोत्मा–इन आत्माओं के आत्मक्षरानुगत भूतसत्याग्नि, ज्योतिर्गौः, रेतःश्रद्धा, शरीरगुहा, इड्डूर्क् भोगाः, आत्मक्षर, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने आत्मक्षरप्रधान वाङ्मय वैश्वानरभाग से जिस वैज्ञानिक–प्रकृतिसिद्ध–कर्म्म का अनुष्ठान करता है, वही विज्ञानभाषा में **'धर्म्म'** नाम से व्यवहृत हुआ है। बुद्धि से युक्त योगात्मा स्वयं भी पर्वचतुष्टय में विभक्त है, एवं योगसम्पत्तिसंग्राहिका स्वयं बुद्धि भी पर्वचतुष्टय से सम्बद्ध है। योगात्मा के चारों पर्व सुपरिचित **'परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर'** हैं। बुद्धि के चारों पर्व **'धर्म्म-ऐश्वर्य्य-ज्ञान-वैराग्य'** हैं, जिनका अगले परिच्छेदों में विस्तार से विश्लेषण किया जाने वाला है। अभी प्रकरणसङ्गति के लिए इस सम्बन्ध मे यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि, विद्याबुद्धि के धर्म्म–ऐश्वर्य्य–ज्ञान–वैराग्य, नामक चारों पर्व योगात्मा ( ईश्वरीय गूढोत्मा ) के आत्मक्षर-अक्षर-अव्यय-परात्पर, इन चारों पर्वों से सम्बद्ध हैं। वैश्वानरप्रधान भूतात्मा आत्मक्षरानुगत धर्म्मपर्व से उद्बुद्ध रहता है। यही बुद्धियोगात्मक कर्म्मयोग की मूलप्रतिष्ठा बनता है। निष्कामभाव से लोकाभ्युदयार्थ होने वाला वैदिक कर्म्म-कलाप ही ऋषिदिष्ट धर्म्ममार्ग है। इसी का नाम धर्म्मात्मक बुद्धियोग, किंवा **धर्म्मबुद्धियोग** है, जिसे आत्म-क्षरप्राधान्य से हम 'कर्म्मयोग' कहेंगे। वर्णाश्रममर्य्यादानुसार पुरुष का यावज्जीवन निष्कामभाव से वेदोक्त कर्म्ममार्ग में प्रवृत्त रहना हीं बुद्धिगोगात्मक कर्म्मयोग है, जो विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मा से सम्बद्धा कर्म्मयोगचतुष्टयी के चौथे कर्म्मयोगात्मक–काम्य–वैदिक बुद्धियोग का संशोधित रूप है। ईश्वरीय गूढोत्मा से धर्म्मलक्षण आत्मक्षर पर्व पर प्रतिष्ठित, भूतसत्याग्नि–ज्योतिर्गौः–रेतःश्रद्धा-शरीरगुहा–इड्डूर्क् भोगपर्वगर्भित-जैवगूढोत्मा के आत्मक्षरभाग से संसाधित, बुद्धियोगात्मक कर्म्मयोग, एवं तथाविध कर्म्मयोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है, जिसे आत्मकलादृष्टि से **'वाङ्मय अर्थयोग'** कहा जा सकता है, जो। कर्म्मयोगात्मिका कर्म्मयोगचतुष्टयी के कर्म्मयोगात्मक बुद्धियोग से अंशतः समतुलित है।

## ४९–'ऐश्वर्य्य'-भावानुगत प्राणमय भक्तियोगात्मक बुद्धियोग—

(२)—अक्षरात्मा भक्तियोग की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। अतएव तदनुगत बुद्धियोग को भी अवश्य ही बुद्धियोगात्मक भक्तियोग कहा जायगा। ईश्वरीय गूढोत्मा के अक्षरानुगत अक्षरपर्व को मूल बना कर, अग्न्यात्मा–विज्ञानात्मा–प्रज्ञानात्मा–अव्यक्तात्मा–महानात्मा–जैवगूढोत्मा–इन आत्माओं के अक्षरानुगत

देवसत्याग्नि–आयुःप्राण–यशःप्राण–ऋतसत्य–सौम्य–प्राण–अक्षर, इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने अक्षरप्रधान प्राणमय तैजस भाग से जिस कर्म्म का अनुगमन करता है, वही विज्ञानभाषा में 'ऐश्वर्य्य' कहलाया है। वर्णाश्रमधर्म्मानुगमनपूर्वक पुरुष का यावज्जीवन आत्मविकास–लक्षण ऐश्वर्य्य पथ में आरूढ रहना हीं बुद्धियोगात्मक भक्तियोग है, जो अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मा से सम्बद्ध भक्तियोगचतुष्टयी के चौथे भक्तियोगात्मक–काम्य–शास्त्रीय बुद्धियोग का ( भक्तिनिष्ठा का ) ही संशोधित रूप है। इसे ही गीता परिभाषा में–'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' नाम से व्यवहृत किया गया है। ईश्वरीय गूढोत्मा के ऐश्वर्य्यलक्षण अक्षरपर्व पर प्रतिष्ठित, देवसत्याग्नि, आयुःप्राण, यशःप्राण, ऋतसत्य, सौम्यप्राण, अक्षरपर्वों के द्वारा संसाधित, बुद्धियोगात्मक भक्तियोग, एवं तथाविध भक्तियोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है, जिसे आत्मकलादृष्टि से 'प्राणमय क्रियायोग' कहा जा सकता है, जो कि भक्तियोगात्मिका योगचतुष्टयी के भक्तियोगात्मक–बुद्धियोग से अंशतः समतुलित है।

## ५०–'ज्ञान'–भावानुगत मनोमय ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग–

(३)–अव्ययात्मा का ज्ञानयोग से सम्बन्ध है। अतएव तदनुगत बुद्धियोग ज्ञानयोग नाम से व्यवहृत किया जायगा। ईश्वरीय गूढोत्मा के अव्ययानुगत अव्ययपर्व को मूल बना कर, अग्न्यात्मा-विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मा-अव्यक्तात्मा-महानात्मा-जैवगूढोत्मा-इन आत्माओं के अव्ययानुगत ब्रह्मसत्याग्नि-विज्ञान-प्रज्ञान-अन्तर्य्यामी-महान्-अव्यय-इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने अव्ययप्रधान मनोमय प्रज्ञाभाग से जिस कर्म्म में प्रवृत्त होता है, वही विज्ञानभाषा में 'ज्ञान' कहलाया है। वर्णाश्रमधर्म्मानुगमनपूर्वक पुरुष का यावज्जीवन लोकसंग्रह का यथाशक्य अनुगमन करते हुए ज्ञानलक्षण आध्यात्मिक कर्म्मों में प्रवृत्त रहना हीं बुद्धियोगात्मक ज्ञानयोग है, जो जैवगूढोत्मा से सम्बद्ध ज्ञानयोगचतुष्टयी के चौथे कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग का ही संशोधितरूप है। यही गीता में—'ज्ञानबुद्धियोग' नाम से व्यवहृत हुआ है। ईश्वरीय गूढोत्मा के ज्ञानलक्षण अव्यय पर्व पर प्रतिष्ठित–ब्रह्मसत्याग्नि-विज्ञान-प्रज्ञान–अन्तर्य्यामी-महान्-अव्यक्त पर्वों के द्वारा संसाधित बुद्धियोगात्मक ज्ञानयोग, एवं तथाविध ज्ञानयोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूपविश्लेषण है। इसे आत्मकलादृष्टि से 'मनोमय ज्ञानयोग' कहा जा सकता है, जो कि ज्ञानयोगात्मिका योगचतुष्टयी के ज्ञानयोगात्मक बुद्धियोग से अंशतः समतुलित है।

## ५१–'वैराग्य'–भावानुगत सर्वमय बुद्धियोगात्मक बुद्धियोग–

(४)–परात्परतत्त्व बुद्धियोग की प्रतिष्ठा है। अतएव तदनुगत बुद्धियोग अवश्य ही 'बुद्धियोग' नाम से व्यवहृत किया जा सकता है। ईश्वरीय गूढोत्मा के परात्परानुगत परात्पर पर्व को आधार बना कर अग्न्यात्मा-विज्ञानात्मा–प्रज्ञानात्मा–अव्यक्तात्मा–महानात्मा–जैवगूढोत्मा–इन आत्माओं के परात्परानुगत आत्मसत्याग्नि-चाक्षुषपुरुष-साम्बसदाशिव-परोरजा-सत्त्व-परात्पर-इन साधनों के द्वारा भूतात्मा अपने परात्परप्रधान आनन्द–विज्ञानमनोमय भूतात्मभाग से जिस वैज्ञानिक जीवनपथ में प्रवृत्त होता है, वही विज्ञानभाषा में 'वैराग्य' नाम से व्यवहृत हुआ है। वर्णाश्रमधर्म्मानुगमनपूर्वक पुरुष का यावज्जीवन उत्थिताकाङ्क्षामूलक सहज भावों में प्रवृत्त रहना हीं बुद्धियोगात्मक बुद्धियोग है। यही गीता में 'वैराग्यबुद्धियोग' नाम से व्यवहृत हुआ है। ईश्वरीय गूढोत्मा के वैराग्यलक्षण परात्पर पर्व पर प्रतिष्ठित, आत्मसत्याग्नि-चाक्षुषपुरुष-साम्बसदाशिव-परोरजा–

सत्त्व-जैवपरात्पर-इन पर्वों के द्वारा संसाधित बुद्धियोग का, तथा एवंविध बुद्धियोगियों का यही संक्षिप्त स्वरूप-विश्लेषण है । इसी को आत्मकलादृष्टि से **'आनन्दविज्ञानमनोमयसर्वयोग'** कहा जा सकता है, जो किसी से समतुलित न होता हुआ सर्वविधयोगापेक्षया अपूर्व-विलक्षण-एवं पूर्ण योग है, जिसके विस्तार का एकमात्र श्रेय गीताशास्त्र को ही प्राप्त हुआ है । पूर्वप्रतिपादित कर्म्म-भक्ति-ज्ञान, तीनों योगचतुष्टयी में साधन-साधक, एवं साध्य-भावों का निम्न लिखित स्पष्टीकरण है ।

## ५२–बुद्धियोगात्मक कर्म्मयोग के साधन-साधक-साध्य–भाव–

(१)-बुद्धियोगात्मक–'धर्म्मबुद्धियोग' नामक कर्म्मयोग में परात्पर-अव्यय-अक्षर-नामक ईश्वरीय गूढोत्मा के तीनों पर्वों से अनुगृहीत साधनभूत–अग्न्यात्मा–विज्ञानात्मा–प्रज्ञानात्मा–अव्यक्तात्मा–महानात्मा–जैवगूढोत्मा-इन आत्माओं के आत्मसत्याग्नि–ब्रह्मसत्याग्नि–देवसत्याग्नि-पर्वत्रयी, चाक्षुषपुरुष–विज्ञान–आयुः–प्राणपर्वत्रयी, साम्बसदाशिव–प्रज्ञान–यशःप्राणपर्वत्रयी, परोरजा–अन्तर्य्यामी–ऋतसत्यसूत्रपर्वत्रयी, सत्त्वमहान्–सौम्यप्राणपर्वत्रयी,–परात्पर–अव्यय -अक्षरपर्वत्रयी, साध्यभूत–ईश्वरीय गूढोत्मा के परात्पर–अव्यय–अक्षर, ये तीनों पर्व, एवं साधकभूत भूतात्मा के भूतात्मा–प्राज्ञात्मा–तैजसात्मा, ये तीनों पर्व उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं । ये सब उन्मुग्ध त्रिक शेष चौथे उद्‌बुद्ध भूतसत्याग्नि, ज्योतिर्गौः, रेतःश्रद्धा, शरीरगुहा, इड्कर्मभोग, आत्मक्षर, विकारक्षर, वैश्वानर, इन पर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं ।

## ५३–बुद्धियोगात्मक भक्तियोग के साधन-साधक-साध्य–भाव–

(२)-बुद्धियोगात्मक–'ऐश्ववर्य्यबुद्धियोग' नामक भक्तियोग में उक्त आत्माओं के क्रमशः–आत्म–ब्रह्म-भूतसत्याग्नि,–चाक्षुषपुरुष विज्ञानज्योतिर्गौः, साम्बसदाशिव–प्रज्ञान–रेतःश्रद्धा, परोरजा–अन्तर्य्यामी–शरीरगुहा, सत्त्व-महान्–इड्कर्मभोग, परात्पर–अव्यय-आत्मक्षर, भूत-प्राज्ञ-वैश्वानर, ये त्रिक उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं। ये सब त्रिक चौथे उद्‌बुद्ध देवसत्याग्नि–आयुःप्राण-यशःप्राण-ऋतसत्य–सौम्यप्राण–अक्षर–आत्मक्षर–तैजसपर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं ।

## ५४–बुद्धियोगात्मक ज्ञानयोग के साधन-साधक-साध्य–भाव–

(३)-बुद्धियोगात्मक—'ज्ञानबुद्धियोग' नामक ज्ञानयोग में उक्त आत्माओं के आत्म–देवभूतसत्याग्नि, चाक्षुषपुरुष-आयुःप्राण-ज्योतिर्गौः, साम्बसदाशिव-यशःप्राण-रेतःश्रद्धा, परोरजा-ऋतसत्य-शरीरगुहा, सत्त्व-सौम्य–प्राण-इड्कर्मभोग, परात्पर-अक्षर-आत्मक्षर, भूतात्मा-तैजस-वैश्वानर, ये त्रिक उन्मुग्धावस्था में परिणत रहते हैं । ये सब त्रिक चौथे उद्‌बुद्ध-ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञान, प्रज्ञान, अन्तर्य्यामी, महान्, अव्यय, अक्षर, प्राज्ञात्मा, इन पर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं ।

## ५५–बुद्धियोगात्मक बुद्धियोग के साधन-साधक-साध्य–भाव—

(४)-बुद्धियोगात्मक बुद्धियोग में उक्त आत्माओं के क्रमशः ब्रह्म-देव-भूतसत्याग्नि, विज्ञानायुःप्राण-ज्योतिर्गौः, प्रज्ञान-यशःप्राण-रेतःश्रद्धा, अन्तर्य्यामी-ऋतसत्य-शरीरगुहा, महान्-सौम्यप्राण-इड्कर्मभोग, अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर, एवं प्राज्ञ-तैजस-वैश्वानर, ये त्रिक अन्तर्भुक्त रहते हैं । ये सब त्रिक चौथे उद्‌बुद्ध-आत्मसत्याग्नि-चाक्षुषपुरुष-साम्बसदाशिव-परोरजा-सत्त्व-परात्पर-भूतात्मा, इन पर्वों में अन्तर्भुक्त रहते हैं, जैसाकि यह उन्मुग्ध-उद्‌बुद्धभाव आगे के परिलेखों से स्पष्ट हो रहा है ।

## प्राकारान्तरेण—

———————— *

(१)-ब्रह्मदेवभूतसत्याग्नि,-विज्ञानायुःप्राणज्योतिर्गौः,-प्रज्ञानयशःप्राणरेतःश्रद्धा,-अन्तर्य्यामिऋतसत्यशरीरगुहा,-महत्सौम्यप्राण-इडूर्क्भोग-जीवानुगताव्ययाक्षरात्मक्षर-ईश्वरानुगताव्ययाक्षरात्मक्षर-प्राज्ञतैजसवैश्वानरगर्भितः,=आत्मसत्याग्नि-चाक्षुषपुरुष-साम्बसदाशिव-परोरजा-सत्त्व-जैवपरात्पर-ईश्वरपरात्पर भावानुगतः-
(४)-आनन्दविज्ञानमनोमयो भूतात्मा—**बुद्धियोगात्मक-बुद्धियोगानुष्ठाता १**

———————— *

(२)-आत्मदेवभूतसत्याग्नि,-चाक्षुषपुरुषायुःप्राणज्योतिर्गौ,-साम्बसदाशिवयशःप्राणरेतःश्रद्धा,-परोरजाऋतसत्य-शरीरगुहा,-सत्त्वसौम्यप्राणेडूर्क्भोग,--जीवानुगतपरात्पराक्षरात्मक्षर,--ईश्वरानुगतपरात्पराक्षरात्मक्षर-भूततैजसवैश्वानरगर्भितः,=ब्रह्मसत्याग्नि, विज्ञान, प्रज्ञान, अन्तर्य्यामि, महत्, जैवाव्यय, ईशाव्ययभावानुगतः-
(३)-मनोमयः प्राज्ञात्मा—**ज्ञानयोगात्मक-बुद्धियोगानुष्ठाता २**

———————— *

(३)-आत्मब्रह्मभूतसत्याग्नि,-चाक्षुषपुरुषविज्ञानज्योतिर्गौ,-साम्बसदाशिवप्रज्ञानरेतःश्रद्धा,-परोरजा--अन्तर्य्यामि-शरीरगुहा,-सत्त्वमहदिडूर्कभोग-जीवानुगतपरात्पराव्ययात्मक्षर,-ईश्वरानुगतपरात्पराव्ययात्मक्षर-भूतप्राज्ञवैश्वानरगर्भितः,=देवसत्याग्नि, आयुःप्राण, यशःप्राण, ऋतसत्य, सौम्यप्राण, जैवाक्षर, ईशाक्षरभावानुगतः-
(२)-प्राणमयस्तैजसात्मा—**भक्तियोगात्मक-बुद्धियोगाधिष्ठाता ३**

———————— *

(४)-आत्मब्रह्मदेवसत्याग्नि,-चाक्षुषपुरुषविज्ञानायुःप्राण,-साम्बसदाशिवप्रज्ञानयशःप्राण,-परोरजा-अन्तर्य्यामि-ऋतसत्य,-सत्त्वमहत्सौम्यप्राण,-जीवानुगतपरात्पराव्ययाक्षर,--ईश्वरानुगतपरात्पराव्ययाक्षर-भूतप्राज्ञतैजस-गर्भितः,=भूतसत्याग्नि, ज्योतिर्गौ, रेतःश्रद्धा, शरीरगुहा, इडूर्क्भोग, जैवात्मक्षर, ईशात्मक्षर-भावानुगतः-
(१)-वाङ्मयो वैश्वानरात्मा—**कर्म्मयोगात्मक-बुद्धियोगाधिष्ठाता ४**

———————— *

(१)-ईशात्मकपरात्परानुगते-वैराग्ये आत्मसमर्पणम्--तदनुगताः-परात्परोपजीविनो वैराग्यवादिनः (बुद्धियोगिनः)
(२)-ईशात्मकाव्ययानुगते ज्ञाने आत्मसमर्पणम्—तदनुगताः-अव्ययोपजीविनो ज्ञानवादिनः (ज्ञानयोगिनः)
(३)-ईशात्मकाक्षरानुगते ऐश्वर्य्ये आत्मसमर्पणम्—तदनुगताः-अक्षरोपजीविनः-ऐश्वर्य्यवादिनः (भक्तियोगिनः)
(४)-ईशात्मकात्मक्षरानुयते धर्म्मे आत्मसमर्पणम्—तदनुगताः-आत्मक्षरोपजीविनः-धर्म्मवादिनः (कर्म्मयोगिनः)

## सैषा-ईश्वरानुगतगूढोत्मानुगता भूतात्मनो बुद्धियोगचतुष्टयी चतुर्थी—

(१)-सर्वमुखाः——अमुखाः--प्राकृतिकाः-सर्वनिष्ठाः————बुद्धियोगिनः--वैराग्यपरायणाः (वैराग्यम्)
(२)-अन्तर्मुखाः--अमुखाः--प्राकृतिकाः-अव्यक्तनिष्ठाः---ज्ञानयोगिनः--ज्ञानपरायणाः (ज्ञानम्)
(३)-अन्तर्मुखाः---अमुखाः-प्राकृतिकाः-व्यक्ताव्यक्तनिष्ठाः-भक्तियोगिनः--ऐश्वर्य्यपरायणाः (ऐश्वर्य्यम्)
(४)-अन्तर्बहिर्मुखाः-अमुखाः-प्राकृतिकाः-व्यक्तनिष्ठाः———कर्म्मयोगिनः--धर्म्मपरायणाः (धर्म्मः)

——❀——

## ईश्वरानुगत-गूढोत्मानुगता योगचतुष्टयी—

अग्न्यात्मपर्वाणि[1] विज्ञानात्मपर्वाणि[2] प्रज्ञानात्मपर्वाणि[3] अव्यक्तात्मपर्वाणि[4] महदात्मपर्वाणि[5] जीवानुगतगूढोत्मपर्वाणि[6] ईश्वरानुगत गू० प०[7] भू० प०[8]

(१)-आत्मसत्याग्निः—चाक्षुषपुरुषः—साम्बसदाशिवः—परोरजाः—सत्त्वम्——परात्परोऽव्ययानुगतः——परात्परः परात्परा०-भूतात्मा——योगनिष्ठः——(परात्परानुगतः)

(२)-ब्रह्मसत्याग्निः——विज्ञानम्——प्रज्ञानम्———अन्तर्य्यामी-महान्——अव्ययोऽव्ययानुगतः——अव्ययः परात्परा०-प्रज्ञात्मा——ज्ञाननिष्ठः——(अव्ययानुगतः)

(३)-देवसत्याग्निः——आयुःप्राणः——यशःप्राणः——ऋतसत्ये—सौम्यप्राणः—अक्षरोऽव्ययानुगतः-——अक्षरः परात्परा०-तैजसात्मा——ऐश्वर्य्यशाली-(अक्षरानुगतः)

(४)-भूतसत्याग्निः——ज्योतिर्गौः——रेतःश्रद्धा———शरीरगुहा—इङ्क् भोगाः-आत्मक्षरोऽव्ययानुगतः——आत्मक्षरः परा०-वैश्वानरात्मा-धर्म्मिष्ठः——(आत्मक्षरानुगतः)

———❀❀———

(१)-चाक्षुषपुरुषसम्परिष्वक्तसाम्बसदाशिवः-परोरजागर्भितसत्त्वयुक्तः———जैवपरात्परगर्भितेशपरात्परप्रधानो भूतात्मा-भूतात्मा——आत्मा———(बुद्धियोगात्मकबुद्धियोग-प्रतिष्ठाभूमिः)

(२)-विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानानुगतः-——अन्तर्य्यामिगर्भितमहद्युक्तः——जैवाव्ययगर्भितेशाव्ययप्रधानो भूतात्मा-प्राज्ञात्मा——कारणशरीरम्-(ज्ञानयोगात्मकबुद्धियोग-प्रतिष्ठाभूमिः)

(३)-आयुःप्राणसम्परिष्वक्तयशःप्राणानुगतः-ऋतसत्यगर्भितसौम्यप्राणयुक्त—जैवाक्षरगर्भितेशाक्षरप्रधानो भूतात्मा-तैजसात्मा——सूक्ष्मशरीरम्-(भक्तियोगात्मकबुद्धियोग-प्रतिष्ठाभूमिः)

(४)-ज्योतिर्गौःसम्परिष्वक्तरेतःश्रद्धानुगतः——शरीरगुहागर्भितेङ्क् भोगयुक्तः-जैवात्मक्षरगर्भितेशात्मक्षरप्रधानो भूतात्मा-वैश्वनरात्मा-स्थूलशरीरम्-(कर्म्मयोगात्मकबुद्धियोग-प्रतिष्ठाभूमिः)

———❀❀———

## ५६-षोडशकलप्रजापति के षोडश (१६) योगविवर्त्त—

'योगेश्वर' नाम है-'ईश्वरानुगत षोडशीपुरुष' का। इस योगेश्वर के अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत, भेद से तीन विवर्त्त मुख्य मानें गए हैं। अधिदैवत विवर्त्त 'ईश्वर' नाम से, अध्यात्म विवर्त्त 'जीव' नाम से, एवं अधिभूत विवर्त्त 'जगत्' नाम से व्यवहृत हुआ है। तीनों विवर्त्तों का वैज्ञानिक विश्लेषण पूर्व के-**'योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूप'** नामक स्तम्भ में विस्तार से किया जाचुका है। दूसरा महत्त्वपूर्ण प्रश्न था योगेश्वर के तात्त्विक योगों से सम्बन्ध रखने वाला। प्रस्तुत स्तम्भ में इसी प्रश्न के समाधान की चेष्टा की गई हैं, जिसका निष्कर्ष यही है कि, योगेश्वर के आध्यात्मिक 'जीव' नामक विवर्त्त में क्रमशः ईश्वरानुगत-गूढोत्मा, जीवानुगत गूढोत्मा, अव्यक्तात्मा, महानात्मा, विज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, भूतात्मा, अग्न्यात्मा, इन ८ आत्मविवर्त्तों का समन्वय हो रहा है। आठों में से भौम अग्न्यात्मा सर्वत्र योगसाधन है। पार्थिव भूतात्मा सर्वत्र योगसाधक है। चान्द्र प्रज्ञानात्मा, सौर विज्ञानात्मा, पारमेष्ठ्य महानात्मा, स्वायम्भुव अव्यक्तात्मा, जीवानुगत गूढोत्मा, ये आत्मविवर्त्त योगतारतम्य से साधन भी हैं, और साध्य भी हैं। सर्वान्त में प्रतिष्ठित, सर्वाधार-निराधारभूत-ईश्वरानुगत गूढोत्मा केवल साध्य ही है। आठों आत्मविवर्त्तों के प्रधानतः ६ विवर्त्त बन जाते हैं। ईश्वरानुगत गूढोत्मा स्वतन्त्र विवर्त्त है, जीवानुगत गूढोत्मा स्वतन्त्र विवर्त्त है, अव्यक्तात्मगर्भित महानात्म-रूप से दो आत्माओं का स्वतन्त्र विवर्त्त है, विज्ञानात्मसम्परिष्वक्त प्रज्ञानात्मरूप से दो आत्माओं का स्वतन्त्र विवर्त्त है, भूतात्मा का स्वतन्त्र विवर्त्त है, एवं अग्न्यात्मा का स्वतन्त्र विवर्त्त है। इन ६ ओं में पूर्व के चार स्वतन्त्र विवर्त्त क्रमशः परात्पर-अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर-प्रधान बनते हुए क्रमशः बुद्धि-ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योग, इन चार योगों के साध्य बन रहे हैं। सर्वान्त का अग्न्यात्मविवर्त्त साधन है, ५ वाँ भूतात्मविवर्त्त साधक है। अग्न्यात्मयुक्त भूतात्मा विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञानानुगत आत्मक्षर का अनुगामी बनता हुआ कर्म्मयोग का साधक कहलाया है। अग्न्यात्मक भूतात्मा अव्यक्तात्मगर्भित महानात्मानुगत अक्षर का अनुगामी बनता हुआ भक्तियोगसाधक माना गया है। अव्यक्तात्मक भूतात्मा जीवानुगत गूढोत्मालक्षण अव्यय का अनुगामी बनता हुआ ज्ञानयोगसाधक माना गया है। एवं वही अग्न्यात्मक भूतात्मा ईश्वरानुगत गूढोत्मा-लक्षण परात्पर का अनुगामी बनता हुआ बुद्धियोगसाधक कहलाया है। इसप्रकार आध्यात्मिक योगेश्वर (ईश्वर) तन्त्र से सम्बद्ध आध्यात्मिक ईश्वर-जीव-अव्यक्तगर्भित महान्-विज्ञानसम्परिष्वक्त प्रज्ञान-इन चार स्वतन्त्र तन्त्रों के आधार पर अग्न्यात्मतन्त्र से युक्त भूतात्मतन्त्र के बुद्धि-ज्ञान-भक्ति-कर्म्म, ये चार योग व्यवस्थित हैं। यही योगेश्वरानुगता आध्यात्मिकी योगचतुष्टयी है। प्रत्येक योगसाध्य आत्मा चतुष्पर्वा है। अतएव प्रत्येक योग के आगे जाकर चार चार विवर्त्त हो जाते हैं, जिनका सपरिलेख पूर्व में क्रमशः स्पष्टीकरण किया जाचुका है। इसप्रकार योगेश्वरानुगत चार योगों के १६ योग हो जाते हैं। इनमें से ईश्वरानुगत गूढोत्मा से सम्बद्धा, बुद्धियोगात्मिका, परात्परानुगता योगचतुष्टयी ही उपादेया है, यही गीताशास्त्र का 'बुद्धियोग' तत्त्व है। 'बुद्धियोग'-प्रतिष्ठारूपा बुद्धि का क्या स्वरूप है ?, अगला स्तम्भ इसी प्रश्न-समाधि के लिए प्रवृत्त हो रहा है।

१-ईश्वरानुगतो गूढात्मा-साध्य एव-बुद्धियोगस्य

२-जीवानुगतो गूढोत्मा—बुद्धियोगस्य साधनं, ज्ञानयोगस्य च साध्यम्

३-स्वायम्भुवोऽव्यक्तात्मा-ज्ञानयोगस्य साधनं, भक्तियोगस्य च साध्यम्

४-पारमेष्ठ्यो महानात्मा- " "

५-सौरो विज्ञानात्मा——भक्तियोगस्य साधनं, कर्म्मयोगस्य च साध्यम्

६-चान्द्रः प्रज्ञानात्मा—- " "

७-पार्थिवो भूतात्मा——सर्वेषां योगानां साधक एव

८-भौमोऽग्न्यात्मा———सर्वेषां योगानां साधनमेव

——❀——

१-ई० गूढोत्मा ]-(१)-ई० गूढोत्मा (परात्परप्रधानः-बुद्धियोगसाध्यम्)

२-जी० गूढोत्मा]-(२)-जी० गूढोत्मा (अव्ययप्रधानः-ज्ञानयोगसाध्यम्)

३-अव्यक्तात्मा<br>४-महानात्मा } -(३)-अव्यक्तात्मगर्भितो महानात्मा (अक्षरप्रधानः-भक्तियोगसाध्यम्)

५-विज्ञानात्मा<br>६-प्रज्ञानात्मा } -(४)-विज्ञानात्मसम्परिष्वक्तः प्रज्ञानात्मा (आत्मक्षरप्रधानः-कर्म्मयोगसाध्यम्)

७-भूतात्मा ]-(५)-वैश्वानरतैजसप्राज्ञ-भूतात्ममूर्त्तिर्भूतात्मा (विकारक्षरप्रधानः-योगसाधकः)

८-अग्न्यात्मा ]-(६)-ब्रह्म-देव-भूत-आत्मसत्याग्निमूर्त्तिरग्न्यात्मा (वैकारिकक्षरप्रधानः-योगसाधनम्)

——❀——

१-परात्परप्रधानेशगूढोत्मानुगतो योगः-भूतात्मप्रधानस्य भूतात्मनः——————बुद्धियोगः

२-अव्ययप्रधानजीवगूढोत्मानुगतो योगः-प्राज्ञात्मप्रधानस्य भूतात्मनः——————ज्ञानयोगः

३-अक्षरप्रधानाव्यक्तगर्भित-महानात्मानुगतो योगः-तैजसात्मप्रधानस्य भूतात्मनः-भक्तियोगः

४ आत्मक्षरप्र०-विज्ञानसम्परिष्वक्तः-प्रज्ञानात्मानुगतो योगः-वैश्वानरात्मप्रधानस्य भूतात्मनः-कर्म्मयोगः

——❀——

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | परात्परप्रधाना बुद्धि-योगचतुष्टयी | (१) ईशगूढोत्मा-परात्परप्रधानः परात्परः-परात्परयोगः (बुद्धियोगः)<br>(२) ईशगूढोत्मा-परात्परप्रधानोऽव्ययः-अव्ययYोगः (ज्ञानयोगः)<br>(३) ईशगूढोत्मा-परात्परप्रधानोऽक्षरः-अक्षरयोगः (भक्तियोगः)<br>(४) ईशगूढोत्मा-परात्परप्रधानः-आत्मक्षरः-आत्मक्षरयोगः (कर्म्मयोगः) | ४ —बुद्धियोगश्चतुर्विधः |
| २ | अव्ययप्रधाना ज्ञान-योगचतुष्टयी | (१)-जीवगूढोत्मा-अव्ययप्रधानःपरात्परः-परात्परयोगः (बुद्धियोगः)<br>(२)-जीवगूढोत्मा-अव्ययप्रधानोऽव्ययः-अव्यययोगः (ज्ञानयोगः)<br>(३)-जीवगूढोत्मा-अव्ययप्रधानोऽक्षरः-अक्षरयोगः (भक्तियोगः)<br>(४)-जीवगूढोत्मा-अव्ययप्रधानः-आत्मक्षरः-आत्मक्षरयोगः (कर्म्मयोगः) | ३ —ज्ञानयोगश्चतुर्विधः |
| ३ | अक्षरप्रधाना भक्ति-योगचतुष्टयी | (१)-अव्यक्तगर्भितहानात्मा-अक्षरप्रधानः परात्परः-परात्परयोगः (बुद्धियोगः)<br>(२)-अव्यक्तगर्भितमहानात्मा-अक्षरप्रधानोऽव्यय-अव्यययोगः (ज्ञानयोगः)<br>(३)-अव्यक्तगर्भितमहानात्मा-अक्षरप्रधानोऽक्षरः-अक्षरयोगः (भक्तियोगः)<br>(४)-अव्यक्तगर्भितमहानात्मा-अक्षरप्रधानः-आत्मक्षरः-आत्मक्षरयोगः (कर्म्मयोगः) | २ —भक्तियोगश्चतुर्विधः |
| ४ | आत्मक्षरप्रधाना कर्म्म-योगचतुष्टयी | (१)-विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानात्मा-आत्मक्षरप्रधानः परात्परः-परात्परयोगः (बुद्धियोगः)<br>(१)-विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानात्मा-आत्मक्षरप्रधानोऽव्ययः-अव्यययोग; (ज्ञानयोगः)<br>(३)-विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानात्मा—आत्मक्षरप्रधानोऽक्षरः-अक्षरयोगः (भक्तियोगः)<br>(४)-विज्ञानसम्परिष्वक्तप्रज्ञानात्मा-आत्मक्षरप्रधानः-आत्मक्षरः-आत्मक्षरयोगः(कर्म्मयोगः) | १ -कर्म्मयोगश्चतुर्विधः |

## षोडशकलं वा इदं सर्वमित्याहुराचार्य्याः—

✻

१ बुद्धियोगः ४

१–ईशपरात्परानुगतो बुद्धियोगः–**वैराग्ये** प्रतिष्ठितः ( वैराग्यबुद्धियोगः ) (१)

२–ईशाव्ययानुगतो ज्ञानयोगः–**ज्ञाने** प्रतिष्ठितः ( ज्ञानबुद्धियोगः ) (२)

३–ईशाक्षरानुगतो भक्तियोगः–**ऐश्वर्य्ये** प्रतिष्ठितः ( ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः ) (३)

४–ईशात्मक्षरानुगतः कर्म्मयोगः–**धर्म्मे** प्रतिष्ठितः ( धर्म्मबुद्धियोगः ) (४)

✻

२ ज्ञानयोगः ४

१–जीवपरात्परानुगतो बुद्धियोगः—विभूतौ प्रतिष्ठितः ( विभूतिज्ञानयोगः ) (५)

२–जीवाव्ययानुगतो ज्ञानयोगः—अनुभूतौ प्रतिष्ठितः ( अनुभूतिज्ञानयोगः ) (६)

३–जीवाक्षरानुगतो भक्तियोगः—नियतौ प्रतिष्ठितः ( नियतिज्ञानयोगः ) (७)

४–जीवात्मक्षरानुगतः कर्म्मयोगः—वित्तौ प्रतिष्ठितः ( वित्तिज्ञानयोगः ) (८)

✻

३ भक्तियोगः ४

१–परोरजागर्भितसत्त्वानुगतो बुद्धियोगः—**उपासनायां** प्रतिष्ठितः ( उपासनभक्तियोगः ) (९)

२–अन्तर्य्यामिगर्भितमहदनुगतो ज्ञानयोगः—**प्रपत्तौ**-प्रतिष्ठितः ( प्रपत्तिभक्तियोगः ) (१०)

३–ऋतसत्यगर्भितसौम्यप्राणानुगतो भक्तियोगः—**भक्तौ**-प्रतिष्ठितः ( भक्ति-भक्तियोगः ) (११)

४–शरीरगुहागर्भितेद्रूर्क् भोगानुगतः कर्म्मयोगः—**परिचर्य्यायां** प्रतिष्ठितः ( परिचर्य्याभक्तियोगः )(१२)

✻

४ कर्म्मयोगः ४

१–चाक्षुषपुरुषसम्परिष्वक्त—साम्बसदाशिवानुगतः-बुद्धियोगः–**'स्वधर्म्मे'** प्रतिष्ठितः (स्वधर्म्मकर्म्मयोगः) (१३)

२–विज्ञानसम्परिष्वक्त——प्रज्ञानानुगतः———ज्ञानयोगः—'कामे–प्रतिष्ठितः ( कामकर्म्मयोगः ) (१४)

३–आयुःप्राणसम्परिष्वक्त—यशःप्राणानुगतः—–भक्तियोगः–'तपसि' प्रतिष्ठितः ( तपःकर्म्मयोगः ) (१५)

४–ज्योतिर्गौःसम्परिष्वक्त——रेतःश्रद्धानुगतः——कर्म्मयोगः–'श्रमे' प्रतिष्ठितः ( श्रमकर्म्मयोगः ) (१६)

✻

**इति बुद्धियोगस्वरूपनिर्वचनात्मके प्रथमप्रकरणे**

**'योगेश्वरानुगत-योगस्वरूपनिरूपणम्' नामकः**

**तृतीयस्तम्भः**

(१)–३

✻

श्रीः

# 'बुद्धियोगस्वरूपनिर्वचन' नामक प्रथमप्रकरणान्तर्गत

## 'योगेश्वरानुगत-'योग' का स्वरूप' नामक

तृतीयस्तम्भ—उपरत

## (१)—३

श्रीः

## अथ-बुद्धियोगस्वरूपनिर्वचनात्मके प्रथमे प्रकरणे

## 'बुद्धि'-तत्त्वस्वरूपदिग्दर्शनम्' नामकः

## चतुर्थस्तम्भः

## (१)-४

श्री :

# 'बुद्धि'–तत्त्वस्वरूपादिग्दर्शनम्

## चतुर्थस्तम्भः



### ५७–सर्वविध योगों का इन्द्रियव्यापारसापेक्षत्त्व—

'बुद्धियोग' एक ऐसा अपूर्व–अश्रुतपूर्व–योग है, जिसका तत्त्वतः अति प्रत्नदृष्टि से, किन्तु वर्त्तमान में अति नूतन दृष्टि से सम्बन्ध है। कर्म्म हो, ज्ञान हो, अथवा तो भक्ति हो, लोकप्रचलित तीनों हीं सुप्रसिद्ध योगों में बुद्धि का सहयोग आवश्यकरूप से अपेक्षित रहता है। कारण स्पष्ट है। कर्म्मात्मक कर्म्म, ज्ञानात्मक कर्म्म, भक्त्यात्मक कर्म्म, ये तीनों शास्त्रीय कर्म्म, एवं शिल्प–कला–वाणिज्य–भौतिक आविष्कार, तथा अन्यान्य लौकिक उन्नतिसाधक कृष्यादि कर्म्म, सभी सर्वप्रथम 'भूतात्मा' नाम से प्रसिद्ध उस कर्म्मात्मा की अपेक्षा रखते हैं, जो कर्म्मात्मा 'अन्यात्मा' नामक पाञ्चभौतिक देह ( शरीर ) रूप आयतन में प्रतिष्ठित रहता हुआ 'देही-शरीरी' आदि नामों से प्रसिद्ध है। शरीरप्रतिष्ठ कर्म्मात्मा हीं लौकिक-वैदिक सर्वविध योगों का साधक है, अनुष्ठाता है, जैसा कि पूर्व स्तम्भ में विस्तार से स्पष्ट किया जा चुका है। कर्म्मात्मा का लौकिक कर्म्म हो, अथवा शास्त्रीय, तीनों योगों में कोई सा योग हो, सर्वप्रथम साधनरूप से उसमें इन्द्रियव्यापार की आवश्यकता रहती है। लौकिक–प्रत्यक्ष फलप्रदाता–शिल्पकलादि बाह्य कर्म्मों में तो इन्द्रियव्यापार का सहयोग प्रत्यक्ष ही दृष्ट है। वाक्, प्राण, चक्षुः, श्रोत्र, इन्द्रियमन, हस्त, पादादि के व्यापार से ही तो इन बाह्य कर्म्मों का स्वरूपनिर्म्माण होता है, जिस व्यापार को हम अवश्य ही ऐन्द्रिकव्यापार कह सकते हैं। शास्त्रीय कर्म्मयोगात्मक वैदिक कर्म्मों की प्रवृत्ति भी प्रथमतः इन्द्रियव्यापार की ही अपेक्षा रखती है। अध्वर्यु, होता, उद्गाता, ब्रह्मा, चारों दक्षिणा-क्रीत ऋत्विजों के क्रमशः यजुर्वेदानुबन्धी ग्रहकर्म्म, ऋग्वेदानुबन्धी शस्त्रकर्म्म, सामवेदानुबन्धी स्तोत्रकर्म्म, एवं त्रयीवेदानुबन्धी ब्राह्मकर्म्म चारों यज्ञकर्म्म साधक कर्म्म चारों ऋत्विजों के चारों वेद के मन्त्रों के प्रयोग से सम्बन्ध रखते हुए अवश्य ही इन्द्रियसापेक्ष हैं। आहुतिकर्म्म, पुरोडाशसम्पादनकर्म्म, वेदिनिर्म्माण, कुण्ड-निर्म्माण, अग्निसमिन्धन, अनुवाक्या, पुरोऽनुवाक्या, याज्या, वषट्कार, आदि आदि सभी तो क्रत्वर्थ कर्म्म इन्द्रियसापेक्ष हैं। यजमान, यजमानपत्नी, इन दोनों के कर्म्म भी इन्द्रियव्यापारसापेक्ष ही हैं। इसप्रकार यह शास्त्रीय कर्म्मयोग भी लौकिक कर्म्मों की भाँति सर्वथा इन्द्रियव्यापारसापेक्ष बना रहता है, जिसका फल परोक्ष माना गया है। दूसरा शास्त्रीय योग है–'भक्तियोग'। यह ठीक है कि, वैदिककर्म्मयोग की भाँति इस भक्तियोग में अन्य व्यक्तियों के व्यापार की अपेक्षा नहीं रहती। स्वयं यजमान ( उपासक ) ही एकान्त में इस योग के अनुष्ठान में समर्थ है, तथापि इसे भी माना जायगा इन्द्रियव्यापारसापेक्ष ही। प्रतिमोपासनादि साम्प्रदायिक बाह्य भक्तियोगों में तो स्नान-धूप-दीप-नैवेद्य–वन्दनादि रूप से इन्द्रियव्यापार स्पष्ट ही है। तत्त्वोपासनात्मिका प्राणदेवोपासना में भी ( योगात्मिका उपासना में भी ) इन्द्रियव्यापार का सहयोग रहता है। इसप्रकार शास्त्रीय भक्तियोग भी इन्द्रियव्यापार की अपेक्षा रख रहा है। जिसे ज्ञानयोग कहा जाता है, जिसमें

ज्ञानमस्ति समस्तस्य जन्तोर्विषयगोचरे ॥
विषयश्च महाभाग ! याति चैवं पृथक् पृथक् ॥१॥
दिवान्धाः प्राणिनः केचिद्रात्रावन्धास्तथापरे ॥
केचिद्दिवा तथा रात्रौ प्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ॥२॥
ज्ञानिनो मनुजाः सत्यं, किन्तु ते नहि केवलम् ॥
यतो हि ज्ञानिनः सर्वे पशु-पक्षिमृगादयः ॥३॥
ज्ञानं च तन्मनुष्याणां यत्तेषां मृगपक्षिणाम् ॥
मनुष्याणाञ्च यत्तेषां तुल्यमन्यत्तथोभयोः ॥४॥
ज्ञानेऽपि सति पश्यैतान् पतङ्गाञ्चावचञ्चुषु ॥
कणमोहादृतान् मोहात् पीड्यमानानपि क्षुधा ॥५॥
मानुषा मनुजव्याघ्रा साभिलाषाः सुतान् प्रति ॥
लोभात् प्रत्युपकाराय नन्वेतान् किं न पश्यसि ॥६॥

❀ ❀ ❀

तथापि ममतावर्त्ते मोहगर्त्ते निपातिताः ॥
महामायाप्रभावेण संसारस्थितिकारिणा ॥७॥
तन्नात्र विस्मयः कार्य्यो योगनिद्राजगत्पतेः ॥
महामाया हरेश्चैषा तथा संमोह्यते जगत् ॥८॥

❀ ❀ ❀

ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा ॥
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति ॥९॥

❀ ❀ ❀

## ४१–प्राकृत–धर्म्मातिक्रान्त स्वतन्त्रप्रज्ञ भोगार्थी मानव–

वर्त्तमान दृष्टिकोण के अनुसार–यों कह लीजिए कि, 'खाना–पीना–मौज उड़ाना–ऐसा करते करते एक दिन मर जाना' यही जीवमात्र का वह अनाद्यनन्त प्राकृतिक स्वधर्म्म है, जिसका ज्ञान जन्मतः सब को प्राप्त है। एवं जिसे वर्त्तमानशिक्षा पुष्पित–पल्लवितमात्र कर देती है। सभी तो इस दृष्टि से धर्म्मात्मा हैं। सभी तो स्वधर्म्म के लिए जीते और मरते हैं। क्या यही वह 'स्वधर्म्म' है !, जिसका पूर्णावतार भगवान् श्रीकृष्ण के द्वारा गीताशास्त्र में स्पष्टीकरण हुआ है !, क्या यही वह स्वधर्म्म है, जिसके स्पष्टीकरण के लिए मन्वादि धर्म्मशास्त्रोंका महारम्भ प्रयास प्रवृत्त हुआ है ?। यदि हाँ, तो शास्त्र अनावश्यक हैं। पशु-पक्षी कब शास्त्र पढ़ते हैं?,

कहाँ शिक्षा प्राप्त करते हैं ? । फिर भी मे स्वधर्म्मपालन तो करते ही हैं । फिर मनुष्य नामक जन्तुविशेषने, जिसे **'ज्ञानिनो मनुजाः सत्यम्'**के अनुसार इतर प्राणियों की अपेक्षा जन्मतः अधिक ज्ञानसम्पत्ति मिली है, क्या वह मनुष्य बिना शास्त्र के स्वधर्म्म का पालन नहीं कर सकता ? । कर सकता है, करता है, भविष्य में भी करता रहेगा । अपने यथाजात ज्ञान से पश्वादि जिस स्वधर्म्म का पालन जैसे सहजभाव से करते चले आरहे है, वैसे ही मनुष्य भी बिना शास्त्र के केवल अपने सहजज्ञान से ही इस स्वधर्म्मपालन में दक्ष है । किन्तु······।

इस 'किन्तु' ने थोड़ी विप्रतिपत्ति उपस्थित कर दी । जीवसामान्य के जीवत्त्वानुगत उक्त सामान्य-भावात्मक स्वधर्म्म के साथ साथ प्रत्येक जाति के जीवों की प्रकृति विभिन्न है । इसी प्रातिस्विक प्रकृति के अनुरोध पर उस जीव को चलना पड़ता है । वही प्रातिस्विक प्रकृति उस जीववर्ग का 'स्वधर्म्म' है । अन्न सब खाते हैं, परन्तु प्रकृतिभेद से सभी अन्न सब वर्गों के लिए नियत नहीं है । पशु घास खाएँगे, पक्षी अन्नकण खाएँगे, कीट ओषधि-वनस्पतिरस का पान करेंगे, कृमि मिट्टी-मलभागादि खाएँगे । इसी प्रकृतिभेद के अनुपात से मनुष्यजन्तु के भी आहारविहारादि नियत हैं । यच्चयावत् प्राणी स्व–स्व–प्रकृत्यनुगत नियत स्व–स्व आहारादि लक्षण स्वधर्म्मपालन में हीं प्रवृत्त रहते है । परन्तु मनुष्य इस प्राकृतिक नियम का अपवाद बन जाता है । क्यों ?, ज्ञानमात्रा जो इसको अन्य प्राणियों की अपेक्षा अधिक मिली है । इसी से यह स्वतन्त्रप्रज्ञ बन कर प्राकृतिक मर्य्यादा का उल्लंघन कर जाता है । **'न देवा अतिक्रामन्ति, न असुराः, न पशवः, न पितरः, मनुष्या एवैके अतिक्रामन्ति'** ( शत० ब्रा० ) इत्यादि श्रुति ने भी मानवीय मन की इस अमर्य्यादा का ही समन्वय किया है । मनुष्य पशु खालेगा, पक्षी खा जायगा, कीट–कृमि खाजायगा, सब कुछ खाजायगा, पी जायगा, न करने का काम कर लेगा, और इसप्रकार अपने ज्ञानविकास का दुरुपयोग करता हुआ यह स्वधर्म्म का अतिक्रमण कर डालेगा । इसप्रकार यह श्रेष्ठ मानव स्वधर्म्मभूत मानवधर्म्म की उपेक्षा कर पशुधर्म्मादि अन्य परधर्म्मों का अनुगामी बनता हुआ **'मनुष्या एवैकेऽतिक्रामन्ति'** को सार्थक बना देगा ।

## ४२–आधिकारिक, कर्म्मानुगत, भोगानुगत त्रिविध जीव, एवं मानव का बुद्धियोग–

वैज्ञानिकों नें हमें बतलाया है कि-आधिकारिक, कर्म्मानुगत, भोगानुगत, भेद से जीववर्ग तीन भागों में विभक्त है । प्रकृतितन्त्र की ओर से विभिन्न सृष्टिकर्म्माधिकारों पर आरूढ़ सूर्य्य-चन्द्र-ग्रहादि जीव आधिकारिक जीव हैं । **'यावदधिकारमवस्थितिराधिकारिकाणाम्'** (वेदान्तसूत्र) सिद्धान्तानुसार आविर्भाव-समय से आरम्भ कर निधनपर्य्यन्त अपने अधिकृत कर्म्म में नियमतः आरूढ रहने वाले ये जीव कर्म्मबन्धन से असंस्पृष्ट हैं । कर्म्मस्वातन्त्र्य में असमर्थ, केवल फलभोक्ता पश्वादि जीव भोगजीव हैं । आधिकरिक, तथा भोगजीव, दोनों के स्वधर्म्मपालन का उत्तरदायित्त्व ईश्वरीय प्रकृतितन्त्र पर अवलम्बित है, जिस तन्त्र का **'भीषास्माद्वातः पवते, भीषोदेति सूर्य्यः'** इत्यादि वचन से समर्थन हुआ है । शेष रह जाता है–कर्म्मजीववर्ग, जिसे 'मानव' उपाधि प्राप्त है । ऋत के प्रथमज होने के गौरव से विभूषित इस मानवजीवसंस्था में ईश्वरवत् जीव भी तन्त्रायी बन जाता है । अपने तन्त्र का स्वातन्त्र्य ही इसे प्रकृतिधर्म्म से वञ्चित कर देता है । और इस वञ्चना का मूलद्वार बनता है–क्षरानुगत प्रज्ञानमन । प्रज्ञानमन इन्द्रियों के द्वारा बहिर्मुख बना रहता है । जीवानुगत स्वलक्षणतत्त्व का मध्यस्था विज्ञानात्मिका विद्याबुद्धि से सम्बन्ध बतलाया गया है । यदि मन स्वतन्त्र बन जाता है, तो बुद्धिरूप स्वधर्म्म को मन के प्रति आत्मसमर्पण कर देना पड़ता है । मन क्षरप्रधान होने

से मर्त्यभावापन्न है । इसके प्रति आत्मसमर्पण करते ही बुद्धि उस ऊर्ध्वस्थानीय अव्ययधर्म्म से पृथक् होकर अविद्या ( मर्त्य ) भावापन्ना होजाती है । बुद्धि का स्वाभाविक सदसद्विवेकलक्षण धर्म्म अभिभूत होजाता है, जिसके बल पर जीव स्वधर्म्मपालन में समर्थन हुआ करता है । बुद्धि के प्रति यदि जीवात्मा का आत्मसमर्पण रहता है, तो इस योग से अव्ययद्वारा बुद्धि का स्वाभाविक विद्याभाग विकसित रहता है । ऐसी विद्याबुद्धि पर मन विजय प्राप्त नहीं कर सकता । अपितु बुद्धि मन पर विजय प्राप्त कर लेती है । बुद्धि मन के साथ रहे, यह एक दृष्टिकोण है । मन बुद्धि के साथ रहे, यह एक दृष्टिकोण है । 'बुद्धियोग' शब्द दोनों स्थानों में प्रयुक्त होसकता है । और इसी आधार पर मनुष्य के यच्चयावत् योगों को 'बुद्धियोग' कहा जासकता है । परन्तु बुद्धिगर्भित मन से युक्त बुद्धियोग आत्मयोग से भी वञ्चित है, साथ ही सहजयोग का विरोधी बनता हुआ योगविरोधी भी है । अव्ययात्मा से बुद्धि युक्ता है, बुद्धि से मन, मन से इन्द्रियवर्ग, इससे कर्म्म, युक्त है । एवं यह है सहजपरम्परानुगत सहज बुद्धियोग । अक्षरात्मा मन से, मन के गर्भ में बुद्धि, बुद्धिगर्भित मन का इन्द्रिय-वशवर्तित्व, इन्द्रियों की विषयारामता, यह कृत्रिम परम्परा है । यहाँ भी बुद्धि युक्त अवश्य है, परन्तु अपने रूप से नहीं, अपितु मनःप्राध्यान्य से । यही अयोगात्मक बुद्धियोग है, जो स्वधर्म्ममर्य्यादा से एकान्ततः बहिष्कृत है । स्वधर्म्मानुगत तात्त्विक योग प्रकृतितत्त्वपरिज्ञानसापेक्ष है । इसे प्राप्त कर तदनुरूप कर्म्मानुष्ठान करना ही मानवधर्म्म है, यही इसका स्वधर्म्म है । सौभाग्य से प्रकृतितत्त्व-परिज्ञान प्राप्त करने योग्य विद्याबुद्धि भी इस में प्रकृत्या प्राप्त है । परन्तु इसका स्वधर्म्म में उपयोग न कर यह परधर्म्म (मनोऽनुगत इन्द्रियादि धर्म्म) में उपयोग कर इसे अविद्याभाव में परिणत कर देता है । यही इसके पतन का मूल कारण है, जिस कारण के निदान के लिए ही गीताशास्त्र प्रवृत्त हुआ है, जिसका मूलसूत्र है वह बुद्धियोग, जिसका अव्ययानुगति से सम्बन्ध है । वह बुद्धितत्त्व, जिसका प्रभव आधिदैविक बुद्धितत्त्व है । उसी (सूर्य्य, की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जा रहा है ।

## ४३-सूर्य्य के जन्मदाता परमेष्ठी—

प्रसङ्गोपात्त 'स्वधर्म्म' का स्वरूपविश्लेषण किया गया । बुद्धिशब्दनिर्वचनोपक्रम में कहा गया है कि, आधिदैविक बुद्धितत्त्व ( सूर्य्य ) विश्वकेन्द्र में प्रतिष्ठित है । जिस प्रकार बुद्धि का प्रभव सूर्य्य है, वैसे सूर्य्य का प्रभव कौन ?, प्रश्न के उत्तर में श्रुति ने-आपोमय 'परमेष्ठी' की ओर हमारा ध्यान आकर्षित किया गया है । श्रुति ने वतलाया है कि, पारमेष्ठ्यमण्डल वह मण्डल है, जिसके गर्भ में पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व से सूर्य्य का प्रादुर्भाव हुआ है । **'आपो भृग्वङ्गिरोरूपम्'** सिद्धान्तानुसार अप्तत्त्व भृगु-अङ्गिरा भेद से दो भागों में विभक्त है । आपः-वायुः-सोम-समष्टि भृगुत्रयी है, अग्नि-यम-आदित्य-समष्टि अङ्गिरात्रयी है । आपः का-आदित्य से, वायु का यम से, एवं सोम का अग्नि से सम्बन्ध है । पारमेष्ठ्य सोम भी ऋत है, पारमेष्ठ्य अग्नि भी ऋत है । इस ऋत सोम की ऋताग्नि ( परमाणुरूप से आपोमय समुद्र में व्याप्त अग्नि ) में आहुति हुई, अग्नि बलशाली बन कर पुञ्जीभूत होने लगा । चिरकालिक इस व्यापार से परमेष्ठीमण्डल के गर्भ में बलवान् ऋताग्नि घनपिण्डरूप में परिणत हो गया । प्रत्यक्षदृष्ट स्वज्योतिर्घन वही सत्यभावात्मक केन्द्रीय अग्नि पिण्ड 'सूर्य्य' नाम से प्रसिद्ध हुआ ।

## ४४-परमेष्ठी के जन्मदाता स्वयम्भू, एवं सर्वप्रभव आत्मपुरुष—

यह तो हुआ उस भौतिक प्रत्यक्षदृष्ट सूर्य्य के जन्मेतिवृत्त का विश्लेषण, जिसका वर्त्तमान भौतिक-विज्ञानवादी भी अपनी स्थूलदृष्टि से समर्थन कर सकेंगे। अब उस आधिदैविक तत्त्वात्मक सूर्य्यस्वरूप का विचार कीजिए, जिसका बुद्धितत्त्व से सम्बन्ध है। सूर्य्य के जन्मदात्मा परमेष्ठी का जन्मदाता कौन ?, वैज्ञानिकों नें समाधान किया-आकाशात्मा प्राणमूर्त्ति स्वयम्भू। प्राणमूर्त्ति स्वयम्भू का जन्मदाता कौन ?, उत्तर मिला 'आत्मा'। आत्मा का जन्मदाता कौन ?, उत्तर मिला, 'मातिप्राक्षीः'। आत्मा स्वयं सबका जन्मदाता है, अतएव वह नित्य है, शाश्वत है, अजन्मा है, अनुच्छित्तिधर्म्मा है। एवंविध आत्मा का क्या स्वरूप ?, प्रश्न का उत्तर मिला-क्षराक्षरगर्भित अव्ययपुरुष। इसने कैसे और किससे स्वयम्भू उत्पन्न किया ?, प्रश्न का उत्तर मिला-इसने अपनी अव्ययानुगता मानस कामना से अक्षरानुगत प्राणात्मक तप से, क्षरानुगत वाङ्मय श्रम से, इन तीन व्यापारों से, तथा क्षरात्मक तीसरे वाग्भागोपादान से स्वयम्भू उत्पन्न किया। इसे उत्पन्न कर आत्मा कहाँ रहा ?, उत्तर मिला-**'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्'**-उत्पन्न कर वह उसी में प्रविष्ट होगया। आगे क्या हुआ ?, प्रश्न का समाधान हुआ-**'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्, वागेव साऽसृज्यत'**-स्वायम्भुवी आकाशात्मिका वाक् ही यत्किञ्चित्-प्रदेश से द्रुत होकर ऋत-अप्तत्त्वरूप में परिणत हो गई, यही अपतत्त्वमण्डल 'सरिर' (सलिल) नाम का आपोमय मण्डल कहलाया, एवं 'तत्सृष्ट्वान्याय' से आत्मगर्भित स्वयम्भू इस परमेष्ठी के गर्भ में प्रतिष्ठित हो गया। इसप्रकार-पुरुषात्मा, स्वयम्भू, परमेष्ठी, तीनों की समष्टि एक तत्त्वात्मिका बन गई। यहाँ तक भूतज्योति का अभाव था, अतएव इस तत्त्व का अव्यक्तत्त्व प्रकृतिसिद्ध बना रहा। यही कारण है कि आज भी यह तत्त्वत्रयी स्थूलदृष्टि के लिए अव्यक्त ही बनी हुई है। व्यक्त तत्त्व की ही इन्द्रियद्वारा उपलब्धि होती है। उपलब्ध वस्तु का ही-'अयम्'-इदं-इयं-असौ-रूप से अभिनय हुआ करता है। उपलब्धि के अनन्तर ही हम-'हम अमुक को जान गए, जानते हैं' व्यवहार होता है-जिसे 'अवगमन'-'अवगत' शब्दों से व्यवहृत किया गया है। अवगमन की प्रतिष्ठा उपलब्धि ही है। उपलब्धि का व्यक्तभाव से ही सम्बन्ध है। अव्यक्तोपलब्धि भी **'व्यक्तमव्यक्तानां लिङ्गम्'** न्याय से व्यक्त के द्वारा ही होती है। अतएव व्यक्तभाव को सर्वोपलब्धि का द्वार माना गया है। यह व्यक्तीभाव आपोमय परमेष्ठी के गर्भ में प्रतिष्ठित अग्नि-सोममूर्त्ति सूर्य्य से ही सम्बन्ध रखता है। सूर्य्य ही व्यक्त विश्व का प्रथम व्यक्त रूप है, जैसाकि-**'हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे'** इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। सौरज्योति ही उपलब्धि का प्रधान आलम्बन बनती है, अतएव सौरगायत्रीमात्रिक वेदतत्त्व विज्ञानपरिभाषा में **'उपलब्धिवेद'** नाम से व्यवहृत हुआ है, जिसका उपनिषद्विज्ञानभाष्य-भूमिका में विस्तार विश्लेषण हुआ है।

## ४५-सूर्य्य का भौतिक, एवं दैविक स्वरूप—

भूतोपलब्धि, ज्ञानोपलब्धि, भेद से उपलब्धि तत्त्व दो भागों में विभक्त है। घट सामने रक्खा है। इसकी उपलब्धि (ज्ञान) तब तक असम्भव है, जब तक कि सूर्य्य-चन्द्रमा-विद्युत्-अग्नि-दीपक-आदि किसी एक प्रकाश का इसके साथ सम्बन्ध न हो। प्रकाशरश्मियाँ भौतिक घट से संक्रान्त होंगीं, घटाकाररूप में परिणत उन प्रकाशरश्मियों का प्रतिफलन होगा। वे प्रतिफलित रश्मियाँ ही सूर्य्यज्योति से प्रादुर्भूत चक्षुर्म्मण्डल में प्रविष्ट होकर-'अयं घटः' इस भूतोपलब्धि का कारण बनेगीं। प्रकाश कोई सा भी हो, परम्परया सूर्य्य की ही सम्पत्ति है। अतएव कहा जा सकता है कि, सूर्य्यात्मक भूतज्योति ही भूतोपलब्धि का कारण है। 'घटमहं-

जानामि' इस सामान्य ऐन्द्रियक घट ज्ञान का ही नाम 'भूतोपलब्धि' है। इन्द्रियद्वारा यह भूतोपलब्धि मन पर संस्काररूप से प्रतिष्ठित हो जाती है। इसी को दर्शनभाषा में-'पार्ष्टिज्ञान' कहा गया है। 'घटमहं जानामि', इत्यपि जानामि' यही इस पार्ष्टिज्ञान का स्वरूप है। 'मैं घड़ा जानता हूँ' यह भूतोपलब्धि है, 'जानता हूँ'-यह भी जानता हूँ,' यह ज्ञानोपलब्धि है। विषयावच्छिन्न अवगम (बोध) भूतोपलब्धि है, संस्कारावच्छिन्न अवगम ज्ञानोपलब्धि है। इस ज्ञानोपलब्धि का मूल भी परम्परया सूर्य्यज्योति ही है। '**पञ्चज्योतिरयं पुरुषः**' सिद्धान्तानुसार हमारा आत्मा सूर्य्य, चन्द्रमा, अग्नि, वाक् (विद्युत्), आत्मा (संस्कार), इन पाँचों ज्योतियों में से स्वप्रतिष्ठा के लिए अवश्य ही किसी एक ज्योति की अपेक्षा रखता है। इनमें आत्मज्योति का ही नाम संस्कार-ज्योति है, यही ज्ञानज्योति है। संस्कारों का आगमन सूर्य्यद्वारा ही होता है। अतएव ज्ञानज्योतिर्लक्षण संस्कार-ज्योति (आत्मज्योति) का भी परम्परया सूर्य्यात्मक भूतज्योतिर्मूलकत्व ही सिद्ध होजाता है। भूतज्योतिर्म्मय सूर्य्य में ज्ञानज्योति को बलप्रदान करने का धर्म्म कहाँ से आया?, यह प्रश्न है। ऋषियों नें समाधान किया है कि, भूतज्योतिर्घन सूर्य्य जिस सोममय पारमेष्ठ्य तत्त्व से उत्पन्न हुआ है, उस 'महत्सोम' के गर्भ में 'तत्सृष्ट्वा' न्याय से ज्ञानज्योतिर्घन चिदात्मा प्रविष्ट रहता है। यही-'**योऽसावादित्ये पुरुषः**' के अनुसार अधिदैवत में 'आदित्यपुरुष' कहलाया है। इसी के सम्बन्ध से भूतज्योतिर्घन दृश्य सूर्य्य ज्ञानज्योतिर्गर्भित बना हुआ है। इसी ज्ञानज्योतिर्गर्भ-भाव से भूतज्योतिर्घन-सूर्य्य अपने बाह्य भूतज्योतिर्भाग से भूतोपलब्धि का, एवं आभ्यन्तर ज्ञानज्योतिर्भाग से ज्ञानोपलब्धि का कारण बना हुआ है। तात्पर्य्य-स्वयम्भूरूप अव्यक्तगर्भित परमेष्ठीरूप महान् के गर्भ में प्रतिष्ठित सूर्य्य में महद्गर्भित चिदात्मा भी प्रतिष्ठित रहता है। यही क्यों, पारमेष्ठ्य यज्ञ सोमप्रधान बनता हुआ 'सुत्या' है। यहाँ चिदात्मा विकसित नहीं होता, अपितु अपीत रहता है। सौर यज्ञ अग्निप्रधान बनता हुआ 'चित्या' है। अग्न्यनुगता चिति के सम्बन्ध से यहाँ आकर महदगर्भित चिदात्मलक्षण षोडशीपुरुष का पूर्ण विकास हो जाता है। अतएव सौर इन्द्र तत्त्व-'**इन्द्रो ह वै षोडशी**' के अनुसार 'षोडशी' कहलाया है। भूतोपलब्धि का आधार दृश्य भौतिक सूर्य्य आधिभौतिक सूर्य्य है, एवं ज्ञानोपलब्धि का प्रवर्त्तक षोडशी-इन्द्र-प्राणात्मक हिरण्यगर्भरूप अव्यक्त सूर्य्य आधिदैविक सूर्य्य है। दैविक अव्यक्त सूर्य्य आत्मा है, जिसे लक्ष्य बना कर-'**सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**,' '**योऽसावादित्ये पुरुषः, सोऽहम्**,' इत्यादि श्रुतियाँ व्यवस्थित हैं। भौतिक दृश्य सूर्य्य अव्यक्त-दैविक सूर्य्य का शरीर है, जिसे लक्ष्य बना कर-'**नूनं जनाः सूर्य्येण प्रसूताः-अयन्नर्थः कृण्वन्नपांसि**'-'**हिरण्मयेन सविता रथेन**' इत्यादि श्रुतियाँ व्यवस्थित हैं।

## ४६-ज्योति-गौ-आयु-र्म्मनोतामय, बुद्धिप्रभव सूर्य्य—

परमेष्ठी के गर्भ में समुत्पन्न सूर्य्य ही उभयोपलब्धि का कारण बनता हुआ '**बुद्ध्यते अनया**' निर्वचन से समतुलित है। अवगमन उपलब्धिमूलक है, उपलब्धि बोधमूला है, बोध सूर्य्यमूलक है। अतएव उपलब्ध्याधारभूत आत्मज्योतिर्गर्भित भूतज्योतिर्म्मय सूर्य्य को अवश्य ही आधिदैविक 'बुद्धि' तत्त्व कहा जासकता है। बुद्धिरूप इस आधिदैविक सूर्य्य में ताप, प्रकाश ये दो तत्त्व प्रत्यक्ष दृष्ट हैं। ताप अग्नितत्त्व है, प्रकाश इन्द्रतत्त्व है। प्रकाश का मूल है-सोमाहुति। फलतः सोमतत्त्व की सत्ता भी स्वतः सिद्ध है। चौथे चिदंश की सत्ता का स्पष्टीकरण पूर्व में किया ही जा चुका है। इसप्रकार सूर्य्य में प्रधानतः-चित्, सोम, अग्नि, इन्द्र, इन चार तत्त्वों का समन्वय सिद्ध हो जाता है। सोम, अग्नि, दोनों भूत हैं, । इन्द्र प्राण है, चित् मन है। भूत अर्थप्रधान है, प्राण क्रियाप्रधान है, मन ज्ञानप्रधान है। अक्षरप्रधान सूर्य्य से ऊपर अव्ययप्रधान मनोमय ज्ञानात्मा का

ही साम्राज्य है, जो अमृतात्मा कहलाया है। सूर्य्य से नीचे क्षरप्रधान वाङ्मय भूतात्मा का ही साम्राज्य है, जो-'तद्यत्किञ्चार्वाचीनमादित्यात्, सर्वं तन्मृत्युनाऽऽप्तम्' के अनुसार मर्त्यात्मा कहलाया है। किन्तु अक्षरप्रधान-प्राणमय-सौर कर्म्मात्मा मध्यस्थ होने से उभयधर्म्माक्रान्त बनता हुआ मनःप्राणवाङ्मयत्वेन सर्वात्मक है। यहीं पूर्वकथनानुसार षोडशी का पूर्ण विकास है। अतएव-'**सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**' के अनुसार इसे ही 'आत्मसृष्टि' की प्रतिष्ठा माना गया है। सौर आत्मा जब तक उदित न था, तब तक सब कुछ अव्यक्त रहता हुआ नानात्वेन अनुपलब्ध था। उस समय तो '**आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम्-अप्रतर्क्यमनिर्देश्यं प्रसुप्तमिव सर्वतः**' लक्षण अविज्ञात तम का ही साम्राज्य था। सूर्य्यात्मद्वारा ही नानाज्ञानोपलब्धियों का व्यक्तीभाव हुआ। अयं सूर्य्यः, अयं चन्द्रमाः, इयं पृथिवी, असौ द्यौः, इत्यादि विभिन्न-विविध ज्ञानों का उदय क्योंकि स्वज्योतिर्घन व्यक्त सूर्य्य के द्वारा हुआ है, अतएव बुद्धिरूप इस सूर्य्यात्मा को इस विवध ज्ञानापेक्षया '**विज्ञानात्मा**' नाम से व्यवहृत करना भी अन्वर्थ बनता है। सामान्य नाम बुद्धयात्मा है, विविधज्ञानपेक्षया नाम विज्ञानात्मा है। दोनों हीं नामों का 'उक्थ' ( मूलसूर्य्यबिम्ब ) से सम्बन्ध है। आगे जिन नामों का निर्वचन होने वाला है, वे सब अर्करूप मानें जायँगे, जैसा कि तत्रापि स्पष्ट कर दिया जायगा। चिद्रूप-सौर मनोमय ज्ञानभाग 'आयुर्म्मय' है, प्रकाशरूप सौर प्राणमय क्रियाभाग ज्योतिर्म्मय है, सोमगर्भित अग्निलक्षण वाङ्मय अर्थभाग गौर्म्मय है। मनोमय आयुर्भाग का आत्मसृष्टि से, प्राणमय ज्योतिर्भाग का देवसृष्टि से, तथा वाङ्मय गौर्भाग का भूतसृष्टि से सम्बन्ध है। ज्यौति-र्गौः-आयुर्लक्षण ये ही तीनों तत्त्व 'सौरमनोता' कहलाए हैं, जिनके आधार पर क्रमशः ज्योतिष्टोम, गोष्टोम, आयुष्टोम, नामक तीनों स्तोमयज्ञ वितत होते हैं। यज्ञानुगत सौर आत्मविवर्त्त जहाँ '**दैवात्मा**' कहलाया है, वहाँ सृष्टयनुगत सौर आत्मा '**विज्ञानात्मा**' नाम से प्रसिद्ध हुआ है, जैसा कि 'श्राद्धविज्ञानादि' निबन्धों में विस्तार से प्रतिपादित है। आत्म-भूत-देव-सर्गप्रभवभूत, विश्वकेन्द्र में प्रतिष्ठित, विश्वाध्यक्ष इसी सौर विज्ञानात्मा का निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है-

**१-अनाद्यनन्तं कलिलस्य मध्ये विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम्।**
**विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः॥**

—श्वे० ५।१३।

**२-यत्रा सुपर्णा अमृतस्य भागमनिमेषं विदथाभिस्वरन्ति॥**
**इनो विश्वस्य भुवनस्य गोपाः स मा धीरः पाकमत्राविवेश॥**

—ऋक् सं १।१६४।२१।

**३-एको हंसो भुवनस्यास्य मध्ये स एवाग्निः सलिले सन्निविष्टः।**
**तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय॥**

—श्वे० ६।१५।

**४-यदा तमस्तन्न दिवा न रात्रिर्न सन्न चासच्छिव एव केवलः।**
**तदक्षरं तत्सवितुर्वरेण्यं प्रज्ञा च तस्मात् प्रसृता पुराणी॥**

—श्वे० ४।१८।

५–विज्ञानात्मा सह देवैश्च सर्वैः प्राणा भूतानि सम्प्रतिष्ठन्ति यत्र ।
तदक्षरं वेदयते यस्तु सोम्य ! स सर्वज्ञः सर्वमेवाविवेश ॥
--प्रश्नोप० ४।११।

६–मनोमयः प्राणशरीरनेता प्रतिष्ठितोऽन्ने हृदयं सन्निधाय ।
तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीरा आनन्दरूपममृतं यद्विभाति ॥
--मुण्डको० २।२। ७।




सूर्य्यविवर्त्तभावाः—

१–चित् ]–(१) मनोमयं ज्ञानविवर्त्तम्–अव्ययानुगतम् । आयुः–ततः-आत्मसृष्टिः-आयुष्टोमवितानञ्च
२–इन्द्रः ]–(२) प्राणमयं क्रियाविवर्त्तम्-अक्षरानुगतम् । ज्योतिः-ततः-देवसृष्टिः---ज्योतिष्टोमवितानञ्च
३–सोमः
४–अग्निः } --(३) वाङ्मयमर्थविवर्त्तम्--क्षरानुगतम् । गौः—-ततः-भूतसृष्टिः--गोष्टोमवितानञ्च

## ४७–योगेश्वर की भगवत्तालक्षणा 'भग' विभूति—

बुद्धिशब्दनिर्वचनपूर्वक आधिदैविक बुद्धि ( सूर्य्य ) तत्त्व का स्वरूप बतलाया गया । कहा जाता है कि, बुद्धितत्त्व आठ भागों में विभक्त है । इनमें चार विद्याबुद्धियाँ हैं, चार ही अविद्याबुद्धियाँ हैं । प्रश्न

होता है कि, एक ही बुद्धितत्त्व के आठ विवर्त्त कैसे हो गए ? । प्रसङ्गोपात्त दो शब्दों में प्रश्न का समाधान कर बुद्धिशब्दनिर्वचनप्रकरण समाप्त किया जारहा है । समाधान श्रुतपूर्व है, केवल समन्वय कर देना है। विश्वाधिष्ठाता विश्वेश्वर ही 'योगेश्वर' कहलाए हैं, ये ही सर्वसाधारण में '**भगवान्**' नाम से प्रसिद्ध हैं, जिस शब्द का अर्थ होता है-'भगयुक्त' । आत्मविभूति का ही नाम 'भग' है, जिसका महिमारूप साहस्रीमण्डल से सम्बन्ध माना गया है । उदाहरण के लिए दीपार्चि ( लौ ) को आत्मा समझिए, जहाँ तक दीपप्रभा (प्रकाश) व्याप्त है, उस बहिर्मण्डल को 'महिमामण्डल' समझिए। महिमामण्डल में व्याप्त प्रभा ( ज्योति ) को 'विभूति' समझिए । विभूति का शास्ता मूलबिम्ब होता है, उक्थरूप मूलबिम्ब से ही अर्कात्मिका विभूति का वितान होता है । अतएव अपनी अर्कात्मिका विभूति का उक्थरूप मूलबिम्ब ईश्वर का ऐश्वर्य्य है । राजा ईश्वर है, उसका राज्यप्रदेश महिमामण्डल है, तत्रभुक्त परिग्रह इसका विभूतिलक्षण ऐश्वर्य्य है। द्वादश आदित्यों में एक प्राणविशेषरूप आदित्य के द्वारा यह भगात्मिका विभूति प्राप्त हो जाती है । अतः उस आदित्य-प्राणविशेष को भी 'भग' कह दिया जाता है। वस्तुतस्तु यही भगवान् ( योगेश्वर ) की भगवत्ता है। व्यक्त विभूति का विकास आदित्यघन सूर्य्यद्वारा ही हुआ है, जैसा कि पूर्व में कहा जा चुका है । अतः सूर्य्य को ही प्रधानतः 'भग' कहना अन्वर्थ बनता है । अतएव सूर्य्यनामगणना में-'**इनो भगो धामनिधिः**' इत्यादि रूप से 'भग' नाम का भी समावेश हुआ है * । योगेश्वर का विभूतितत्त्व ही 'भग' है, तद्युक्त होने से ही योगेश्वर 'भगवान्' कहलाए हैं, यही वक्तव्यनिष्कर्ष है ।

## ४८-उपाधिभेदभिन्न षड्विध भग-विभूतिवर्ग—

उपाधिभेद से योगेश्वरानुगत भग ( विभूति ) ६ भागों में विभक्त हो जाता है । विश्वव्यापक योगेश्वर ही विश्वेश्वर भगवान् है । इस भगवत्तत्त्व के विश्व, और तदीश्वर भेद से दो विभाग स्वतः सिद्ध हैं । विश्व पञ्चपर्वा है, ईश्वर त्रिपर्वा है, इन तीन-पाँच के समन्वितरूप का ही नाम विश्वेश्वर है । अव्यय-अक्षर-आत्मक्षरानुगत मनःप्राणवाङ्मय विश्वचर आत्मा ( षोडशीपुरुष ) ही विश्वप्रविष्ट आत्मा है, एवं स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी, इन पाँच पर्वों की समष्टि उस विश्वप्रविष्ट आत्मा का शरीरात्मक विश्व है । इस दृष्टि से योगेश्वर के आरम्भ के आत्मा, शरीर, ये दो विभाग हो जाते हैं । विश्व के पाँच विभाग हो जाते हैं । आत्मा के भी यद्यपि तीन पर्व हैं, परन्तु उनकी स्वतन्त्र गणना न होकर तीनों की समष्टि एक 'आत्मा' नाम से ही व्यवहृत हुई है। कारण प्राणमय अक्षर-वाङ्मय-क्षर को गर्भ में रखते हुए मनोमय अव्यय अवारपारीण बनता हुआ '**बिभर्त्यव्यय ईश्वरः**' सिद्धान्तानुसार सम्पूर्ण विश्व का एक आत्मा बना हुआ है । उधर विश्वानुगत पाँचों पर्व व्यष्टिलक्षण खण्डात्मा पाँच ही हैं । इस दृष्टि से आत्म-विश्वसमष्टिलक्षण योगेश्वर के हम षोडशीपुरुष, स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी, ये छ विभाग ही विज्ञानानुगत मानेंगे । आत्मरूप स्वयं षोडशीपुरुष विश्वहृदय में उक्थरूप से व्याप्त है । इसका विभूतिस्वरूप अर्करूप से सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त है । यही पुरुषविभूति, किंवा अव्ययेश्वरविभूतिलक्षण विश्वेश्वर

---

* **भग एव भगवाँ अस्तु देवास्तेन वयं भगवन्तः स्याम ।**
**तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीमि स नो भग पुर एता भवेह ॥**

—**तै० आ० २।५।५।१,२,**

भगवान् का विभूतिलक्षण प्रथम 'भग' है, जो 'वैराग्य' नाम से व्यवहृत हुआ है। उक्थ आत्मा असङ्ग है, रागशून्य है। फलतः इसकी अर्करूपा विभूति भी असङ्ग ही है। अतएव आत्मविभूति को 'वैराग्य' कहना अन्वर्थ बनता है।

अब विश्वविभूति का समन्वय कीजिए। विश्व का पहिला पर्व अव्यक्त स्वयम्भू है। उक्थरूप से यह परमेष्ठी के ऊर्ध्वभाग में प्रतिष्ठित रहता हुआ 'परोरजा' नाम से प्रसिद्ध है। इस स्वयम्भू उक्थ से विनिर्गत प्राणमय अर्क सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त है। इस स्वायम्भुव प्राणमण्डल का ही नाम स्वायम्भुव विभूतिमण्डल है, जिसके गर्भ में परमेष्ठी–सूर्य्य–चन्द्रमा–पृथिवी–चारों विश्वपर्व ( समहिम ) प्रतिष्ठित हैं। यही स्वायम्भुवी विभूति स्वायम्भुव 'भग' है, यही 'ज्ञान' नामक दूसरा भग है। ज्ञानप्रधान अव्ययात्मा के प्रथम सम्पर्क में आने के कारण ही स्वायम्भुव भग को 'ज्ञान' कहना अन्वर्थ बन रहा है।

स्वयम्भू से नीचे, और सूर्य्य से ऊपर आपोमय परमेष्ठीपिण्ड उक्थरूप से प्रतिष्ठित है। इस परमेष्ठी उक्थ से विनिर्गत आपोमय अर्क सूर्य्य–चन्द्रमा–पृथिवी–लक्षण सम्पूर्ण रोदसीत्रैलोक्य में व्याप्त है। इस पारमेष्ठ्य आपोमण्डल का ही नाम पारमेष्ठ्य विभूतिमण्डल है, जिसके गर्भ में समहिम सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी, तीनों पर्व प्रतिष्ठित हैं। यही विभूति पारमेष्ठ्य 'भग' है, यही 'धर्म्म' नामक तीसरा भग है। सत्यात्मक नियतिर्लक्षण धर्म्म की प्रथम प्रतिष्ठा पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व ही माना गया है। अतएव इसकी विभूति को 'धर्म्म' नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बन रहा है।

परमेष्ठी से नीचे, और चन्द्रमा से ऊपर वाङ्मय सूर्य्यपिण्ड उक्थरूप से प्रतिष्ठित है। इस सूर्य्योक्थ से विनिर्गत वाङ्मय अर्क सौर–चान्द्र–पार्थिव–तीनों मण्डलों में व्याप्त हैं। इस सौरमण्डल का ही नाम सौर–विभूतिमण्डल है, जिसके गर्भ में समहिम चन्द्रमा, पृथिवी, दोनों विवर्त्त प्रतिष्ठित हैं। यही सौरी विभूति सौर 'भग' है, यही 'ऐश्वर्य्य' नाम का चौथा भग है। विभूति ही ईश्वर का ऐश्वर्य्य है, यह पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है। ईश्वर ( षोडशी आत्मा ) का पूर्ण विकास चितिलक्षण सूर्य्य में ही होता है। अतएव सौर इन्द्रतत्त्व 'षोडशी' कहलाया है। इसीलिए सौरी विभूति को 'ऐश्वर्य्य' कहना अन्वर्थ बनता है। अपिच विभूतिरूप ऐश्वर्य्य का व्यक्तीभाव व्यक्त सूर्य्य पर ही अवलम्बित है। व्यक्त सूर्य्य ही अव्यक्त-स्वयम्भू–परमेष्ठी, तथा व्यक्त–चन्द्रमा–पृथिवी, चारों का व्यञ्जक बनता है। इसलिए भी सौरविभूति को 'ऐश्वर्य्य' कहना अन्वर्थ बनता है।

सूर्य्य से नीचे ( दृष्टिमूला सृष्टिविद्यानुसार ) अन्नमय चन्द्रपिण्ड उक्थरूप से प्रतिष्ठित है। इस चन्द्रोक्थ से विनिर्गत अन्नमय अर्क चान्द्र और पार्थिव मण्डल में व्याप्त हैं। इस चान्द्र–अन्नमण्डल का ही नाम चान्द्रविभूतिमण्डल है, जिसके गर्भ में समहिम पृथिवीमण्डल भुक्त है। यही चान्द्री विभूति चान्द्र भग है, यही 'यश' नाम का पाँचवाँ भग है। चान्द्रमनोता रेतः–श्रद्धा–यशः–नाम से प्रसिद्ध हैं। रेतोमनोता का चान्द्र सोमरूप भूतभाग से, श्रद्धामनोता का चान्द्र सौम्य प्रज्ञाभाग से, तथा यशोमनोता का चान्द्र सौम्यप्राण-भाग से सम्बन्ध है। चान्द्रप्राण ही यश कहलाया है। प्राण ही विभूति है। अतएव विभूतिलक्षण चान्द्र-प्राणरूप भग को अवश्य ही 'यशो'–नाम से व्यवहृत किया जा सकता है।

दृष्टिमूला सृष्टिविद्या के अनुसार अन्नादमय भूपिण्ड उक्थरूप से सर्वान्त में प्रतिष्ठित है । इस भूपिण्डोक्थ से विनिर्गत अन्नादमय अर्क पार्थिवमण्डल में, तथा अस्मदादि पार्थिवप्रजा में व्याप्त हैं । इस पार्थिव अन्नादमण्डल का ही नाम पार्थिव विभूतिमण्डल है, जिसके गर्भ में स्तोम्यत्रैलोक्य प्रतिष्ठित है। यही पार्थिवी विभूति पार्थिव 'भग' है, यही 'श्री' नाम का ६ ठा भग है । बाह्यविभूति ही विज्ञानभाषा में 'श्री' कहलाई है, जैसाकि–'बहिर्द्धेव वै श्रीः' ( जै० उ० ब्रा० १।४।६। ) इत्यादि वचन से प्रमाणित है । वारुणविभूति ही 'श्री' कहलाई है। पृथिवी आपोमयी होने से वारुण-श्री भाव से युक्त है । इसलिए भी इस विभूति को 'श्री' कहना अन्वर्थ बनता है। साथ ही वैराग्यादि पाँचों विभूतियों का जहाँ अध्यात्मसंस्था के अन्तःपर्वों से सम्बन्ध है, वहाँ इस पार्थिवी श्री विभूति का बाह्यपर्व ( शरीर ) से सम्बन्ध है । इसलिए भी इसे 'श्री' कहना अन्वर्थ बनता है।

## ४९–षड्विध विभूतिभावों के समर्थक वचन—

इसप्रकार स्वानुगत ( षोडशीपुरुषानुगत ) **वैराग्य**, अव्यक्तस्वयम्भू-विश्वपर्वानुगत **ज्ञान**, अव्यक्त-परमेष्ठी-विश्वपर्वानुगत **धर्म्म**, व्यक्त सूर्य्यविश्वपर्वानुगत **ऐश्वर्य्य**, व्यक्त चन्द्रविश्वपर्वानुगत **'यश'** व्यक्त भूविश्वपर्वानुगत **श्री**, इन ६ विभूतिलक्षण भगों से आत्मन्वी विश्वेश्वर 'भगवान्' बन रहा है। षड्भग-युक्तता ही भगवान् की भगवत्ता है *। वैश्वरूप्य, साहस्री, पुनःपद, महिमा, विभूति, भग, ये सब शब्द अंशतः समानार्थक हैं। उक्त ६ ओं विभागों के ६ ओं विभूतिमण्डल विज्ञानभाषा में क्रमशः **'स्वमहिमा, परमाकाश, महासमुद्र, सम्वत्सर, नक्षत्र, आन्दम्'** इन नामों से व्यवहृत हुए हैं, जिन विभूति-मण्डलों में क्रमशः **'वैराग्य-ज्ञान-धर्म्म-ऐश्वर्य्य-यश-श्री'** ये ६ भग प्रतिष्ठित हैं । इन ६ ओं की क्रमिक प्रामाणिकता का समर्थन करने वाले कुछ एक वचन इसलिए यहाँ उद्धृत कर देना आवश्यक है कि, विज्ञानपरम्परा के विलुप्त हो जाने से कल्पनारसिक विद्वान् इन वैज्ञानिक विषयों को भी काल्पनिक कहने का दुस्साहस कर बैठते हैं।

### (१)–षोडशीपुरुषानुगतं विभूतिमण्डलं–'स्वमहिमा'–तत्र 'वैराग्य'–भगः प्रतिष्ठितः—

**१–"स भगवः कस्मिन् प्रतिष्ठितः–इति ?। 'स्वे महिम्नि' प्रतिष्ठितः। नाह-मेवं ब्रवीमि। ब्रवीमीति होवाच–अन्यो ह्यन्यस्मिन् प्रतिष्ठितः" ।**

—छां० उ० ७।२४।१,२।

**२–"अथातो 'वैराग्य'-संस्कृते शरीरे ब्रह्मयज्ञनिष्ठो भवेत् , अप पुनर्मृत्युं-जयति। तदु ह वा आत्मा द्रष्टव्यः, श्रोतव्यो, मन्तव्यो, निदिध्यासितव्यः"।**

—शाङ्खायनारण्यक १३।१।

————

*–ऐश्वर्य्यस्य च समग्रस्य, धर्म्मस्य, यशसः, श्रियः।
ज्ञान–वैराग्ययोश्चैव षण्णां 'भग' इतीरणा ॥

(२)-स्वयम्भ्वनुगतं विभूतिमण्डलं-'परमाकाशः'-तत्र 'ज्ञान'-भगः प्रतिष्ठितः—

१-"योऽस्याध्यक्षः 'परमे व्योमन्' सोऽङ्ग वेद यदि वा न वेद" ।

—ऋक्सं० १०।१२६।७।

२-'ज्ञानेना'-काशकल्पेन धर्म्मान् यो गगनोपमान् ।
ज्ञेयाभिन्नेन सम्बद्धस्तं वन्दे द्विपदां वरम् ॥

—गौडपादीयकारिका ४।१।

——❀——

(३)—परमेष्ठ्यनुगतं विभूतिमण्डलं-'महासमुद्रः'-तत्र 'धर्म्म'-भगः प्रतिष्ठितः-

"१-परमेष्ठी प्राजापत्यो यज्ञमपश्यत् । स आपोऽभवत् । आपो वा इदं सर्वम् (शत० ११।१।६।१६। ) । आपः स्थ समुद्रे श्रिताः"—तै० ब्रा० ३।११।१।५।

"२-यो वै धर्म्मः, सत्यं वै" (शत० १४।४।२।२६) -आपो वरुणस्य पत्न्य आसन्" (तै० ब्रा० १।१।३।८।)-"तद्यत्-तत् सत्यं-आप-एव तत् । आपो हि वै सत्यम् । (शत० ७।४।१।६।) -"वरुण धर्म्मणां पते" (तै० ब्रा० ३।११।४।१।)।

——❀——

(४)—सूर्य्यानुगतं विभूतिमण्डलं-'सम्वत्सरः'-तत्र-'ऐश्वर्य्य'-भगः प्रतिष्ठितः—

१-"बृहती हि सम्वत्सरः" (श० ६।४।२।१०।) -"एष वै सम्वात्सरो-य एष-तपति" (शत० १४।१।१।२७) ।

२-"मध्ये ह सम्वत्सरस्य स्वर्गो लोकः (सूर्य्यात्मकः)" (शत० ६।७।४।११)-
"सर्वैर्यज्ञैर्यजमानं स्वर्गं लोकमभिवहन्ति । तद्यत्रास्यैश्वर्य्यं स्यात्, यत्र वैनमभिवहेयुः, एवंविदमेव तत्र ब्रह्माणं वृणीयात्" । (गो० ब्रा० पू० १।३।१०)।

——❀——

(५)—चन्द्रानुगतं विभूतिमण्डलं-'नक्षत्रम्'-तत्र 'यशो'-भगः प्रतिष्ठितः—

१-"तस्मात् सोमो राजा (चन्द्रमाः) सर्वाणि नक्षत्राण्युपैति" (षड्विं०ब्रा० ३।१२)।-
"नक्षत्राणि स्थ-चन्द्रमसि श्रितानि" (तै० ब्रा० ३।११।१।१३)।

२-"यशो वै सोमो राजा" (ऐ० ब्रा० १।१३।)-"यश उ वै सोमो राजा-अन्नाद्यम्" (कौ० ब्रा० ६।६।)।

——❀——

(६)—पृथिव्यनुगतं–विभूतिमण्डलं–'आन्दम्'–तत्र 'श्री'-भगः प्रतिष्ठितः—

१–"पुरुषो ह वा अयं सर्व 'आन्दम्'–द्वे बिदले भवतः–इत्याहुः। तस्येदमेव पृथिव्या रूपम्"–(ऐ० आ०३।१।२।)।

२–"पृथिव्यप्सु प्रतिष्ठिता" (ऐ०ब्रा०३।६।)-"समुद्रो हीमामभितः पिन्वते"(शत० ७।४।१।६)- "आपो वरुणस्य पत्न्य आसन्" (तै०ब्रा० १।१।३।८।)– "श्री–र्वै वरुणः"–( कौ० ब्रा० १८।६। )।



विश्वेश्वरो भगवान्—(विशुद्धविभूतिलक्षणः)—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| (१) अव्ययप्रधानो विश्वेश्वरः | –मनःप्राणवाङ्मयः | –स्वमहिमा | –वैराग्यम् | –आत्मा—ईश्वरः | विश्वेश्वरो भगवान् |
| (२) अव्यक्तस्वयम्भूः | –प्राणमयः (ब्रह्मा) | –परमाकाशः | –ज्ञानम् | –शरीरम्–विश्वम् | |
| (३) अव्यक्तपरमेष्ठी | –आपोमयः (विष्णुः) | –महासमुद्रः | –धर्म्मः | | |
| (४) व्यक्तसूर्य्यः | –वाङ्मयः (इन्द्रः) | –सम्वत्सरः | –ऐश्वर्य्यम् | | |
| (५) व्यक्तचन्द्रमाः | –अन्नमयः (सोमः) | –नक्षत्रम् | –यशः | | |
| (६) व्यक्तभूपिण्डः | –अन्नादमयः(अग्निः) | –आन्दम् | –श्रीः | | |



## ५०–विश्वेश्वर के चतुर्थांश से जीव का स्वरूप निर्म्माण—

'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः' सिद्धान्तानुसार शरीरेश्वर जीव विश्वेश्वर भगवान् का पूर्णात्मक अंश है। अतएव जो कलाविभाग, जो विभूतिमण्डल, एवं जो भगसम्पत्तियाँ उसमें हैं, वे कलाएँ, वे विभूतिमण्डल, वे भग इसमें भी प्रतिष्ठित हैं, और यहाँ तक–'योऽसौ–सोऽहम्' के अनुसार जो वह है, वही यह है। जैसा स्वरूप उसका है, वैसा ही स्वरूप इसका है। दोनों में एक ऐसा अन्तर प्रविष्ट हो रहा है, जिससे दोनों अभिन्न बनते हुए भी विभिन्न हो रहे हैं। वह अन्तर है–पूर्णेन्द्रत्व, और अर्द्धेन्द्रत्व। विश्वेश्वर सर्वतः परिपूर्ण होने से सर्वतः पाणिपादाक्षिशिरोमुख बनता हुआ, स्वायम्भुव परमाकाशमण्डल में सर्वतः व्याप्त रहता हुआ कृत्स्नाकाशव्याप्त्या सर्वेन्द्र है। इस पूर्णविभूति के कारण इसमें पाप्मा का सम्पर्क नहीं होने पाता। इधर जीवसर्ग अर्द्धाकाश से सम्बन्ध रखता हुआ अर्द्धेन्द्र है। अर्द्धाकाश से ही क्या, अर्द्धाकाश के भी अर्द्धाकाश से, अर्थात् एक चतुर्थांश से इसकी प्रसूति हुई है। परमाकाशात्मक स्वयम्भू-मण्डल चतुरस्रभाव से युक्त माना गया है, इसी आधार पर विश्वेश्वर भगवान् चतुर्भुज कहलाए हैं।

इस आकाशात्मक महाब्रह्माण्ड का विभाजक मध्यस्थ सूर्य्य है। सूर्य्यबिन्दु से इस ब्रह्माण्ड के दो विभाजन हो रहे हैं। वे ही दोनों विभाग पुराणपरिभाषा में 'अण्डकटाह' नाम से व्यवहृत हुए हैं। स्वयम्भू-परमेष्ठी, इन दो विवर्त्तों का ऊर्ध्वकटाह से सम्बन्ध है, यही अमृतात्मप्रधान अमृतकटाह है। चन्द्रमा-भूपिण्ड, इन दो विवर्त्तों का अधःकटाह से सम्बन्ध है। यही मर्त्यात्मप्रधान मर्त्यकटाह है। पूर्णाकाश ( पूर्णब्रह्माण्ड ) के इन अमृत-मर्त्य-कटाहों का विभाजक मध्यस्थ सूर्य्य है। अमृतकटाह से संश्लिष्ट सौरतत्त्व अमृतप्रधान बनता हुआ अमृतात्म-संस्था में भुक्त है। मर्त्यकटाह से संश्लिष्ट सौरतत्त्व मर्त्यप्रधान बनता हुआ मर्त्यात्मसंस्था में भुक्त है। इसप्रकार ऊर्ध्वकटाहरूप अर्द्ध अमृताकाश में स्वयम्भू, परमेष्ठी, अमृत सूर्य्य इनकी, तथा अधःकटाहरूप अर्द्ध मर्त्याकाश में मर्त्य सूर्य्य, चन्द्रमा, भूपिण्ड इनकी प्रधानता सिद्ध हो जाती है। इन दोनों में से मर्त्याकाशानुगत मर्त्य-सूर्य्य-चन्द्र-भूपिण्ड ही जीवसर्ग के उपादान बनते हैं, शेष तीनों अमृत भाग गर्भीभूत रहते हैं। भूपिण्ड योनि बनता है, मर्त्य सौर चान्द्ररस रेत बनते हैं, और इस द्यावापृथिव्य रसकी आहुति से जीवसर्ग उत्पन्न होता है, यही इसकी पहिली अर्द्धेन्द्रता है। वृषा-योषा के भेद से जीवसर्ग दो भागों में विभक्त है। अर्द्धाकाशात्मक मर्त्य सौर-मण्डल 'सम्वत्सर' कहलाया है। अहोरात्र के भेद से इस अर्द्धाकाशात्मक सम्वत्सरचक्र के भी दो खण्ड हो रहे हैं। अहश्चक्र चान्द्ररसगर्भित सौररसप्रधान है, रात्रिचक्र सौररसगर्भित चान्द्ररसप्रधान है। सौररस आग्नेय है, इसी से पुरुषसृष्टि होती है। चान्द्ररस सौम्य है, इसी से स्त्रीसृष्टि होती है। इसप्रकार केवल सौर अर्द्धाकाश के भी अर्द्ध सौर आकाश ( अहश्चक्र ), अर्द्ध चान्द्र आकाश ( रात्रिचक्र ) से जीव का निर्म्माण हुआ है। यही इसका दूसरा अर्द्धेन्द्रत्त्व है, जिसका निष्कर्ष यह निकलता है कि, पूर्णाकाश के चतुर्थांश से जीवसर्ग का विकास हुआ है, जैसाकि-'त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोस्येहाभवत् पुनः' ( यजुः ) इत्यादि मन्त्रश्रुति से प्रमाणित है।

## ५१-अर्द्धेन्द्रात्मक जीव की दुःखप्रवृत्ति के मूलकारण —

अर्द्धेन्द्रानुगता अपूर्णता के अनुग्रह से जीव स्वाभाविक बुद्धियोगसम्पत्ति से वञ्चित होता हुआ इन्द्रिया-राम बन जाता है। यही पाप्मा का प्रवेशद्वार है। इस पाप्मा के समावेश से इसका स्वाभाविक विभूतिषट्क उसी प्रकार अभिभूत हो जाता है, जैसे कि मेघावरण से आवृत सूर्य्य प्रकाश-विकास से अभिभूत हो जाता है। कैसा आश्चर्य्य है—जितनें विभूतिरूप भग हैं, उतनें हीं पाप्मारूप 'क्लेश' हैं। इनसे आत्मा 'क्लिश्यति', अतएव ये क्लेश कहलाए हैं। जिस प्रकार क्लेशनिवृत्ति, और भगविकास का मूल बुद्धितत्त्व है, तथैव भगाभि-भव, एवं क्लेशप्रवृत्ति का मूलद्वार विषयासक्त मन है। ६ भगों के क्रमशः रागद्वेषात्मिका आसक्ति, अज्ञान-लक्षणा अविद्या, अनैश्वर्य्यलक्षणा अस्मिता, अधर्म्मलक्षण अभिनिवेश, अपयशलक्षणा अकीर्त्ति, एवं दारिद्रय-लक्षणा अलक्ष्मी, ये ६ विपर्य्यय हैं। इन्हीं पाप्माओं के अनुग्रह से जीव उस ईश्वरानुगता विशुद्ध विभूतिरूपा पूर्णता से वञ्चित रहता हुआ क्लेश के द्वारा दुःखी बन रहा है।

### शरीरेश्वरो जीवः—विभूति-पाप्मा--लक्षणः--

(१)-प्रत्यगात्मा-जीवाव्ययः -पुरुषः -वैराग्यम् -आसक्तिः

(१)-अव्याक्तात्मा -अव्यक्तः -ज्ञानम् -अविद्या

(२)–महानात्मा –महत् –धर्म्मः –अभिनिवेशः

(३)–विज्ञानात्मा –बुद्धिः –ऐश्वर्य्यम् –अस्मिता

(४)–प्रज्ञानसम्परिष्वक्तो भूतात्मा-मनोऽनुगतो देही –यशः –अपकीर्त्तिः

(५)–भूतम् –शरीरम् –श्रीः –अलक्ष्मीः

## ५२–बुद्धियोगानुबन्धिनी भगचतुष्टयी—

क्लेशषट्क के अतिरिक्त इसमें कर्म्मविपाक-आशयादि अन्यान्य और भी पाप्माओं का समावेश रहता हैं, जिनका 'योगेश्वर का तात्त्विक स्वरूप' नामक स्तम्भ में दिग्दर्शन करा दिया गया है। प्रकृत में इस विवेचन से यही बतलाना है कि, बुद्धियोग के सम्बन्ध में वैराग्यादि चार विभूतियाँ हीं संग्रहीत हुईं हैं। कारण यही है कि मनोऽनुगत यश, एवं शरीरानुगता श्री, इन दो भगों का प्रधानतः जीवसंस्था से सम्बन्ध है। कारण-ईश्वरतत्त्व अमृतात्मप्रधान है, जीव मर्त्यात्मप्रधान है। वैराग्य, ज्ञान धर्म्म, तीन का तो अमृतात्मा से सम्बन्ध सिद्ध ही है। चौथा सूर्य्यानुगत ऐश्वर्य्य भी अपने अमृतभाग से अमृतात्मकोटि में ही अन्तर्भूत हो रहा है। आत्मविकासलक्षण आत्मैश्वर्य्य अमृतसूर्य्यानुगत है, लोकविकासलक्षण लोकैश्वर्य्य मर्त्यसूर्य्यानुगत है। इस दृष्टि से वैराग्य, ज्ञान, धर्म्म, आत्मैश्वर्य्य, इन चार का तो ईशप्राधान्यत्त्व सिद्ध हो जाता है। एवं लोकैश्वर्य्य, यश, श्री, इन तीन का जीवप्राधान्यत्त्व सिद्ध हो रहा हैं। लोकैश्वर्य्य का यश में अन्तर्भाव है। फलतः जीवानुगत भग यश, और श्री, ये दो ही शेष रह जाते हैं। चार भग ईश्वरानुगत बनते हुए अमृतबुद्धिप्रधान हैं। अतएव बुद्धियोग में चार ही भगों का संग्रह विज्ञानसम्मत माना गया है। केवल सूर्य्यानुगता बुद्धि के साथ ही चारों का सम्बन्ध क्यों मान लिया गया ?, प्रश्न का भी समाधान कर लीजिए।

## ५३–अमृतसूर्य्यानुगता विद्याबुद्धिचतुष्टयी, एवं तदभिन्ना भगचतुष्टयी—

बतलाया गया है कि, सूर्य्य ही (अक्षरप्रधान होने से) हमारा प्रभव बनता है। सूर्य्य में **चित्, सोम, इन्द्र, अग्नि,** इन चार तत्त्वों का समन्वय बतलाया गया है। षोडशीपुरुषलक्षण, वैराग्यभगप्रधान चिदात्मा का सौर चिद्भाग से सम्बन्ध होता है। स्वायम्भुव–सत्याग्निलक्षण ज्ञानभगप्रधान अव्यक्तात्मा का सौर अग्निभाग से सम्बन्ध होता है। पारमेष्ठ्य–सोमलक्षण–धर्म्मभगप्रधान–महानात्मा का सौर सोमभाग से सम्बन्ध होता है। एवं अमृतसौर–इन्द्रलक्षण–आत्मैश्वर्य्यप्रधान–विज्ञानात्मा (विद्याबुद्धि) का सौर इन्द्रभाग से सम्बन्ध रहता है। इसप्रकार मध्यस्थ, अतएव सर्वमूर्त्ति सौर विज्ञानात्मा में हीं पौरुष–स्वायम्भुव–पारमेष्ठ्य–सौर–चारों भगों का समन्वय सिद्ध हो जाता है। इन चार भगों के कारण हीं सौर विज्ञानात्मा के वैराग्यबुद्धि, ज्ञानबुद्धि, धर्म्मबुद्धि, ऐश्वर्य्यबुद्धि, ये चार विवर्त्त हो जाते हैं। इन चारों में अव्ययात्मा के आनन्दविज्ञान–मनोमय विद्याभाग का समावेश रहता है, इसलिए, तथा इन चारों से अव्ययात्मा का विद्याभाग विकसित होता है, इसलिए इन्हें–**'विद्याबुद्धि'** ( अव्ययविद्याभागानुगृहीतत्त्वात्, अव्ययविद्याविकाससाधकत्वात् ) कहना अन्वर्थ बनता है।

## ५४–विज्ञानात्मिका एक ही बुद्धि के आठ विवर्त्त—

लोकैश्वर्य्यप्रधान मर्त्यसूर्य्य, यशःप्रधान चन्द्रमा, श्रीप्रधान भूपिण्ड, तीनों अध्यात्मदृष्ट्या क्रमशः अविद्याबुद्धि, प्रज्ञानमन, शरीर हैं। तात्पर्य्य इसका यही हुआ कि, हमारी बुद्धि में वैराग्यादि चारों भग सूर्य्य से आते हैं। दूसरे शब्दों में सूर्य्य से आगता भगचतुष्टयी बुद्धि में प्रतिष्ठित होती है। चन्द्रमा से आगत यश मन में प्रतिष्ठित होता है, एवं पृथिवी से आने वाला श्रीभाग शरीर में प्रतिष्ठित होता है। प्रज्ञानमन के द्वारा पाप्माओं का समावेश होता है, जो पाप्मा 'क्लेश' नाम से प्रसिद्ध हैं। इन ६ पाप्माओं में से अलक्ष्मी का शरीर से सम्बन्ध रहता है, अपकीर्ति का मन से सम्बन्ध रहता है। एवं रागद्वेषलक्षणा आसक्ति, अज्ञान-लक्षणा अविद्या, अधर्मलक्षणा अभिनिवेश, एवं अनैश्वर्य्यलक्षणा अस्मिता, इन चारों का मर्त्य विज्ञानात्मा (अविद्या-बुद्धि) से सम्बन्ध रहता है। इन चारों में अव्ययात्मा के मनःप्राणवाङ्मय अविद्याभाग (कर्म्म) का समावेश रहता है, इसलिए, तथा इन चारों से अव्ययात्मा का अविद्याभाग उपकृत होता है, इसलिए इन्हें **'अविद्याबुद्धि'** (अव्यय–अविद्याभागानुगृहीतत्त्वात् , अव्यय–अविद्याभागोपकारकत्वात्) कहना अन्वर्थ बनता है। इसप्रकार एक ही बुद्धितत्त्व के विद्यात्मिका भगचतुष्टयी, अविद्यात्मिका क्लेशचतुष्टयी सम्बन्ध से आठ विवर्त्त हो जाते हैं। उक्थरूपा बुद्धि इन भग–क्लेशोपाधियों के सम्बन्ध से आठ विवर्त्तभावों में परिणत हो रही है। यदुपाधिक उक्थ रहता है, इससे तदुपाधिक ही अर्क निकलते हैं। एक ही बुद्धितत्त्व के ये आठ सोपाधिक उक्थ विवर्त्त हैं, जिनके लिए प्राधानिकशास्त्र में–**'अष्टौ बुद्धयः'** सिद्धान्त स्थापित हुआ है। बुद्धि एक ही है, एक ही रहती है। आठ उपाधियों के सम्बन्ध से इस एक की आठ ही अवस्थाएँ हो जातीं हैं।

### अध्यात्मम्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १–पुरुषात्मा | –प्रत्यगात्मा | –वैराग्योपेतः | –पुरुषः |
| २–स्वयम्भूः | –अव्यक्तात्मा | –ज्ञानोपेतः | –अव्यक्तः |
| ३–परमेष्ठी | –महानात्मा | –धर्म्मोपेतः | –महान् |
| ४–अमृतसूर्य्यः | –विज्ञानात्मा | –आत्मैश्वर्य्योपेतः | –बुद्धिः |
| ५–मर्त्यसूर्य्यः | –विज्ञानात्मा | –लोकैश्वर्य्योपेतः | –बुद्धिः |
| ६–चन्द्रमाः | –प्रज्ञानात्मा | –यश उपेतः | –मनः |
| ७–भूपिण्डः | –अग्न्यात्मा | –श्रीयुक्तः | –शरीरम् |



अष्टौ बुद्धयः—

| | |
|---|---|
| (१)-अमृत-सौरचिद्भागः-पुरुषानुगतः-—वैराग्योपेता बुद्धिः—-वैराग्यबुद्धिः-- | —विद्याबुद्धिचतुष्टयी अमृतसौरानुगता |
| (२)-अमृत-सौराग्निभागः--अव्यक्तानुगतः-ज्ञानोपेता बुद्धिः——ज्ञानबुद्धिः-— | |
| (३)-अमृत-सौरसोमभागः--महदनुगतः-—धर्म्मोपेता बुद्धिः——धर्म्मबुद्धिः-— | |
| (४)-अमृत-सौरेन्द्रभागः-—विज्ञानानुगतः--आत्मैश्वर्य्योपेता बुद्धिः-ऐश्वर्य्यबुद्धिः- | |



| | |
|---|---|
| (१)-मर्त्य-सौरचिद्भागः-पुरुषानुगतः-—आसक्त्युपेता बुद्धिः -आसक्तिबुद्धिः — | -अविद्याबुद्धिचतुष्टयी (मर्त्यसौरानुगता) |
| (२)-मर्त्य-सौराग्निभागः--अव्यक्तानुगतः-अविद्योपेता बुद्धिः—अविद्याबुद्धिः—— | |
| (३)-मर्त्य-सौरसोमभागः-महदनुगतः——अभिनिवेशोपेता बुद्धिः-अभिनिवेशबुद्धिः- | |
| (४)-मर्त्य-सौरेन्द्रभागः—विज्ञानानुगतः--अस्मितोपेता बुद्धिः---अस्मिताबुद्धिः— | |



| | | | |
|---|---|---|---|
| १—वैराग्यबुद्धिः--तद्विपर्य्ययः— | | (२)-आसक्तिबुद्धिः | --अवस्थाष्टकोपेता बुद्धिः-- |
| १—ज्ञानबुद्धिः— | ,, | (२)-अविद्याबुद्धिः | |
| १—धर्म्मबुद्धिः— | ,, | (२)-अभिनिवेशबुद्धिः | |
| १—ऐश्वर्य्यबुद्धिः- | ,, | (२)-अस्मिताबुद्धिः | |

इति-'बुद्धि'-शब्दनिर्वचनम् (१)



## ५५-'मनीषा'-शब्दनिर्वचनम् (२)—

मन की इषा ( गति ) का ही नाम 'मनीषा' है, जो मनीषा अमरकारद्वारा बुद्धितत्त्वसंग्राहक शब्द मान लिया गया है। तात्पर्य्य यही है कि, इन्द्रियों के द्वार से मन बाहिर की ओर गमन किया करता है। इस गमन में-बुद्धितत्त्व अर्करूप से सहायक बनता है। उक्थरूप से एकत्र प्रतिष्ठिता बुद्धि से निकलने वाले अर्करूप प्राण का धर्म्म है 'गति'। मानसतत्त्व संकोचधर्म्मा बनता हुआ जहाँ स्थितिप्रधान है, वहाँ बुद्धितत्त्व अग्निगर्भित

इन्द्रप्रधान बनता हुआ गतिप्रधान है । स्नेहलक्षण सोमात्मक मन विषय से संश्लिष्ट होना (चिपकना) जानता है । तेजोलक्षणा अग्न्यात्मिका इन्द्ररूपा बुद्धि के सहयोग से ही इसमें गतिभाव का उदय होता है । मानसगति वस्तुतः बुद्धिगति है । गतिभावात्मिका बुद्धिरश्मिगर्भिता मानसगति ही 'मनीषा' है, एवं यही 'मनीषा' शब्द का दार्शनिक निर्वचन है ।

बहिर्जगत् में प्रतिष्ठित बाह्य भौतिक विषयों का इन्द्रियों के द्वारा सर्वप्रथम इन्द्रियाध्यक्ष-सर्वेन्द्रिय-प्रज्ञान मन से ( संस्काररूप में ) सम्बन्ध होता है । ज्ञानजनित भावनासंस्कार, एवं कर्म्मजनित वासनासंस्कार, दोनों वैषयिक संस्कार मनोधरातल पर प्रतिष्ठित हो जाते हैं । संस्कारावच्छिन्न इस मन का बुद्धि अपने अर्करूप से भोग करती है । तात्पर्य्य-इन्द्रियद्वारा मन पर आए हुए विषयों का बुद्धि से सम्बन्ध होता है । यहाँ आकर संस्कारात्मक मन बुद्धि का अन्न बन जाता है । "अन्नं वा इडः" (ऐ०ब्रा० २।८।) इस सिद्धान्तानुसार अन्न 'इट्' ( इष् ) कहलाया है । संस्कारावच्छिन्न मन बुद्धि का 'इट्' बना रहता है । यही बुद्धि न कहला कर 'मनीषा' कहलाई है । निर्विषयलक्षणा, स्वस्थाने प्रतिष्ठिता उक्थात्मिका विशुद्धा बुद्धि बुद्धि है । एवं सविषया, अर्करूपेण मनसि प्रतिष्ठिता सोपाधिका बुद्धि 'मनीषा' है । मनको बुद्धि अपना अन्न बना लेती है, यह एक पक्ष है । इस पक्ष में मन बुद्धि का वशवर्त्ती है । अतएव बुद्धिसहकृत ऐसा मन कभी बन्धन का कारण नहीं बनता । यही मन 'विज्ञानवान्' कहलाया है । यही मनोगर्भिता विद्याबुद्धि है, जो सारासारविवेक में समर्थ रहती है । यह कब सम्भव है, जबकि इन्द्रियसंयमपूर्वक मन को विषयासक्ति से सुरक्षित रक्खा जाता है । सांसारिक सुख को ही प्रधान मानने वाले यथाजात मनुष्य इन्द्रियसंयम में असमर्थ रहते हुए विषयासक्त बन जाते हैं । विषयासक्त मन बुद्धि से प्रबल बनता हुआ उसे अपना अन्न बना लेता है । बुद्धि मन के प्रति आत्मसमर्पण कर देती है । ऐसा मन ही अविज्ञानवान् कहलाया है, ऐसी बुद्धि ही अविद्याबुद्धि कहलाई है । इन्द्रियसंयम बुद्धिसापेक्ष है । बुद्धि के आत्मसमर्पण कर देने पर मन प्रबल हो जाता है, इन्द्रियसंयम टूट जाता है । उसी प्रकार इन्द्रियवर्ग उच्छृङ्खल बन जाता है, जैसे बिना सारथि के रथाश्व । यदि मन का बुद्धि के प्रति आत्म-समर्पण है, तो बुद्धिरूप सारथि स्वस्थ है, फलतः इन्द्रियाश्व भी सन्मार्गानुगामीं हैं । शास्त्रज्ञान, शुभसंस्कार, सुसङ्गति, उपासना, आदि के द्वारा जिनकी बुद्धि मन को अन्न बना लेती है, उन्हीं की बुद्धि 'मनीषा' है, वे ही मनीषी हैं, विवेकशील हैं, युक्तात्मा हैं । अज्ञान, कुसंस्कार, कुसङ्ग, नास्तिक्य, आदि के द्वारा जिनका मन बुद्धि को अन्न बना लेता है, वे ही यथाजात-मूढ हैं, विवेकशून्य हैं, अयुक्तात्मा हैं । निम्न लिखित दो मन्त्रों से ऋषि ने इन्हीं दोनों वर्गों का स्वरूपविश्लेषण किया है—

**युक्तात्मा-मनीषी**—यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा ।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥

—कठोप० १।३।६।

**अयुक्तात्मा-मूढः**—यस्त्वविज्ञानवान् भवति, अयुक्तेन मनसा सदा ।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः ॥

—कठोप० १।३।५